भारतीय

# प्राचीनलिपिमाला.

## १—भारतवर्ष में लिखने के प्रचार की प्राचीनता.

भारतीय आर्य लोगों का मत यह है कि उनके यहां बहुत प्राचीन काल से लिखने का प्रचार चला आता है और उनकी लिपि (ब्राह्मी), जिसमें प्रत्येक अक्षर या चिन्ह एक ही ध्वनि या उच्चारण का सूचक है और जो संसारभर की लिपियों में सब से सरल और निर्दोष हैं, स्वयं ब्रह्मा[1] ने बनाई है; परंतु कितने एक यूरोपिअन् विद्वानों का यह कथन है कि भारतीय आर्य लोग पहिले लिखना नहीं जानते थे, उनके वेदादि ग्रंथों का पठनपाठन केवल कथनश्रवणद्वारा ही होता था और पीछे से उन्होंने विदेशियों से लिखना सीखा.

मॅक्समूलर ने लिखा है कि 'मैं निश्चय के साथ कहता हूं कि पाणिनि की परिभाषा में एक भी शब्द ऐसा नहीं है जो यह सूचित करे कि लिखने की प्रणाली पहिले से थी[2],' और वह पाणिनि का समय ईसवी सन् पूर्व की चौथी शताब्दी मानता है.

बर्नेल का कथन है कि 'फ़िनिशिअन् लोगों से भारतवासियों ने लिखना सीखा और फ़िनिशिअन्[3] अक्षरों का, जिनसे दक्षिणी अशोकलिपि (ब्राह्मी) बनी, भारतवर्ष में ई.स. पूर्व ५०० से पहिले प्रवेश नहीं हुआ और संभवतः ई.स. पूर्व ४०० से पहिले नहीं[4].'

प्रसिद्ध पुरातत्ववेत्ता बूलर, जो 'सेमिटिक्[5]' लिपि से ही भारतवर्ष की प्राचीन लिपि (ब्राह्मी) की उत्पत्ति मानता है, मॅक्समूलर तथा बर्नेल के निर्णय किये समय को स्वीकार न कर लिखता है कि 'ई.स. पूर्व ५०० के आसपास, अथवा उससे भी पूर्व, ब्राह्मी लिपि का बड़े श्रम से निर्माण करने का कार्य समाप्त हो चुका था और भारतवर्ष में 'सेमिटिक्' अक्षरों के प्रवेश का समय ई.स. पूर्व ८०० के क़रीब माना जा सकता है, तो भी यह अनुमान अभी स्थिर नहीं कहा जा सकता. भारतवर्ष या सेमिटिक् देशों के और प्राचीन लेखों के मिलने से इसमें परिवर्तन की आवश्यकता हुई तो अभी अभी मिले हुए प्रमाणों से मुझे स्वीकार करना पड़ता है कि [ भारतवर्ष ] में लिपि के प्रवेश का समय

---

१. षाण्मासिके तु समये भ्रान्तिः संजायते यतः। धात्राक्षराणि सृष्टानि पत्रारूढाण्यतः पुरा॥ '( आन्हिकतत्व ' और ' ज्योतिस्तत्व ' में बृहस्पति का वचन). नाकरिष्यद्यदि ब्रह्मा लिखितं चक्षुरुत्तमम्। तत्रेयमस्य लोकस्य नाभविष्यत् शुभा गतिः॥ (नारदस्मृति). बृहस्पतिरचित मनु के वार्तिक में भी ऐसा ही लिखा है (से. बु. ई; जिल्द २३, पृ. ३०४); और चीनी यात्री ह्युएंत्संग, जिसने ई.स. ६२९ से ६४५ तक इस देश की यात्रा की, लिखता है कि 'भारतवासियों की वर्णमाला के अक्षर ब्रह्मा ने बनाये थे और उनके रूप (रूपांतर) पहले से अब तक चले आ रहे हैं' ( बी;बु.रे.वे.व; जिल्द १, पृ. ७७).

२. मॅ; हि.ए.सं.लि; पृ. २६२ (अलाहाबाद का छपा.)

३. फ़िनिशिअन्=फ़िनिशिआ के रहने वाले. एशिआ के उत्तरपश्चिमी विभाग के 'सीरिआ' नामक देश ( तुर्कराज्य में ) को ग्रीक ( यूनानी ) तथा रोमन् लोग 'फ़िनिशिआ' कहते थे. वहां के निवासी प्राचीन काल में बड़े व्यवसायी तथा शिक्षित थे. उन्होंने ही यूरोप वालों को लिखना सिखलाया और यूरोप की प्राचीन तथा प्रचलित लिपियां उन्हींकी लिपि से निकली हैं.

४. ब; सा.इं.पे; पृ. ६.

५. अरबी, इथिओपिक्, अरमइक्, सीरिअक्, फ़िनिशिअन्, हिब्रु आदि पश्चिमी एशिआ और आफ़्रिका खंड की भाषाओं तथा उनकी लिपियों को 'सेमिटिक्' अर्थात् बाइबलप्रसिद्ध नूह के पुत्र शेम की संतति की भाषाएं और लिपियां कहते ह.

अधिक प्राचीन सिद्ध होगा और उसके वास्ते शायद ई.स. पूर्व की १० वीं शताब्दी या उससे भी पूर्व का समय स्थिर करना होगा[1].

अब हमें यह निश्चय करना आवश्यक है कि भारतवर्ष में लिखने के प्रचार की प्राचीनता का पता कहां तक चल सकता है.

शिलालेख

भोजपत्र[2], ताड़पत्र[3] या कागज़[4] पर लिखे हुए पुस्तक हज़ारों वर्ष रह नहीं सकते, विशेषतः भारतवर्ष के जलवायु में, परंतु पत्थर या धातु पर खुदे हुए अक्षर यत्नपूर्वक रहें और हवा तथा बारिश से बचने पावें तो बहुत समय तक बच सकते हैं. इस देश में जो प्राचीन शिलालेख विशेष संख्या में मिले हैं वे मौर्यवंशी राजा अशोक के समय के, अर्थात् ई.स. पूर्व की तीसरी शताब्दी के हैं, और पाषाण के विशाल स्तंभों अथवा चटानों पर खुदे हुए हैं. ये पेशावर से माइसोर तक और काठिआवाड़ से उड़ीसा तक अर्थात् क़रीब क़रीब सारे भारतवर्ष[5] में मिल चुके हैं. इनसे पाया जाता है कि उस समय सारे भारतवर्ष में लिखने का प्रचार भली भांति था, जैसा कि इस समय है. इन लेखों में देशभेद से कितने एक अक्षरों की आकृति में कुछ भिन्नता[6] पाई जाती है और किसी किसी अक्षर के कई रूप मिलते हैं, जिससे अनुमान होता है कि उस समय भी लिखने की कला इस देश में नवीन नहीं, किंतु सुदीर्घ काल से चली आती थी.

अशोक से पूर्व के अभी तक केवल दो छोटे छोटे शिलालेख मिले हैं, जिनमें से एक अजमेर ज़िले के बड़ली[7] गांव से मिला है और दूसरा नेपाल की तराई के पिप्रावा नामक स्थान के एक स्तूप के भीतर से मिले हुए पात्र पर, जिसमें बुद्धदेव की अस्थि रक्खी गई थी, खुदा है. इनमें से पहिला एक स्तंभ पर खुदे हुए लेख का टुकड़ा है, जिसकी पहिली पंक्ति में 'वीर[ा]य भगव[त]' और दूसरी में 'चतुरासिति व[स]' खुदा है. इस लेख का ८४ वां वर्ष जैनों के अंतिम तीर्थंकर वीर (महावीर) के निर्वाण संवत् का ८४ वां वर्ष होना चाहिये. यदि यह अनुमान ठीक हो तो यह लेख ई.स. पूर्व

---

१. बू; ई. पे; पृ. १७ (अंग्रेज़ी अनुवाद).

२. भोजपत्र पर लिखा हुआ सब से पुराना संस्कृत पुस्तक, जो अब तक मिला है, 'संयुक्तागम' नामक बौद्ध सूत्र है. वह डॉ. स्टाइन् को खोतान प्रदेश के खड़लिक् स्थान में मिला था. उसकी लिपि ई.स. की चौथी शताब्दी की मानी जाती है.

३. ताड़पत्र पर लिखे हुए पुस्तकों में सब से पुराना, जो मिला है, एक नाटक का कुछ त्रुटित अंश है. वह ई.स. की दूसरी शताब्दी के आसपास का लिखा हुआ माना जाता है, और जिसको डॉ. लूडर्स ने छपवाया है (Kleinere Sanskrit-Texte, part I.).

४. कागज़ पर लिखे हुए सब से पुराने भारतीय प्राचीन लिपि के चार संस्कृत पुस्तक मध्य एशिआ में यारकंद नगर से ६० मील दक्षिण 'कुगिअर' स्थान से वेबर को मिले, जिनका समय डॉ. हॉर्नली ने ई.स. की पांचवीं शताब्दी अनुमान किया है (ज. ए. सो. बंगा; जि. ६२, पृ. ८).

५. अशोक के लेख नीचे लिखे हुए स्थानों में मिले हैं:—

शहबाज़गढ़ी (पंजाब के ज़िले यूसफ़ज़ई में); मान्सेरा (पंजाब के ज़िले हज़ारा में); देहली; खालसी (संयुक्त प्रदेश के ज़िले देहरादून में); सारनाथ (बनारस के पास); लौरिआ अरराज अथवा रधिआ, लौरिआ नवंदगढ़ अथवा मथिआ और रामपुरवा (तीनों उत्तरी बिहार के ज़िले चंपारन में); सहस्राम (बंगाल के ज़िले शाहाबाद में); निग्लिवा और रुंमिंदेई (दोनों नेपाल की तराई में); धौली (उड़ीसा के ज़िले कटक में); जौगड़ (मद्रास के ज़िले गंजाम में); वैराट (राजपूताना के जयपुर राज्य में); गिरनार (काठिआवाड़ में); सोपारा (बंबई से ३७ मील उत्तर थाना ज़िले में); सांची (भोपाल राज्य में); रूपनाथ (मध्यप्रदेश में); मस्की (हैदराबाद राज्य में) और सिद्धापुर (माइसोर राज्य में).

६. लिपिपत्र पहिले में केवल गिरनार के लेख से अक्षर छांटे गये हैं और दूसरे में अशोक के अन्य लेखों से मुख्य मुख्य अक्षर. इन दोनों पत्रों को मिलाने से भिन्न भिन्न लेखों में अक्षरों की जो भिन्नता और एक अक्षर के कई रूप पाये जाते हैं वे स्पष्ट होंगे.

७. बड़ली गांव से मिला हुआ लेख, जो राजपूताना म्युज़िअम् (अजमेर) में है, ई.स. १९१२ में मुझे मिला था.

(५२७–८४=) ४४३ का[१] होगा. इसकी लिपि अशोक के लेखों की लिपि से पहिले की प्रतीत होती है. इसमें 'वीराय' का 'वी' अक्षर [वी-चिह्न] है. उक्त 'वी' में जो 'ई' की मात्रा का चिन्ह [चिह्न] है वह न तो अशोक के लेखों में और न उनसे पिछले किसी लेख में मिलता है, अत एव वह चिन्ह अशोक से पूर्व की लिपि का होना चाहिये, जिसका व्यवहार अशोक के समय में मिट कर उसके स्थान में नया चिन्ह [चिह्न] बर्ताव में आने लग गया होगा[२].

दूसरे अर्थात् पिप्रावा के लेख[३] से प्रकट होता है कि बुद्ध की अस्थि शाक्य जाति के लोगों ने मिलकर उस (स्तूप) में स्थापित की थी. इस लेख को बूलर ने अशोक के समय से[४] पहले का माना है. वास्तव में यह बुद्ध के निर्वाणकाल अर्थात् ई.स. पूर्व ४८७ के[५] कुछ ही पीछे का होना चाहिये.

इन शिलालेखों से प्रकट है कि ई.स. पूर्व की पांचवीं शताब्दी में लिखने का प्रचार इस देश में कोई नई बात न थी.

भारतवर्ष में रहे हुए यूनानी लेखक.

निआर्कस्[६] कहता है कि 'यहां के लोग रुई (या रुई के चिथड़ों) को कूट कूट कर लिखने के वास्ते[७] कागज़ बनाते[८] हैं. मॅगेस्थिनीज़[९] लिखता है कि 'यहां पर

---

१. महामहोपाध्याय डॉ. सतीशचंद्र विद्याभूषण ने भी इस लेख को वीर संवत् ८४ का माना है.

२. अशोक के समय अथवा उससे पूर्व व्यंजन के साथ जुड़ने वाली स्वरों की मात्राओं में से केवल 'ई' की प्राचीन मात्रा लुप्त होकर उसके स्थान में नया चिन्ह काम में आने लगा ऐसा ही नहीं, किंतु 'औ' की मात्रा में भी परिवर्तन हुआ होगा, क्योंकि महाक्षत्रप रुद्रदामन् के गिरनार के लेख में 'औ' की मात्रा तीन प्रकार से लगी है:— 'पौ' के साथ एक प्रकार की, 'नौ' और 'मौ' के साथ दूसरे प्रकार की और 'यौ' के साथ तीसरी तरह की है (देखो लिपिपत्र ८ वां) इनमें से पहिले प्रकार की मात्रा तो अशोक के लेखों की शैली की ही है ('ओ' की मात्रा की बाईं तरफ़ एक और आड़ी लकीर जोड़ी गई है), परंतु दूसरे प्रकार की मात्रा की उत्पत्ति का पता अशोक के लेखों में नहीं लगता और न पिछले किसी लेख में उसका प्रचार पाया जाता है, जिससे यही अनुमान होता है कि उसका रूपांतर अशोक से पूर्व ही हो गया हो और किसी लेखक को उसका ज्ञान होने से उसने उसका भी प्रयोग किया हो, जैसे कि कुटिल लिपि की 'आ' की मात्रा (जो व्यंजन के ऊपर लगाई जाती थी) का लिखना इस समय से कई शताब्दी पूर्व से ही उठ गया है और उसके स्थान में व्यंजन की दाहिनी ओर एक खड़ी लकीर 'ा' लगाई जाती है, परंतु कितने एक पुस्तकलेखकों को अब भी उसका ज्ञान है और जब वे भूल से कहीं 'आ' की मात्रा छोड़ जाते हैं और व्यंजन की दाहिनी ओर उसके लिखने का स्थान नहीं होता तब वे उसके ऊपर कुटिल लिपि का [चिह्न] चिन्ह लगा देते हैं.

३. जिस पत्थर के पात्र पर यह लेख खुदा है वह इस समय कलकत्ते के 'इंडिअन् म्यूज़िअम्' में है.

४. ज. रॉ. ए. सो; सन् १८९८, पृ. ३८९.

५. बुद्ध का देहांत (निर्वाण) ई.स. पूर्व ४८७ के क़रीब कुसिनार नगर में हुआ. उनके शरीर को चन्दन की लकड़ियों से जला कर उनकी जली हुई अस्थियों के ८ हिस्से किये गये और राजगृह, वैशाली, कपिलवस्तु, अल्लकप्प, रामग्राम, पावा, वेठदीप और कुसिनार वालों ने उन्हें लेकर अपने अपने यहां उनपर स्तूप बनवाये. कपिलवस्तु शाक्यराज्य की राजधानी थी और बुद्ध वहीं के शाक्यजाति के राजा शुद्धोदन का पुत्र था अत एव पिप्रावा के स्तूप से निकली हुई अस्थि कपिलवस्तु के हिस्से की, और वहां का स्तूप बुद्ध के निर्वाण के समय के कुछ ही पीछे का बना हुआ, होना चाहिये. ऐसा मानने में लिपिसंबंधी कोई भी बाधा नहीं आती.

६. ई. स. पूर्व ३२६ में भारतवर्ष पर चढ़ाई करनेवाले यूनान के बादशाह अलेक्ज़ँडर (सिकंदर) के सेनापतियों में से एक निआर्कस् भी था. वह उसके साथ पंजाब में रहा और वहां से नावों द्वारा जो सेना लड़ती भिड़ती सिंधु के मुख तक पहुंची उसका सेनापति भी वही था. उसने इस चढ़ाई का विस्तृत वृत्तांत लिखा था, जिसका खुलासा एरिअन् ने अपनी 'इंडिका' नामक पुस्तक में किया.

७. मॅक्समूलर का लिखना है कि 'निआर्कस् भारतवासियों का रुई से कागज़ बनाने की कला का जानना प्रकट करता है. मॅ; हि. ए. सं. लि; पृ. ३६७.

८. बू; इं. पे; पृ. ६.

९. ई.स. पूर्व ३०६ के आसपास सीरिआ के बादशाह सेल्युकस् (Seleukos Nikator) ने मॅगेस्थिनीज़ नामक

दस दस स्टेडिआ[१] के अंतर पर पाषाण लगे हैं[२], जिनसे धर्मशालाओं का तथा दूरी का पता लगता है, नये वर्ष के दिन भावी फल (पंचांग) सुनाया जाता है[३], जन्मपत्र बनाने के लिये जन्मसमय लिखा जाता है[४] और न्याय 'स्मृति[५]' के अनुसार होता है.'

इन दोनों लेखकों के कथन से स्पष्ट है कि ई.स. पूर्व की चौथी शताब्दी में यहां के लोग रूई (या चिथड़ों) से कागज़[६] बनाना जानते थे, पंचांग तथा जन्मपत्र बनते थे जैसे कि अब तक चले आते हैं और मीलों के पत्थर तक लगाये जाते थे. ये लेखनकला की प्राचीनता के सूचक हैं.

बौद्ध पुस्तक.

बौद्धों के 'शील'[७] ग्रंथ में बौद्ध साधुओं (श्रमणों) के लिये जिन जिन बातों का निषेध किया गया है उनमें 'अक्खरिका' (अक्षरिका) नामक खेल भी शामिल है, जिसे बालक भी खेला करते थे. इस खेल में खेलने वालों को अपनी पीठ पर या आकाश में [अंगुलि से] लिखा हुआ अक्षर बूझना पड़ता था[८].

'विनय[९]' संबंधी पुस्तकों में 'लेख' (लिखने की कला) की प्रशंसा की है[१०] और बौद्ध आर्याओं के लिये सांसारिक कलाओं के सीखने का निषेध होने पर भी 'लिखना' सीखने की उनके वास्ते आज्ञा है[११]. यदि कोई बौद्ध साधु (श्रमण) किसी मनुष्य को आत्मघात की प्रशंसा में कुछ लिखे (लेखं छिन्दति) तो उसे प्रत्येक अक्षर के लिये दुक्कत (दुष्कृत=पाप) होगा[१२], और गृहस्थियों के लड़कों के वास्ते लिखने का पेशा सुख से जीवन निर्वाह करने का साधन माना गया है[१३].

---

विद्वान् को अपना राजदूत बना कर मौर्यवंशी राजा चंद्रगुप्त के दरबार (पाटलिपुत्र) में भेजा था. वह ५ वर्ष के लगभग यहां रहा और उसने इस देश के विषय में 'इंडिका' नामक पुस्तक ई.स. पूर्व की चौथी शताब्दी के अंत के आसपास लिखी, जो नष्ट होगई परंतु दूसरे लेखकों ने उससे जो जो अंश उद्धृत किया है वह उपलब्ध है.

१. एक स्टेडिअम् (Stadium) ६०६ फुट ६ इंच का होता है ('स्टेडिआ,' 'स्टेडिअम्' शब्द का बहुवचन है).

२. इं. ऍ; पृ. १२५-२६. ३. इं. ऍ; पृ. ६१. ४. इं. ऍ; पृ. १२६.

५. मॅगेस्थिनीज़ ने मूल में 'स्मृति' (धर्मशास्त्र) शब्द के अर्थ 'याददाश्त' का प्रयोग किया है, जिसपर से कितने एक यूरोपिअन् विद्वानों ने यहां पर उस समय लिखे हुए क़ानून का न होना मान लिया है, परंतु बूलर ने लिखा है कि मॅगेस्थिनीज़ का आशय 'स्मृति' के पुस्तकों से है (बू; इं. पे; पृ. ६).

६. विलायती कागज़ों के प्रचार के पूर्व यहां पर चिथड़ों को कूट कूट कर उनके गूदे से कागज़ बनाने के पुराने ढंग के कारख़ाने कई जगह थे, परन्तु विलायती कागज़ अधिक सुंदर और सस्ते होने से वे बंद हो गये, तो भी घोसुंडा (मेवाड़ में) आदि में अब तक पुराने ढंग से कागज़ बनते हैं.

७. बौद्ध धर्मग्रंथ 'सुत्तंत' (सूत्रांत) के प्रथम खंड के प्रथम अध्याय में जो बुद्ध के कथोपकथन हैं वे 'शील' अर्थात 'आचार के उपदेश' कहलाते हैं. उसके संग्रह का समय डॉ. राइस् डेविड्ज़् ने ई.स. पूर्व ४५० के आस पास बतलाया है (डे; बु. इं; पृ. १०७), किंतु बौद्ध लोग 'शील' को स्वयं बुद्ध का वचन मानते हैं.

८. ब्रह्मजालसुत्त, १४; सामञ्ञफलसुत्त, ४६. डे; बु. इं; पृ. १०८.

९. जिस वर्ष बुद्ध का निर्वाण हुआ उसी वर्ष (ई.स. पूर्व ४८७ के आसपास) उनके मुख्य शिष्य काश्यप की इच्छानुसार मगध के राजा अजातशत्रु की सहायता से राजगृह के पास की सप्तपर्णी गुफ़ा के बड़े दालान में बौद्धों का पहिला संघ एकत्र हुआ जिसमें ५०० अर्हत (बड़े दर्जे के साधु) उपस्थित थे. वहां पर उपालि ने, जिसको स्वयं बुद्ध ने 'विनय' का अद्वितीय ज्ञाता माना था, 'विनय' सुनाया, जो बुद्ध का कहा हुआ 'विनय' माना गया. बौद्धों के धर्मग्रंथों के तीन विभाग 'विनय,' 'सुत्त' (सूत्र) और 'अभिधम्म' (अभिधर्म) हैं, जिनमें से प्रत्येक को 'पिटक' कहते हैं. प्रत्येक पिटक में कई ग्रंथ हैं और तीनों मिलकर 'त्रिपिटिक' कहलाते हैं. 'विनय' में बौद्ध साधुओं के आचार का विषय है. ओल्डनबर्ग के मत में 'विनय' के कितने एक अंश ई.स. पूर्व ४०० से पहिले के हैं.

१०. डे; बु. इं; पृ. १०८; भिक्खुपाचित्तिय, २.२.

११. डे; बु. इं; पृ. १०८. १२. डे; बु. इं; पृ. १०८-९. १३. डे; बु. इं; पृ. १०८.

'जातक'[१] के पुस्तकों में खानगी[२] तथा राजकीय[३] पत्रों, करज़ा लेने वालों की तहरीरों[४] तथा पोत्थक (पुस्तक) का[५], और कुटुंब संबंधी आवश्यकीय विषयों[६], राजकीय आदेशों[७] तथा धर्म के नियमों[८] के सुवर्णपत्रों पर खुदवाये जाने का वर्णन मिलता है.

---

१. बुद्ध के पूर्वजन्मों की कथाओं को जातक कहते हैं. बौद्ध साहित्य में ऐसी प्रायः ५५० कथाओं का २२ निपातों (अध्यायों) में बड़ा संग्रह है. प्रत्येक कथा के आरंभ में लिखा है कि जेतवन में अनाथपिंडिक के बाग में या अन्यत्र जब बुद्ध विहार करते थे तब अमुक प्रसंग उठने पर उन्होंने यह कथा कही. कथा के पूर्ण होने पर बुद्ध ने बताया है कि इस समय के (वर्तमान) मनुष्यों में से इस कथा के समय पूर्व जन्म में कौन कौन किस किस शरीर में थे और अंत में अपना भी पता दिया है कि इस कथा का अमुक पात्र मैं था.

भरहुत के स्तूप के कटहरे पर इक्कीस जातकों के चित्र खुदे हुए हैं और उनपर नाम भी दिए हैं. एक पर तो जातक में से गाथा का एक पाद ज्यों का त्यों खुदा हुआ है. यह स्तूप ई.स. पूर्व की तीसरी शताब्दी का है अतएव जातकों का इससे प्राचीन होना तो सिद्ध ही है, परंतु जिन राजाओं और नगरों का उनमें उल्लेख है वे नंद और मौर्यवंशी राजाओं के पहले के हैं और पात्रों के आचार व्यवहार भी बुद्ध के बहुत पहले के जान पड़ते हैं, इससे यह मानना साहस नहीं है कि ई.स. पूर्व की छठी शताब्दी या उससे भी पहले के समाज के चित्र जातकों की कथाओं में अंकित हैं. प्रॉफेसर कॉवेल की संपादकता में ५४७ जातकों का अंगरेज़ी भाषांतर ६ जिल्दों में छप कर प्रकाशित हुआ है. मूल डॉक्टर फॉसबॉल् ने रोमन लिपि में प्रकाशित किया है.

२. काशी के एक सेठ के गुलाम कटाहक ने जाली चिट्ठी (पण्ण=पर्ण=पन्ना=पत्र) से अपने आपको सेठ का पुत्र सिद्ध करके एक दूसरे सेठ की पुत्री से विवाह कर लिया. उस पत्र पर उसने सेठ ही की मोहर (मुद्दिका=मुद्रिका) भी कर ली थी (कटाहक जातक).

तक्खसिला (तक्षशिला) के विश्वविद्यालय के एक अध्यापक ने अपने पुराने छात्रों को पण्ण (=पत्र) लिखा (महासुतसोम जातक).

३. एक राजा, जो राज्य छोड़कर वनवासी होगया था, एक ग्राम में जाकर रहा. वहां वालों ने उसका आतिथ्य अच्छा किया जिस पर उसने अपने भाई को, जो राजा था, एक पण्ण भेजा कि इनका राजकर क्षमा कर दिया जावे (कामजातक).

काशी के एक राजा ने अपने निकाले हुए पुरोहित को फिर बुलाने के लिये एक गाथा लिख कर पण्ण भेजा और उसपर राजमुद्दिका (राजमुद्रिका) से मोहर की (पुण्णनदी जातक).

पोतलि के राजा अस्सक (अश्मक) के मंत्री नंदिसेन ने एक सासन (शासन) लिख कर दंतपुर के राजा कालिंग का आक्रमण रोका और कालिंग राजा लेख को सुन कर (लेखं सुत्वा) रुक गया (चुल्लकालिंग जातक).

सात राजाओं ने काशी को घेरा देकर राजा ब्रह्मदत्त को पण्ण भेजा कि राज्य छोड़ो या लड़ो. उसके उत्तर में राजा के भाई असदिस (असदृश) ने बाण पर अक्षर (अक्खरानि) खोदे (आछिन्दि) और वह बाण ऐसे निशाने से मारा कि उनके भोजनपात्रों पर लगा. उसमें लिखा था कि भाग जाओ नहीं तो मारे जाओगे (असदिस जातक.)

नामी चोर (जैसे आज कल पुलिस के रजिस्टर में 'नंबरी' बदमाश होते हैं) 'लिखितको चोरो,' अर्थात् जिसके बारे में राज की ओर से लिखी हुई आज्ञा निकल चुकी हो, कहलाता था. ऐसे चोर बौद्धसंघ में आ आकर भरती होने लगे, तब बुद्ध ने इस बखेड़े को रोका (महावग्ग १.४३).

४. एक देवालिये ने अपने लेवालियों को करज़े की तहरीरें (इणपण्णानि=ऋणपर्ण) लेकर गंगातीर पर आकर अपना पावना लेजाने के लिये बुलाया था (रुरुजातक).

५. बु; इ. पे; पृ. ५.

६. एक धनवान् ब्राह्मण का पुत्र अपनी विरासत सम्हालने गया और सोने के पत्र पर अपने पुरखाओं के लिखे धन के बीजक के अक्षर (अक्खरानि) बांच कर उसने अपनी संपत्ति का परिमाण जाना (कण्ह जातक).

७. काशी के राजा की रानी खेमा ने स्वप्न में स्वर्णमृग देखा और कहा कि यदि मुझे यह न मिला तो मैं मर जाऊंगी. इस पर राजा ने सोने के पत्र पर एक कविता खुदवा कर मंत्री को दी और कहा कि इसे सारे नगरवासियों को सुना दो. उस कविता का भाव यह था कि जो कोई इस मृग का पता देगा उसे गांव और गहनों से भूषित स्त्रियां दी जायेंगी (रुरुजातक).

८. राजा की आज्ञा से कुरु जाति के पांच प्रधान धर्म (अहिंसा, अस्तेय, परस्त्रीगमननिषेध, मिथ्याभाषणनिषेध और मद्यपाननिषेध) सोने के पत्र पर खुदवाये गये (कुरुधम्म जातक).

बोधिसत्व की आज्ञा से विनिच्छयधम्म (विनिश्चयधर्म) भी ऐसे ही खुदवाये गये थे (तेसकुन जातक).

'महावग्ग' (विनय पिटक का एक ग्रन्थ) में 'लेखा' (लिखना), 'गणना' (पहाड़े) और 'रूप' (हिसाब) की पढ़ाई का[1], जातकों में पाठशालाओं तथा विद्यार्थियों के लिखने के 'फलक' (लकड़ी की पाटी) का[2] और 'ललितविस्तर' में बुद्ध का लिपिशाला में जाकर अध्यापक विश्वामित्र से चंदन की पाटी पर सोने के वर्णक[3] (कलम) से लिखना सीखने का वृत्तान्त मिलता है[4].

ऊपर उद्धृत किये हुए वचन ई.स. पूर्व की छठी शताब्दी के आस पास की दशा के बोधक हैं और उनसे पाया जाता है कि उस समय लिखने का प्रचार एक साधारण बात थी; स्त्रियां तथा बालक भी लिखना जानते थे और प्रारंभिक पाठशालाओं की पढ़ाई ठीक वैसी ही थी जैसी कि अब तक हमारे यहां की देहाती खानगी पाठशालाओं की है, जिनमें लिखना, पट्टीपहाड़े और हिसाब पढ़ाये जाते हैं. जब हमारे यहां की प्रारंभिक पढ़ाई का ढंग ई.स. पूर्व की छठी शताब्दी के आसपास से अब तक, अर्थात् क़रीब २५०० वर्ष से, बिना कुछ भी परिवर्तन के ज्यों का त्यों चला आया है तब आश्चर्य ही क्या है कि बुद्ध के समय भी बहुत पूर्ववर्ती काल से वैसा ही चला आता रहा हो.

महाभारत[5], स्मृति (धर्मशास्त्र)[6], कौटिल्य के अर्थशास्त्र[7], वात्स्यायन के कामसूत्र[8] आदि

ब्राह्मणों के ग्रंथ. ग्रंथों में, जिनमें व्यावहारिक विषयों का विशेष रूप से वर्णन मिलता है, 'लिखना' और 'लिखित पुस्तकों' का उल्लेख बहुत कुछ मिलता है.

व्याकरण. पाणिनि[9] ने 'अष्टाध्यायी' नामक व्याकरण का ग्रन्थ लिखा, जिसमें 'लिपि' और

---

१. उपालि के मातापिता ने राजगृह में विचार किया कि बच्चे को क्या काम सिखावें. उन्होंने निश्चय किया कि यद्यपि लेखा, गणना और रूप सिखाने से भविष्य में उसको लाभ होगा परंतु इन तीनों से क्रमशः अंगुली, छाती और आंखों को क्लेश होगा, इससे उन्होंने उसे बौद्ध भिक्खु (श्रमण) बनाना निश्चय किया क्योंकि श्रमण सदाचारी होते हैं, खाने पीने को उन्हें अच्छा मिलता है और सोने को अच्छे बिछौने (महावग्ग १,४९; भिक्खुपाचित्तिय ६५.१).

कलिंग के राजा खारवेल के हाथीगुंफा के लेख में उक्त राजा का लेख, रूप और गणना सीखना लिखा है (ततो लेखरूपगणनाववहारविधिविसारदेन सर्वविज्ञावदातेन......); 'हाथीगुंफा ऐंड थ्री अदर इन्स्क्रिप्शन्स.' भगवानलाल इंद्रजी संपादित. पृ. २२.

२. गुलाम कटाहक सेठ के पुत्र का फलक उठा कर उसके साथ पाठशाला जाया करता था वहीं उसने लिखना पढ़ना सीखा (कटाहक जातक).

३. राजपूताना में अब भी लकड़ी की गोल तीखे मुंह की कलम को, जिससे बच्चे पट्टे पर सुरखी बिछा कर अक्षर बनाना सीखते हैं, वरथा या बरतना कहते हैं.

४. ललितविस्तर, अध्याय १० (अंगरेज़ी अनुवाद, पृ. १८१-५).

५. महाभारत के कर्ता व्यास ने स्वयं गणेश को ही उक्त पुस्तक का लेखक बनाया है (आदिपर्व, १. ११२).

६. वसिष्ठधर्मसूत्र (१६.१०,१४-१५) में न्यायकर्ता के पास लिखित प्रमाण पेश करना और मनुस्मृति (८.१६८) में ज़बरन् लिखवाये हुए लेख को अप्रमाणित करना लिखा है. सारी स्मृतियों में जहां जहां लेख का विषय है उसकी परिसंख्या नहीं हो सकती, केवल दो उदाहरण दिये गये हैं.

७. अर्थशास्त्र में बहुत जगह लिखने का वर्णन है, जिसमें से थोड़े से उदाहरण यहां दिये जाते हैं. वृत्तचौलकर्मा लिपिं संख्यानं चोपयुञ्जीत (१.५.२); संज्ञालिपिभिश्चारसंचारं कुर्युः (१.११.८); पञ्चमं मंत्रिपरिषदा पत्रसंप्रेषणेन मंत्रयेत (१.१९.६); अमात्यसम्पदोपेतः सर्वसमयविदाशुग्रन्थश्चार्वक्षरो लेखवाचनसमर्थो लेखकः स्यात् (२.९.२८). यह पिछला अवतरण शासनाधिकार में से है जिसमें राजशासनों के लिखने का ही विषय है. अर्थशास्त्र का कर्ता कौटिल्य मौर्य चंद्रगुप्त का मंत्री विष्णुगुप्त चाणक्य ही था.

८. चौसठ कलाओं में 'पुस्तकवाचनम्' (पृ. ३३); घर में रखने की सामग्री में 'यः कश्चित्पुस्तकः' (पृ. ४५); भार्या के प्रतिदिन के कामों में आमद और खर्च का हिसाब रखना 'दैवसिकायव्ययपिण्डीकरणम्' (पृ. २३८).

९. मॅक्समूलर, बूलर आदि कितने एक यूरोपिअन् विद्वान् पाणिनि का ई. स. पूर्व की चौथी शताब्दी में होना मानते हैं और पाणिनीय व्याकरण के अद्वितीय ज्ञाता गोल्डस्टकर ने पाणिनि का बुद्ध से पूर्व होना माना है. इनमें से गोल्डस्टकर का लिखना ठीक जचता है, क्योंकि पाणिनि से बहुत समय पीछे कात्यायन ने उसके सूत्रों पर 'वार्तिक' लिखे. इसका प्रमाण यह है कि वार्तिकों में न केवल पाणिनि के छोड़े हुए प्रयोगों और अर्थों का स्पष्टीकरण है वरन बहुत से नये प्रयोगों और नये अर्थों का भी विचार है, जो पाणिनि के पीछे व्यवहार में आये होंगे. पाणिनि से [कमसे कम तीन पीढ़ी] पीछे दाक्षायण व्याडि ने पाणिनि के सूत्रों पर 'संग्रह' नामक व्याख्यानरूप ग्रंथ रचा. भर्तृहरि ने अपने 'वाक्यपदीय'

'लिवि'[1] शब्द (जिनका अर्थ 'लिखना' है) और 'लिपिकर'[1] (लिखने वाला) तथा 'यवनानी'[2] (जिसका अर्थ कात्यायन[3] और पतंजलि ने[4] 'यवनों की लिपि' किया है) शब्द बनाने के नियम दिये हैं और 'स्वरित' के चिह्न[5] तथा 'ग्रंथ'[6] (पुस्तक) का भी उल्लेख किया है. उसी पुस्तक से

---

नामक ग्रंथ में लिखा है कि 'संग्रह' के, जो 'वाक्यपदीय' के टीकाकार पुण्यराज के लेखानुसार एक लाख श्लोक का था, अस्त हो जाने पर पतंजलि ने 'महाभाष्य' लिखकर 'संग्रह' के आशय का संक्षेप किया. पतंजलि का समय ई.स. पूर्व की दूसरी शताब्दी निश्चित है. ऐसी दशा में पाणिनि और पतंजलि के बीच कई शताब्दियों का अन्तर होना चाहिये.

१. दिवाविभानिशा······लिपिलिबिबलि······ (३.२.२१).

२. इन्द्रवरुणभव······यवयवन······ (४.१.४९).

३. यवनाल्लिप्याम् (४.१.४९ पर वार्तिक ३).

४. यवनाल्लिप्यामिति वक्तव्यम् यवनानी लिपिः (४.१.४९ पर भाष्य).

५. स्वरितेनाधिकारः (१.३.११).

एक ही बात बार बार दोहराना न पड़े इस लिये पाणिनि ने कुछ बातें शीर्षक की तरह स्थान स्थान पर लिख कर नियम कर दिया है कि इसके आगे यह सिलसिला चलेगा. इसको अधिकार कहते हैं और यह अधिकार स्वरित चिह्न से जतलाया गया है. यह स्वरित वेद के उच्चारण के उदात्त, अनुदात्त, स्वरित की तरह उच्चारण का ऊंचा या नीचा स्वर नहीं किंतु वर्ण पर का लिखित चिह्न है (स्वरितो नाम स्वरविशेषो वर्णधर्मो न स्वरधर्मः पा.१.३.११ पर काशिका) क्योंकि अष्टाध्यायी का सूत्र-पाठ एकश्रुति या एकस्वर का पाठ माना जाता है, उसमें उदात्त, अनुदात्त, स्वरित का भेद नहीं हो सकता (एकश्रुत्या सूत्राणां पाठात्, पतंजलि के महाभाष्य के पहले आह्निक पर कैयट की टीका). पतंजलि ने इस सूत्र (१.३.११) के व्याख्यान में यह शंका उठाई है कि स्वरित से हम यह नहीं जान सकते कि यह अधिकार कहां तक जायगा और इस शंका पर कात्यायन का समाधान लिखा है कि जितने सूत्रों तक अधिकार चलाना हो उतनी ही संख्या का वर्ण उसपर लिख दिया जाय (यावतिथो ऽलनुबन्धस्तावतो योगानिति वचनात्सिद्धम्). कैयट ने इसपर दृष्टांत दिया है कि पा. सू. ५. १. ३० पर 'इ' अनुबंध लगा देने से यह जाना जायगा कि यह अधिकार दो सूत्रों तक चलेगा. यों शिवसूत्रों में जो वर्णों का क्रम है उसके स्थानीय मान से अ=१, इ=२, उ=३, इत्यादि गिनती के संकेत पाणिनि के स्वरित चिह्न में होना कात्यायन ने माना है. आगे चल कर यह भी कहा है कि जहां अधिकार अधिक संख्या के सूत्रों में जाने वाला है और अल् (=वर्ण) कम हैं वहां अधिकार जतलाने वाले सूत्र में पाणिनि ने 'प्राक्' (अमुक शब्द या सूत्र से पहले पहले) लगाया है (पतंजलि— अथेदानीं यत्राल्पीयांसोऽलः भूयांसश्च योगानधिकारोऽनुवर्तते कथं तत्र कर्तव्यम्? कात्यायन—भूयसि प्राग्वचनम्. पतंजलि—भूयसि प्राग्वचनं कर्तव्यम्. भूयसि प्रागमुत इति वक्तव्यम्). जहां पर 'प्राक्' शब्द काम में नहीं लिया है और जहां पर सूत्रों की संख्या अल् (वर्ण) से अधिक है (जैसे ३. १. ९१ का अधिकार ५४१ सूत्रों पर है) वहां कोई और स्वरित चिह्न काम में आता होगा. इसीके अनुसार पाणिनि ने जहां यह अधिकार किया है कि 'रीश्वर' के पहले पहले सब निपात कहलावेंगे (प्राग्रीश्वरान्निपाताः पा. १.४.५६) वहां शुद्ध 'ईश्वर' शब्द काम में न लाकर कृत्रिम 'रीश्वर' काम में लिया है क्योंकि रीश्वर शब्द जहां आता है वहीं यह अधिकार समाप्त होता है (अधिरीश्वरे १. ४. ९७), आगे जहां 'ईश्वर' शब्द आया है (ईश्वरे तोसुन्कसुनौ ३. ४. १३) वहां तक यह अधिकार नहीं चलता. यों 'रीश्वर' शब्द काम में लाने से दो ही बातें प्रकट होती हैं, या तो पाणिनि ने अपने आगे के सूत्र तोते की तरह रट लिये थे इससे 'रीश्वर' पद का प्रयोग किया, या उसने अपना व्याकरण लिख कर तैयार किया जिसकी लिखित प्रति के सहारे अधिकार सूत्र के शब्द स्थिर किये. पाठकों से यह कहना व्यर्थ है कि इन दोनों अनुमानों में से कौन सा मानना उचित है.

ऐसे ही पाणिनि ने अपने सूत्रों में अपने ही बनाये धातुपाठ में से 'फण आदि सात धातुओं को' (फणां च सप्तानां ६.४.१२५) 'जक्षिति आदि ६ धातु' (जक्षित्यादयः षट् ६.१.६) आदि उल्लेख किया है. वहां यह मानना उचित है कि पाणिनि ने सूत्र बनाने के पहिले धातुपाठ रट रक्खा था, या यह कि धातुपाठ की लिखित पुस्तक उसके सामने थी?

६. 'ग्रंथ' शब्द पाणिनि ने रचित पुस्तक के अर्थ में लिया है (समुदाङ्भ्यो यमोऽग्रन्थे १.३.७५; अधिकृत्य कृते ग्रंथे ४.३.८७; कृते ग्रन्थे ४.३.११६ आदि). वेद की शाखाओं के लिये, जो ऋषियों से कही गई हैं (जिन्हें आस्तिक हिन्दू ऋषियों की बनाई हुई नहीं मानते) 'प्रोक्त' शब्द काम में लाया गया है, 'कृत' नहीं (तेन प्रोक्तम् ४. ३. १०१); और 'प्रोक्त' ग्रंथों में 'पुराणप्रोक्त' शब्द के प्रयोग से दिखाया है कि कुछ वेद के ब्राह्मण पाणिनि के पहिले के थे और कुछ उन्हीं के काल के (पुराणप्रोक्तेषु ब्राह्मणकल्पेषु ४.३.१०५; वार्तिक 'तुल्यकालत्वात्'), किंतु पाराशर्य (पराशर के पुत्र) और कर्मंद के 'भिक्षुसूत्र,' तथा शिलालि और कृशाश्व के 'नटसूत्रों' को न मालूम क्यों 'प्रोक्त' में गिनाया है. जो हो, 'भिक्षुशास्त्र' और 'नाट्यशास्त्र' के दो दो सूत्र-ग्रंथ उस समय विद्यमान थे (पाराशर्यशिलालिभ्यां भिक्षुनटसूत्रयोः । कर्मन्दकृशाश्वादिनिः ४.३.११०-११). नवीन विषय पर पहिले पहिल बनाये हुए ग्रंथ को 'उपज्ञात' कहा है (उपज्ञाते ४. ३. ११५; उपज्ञोपक्रमं तदाद्याचिख्यासायां १.४.२१). किसी विषय को लेकर (अधिकृत्य) बने हुए ग्रंथों में 'शिशुक्रन्दीय' (बच्चों के रोने के संबंध का ग्रंथ), 'यमसभीय' (यम की सभा के विषय का ग्रंथ), 'दो नाम मिला कर बना ग्रंथ' (जैसे 'अग्निकाश्यपीय'—यह नाम पाणिनि ने नहीं दिया) और 'इंद्र-

यह भी पाया जाता है कि उस समय चौपायों के कानों पर स्रुव, स्वस्तिक आदि के और पांच तथा आठ के अंकों के चिह्न भी बनाये जाते थे और उनके कान काटे तथा छेदे भी जाते थे[1].

पृष्ठ ७ वें के टिप्पण ३ में दिये हुए ग्रंथों के अतिरिक्त 'महाभारत' ग्रंथ[2] और आपिशलि[3], स्फोटायन[4], गार्ग्य[5], शाकल्य[6], शाकटायन[7], गालव[8], भारद्वाज[9], काश्यप[10], चाक्रवर्मण[11] और सेनक[12] नामक वैयाकरणों के नाम भी पाणिनि ने दिये हैं और उनका मत प्रकट किया है.

पाणिनि से पूर्व यास्क[13] ने निरुक्त लिखा जिसमें औदुंबरायण, क्रौष्टुकी, शतबलाक्ष मौद्गल्य, शाकपूणि, शाकटायन, स्थौलाष्ठीवी, आग्रायण, औपमन्यव, और्णवाभ, कात्थक्य, कौत्स, गार्ग्य, गालव, चर्मशिरस्, नैटीकि, वार्ष्यायणि और शाकल्य नामक वैयाकरणों और निरुक्तकारों के नाम और मत का उल्लेख मिलता है[14], जिनमें से केवल गार्ग्य, शाकटायन, गालव और शाकल्य के नाम पाणिनि में मिलते हैं, जिससे अनुमान होता है कि पाणिनि और यास्क के पूर्व व्याकरण और निरुक्त के बहुत से ग्रंथ उपलब्ध[15] थे, जिनमें से अब एक भी उपलब्ध नहीं है.

---

जननीय' (इन्द्र के जन्म पर ग्रंथ) के नाम दिये हैं और अंत में 'आदि' लगाकर बतलाया है कि ऐसे ग्रंथ बहुत से होंगे (शिशुक्रन्दयमसभद्वंद्वेन्द्रजननादिभ्यश्छः ४.३.८८). इस प्रकार पाणिनि ने केवल 'ग्रंथ' शब्द ही नहीं दिया वरन कई ग्रंथों के नाम और उनके विषयों का पता भी दिया है. पाणिनि के सूत्र 'कृते ग्रंथे' (४.३.८७) के वार्तिक पर कात्यायन ने आख्यायिका का भी उल्लेख किया है और भाष्यकार पतंजलि ने 'वासवदत्ता,' 'सुमनोत्तरा' और 'भैमरथी' आख्यायिकाओं के नाम दिये हैं.

१. कर्णे लक्षणस्याविष्टाष्टपञ्चमणिभिन्नछिन्नछिद्रस्रुवस्वस्तिकस्य ६. ३. ११५; कर्णो वर्णलक्षणात् ६. २. ११२. इन सूत्रों पर काशिकाकारों ने लिखा है कि पशुओं के स्वामि का संबंध बतलाने या उनका विभाग जतलाने के वास्ते दांतली आदि के जो चिह्न उनके कानों पर किये जाते हैं उनको लक्षण कहते हैं. पाणिनि के इन सूत्रों के अनुसार 'अष्टकर्णः गौः' या 'अष्टकर्णी गौः' का अर्थ यही है कि जिस बैल या गौ के कान पर पहचान के लिये 'आठ' का चिह्न बना हो. ऐसे ही पञ्चकर्णी, स्वस्तिककर्णी आदि. ऐसे शब्दों का अर्थ 'आठ कान वाली' आदि नहीं हो सकता.

जानवरों के कानों पर इस प्रकार के तरह तरह के चिह्न करने की प्रथा वेदों के समय में भी प्रचलित थी. अथर्ववेद संहिता में तांबे के छुरे से दोनों कानों पर 'मिथुन' (स्त्रीपुरुष) का चिह्न बनाने का विधान है (अथर्व. सं ६.१४१) और दूसरी जगह कानों को छेदने और उनपर चिह्न करने की प्रथा को बुरा बतलाया है (१२. ४. ६). मैत्रायणी संहिता में इस विषय का एक प्रकरण का प्रकरण है जिससे पाया जाता है कि रेवती नक्षत्र में यह कर्म करना चाहिये तब इससे समृद्धि होती है. केवल दाहिने कान पर भी चिह्न होता था और दोनों कानों पर भी, और उन चिह्नों के नाम से गौओं के नाम पड़ते थे --'स्थूणाकर्णी' (थंभे के चिह्नवाली), 'दात्राकर्णी' (दांतली के चिह्नवाली) 'कर्करिकर्णी' (वीणा के चिह्नवाली) आदि. अलग अलग पुरुषों के अलग अलग चिह्न होते थे—वसिष्ठ की 'स्थूणाकर्णी,' जमदग्नि की 'कर्करिकर्णी' आदि. बाण के फल से या लोहे से चिह्न करने का निषेध किया गया है; या तो चिह्न तांबे से बनाया जाय या सांठे को पानी में भिगोकर उसके डंठल से (मैत्रायणी संहिता; ४.२.६.).

२. महान् व्रीह्यपराह्ण······भारत······ (६.२.३८). ३. वा सुप्यापिशलेः (६.१.९२).

४. अवङ् स्फोटायनस्य (६.१.१२३). ५. ओतो गार्ग्यस्य (८.३.२०). ६. लोपः शाकल्यस्य (८.३.१६).

७. लङः शाकटायनस्यैव (३.४.१११). डा. ऑपर्ट ने जो शाकटायन का व्याकरण अभयचंद्रसूरि की टीका सहित छपवाया है वह पाणिनि के उल्लेख किये हुए प्राचीन शाकटायन का नहीं किंतु जैन शाकटायन का नवीन व्याकरण है जो ई.स. की नवीं शताब्दी में राष्ट्रकूट (राठौड़) राजा अमोघवर्ष (प्रथम) के समय में बना था.

८. इको ह्रस्वोऽङ्यो गालवस्य (६.३.६१.). ९. ऋतो भारद्वाजस्य (७.२.६३).

१०. तृषिमृषिकृशेः काश्यपस्य (१.२.२५). ११. ई चाक्रवर्मणस्य (६.१.१३०). १२. गिरेश्च सेनकस्य (५.४.११२.)

१३. पाणिनि ने 'यस्कादिभ्यो गोत्रे' (२.४.६३.) सूत्र से 'यास्क' नाम सिद्ध किया है.

१४. देखो, क्रमशः, यास्क का निरुक्त—१.२.१७; ८.२.१; ११.६.३; ७.१४.६; १.३.३; १०.१.३; १०.८.६; १०.८.१०; ७.१५.१; ८.५.३; १.१५.२; १.३.५; ४.३.२; ३.१५.१; ४.३.२; १.२.८; और ६. २८. ३.

१५. यह संभव नहीं कि यास्क अथवा पाणिनि ने इतने आचार्यों के एक विषय के ग्रंथ कंठस्थ करके उनका तारतम्य विचार कर नया निरुक्त अथवा व्याकरण बनाया हो. यदि उस समय लिखना या लिखित ग्रंथ न थे तो क्या पाणिनि और यास्क इन सब आचार्यों के ग्रंथों को वेद के सूक्तों की तरह कंठस्थ करने वालों को सामने बिठाकर उनके मत सुनते गये होंगे और अपना निबंध बना कर स्वयं रटते और शिष्यों को रटाते गये होंगे?

छांदोग्य उपनिषद्[1] में 'अक्षर'[2] शब्द मिलता है तथा 'ई,' 'ऊ' और 'ए' स्वर, ईकार, ऊकार और एकार शब्दों से सूचित किये हैं[3] और स्वरों का संबंध इंद्र से, ऊष्मन् का प्रजापति से और स्पर्शवर्णों का मृत्यु से बतलाया है[4]. ऐसे ही तैत्तिरीय उपनिषद् में वर्ण और मात्रा का उल्लेख मिलता है[5].

ऐतरेय आरण्यक में ऊष्मन्, स्पर्श, स्वर और अंतःस्थ[6] का; व्यंजन और घोष[7] का; णकार और षकार (मूर्धन्य) के नकार और सकार (दंत्य) से भेद[8] का तथा 'संधि'[9] का विवेचन मिलता है. ये सब बहुधा शांखायन आरण्यक में भी हैं.

ऐतरेय ब्राह्मण में 'ॐ' अक्षर, को अकार, उकार और मकार वर्णों के संयोग से बना हुआ बतलाया है[10].

शतपथ ब्राह्मण में 'एकवचन,' 'बहुवचन'[11] तथा तीनों 'लिंगों'[12] के भेद का विवेचन मिलता है.

तैत्तिरीय संहिता में ऐंद्रवायव नामक ग्रह (सोमपात्र) दोनों देवताओं (इंद्र और वायु) को एक ही दिये जाने के कारण का वर्णन करते समय लिखा है कि '[पहले] वाणी अस्पष्ट और अनियमित (बिना व्याकरण के) थी. देवताओं ने इंद्र से कहा कि तुम इसका हमारे लिये व्याकरण (नियमबंधन) कर दो. इंद्र ने कहा कि मैं [इस काम के लिये] यह वर मांगता हूं कि यह (सोमपात्र) मेरे तथा वायु के लिये एक ही लिया जाय. इससे ऐंद्रवायव ग्रह शामिल ही लिया जाता है. इंद्र ने वाणी को बीच में से पकड़ कर व्याकृत किया. इसलिये वाणी व्याकृत (व्याकरणवाली, नियमबद्ध) कही जाती है'[13] यही कथा शतपथ ब्राह्मण में भी मिलती है परंतु उसमें 'वि+आ+कृ' धातु के स्थान पर 'निर् + वच्' धातु से बने हुए 'निर्वचन' और 'निरुक्त' शब्द काम में लिये हैं, और यह कहा है कि इंद्रने पशु, वयस् (पक्षी) और सरीसृपों (रेंगनेवालों) की वाणी को छोड़ कर

---

१. पाणिनि के सूत्रपाठ में एक जगह (१.४.७६) और गणपाठ में दो जगह (ऋगयनादि ४.३.७३, और वेतनादि ४.४ १२ में) उपनिषद् शब्द आता है.

२. हिंकार इति त्र्यक्षरं प्रस्ताव इति त्र्यक्षरं तत्समं । १ । आदिरिति द्व्यक्षरं (छांदोग्य उप. २.१०). 'अक्षर' शब्द तो संस्कृत के प्राचीन साहित्य में दोनों अर्थों में मिलता है अर्थात् ध्वन्यात्मक (उच्चारित) और संकेतात्मक (लिखित), परंतु 'वर्ण' शब्द केवल संकेतात्मक चिह्न के लिये ('वर्ण्' धातु से=रंगना या बनाना) आता है और ईकार, ऊकार आदि में 'कार' ('कृ' धातु से=करना) केवल वर्ण के लिये; अतएव 'वर्ण' और 'कार' प्रत्ययवाले शब्द लिखित संकेतों के ही सूचक हैं.

३. अग्निरीकारः आदित्य ऊकारो निहव एकारः (छांदोग्य उप. १.१३).

४. सर्वे स्वरा इन्द्रस्यात्मानः सर्व ऊष्माणः प्रजापतेरात्मानः सर्वे स्पर्शा मृत्योरात्मानः यदि स्वरेषूपालभेतेन्द्रं शरणं'' (छांदोग्य उप. २. २२. ३).

५. वर्णः स्वरः । मात्रा बलम् (तैत्तिरीय उप. १.१).

६. तस्यैतस्यात्मनः प्राण ऊष्मरूपमस्थीनि स्पर्शरूपं मज्जानः स्वररूपं मांसं लोहितमित्येदन्यच्चतुर्थमन्तःस्था रूपमिति (ऐ. आ. ३.२.१).

७. तस्य यानि व्यंजनानि तच्छरीरं यो घोषः स आत्मा य ऊष्माणः स प्राणः (ऐ. आ. २.२.४.)

८. स यदि विचिकित्सेत्सणकारं ब्रवाणी ३ं अणकारा ३ं इति······सषकारं ब्रवाणी ३ं असकारा ३ं इति (ऐ. आ. ३.२.६).

९. पूर्वमेवाक्षरं पूर्वरूपमुत्तरमुत्तररूपं योऽवकाशः पूर्वरूपोत्तररूपे अन्तरेण येन सन्धिं विवर्तयति येन स्वराक्षरं विजानाति येन मात्रामात्रां विभजते······संधिविज्ञपनी साम···(ऐ. आ. ३. १. ५).

१०. तेभ्योऽभितप्तेभ्यस्त्रयो वर्णा अजायन्ताकार उकारो मकार इति तानेकधा समभरत्तदेतदो३ं मिति (ऐ. ब्रा. ५. ३२). ऐसा ही कौशीतकी ब्राह्मण (२६.५) और आश्वलायन श्रौतसूत्र (१०.४) में भी लिखा मिलता है.

११. अथो नेदेकवचनेन बहुवचनं व्यवायामेति (शतपथ ब्रा. १३.५.१.१८).

१२. त्रेधाविहिता इष्टका उपधीयन्ते पुंनाम्न्यः स्त्रीनाम्न्यो नपुंसकनामन्यस्त्रेधाविहितानि च एवेमानि पुरुषस्याङ्गानि पुंनामानि स्त्रीनामानि नपुंसकनामानि (शतपथ ब्रा. १०.५.१.२). वाक् च एवैतत्सर्वं यत्स्त्री पुमान् नपुंसकं (शतपथ ब्रा. १०.५.१.३).

१३. वाग्वै पराच्यव्याकृतावदत् ते. देवा इन्द्रमब्रुवन् 'इमां नो वाकुरु' इति सोऽब्रवीद्वरं वृणै मह्यं चैवैष वायवे च सह गृह्याता इति तस्मादैन्द्रवायवः सह गृह्यते. तामिन्द्रो मध्यतोऽवक्रम्य व्याकरोत्तस्मादियं व्याकृता वागुद्यते. तस्मात्सकृदिन्द्राय मध्यतो गृह्यते······ (तैत्ति. सं. ६. ४. ७).

उसके चौथे अंश अर्थात् मनुष्यों की ही वाणी का निर्वचन ( व्याकरण ) किया क्योंकि उसको ग्रह में से चतुर्थांश ही मिला था[१].

उपर्युक्त प्रमाणों से पाया जाता है कि उपनिषद्, आरण्यक, ब्राह्मण और तैत्तिरीय संहिता के समयतक व्याकरण के होने का पता चलता है. यदि उस समय लिखने का प्रचार न होता तो व्याकरण और उसके पारिभाषिक शब्दों की चर्चा भी न होती, क्योंकि जो जातियां लिखना नहीं जानती वे छंदोबद्ध गीत और भजन अवश्य गाती हैं, कथाएं कहती हैं परंतु उनको स्वर, व्यंजन, घोष, संधि, एकवचन, बहुवचन, लिंग आदि व्याकरण के पारिभाषिक शब्दों का ज्ञान सर्वथा नहीं होता. इसका प्रत्यक्ष उदाहरण हिंदुस्तान में ही भली भांति मिल सकता है, जहां ३१३४१५३८९ मनुष्यों की आबादी में से केवल १८५३९५७८ मनुष्य लिखना पढ़ना जानते हैं बाकी के २९४८७५८११ अभी तक लिखना पढ़ना नहीं जानते[२]. उनमें किसीको भी व्याकरण के पारिभाषिक शब्दों का कुछ भी ज्ञान नहीं है. व्याकरण की रचना लेखनकला की उन्नत दशा में ही होती है और उसके लिये भाषा का सारा साहित्य टटोलना पड़ता है और उसके प्रथम रचयिता को उसके पारिभाषिक शब्द गढ़ने पड़ते हैं. भारतवर्ष की जिन असभ्य और प्राथमिक जातियों के यहां लिखित साहित्य नहीं है उनकी भाषाओं के व्याकरण लिखना जानने वाले यूरोपिअन् विद्वानों ने अभी अभी बनाये हैं.

छन्द. ऋग्वेद में गायत्री, उष्णिह्, अनुष्टुभ्, बृहती, विराज्, त्रिष्टुभ् और जगती छंदों के नाम मिलते हैं[३]. वाजसनेयि संहिता में इनके अतिरिक्त 'पंक्ति' छंद का भी नाम मिलता है और द्विपदा, त्रिपदा, चतुष्पदा, षट्पदा, ककुभ् आदि छंदों के भेद भी लिखे हैं[४]. अथर्ववेद में भिन्न भिन्न स्थानों में पृथक् नामों के अतिरिक्त एक स्थान पर छंदों की संख्या ११ लिखी है[५]. शतपथ ब्राह्मण में मुख्य छंदों की संख्या ८ दी है[६]; और तैत्तिरीय संहिता[७], मैत्रायणी संहिता[८], काठक संहिता[९] तथा शतपथ ब्राह्मण[१०] में कई छंदों और उनके पादों के अक्षरों की संख्या तक गिनाई है.

लिखना न जाननेवाली जातियां छंदोबद्ध गीत और भजन गाती हैं, और हमारे यहां की स्त्रियां, जिनमें केवल ९५ पीछे एक लिखना जानती है[११] और जिनकी स्मरणशक्ति बहुधा पुरुषों की अपेक्षा प्रबल होती हैं, विवाह आदि सांसारिक उत्सवों के प्रसंग प्रसंग के, एवं चौमासा, होली आदि त्यौहारों के गीत और बहुतेरे भजन, जिनमें विशेष कर ईश्वरोपासना, देवी देवताओं की स्तुति या वेदांत के उपदेश हैं, गाती हैं. यदि उनका संग्रह किया जावे तो संभव है कि वेदों की संहिताओं से भी उनका प्रमाण बढ़ जावे, परंतु उनको उनके छंदों के नामों का लेश मात्र भी ज्ञान नहीं होता. छंदःशास्त्र का प्रथम रचयिता ही छंदोबद्ध साहित्यसमुद्र को मथ कर प्रत्येक छंद के अक्षर या मात्राओं की संख्या के अनुसार उनके वर्ग नियत कर उनके नाम अपनी तरफ से स्थिर करता है, तभी लोगों में उनकी प्रवृत्ति होती है. लिखना न जानने वाली जातियों में छंदों का नामज्ञान नहीं होता. वैदिक

---

१. शतपथ ब्रा. ४. १. ३. १२, १५—१६.

२. ई. स. १९११ की हिन्दुस्तान की मर्दुमशुमारी की रिपोर्ट. जिल्द १, भाग २, पृ. ७०-७१.

३. ऋग्वे. सं. (१०.१४.१६; १०.१३२.३.४).

४. यजु. वाज. सं. ( ११.८; १४. १९; २३.३३; २८. १४ आदि ).

५. अथ. सं. (८.९.१९).

६. विराडष्टमानि छन्दांसि (श. ब्रा. ८.३.३.६).

७. सप्ताक्षरं प्रथमं पदं अष्टाक्षराणि त्रीणि······यदष्टाक्षरा तेन गायत्री यदेकादशाक्षरा तेन त्रिष्टुब्यद्द्वादशाक्षरा तेन जगती ······सप्तपदा शक्वरी (तै. सं. ६.१.१.६-७).

८. अनुष्टुभं······चतुर्थी ह्येतस्या अष्टा अष्टा अक्षराणि बृहतीं······चतुर्थी ह्येतस्या नव नवाक्षराणि। इत्यादि (मै. सं. १.११.१०)

९. गायत्रीं······चतुर्थी हि तस्याः षट् षडक्षराणि उष्णिहं······चतुर्थी हि तस्याः सप्त सप्ताक्षराणि। इत्यादि (का. सं. १४.४.)

१०. द्वादशाक्षरा वै जगती। ४। ······षट्त्रिंशदक्षरा बृहती······। ८। ······दशाक्षरा विराट्। ११। ( श. ब्रा. ८. ३. ३.) इत्यादि कई जगह.

११. हिन्दुस्तान की ई. स. १९११ की मर्दुमशुमारी की रिपोर्ट, जिल्द १, भाग २, पृष्ठ ७०-७१.

तथा लौकिक संस्कृत का छन्दःशास्त्र बड़ा ही जटिल है, एक एक छंद के अनेक भेद हैं और उन भेदों के अनुसार उनके नाम भिन्न भिन्न हैं. ब्राह्मण और वेदों में मिलने वाले छंदों के नाम आदि उस समय में लेखनकला की उन्नत दशा के सूचक हैं.

कक. ऋग्वेद में ऋषि नाभानेदिष्ठ हज़ार अष्टकर्णी गौएं दान करने के कारण राजा सावर्णि की स्तुति करता है[१]. यहां पर 'अष्टकर्णी' शब्द का अर्थ यही है कि जिसके कान पर आठ के अंक का चिन्ह हो[२].

वैदिक काल में जुआ खेलने का प्रचार बहुत था. एक प्रकार के खेल में चार पासे होते थे जिनके नाम कृत, त्रेता, द्वापर और कलि[३] थे और जिनपर क्रमशः ४,३,२,१ के अंक या चिह्न लिखे या खुदे होते थे[४]. चार के चिह्न वाला पासा या कृत जिताने वाला पासा था[५]. ऋग्वेद में एक पूरा सूक्त[६] जुआरी (कितव) के विलाप का है जिसमें वह कहता है कि एकपर[७] पासे के कारण मैंने अपनी पतिव्रता स्त्री खो दी. यहां एकपर का अर्थ यही है कि जिसपर एक का चिह्न बना हुआ हो[८] (अर्थात् हराने वाला पासा).

---

१. 'सहस्रं मे ददतो अष्टकर्ण्यः' (ऋग्वेद सं. १०. ६२ ७).

२. देखो ऊपर पृ. ८, टिप्पण १.

३. कलिः शयानो भवति संजिहानस्तु द्वापरः। उत्तिष्ठंस्त्रेता भवति कृतं संपद्यते चरन्॥ चरैव॥ (ऐतरेय ब्रा. ७. १५). (कलि [नामक पासा] सो गया है, द्वापर स्थान छोड़ चुका है, त्रेता अभी खड़ा है, कृत चल रहा है [तेरी सफलता की संभावना है] परिश्रम करता जा). नाचाक्षिपति गाण्डीवं न कृतं द्वापरं न च। ज्वलतो निशितान्बाणांस्तांस्तान् क्षिपति गाण्डिवम्॥ (महाभारत, विराटपर्व, कुंभकोण संस्करण, ५०. ३७); (इस पर टीका—चकारात् त्रेतादि समुच्चीयते. कृतादयो द्यूतशास्त्रप्रसिद्धाः पाशकाः). 'कृतमयानां···त्रेतायानां···द्वापरोऽयानां···आस्कन्दोऽयानां···अभिभूरयानां' (तैत्ति.सं.४.३.३). 'अक्षराजाय कितवं कृतायादिनवदर्शं त्रेतायै कल्पिनं द्वापरायाधिकल्पिनमास्कन्दाय सभास्थाणुं' (यजु. वाज. सं. ३०.१८). शतपथ ब्राह्मण (५.४.४.६) से जाना जाता है कि कलि का ही नाम अभिभू था (एष वा अयानभिभूर्यत्कलिरेष हि सर्वानयानभिभवति) और तैत्तिरीय ब्राह्मण ३. ४. १. १६ को यजु. वाज. सं. ३०.१८ से मिलाने से स्पष्ट है कि कलि = अभिभू = अक्षराज. ये यजुर्वेद के ग्रन्थों में दिए हुए नाम एक दूसरे पांच पासे वाले खेल के सूचक हैं जिसमें कलि पर ५ का अंक होता था और वह सब को जीतता (अभिभू) था. 'अथ ये पञ्च कलिः सः (तैत्ति. ब्रा. १. ५. ११ १).

४. रॉथ और बोथलिङ्क का संस्कृत कोश (वार्टेबुख़).

५. कृतं यजमानो विजिनाति (आपस्तम्ब श्रौतसूत्र, ५.२०.१); कृतं मे दक्षिणे हस्ते जयो मे सव्य आहितः (अथर्व. सं.७.५० (५२) ८); समेतु विश्वतो भगो अन्तर्हस्तं कृतं मम (अथ. सं. ७. ५० (५२). २); चतुरश्चिद्ददमानाद्बिभीयादा निधातोः (ऋग्वे. सं. १. ४१. ६), यथा कृताय विजितायाधरेयाः संयन्त्येवमेनं सर्वं तदभिसमेति यत्किंच प्रजाः साधु कुर्वन्ति (छान्दोग्य उपनि., ४. १. ४. ६.) इस का शंकराचार्य का भाष्य—'कृतो नाम अयो द्यूतसमये प्रसिद्धश्चतुरङ्कः स यदा जयति द्यूते प्रवृत्तानां तस्मै विजिताय तदर्थमितरे त्रिद्व्येकाङ्काः अधरेयाः त्रेताद्वापरकलिनामानः संयन्ति संगच्छन्ते अन्तर्भवन्ति,' इस पर आनंदगिरि की टीका से जान पड़ता है कि एक ही पासे के चारों ओर ४, ३, २, १ अंक बने होते थे. वैदिक काल में एक ही पासे के चारों ओर अंक होते थे, या एक एक अंक वाला पासा अलग होता था यह गौण विषय है. वैदिक समय के पासे बिभीदक (बहेड़ा) के फल के होते थे (ऋग्वे. सं. ७. ८६. ६; १०. ३४. १). उनके चौरस न होने तथा पासों के लिये बहुबचन आदि का प्रयोग (अधरे अयाः ऊपर देखो) यही दिखाता है कि पासे का एक पार्श्व ही अंक से चिह्नित होता होगा.

राजसूय यज्ञ में यजमान के हाथ में पांच पासे 'अभिभूरसि॰' (तू जीतने वाला है) इस मन्त्र (यजु. वाज. सं. १०. २८) से दिए जाते थे. फिर वहीं यज्ञभूमि में जुआ खिलाया जाता था. या तो वेही पांच पासे डलाये जाते थे (शतपथ ब्राह्मण, ५. ४. ४. २३) या 'कृतादि (चार पासे का) द्यूत' कराया जाता था जिसमें राजा के हाथ से कृत और सजात (उसी गोत्र के ज़मींदार) से कलि का पासा डलवाते, जिससे सजात की हार हो जाती (क्योंकि सजातों पर ही राजा की प्रधानता दिखाना उद्देश्य था) और उसकी गौ, जो जुए में लगाई थी, जीत ली जाती. (द्यूतभूमौ हिरण्यं निधायाभिजुहोति······अक्षान्निवपति······गां दीव्यध्वमित्याह. कृतादि वा निदध्याद्राजप्रभृतिभ्यः सजाताय कलिम्. गामस्य घ्नन्ति. कात्यायन श्रौतसूत्र, १५ १५-२०).

'कृत' शब्द चार के अर्थ में भी इसी से आने लगा, जैसे शतपथ ब्राह्मण में 'चतुष्टोमेन कृतेनायानां' (१३. ३. २. १); तैत्तिरीय ब्राह्मण में 'ये वै चत्वारः स्तोमाः कृतं तत्' (१.५. ११. १).

६. ऋग्वे. सं. १०. ३४.

७. अक्षस्याहमेकपरस्य हेतोरनुव्रतामप जायामरोधम् (ऋग्वे. सं. १०. ३४. २).

८. एक-पर, द्वा-पर, त्रे-ता के अर्थ स्पष्ट हैं. पाणिनि के एक सूत्र (अक्षशलाकासंख्याः परिणा २. १. १०) से जाना जाता है कि अक्ष-परि, शलाका-परि, और संख्यावाचक शब्दों के साथ 'परि' के समास से बने हुए (एकपरि, द्विपरि, आदि)

अथर्ववेद में जुए में जीत की प्रार्थना करने का एक सूक्त[१] है जिसमें लिखा है[२] कि मैंने तुम से संलिखित (अर्थात् जुए के हिसाब में मेरी जीत का लिखा हुआ धन) और संरुध् (जुए में धरा हुआ धन) जीत लिया. इससे पाया जाता है कि पशुओं के कानों की तरह पासों पर भी अंक रहते थे और जुए में जीते धन का हिसाब लिखा जाता था.

यजुर्वेद संहिता (वाजसनेयि) के पुरुषमेध प्रकरण में जहां भिन्न भिन्न पेशे वाले बहुत से पुरुष गिनाये हैं वहां 'गणक' भी लिखा है[३], जिसका अर्थ गणित करने वाला (गण् धातु से) अर्थात् ज्योतिषी होता है. उसी संहिता में एक, दश (१०), शत (१००), सहस्र (१०००), अयुत (१००००), नियुत (१०००००), प्रयुत (१००००००), अर्बुद (१०००००००), न्यर्बुद (१००००००००), समुद्र (१०००००००००), मध्य (१००००००००००), अन्त (१०००००००००००) और परार्ध (१००००००००००००) तक की संख्या दी है[४] और ठीक यही संख्या तैत्तिरीय संहिता में भी मिलती है[५].

सामवेद के पंचविंश ब्राह्मण में यज्ञ की दक्षिणाओं का विधान है, जिसमें सब से छोटी दक्षिणा १२ [कृष्णल] भर सोना है और आगे की दक्षिणाएं द्विगुणित क्रम से बढ़ती हुई २४, ४८, ९६, १९२, ३८४, ७६८, १५३६, ३०७२, ६१४४, १२२८८, २४५७६, ४९१५२, ९८३०४, १९६६०८ और ३९३२१६ भर तक की बतलाई हैं[६]. इसमें श्रेढीगणित का बड़ा अच्छा उदाहरण है और इस प्रकार का लाखों का गणित लिखने और गणित के ज्ञान के बिना हो ही नहीं सकता.

शतपथ ब्राह्मण के अग्निचयन प्रकरण में हिसाब लगाया है कि ऋग्वेद के अक्षरों से १२००० बृहती (३६ अक्षर का) छंद प्रजापति ने बनाये अर्थात् ऋग्वेद के कुल अक्षर (१२००० × ३६=) ४३२००० हुए. इसी तरह यजु के ८००० और साम के ४००० बृहती छंद बनने से उन दोनों के भी ४३२००० अक्षर हुए. इन्हीं अक्षरों से पंक्ति छंद (जिसमें आठ आठ अक्षरों के पांच पद अर्थात् ४० अक्षर होते हैं) बनाने से ऋग्वेद के (४३२००० ÷ ४०=) १०८०० पंक्ति छंद हुए और उतने ही यजु और साम के मिल कर हुए. एक वर्ष के ३६० दिन और एक दिन के ३० मुहूर्त होने से वर्ष भर के मुहूर्त भी १०८०० होते हैं अर्थात् तीनों वेदों से उतने पंक्ति छंद दुबारा बनते हैं जितने कि वर्ष के मुहूर्त होते हैं[७].

उसी ब्राह्मण में समयविभाग के विषय में लिखा है कि रातदिन के ३० मुहूर्त, एक मुहूर्त के १५ क्षिप्र, एक क्षिप्र के १५ एतर्हि, एक एतर्हि के १५ इदानीं और एक इदानीं के १५ प्राण होते हैं[८] अर्थात् रातदिन के (३० × १५ × १५ × १५ × १५=) १५१८७५० प्राण होते हैं. इस गणना के अनुसार एक प्राण एक सेकंड के १/१७ के लगभग आता है.

---

शब्द काम में आते थे. इस सूत्र के व्याख्यान में कात्यायन और पतंजलि ने लिखा है कि जुआरियों के (सांकेतिक) व्यवहार में ये प्रयोग काम में आते थे और इनका भाव यह है कि पहले का सा जुआ नहीं हुआ (अर्थात् खेल में हार गये). अक्ष और शलाका शब्दों से 'परि' का समास एकवचन में ही होता है. इससे सिद्ध है कि द्वि-परि का अर्थ 'दो पासों से पहले का सा खेल नहीं हुआ' यह नहीं है किंतु 'दो के अङ्क से पहले का सा खेल न हुआ' (अर्थात् हार हुई) यही है. ऐसे एकपरि (या एक-पर), द्विपरि (या द्वापरि, या द्वापर) या त्रिपरि शब्द ही हारने के सूचक हैं क्योंकि चार (कृत) में तो जीत ही होती थी. काशिका ने 'पंचिका' नामक पांच पासों के खेल का उल्लेख करके लिखा है कि उसमें अधिक से अधिक (परमेण) चतुष्परि शब्द [इस अर्थ में] बन सकता है, क्योंकि पांच में तो जय ही होता है.

१. अथर्व. सं., ७. ५० (५२).

२. अजैषं त्वा संलिखितमजैषमुत संरुधम् (अथर्व. सं. ७. ५० (५२). ५).

३. प्रामण्यं गणकमभिक्रोशकं तान्महसे (यजु. वाज. सं. ३०. २०). ४. यजु. वाज. सं १७. २.

५. तै. सं. ४. ४०. ११. ४; ७. २ २०. १. यही संख्या कुछ फेर फार के साथ मैत्रायणी (२. ८. १४) और काठक (३९. ६) संहिता में मिलती है.

६. पंचविंश ब्रा. १८. ३. ७. शतपथ ब्रा; १०. ४. २. २२-२५. ८. शतपथ ब्रा. १२. ३. २. १.

लिखना न जानने वालों को न तो परार्ध तक की संख्या का ज्ञान होना है और न उनको 'प्रयुत,' 'अयुत' आदि बड़ी संख्याओं के सूचक शब्दों के गढ़ने या जानने की आवश्यकता होती है. ऐसी संख्या का जानना लिखना जानने के पीछे भी केवल उस दशा में होता है जब गणितविद्या अच्छी अवस्था को पहुंच जाती है. ग्रीक लोग जब लिखना नहीं जानते थे उस समय उनको अधिक से अधिक १०००० तक का ज्ञान था और रोमन् लोग ऐसी दशा में केवल १००० तक ही जानते थे. इस समय भी हमारे यहां के जो मनुष्य लिखना नहीं जानते वे बहुधा १०० तक भी अच्छी तरह नहीं गिन सकते; यदि उनसे पचासी कहा जावे तो वे कुछ न समझेंगे और यही प्रश्न करेंगे कि पचासी कितने होते हैं? जब उनको यह कहा जायगा कि 'चार बीसी और पांच' तभी उनको उक्त संख्या का ठीक ज्ञान होगा. वे २० तक की गिनती जानते हैं जिसको 'बीसी' कहते हैं; फिर एक बीसी और सात (२७), चार बीसी और पांच (८५), इस तरह गिनते हैं.

यदि हम यह चेष्टा करें कि लिखना न जानने वाले दो पुरुषों को बिठला कर एक से कहें कि 'तुम कोई एक लंबा गीत गाओ' और दूसरे से कहें कि 'यह जो गीत गाता है उसके तुम अक्षर गिन कर बतलाओ कि वे कितने हुए और फिर छत्तीस छत्तीस अक्षरों से एक छंद बनाया जावे तो उन अक्षरों से ऐसे कितने छंद होंगे?' यदि वह गीत एक या दो पृष्ठों में लिखा जावे इतना छोटा भी हो तो भी वह न तो अक्षरों की और न छंदों की संख्या ठीक ठीक बतला सकेगा, तो ऋग्वेद, यजुर्वेद और सामवेद जैसे पुस्तकों के, जो १००० पृष्ठ में भी लिख कर पूरे नहीं होते और जिनके सुनने में कई दिन लग सकते हैं, अक्षरों की तथा उनसे बन सकने वाले छंदों की गिनती बिना लिखित पुस्तक की तथा गणित की सहायता के करना मनुष्य की शक्ति के बाहर है. अत एव यह मानना पड़ेगा कि जिसने तीनों वेदों के अक्षरों की संख्या और उनसे बनने वाले बृहती और पंक्ति छंदों की संख्या बतलाई है उसके पास उक्त तीनों वेदों के लिखित पुस्तक अवश्य होंगे, वह छंदःशास्त्र से परिचित होगा और कम से कम भाग तक का गणित भी जानता होगा. ऐसे ही ऊपर लिखे हुए यज्ञ की दक्षिणा तथा समयविभाग आदि के विषयों से अंकविद्या की उन्नत दशा का होना मानना ही पड़ता है.

गद्य के ग्रंथ. लिखना न जानने की दशा में भी छंदोबद्ध मंत्र, गीत, भजन आदि बन सकते हैं और बहुत समय तक वे कंठस्थ भी रह सकते हैं परंतु उस दशा में बड़े बड़े गद्यग्रन्थों का बनना और सैंकड़ों बरसों तक उनका अक्षरशः कंठ रहना किसी तरह संभव नहीं. वेदों की संहिताओं में कितना एक अंश और ब्राह्मणों का बहुत बड़ा भाग गद्य ही है और वे वेदों के टीकारूप हैं. लिखना न जानने और वेदों के लिखित पुस्तक पास न होने की दशा में ब्राह्मण ग्रंथों आदि की रचना की कल्पना भी असंभव है.

ऊपर हम बतला चुके हैं कि ई. स. पूर्व छठी शताब्दी के आस पास पाठशालाएं विद्यमान थीं. पाणिनि और यास्क के समय अनेक विषयों के ग्रंथ विद्यमान थे. उनसे पूर्व ब्राह्मण और वेदों के समय में भी व्याकरण की चर्चा थी, छंदःशास्त्र बन चुके थे, अकविद्या की अच्छी दशा थी, वेदों के अनुव्याख्यान भी थे, गणक (गणित करने वाले) होते थे, जानवरों के कानों और जुए के पासों पर अंक भी लिखे जाते थे, जुए में हारे या जीते हुए धन का हिसाब रहता था और समय के एक सेकंड के १७ वें हिस्से तक के सूक्ष्म विभाग बने हुए थे; ये सब लिखने के स्पष्ट उदाहरण हैं.

प्राचीन हिंदुओं के समाज में वेद और यज्ञ ये दो वस्तु मुख्य थीं, और सब सांसारिक विषय वहीं तक सम्हाले जाते थे जहां तक वे इनके सहायक होते थे. यज्ञ में वेद के मंत्रों के शुद्ध प्रयोग की बड़ी आवश्यकता थी. इस लिये उनका शुद्ध उच्चारण गुरु के मुख से ही पढ़ा जाता था कि पाठ में स्वर और वर्ण की अशुद्धि, जो यजमान के नाश के लिये

पठनशैली और लिखित पुस्तक.

वज्र की तरह समर्थ मानी जाती थी[1], बिलकुल न होने पावे. इसी लिये वैदिक लोग न केवल मंत्रों को, परंतु उनके पदपाठ को, और दो दो पद मिला कर क्रमपाठ को, और इसी तरह पदों के उलट फेर से घन, जटा आदि के पाठों को स्वरसहित कंठस्थ करते थे. गुरु मंत्र का एक एक अंश शिष्यों को सुनाता और वे उसे ज्यों का त्यों रट कर कंठस्थ करते, फिर पूरा मंत्र सुन कर उसे याद कर लेते. ऋग्वेद के समय में वेदों के पढ़ने की यही रीति[2] थी और अब तक भी कुछ कुछ चली आती है, परंतु यह पठनशैली केवल वेदों के लिये ही थी, अन्यशास्त्रों के लिये नहीं. वेदों के पठन की यही रीति, जिससे स्वरों का शुद्ध ज्ञान होता था, बनी रहे और श्रोत्रिय ब्राह्मणों का आदर घट न जाय, इसी लिये लिखित पुस्तक पर से वेदों का पढ़ना निषिद्ध माना गया है[3], परंतु लिखितपाठक को अधमपाठक[4] कहना ही सिद्ध करता है कि पहिले भी वेद के लिखित पुस्तक होते थे और उनपर से पढ़ना सरल समझ कर लोग उधर प्रवृत्त होते थे. इसी लिये निषेध करना पड़ा कि प्राचीन रीति उच्छिन्न न हो और स्वर आदि की मर्यादा नष्ट न हो. इस लिये वेद के पुस्तक लिखने का पेशा करना और पुस्तकों को बेचना पाप माना गया है[5]. वेद के पुस्तक विस्मृति में सहायता के लिये अवश्य रहते थे और व्याख्यान, टीका, व्याकरण, निरुक्त, प्रातिशाख्य आदि में सुभीते के लिये उनका उपयोग होता था.

वेद के पठनपाठन में लिखित पुस्तक का अनादर एक प्राचीन रीति हो गई और उसीकी देखादेखी और शास्त्र भी जहां तक हो सके कंठस्थ किये जाने लगे, और अबतक जो विद्या मुखस्थ हो वही विद्या मानी जाती है[6]. कोई श्रोत्रिय पुस्तक हाथ में लेकर मंत्र नहीं पढ़ता था, होता स्तोत्र ज़बानी सुनाता और उद्गाता समय समय पर साम भी मुख से सुनाता. अबतक भी अच्छे कर्मकांडी सारी विधि और सारे मंत्र मुख से पढ़ते हैं, ज्योतिषी या वैद्य या धर्मशास्त्री फल कहने, निदान करने और व्यवस्था देने में श्लोक सुनाना ही पांडित्य का लक्षण समझते हैं, यहां तक कि वैयाकरण भी वही सराहा जाता है जो विना पुस्तक देखे महाभाष्य पढ़ा दे. वेदमंत्रों के शुद्ध उच्चारण की और यज्ञादि कर्मों में जहां जो प्रसंग पड़े वहां तत्क्षण उस विषय के मंत्रों को पढ़ने की आवश्यकता तथा वेदसंबंधी प्राचीन रीति का अनुकरण करने की रुचि, इन तीन कारणों से हिंदुओं की परिपाटी शताब्दिओं से यही हो गई कि मस्तिष्क और स्मृति ही पुस्तकालय का काम दे. इसी लिये सूत्रग्रंथों[7] की संक्षेपशैली से

---

१. दुष्टः शब्दः स्वरतो वर्णतो वा मिथ्या प्रयुक्तो न तमर्थमाह । स वाग्वज्रो यजमानं हिनस्ति यथेन्द्रशत्रुः स्वरतोऽपराधात् ॥ पतंजलि का महाभाष्य, प्रथम आह्निक ).

२. ऋग्वेद, ७. १०३. ५. 'एक मेंढक दूसरे की बोली के पीछे यों बोलता है जैसे गुरु के पीछे सीखने वाला' (यदेषामन्यो अन्यस्य वाचं शाक्तस्येव वदति शिक्षमाणः).

३. यथैवान्यायविज्ञाताद्वेदाल्लेख्यादिपूर्वकात् । शूद्रेणाधिगताद्वापि धर्मज्ञानं न संमतम् ॥ (कुमारिल का तंत्रवार्तिक, १. ३.)

४. गीती शीघ्री शिरःकम्पी तथा लिखितपाठकः । अनर्थज्ञोऽल्पकण्ठश्च षडेते पाठकाधमाः ॥ ( याज्ञवल्क्य शिक्षा ).

५. वेदविक्रयिणश्चैव वेदानां चैव दूषकाः । वेदानां लेखकाश्चैव ते वै निरयगामिनः ( महाभारत, अनुशासनपर्व, ६३. २८). महाभारत में जिस प्रसंग में यह श्लोक है वह दानपात्र ब्राह्मणों के विषय में है. यहां पर 'वेदानां दूषकाः' का अर्थ 'वेदों में क्षेपक आदि मिलाने वाले' ही है, क्योंकि इस श्लोक से कुछ ही ऊपर इससे मिलता हुआ 'समयानां च दूषकाः' है जिस का अर्थ 'प्रतिज्ञापत्र या इक़रारनामों में घटा बढ़ा कर जाल करने वाले' है.

६. पुस्तकस्था तु या विद्या परहस्तगतं धनम् । कार्यकाले तु संप्राप्ते न सा विद्या न तद्धनम् ॥ ( चाणक्यनीति ).

७. जो लोग श्रौतसूत्र, समयाचार(धर्म)सूत्र, गृह्यसूत्र, शुल्बसूत्र और व्याकरण आदि शास्त्रों के सूत्रों की संक्षिप्त प्रणाली को देख कर यह अटकल लगाते हैं कि लेखनसामग्री की कमी से ये इतने संक्षिप्त और क्लिष्ट बनाये गये और पिछले वैयाकरणों ने आधी मात्रा की किफ़ायत को पुत्रोत्सव के समान हर्षदायक माना वे भूल करते हैं. यदि लेखनसामग्री की कमी से ऐसा करते तो ब्राह्मण ग्रंथ इतने विस्तार से क्यों लिखे जाते ? यह शैली केवल इसी लिये काम में लाई गई कि

रचना हुई और इसी लिये ज्योतिष, वैद्यक आदि के ग्रंथ भी बहुधा श्लोकबद्ध लिखे जाने लगे. और तो और, कोश के सदृश ग्रंथ भी श्लोकबद्ध लिखे गये कि कंठस्थ किये जा सकें और अंकगणित तथा बीजगणित के नियम और उदाहरण भी श्लोकों में लिखे गये.

श्लोकबद्ध कोशों को देख कर यदि कोई यह अटकल लगावे कि इनकी रचना के समय लेख-प्रणाली न थी अथवा लेखनसामग्री की कमी थी, या लीलावती के श्लोकबद्ध नियमों और उदाहरणों से यह कहा जाय कि हिसाब ज़बानी ही होते थे तो यह कहना वैसा ही है जैसा कि यह कहना कि व्याकरण के सूत्र, कल्पसूत्र, ब्राह्मण तथा वेदों तक की रचना ज़बानी ही हुई. रचनाकाल में सब ग्रंथ विचारपूर्वक लिखकर ही बनाये गये, केवल अध्ययनप्रणाली में कंठस्थ करना ही मुख्य समझा जाता था.

हिंदू लोग प्राचीन रीतियों का धर्म की तरह आग्रहपूर्वक पालन करते हैं और उनमें भरसक परिवर्तन नहीं करते. कपड़े से बने हुए कागज़ का बहुत प्रचार होने पर भी मंत्र, यंत्र आदि को भोजपत्र पर लिखना ही अब तक पवित्र माना जाता है. सस्ती और सुंदर छापे की पुस्तकें प्रचलित हुए एक शताब्दी बीतने आई तो भी पूजापाठ में हस्तलिखित पुस्तकों का ही बहुधा प्रचार है और जो कर्मकांडी छपी हुई पद्धति लेकर विवाह आदि कराते जाता है उसका बहुधा अनादर होता है. जैसे आजकल कर्मकांडी या पौराणिक छपी पुस्तकों पर से पढ़ते हैं परंतु कर्म या पारायण के समय बहुधा हस्तलिखित पुस्तक ही काम में लाते हैं वैसे ही प्राचीन काल में विचार, स्वाध्याय और व्याख्यान के लिये लिखित पुस्तक काम में आते थे, परंतु पढ़ाना, मंत्रपाठ और शास्त्रार्थ मुखस्थ विद्या की पुरानी रीति से होता था.

बूलर लिखता है[१] कि 'इस अनुमान को रोकने के लिये कोई कारण नहीं है कि वैदिक समय में भी लिखित पुस्तकें मौखिक शिक्षा और दूसरे अवसरों पर सहायता के लिये काम में ली जाती थीं.'

बोथलिंग कहता है[२] कि 'मेरे मत में साहित्य के प्रचार में लिखने का उपयोग नहीं होता था परंतु नये ग्रंथों के बनाने में इसको काम में लेते थे. ग्रंथकार अपना ग्रंथ लिख कर बनाता परंतु फिर उसे या तो स्वयं कंठस्थ कर लेता या औरों को कंठस्थ करा देता. कदाचित् प्राचीन समय में एक बार लिखे ग्रंथ की प्रति नहीं उतारी जाती थी परंतु मूल लिखित प्रति ग्रंथकार के वंश में उसकी पवित्र यादगार की तरह रक्खी जाती और गुप्त रहती थी. यह भी संभव है कि ग्रंथकार अपने ग्रंथ को कंठस्थ करके उसकी प्रति को स्वयं नष्ट कर देता जिससे दूसरे उसका अनुकरण न करें और अपने आप को ब्राह्मण जाति के विरुद्ध काम करने का दोषी न बनना पड़े.'

रॉथ लिखता है कि 'लिखने का प्रचार भारतवर्ष में प्राचीन समय से ही होना चाहिये क्योंकि यदि वेदों के लिखित पुस्तक विद्यमान न होते तो कोई पुरुष प्रातिशाख्य बना न सकता.'

प्राचीन काल में हिंदुस्तान के समान लेखनसामग्री की प्रचुरता कहीं भी न थी. ताड़पत्र

---

समय पर पुस्तक देखना न पड़े और प्रसंग का विषय याद से सुनाया जा सके. इस तरह शास्त्र का आशय कंठस्थ रखने के लिये ही कितने एक विस्तृत गद्य ग्रन्थों में भी मुख्य मुख्य बातें एक या दो कारिकाओं (संग्रहश्लोकों) में उपसंहार की तरह लिखी जाती थी, जैसे पतंजलि के महाभाष्य और कौटिल्य के अर्थशास्त्र में कई जगह.

१. बू; इं. पे; पृ. ४.

२. गोल्डस्टकर की 'मानवकल्पसूत्र' के संस्करण की अंग्रेज़ी भूमिका (अलाहाबाद की छपी), पृ. ६६. इस विस्तृत भूमिका का मुख्य उद्देश मॅक्समूलर के इस कथन का खंडन ही है कि 'वैदिक काल में लेखनप्रणाली न थी.'

और भोजपत्र प्रकृति ने यहां बहुत प्रचुरता से उत्पन्न किये हैं. मिसर के पॅपायरस[1] की तरह उन्हें खेती करके प्राप्त करने की यहां आवश्यकता न थी. भारतवासी रूई से कागज़ बनाना भी ई.स. पूर्व की चौथी शताब्दी से पहिले जान गये थे[2]. पुराणों में पुस्तक लिखवा कर दान करने का बड़ा पुण्य माना गया है. चीनी यात्री हुएंत्संग यहां से चीन को लौटते समय बीस घोड़ों पर पुस्तकें लाद कर अपने साथ ले गया जिनमें ६५७ भिन्न भिन्न पुस्तक[3] थे. मध्यभारत का श्रमण पुण्योपाय ई. स. ६५५ में १५०० से अधिक पुस्तक[4] लेकर चीन को गया था. ये बौद्ध भिक्षु कोई यूरोप या अमेरिका के धनाढ्य तो थे नहीं कि यहां तोड़े खोल कर पुस्तक मोल लें. उन्हें जितने पुस्तक मिले वे गृहस्थों, भिक्षुओं, मठों या राजाओं से दान में मिले होंगे. जब दान ही दान में इतने ग्रंथ उनको मिल गये तो सहज ही में अनुमान हो सकता है कि लिखित पुस्तकों की यहां कितनी प्रचुरता थी.

---

१. 'पॅपायरस' बरू (सरकंडा) की जाति के एक पौधे का नाम है, जिसकी खेती मिसर में नाइल् नदी के मुहानों के बीच के दलदल वाले प्रदेश में बहुत प्राचीन काल से होती थी. यह पौधा चार हाथ ऊंचा और इसका डंठल तिधारा या त्रिकोण आकृति का होता था, जिसमें से ४½ इंच से ६½ इंच तक की लंबाई के टुकड़े काटे जाते थे. उनकी छाल (न कि गूदे से, देखो एं. ब्रि. जिल्द २३, पृ. ८६१) से बहुत कम चौड़ाई की चिंधियां निकलती थीं. उनको लेई आदि से एक दूसरी से चिपका कर पत्रा बनाया जाता था. ये पत्रे पहिले दबाये जाते थे फिर उनको सुखाते थे. जब वे बिलकुल सूख जाते तब हाथीदांत या शंख से घोट कर उनको चिकना और समान बनाते थे, तभी वे लिखने योग्य होते थे. इस प्रकार तय्यार किये हुए पत्रों को यूरोपवाले 'पॅपायरस्' कहते हैं. उन्हीं पर पुस्तकें, चिट्ठियां तथा आवश्यकीय तहरीरें आदि लिखी जाती थीं, क्योंकि उस समय कागज़ का काम ये ही देते थे. इस प्रकार तय्यार किये हुए कई पत्रों को एक दूसरे के साथ चिपका कर उनके लंबे लंबे खरड़े भी बनाये जाते थे, जो मिसर की प्राचीन कबरों में से मिल आते हैं. वे या तो लकड़ी की संदूकों में यत्नपूर्वक रक्खी हुई लाशों के हाथों में रक्खे हुए या उनके शरीर पर लपेटे हुए मिलते हैं. मिसर में ई. स. पूर्व २००० के आस पास तक के ऐसे खरड़े (पॅपायरस) मिले हैं, क्योंकि वहां वर्षा का प्रायः अभाव होने से ऐसी वस्तु अधिक काल तक नष्ट नहीं होती. लिखने की कुदरती सामग्री सुलभ न होने से ही बड़े परिश्रम से उक्त पौधे की छाल की चिंधियों को चिपका चिपका कर पत्रे बनाते थे तिस पर भी उसकी खेती राज्य के हाथ में रहती थी. यूरोप में भी प्राचीन काल में लेखनसामग्री का अभाव होने से चमड़े को साफ़ कर उसपर भी लिखते थे. ई. स. पूर्व की पांचवीं शताब्दी में ग्रीक लोगों ने मिसर से बने बनाये 'पॅपायरस' अपने यहां मंगवाना शुरू किया. फिर यूरोप में उनका व्यवहार होने लगा और अरबों के राजत्वकाल में इटली आदि में वह पौधा भी बोया जाने लगा. जिससे यूरोप में भी 'पॅपायरस' तय्यार होने लगे. ई. स. ७०४ में अरबों ने समरकंद नगर विजय किया जहां पर उन्होंने पहिले पहिल रूई और चीथड़ों से कागज़ बनाना सीखा, फिर दमास्कस (दमिश्क) में भी कागज़ बनने लगे. ई.स. की नवीं शताब्दी में अरबी पुस्तकें प्रथम ही प्रथम कागज़ों पर लिखी गई और १२ वीं शताब्दी के आस पास अरबों द्वारा कागज़ों का प्रवेश यूरोप में हुआ. फिर 'पॅपायरस' का बनना बंद होकर यूरोप में १३ वीं शताब्दी से कागज़ ही लिखने की मुख्य सामग्री हुई.

२. देखो ऊपर पृ. ३, और टिप्पण ७.   ३. स्मि; अ. हि. इं; पृ. ३५२ (तृतीय संस्करण).

४. बु. नं; कॅ. बु. त्रि; पृ. ४३७.

## २—ब्राह्मी लिपि की उत्पत्ति.

मौर्यवंशी राजा अशोक के लेखों तथा ई. स. पूर्व की चौथी शताब्दी से लगाकर ई. स. की तीसरी शताब्दी के आसपास तक के कितने एक सिक्कों आदि से पाया जाता है कि उस समय इस देश में दो लिपियां प्रचलित थीं; एक तो नागरी की नांई बाईं तरफ़ से दाहिनी ओर लिखी जाने वाली सार्वदेशिक, और दूसरी फ़ारसी की तरह दाहिनी ओर से बाईं ओर लिखी जाने वाली एकदेशिक. इन लिपियों के प्राचीन नाम क्या थे इस विषय में ब्राह्मणों के पुस्तकों में तो कुछ भी लिखा नहीं मिलता. जैनों के 'पन्नवणासूत्र' और 'समवायांगसूत्र' में १८ लिपियों[1] के नाम मिलते हैं, जिनमें सब से पहिला नाम 'बंभी' (ब्राह्मी) है, और भगवतीसूत्र में 'बंभी' (ब्राह्मी) लिपि को नमस्कार करके (नमो बंभीए लिविए) सूत्र का प्रारंभ किया गया है. बौद्धों के संस्कृत पुस्तक 'ललितविस्तर'[2] में ६४ लिपियों[3] के नाम मिलते हैं जिनमें सब से पहिला 'ब्राह्मी' और दूसरा 'खरोष्ठी' है. चीन में बौद्ध धर्म का प्रचार होने के पश्चात् ई. स. की पहिली से आठवीं शताब्दी तक हिंदुस्तान से कितने ही बौद्ध श्रमण अपने धर्म के प्रचार के निमित्त समय समय पर चीन में गये और उन्होंने बौद्धों के अनेक संस्कृत और प्राकृत ग्रंथों के चीनी भाषा में अनुवाद किये[4] या उस काम में सहायता दी. चीन में

---

१. बंभी, जवणालि (या जवणालिया), दोसापुरिया (या दोसापुरिसा), खरोट्ठी (या खरोठी), पुक्खरसारिया, भोगवइया, पहाराइया (या पहराइया), उयअंतरिक्खिया (या उयंतरकरिया), अक्खरपिट्ठिया (या अक्खरपुंठिया), तेवणइया (या वेणइया), गि[णि?]ण्हइया (या णिण्हत्तिया), अंकलिवि (या अंकालिक्खा), गणितलिवि (या गणियलिवि), गंधव्वलिवि, आदंसलिवि (या आयसलिवि), माहेसरी (या माहेस्सरी), दामिली और पोलिंदी. ये नाम पन्नवणासूत्र की दो प्राचीन हस्तलिखित पुस्तकों से उद्धृत किये गये हैं.

२. 'ललितविस्तर' में बुद्ध का चरित है. यह ग्रंथ कब बना यह निश्चित नहीं. परंतु इसका चीनी अनुवाद ई. स ३०८ में हुआ था.

३. ब्राह्मी, खरोष्ठी, पुष्करसारी, अंगलिपि, वंगलिपि, मगधलिपि, मांगल्यलिपि, मनुष्यलिपि, अंगुलीयलिपि, शकारिलिपि, ब्रह्मवल्लीलिपि, द्राविडलिपि, कनारिलिपि, दक्षिणलिपि, उग्रलिपि, संख्यालिपि, अनुलोमलिपि, ऊर्ध्वधनुर्लिपि, दरदलिपि, खास्यलिपि, चीनलिपि, हूणलिपि, मध्याक्षरविस्तरलिपि, पुष्पलिपि, देवलिपि, नागलिपि, यक्षलिपि, गन्धर्वलिपि, किन्नरलिपि, महोरगलिपि, असुरलिपि, गरुडलिपि, मृगचक्रलिपि, चक्रलिपि, वायुमरुलिपि, भौमदेवलिपि, अंतरिक्षदेवलिपि, उत्तरकुरुद्वीपलिपि, अपरगौडादिलिपि, पूर्वविदेहलिपि, उत्क्षेपलिपि, निक्षेपलिपि, विक्षेपलिपि, प्रक्षेपलिपि, सागरलिपि, वज्रलिपि; लेखप्रतिलेखलिपि, अनुद्रुतलिपि, शास्त्रावर्तलिपि, गणावर्तलिपि, उत्क्षेपावर्तलिपि, विक्षेपावर्तलिपि, पादलिखितलिपि, द्विरुत्तरपदसन्धिलिखितलिपि, दशोत्तरपदसन्धिलिखितलिपि, अध्याहारिणीलिपि, सर्वरुतसंग्रहणीलिपि, विद्यानुलोमलिपि, विमिश्रितलिपि, ऋषितपस्तप्तलिपि, धरणीप्रेक्षणालिपि, सर्वौषधनिष्यन्दलिपि, सर्वसारसंग्रहणीलिपि और सर्वभूतरुद्ग्रहणीलिपि (ललितविस्तर, अध्याय १०). इनमें से अधिकतर नाम कल्पित हैं.

४. ई. स. ६७ में काश्यप मातंग चीन के बादशाह मिंग्-टी के निमंत्रण से वहां गया, और उसके पीछे मध्यभारत का श्रमण गोभरण भी वहां पहुंचा. इन दोनों ने मिलकर एक सूत्रग्रंथ का अनुवाद किया और काश्यप के मरने के बाद गोभरण ने ई.स. ६८ और ७० के बीच ५ सूत्रों के अनुवाद किये. मध्यभारत के श्रमण धर्मकाल ने चीन में रह कर ई.स. २५० में 'पातिमोक्ख' का; धर्मप्रिय ने ई.स. ३८२ में 'दशसाहस्रिका प्रज्ञापारमिता' का; कुमारजीव ने ई. स. ४०२ और ४१२ के बीच 'सुखावतीव्यूह' (छोटा), 'वज्रच्छेदिका' आदि कई ग्रंथों का; श्रमण पुण्यतर और कुमारजीव ने मिलकर ई. स. ४०४ में 'सर्वास्तिवादविनय' का; मध्यभारत के श्रमण धर्मजातयशस् ने ई.स. ४८१ में 'अमृतार्थसूत्र' का; बुद्धशांत ने ई. स. ५२४ और ५३९ के बीच १० ग्रंथों का और प्रभाकरमित्र ने ई. स. ६२७ और ६३३ के बीच ३ ग्रंथों का चीनी भाषा में अनुवाद किया. मध्यभारत का श्रमण पुण्योपाय (नाथी या नदी ?) ई. स. ६५५ में बौद्धों के दोनों संप्रदायों (महायान और हीनयान) के त्रिपिटक से संबंध रखने वाले १५०० से अधिक पुस्तक, जो उसने हिन्दुस्तान और सीलोन (सिंहलद्वीप, लंका) में संग्रह किये थे, लेकर चीन में गया. दक्षिण का श्रमण वज्रबोधि और उसका शिष्य अमोघवज्र ई. स. ७१९ में चीन में गये. वज्रबोधी ने ई. स. ७२३ और ७३० के बीच ४ ग्रंथों का अनुवाद किया और वह ई. स. ७३२ में ७० वर्ष की अवस्था में मरा, जिसके बाद अमोघवज्र ने ई. स. ७४१ में हिन्दुस्तान और सीलोन की यात्रा की. ई. स. ७४६ में वह फिर चीन में पहुंचा और उक्त सन् से लगा कर उसकी मृत्यु तक, जो ई.स. ७७४ में हुई. उसने ७७ ग्रंथों के चीनी अनुवाद किये.

भी बौद्ध धर्म के तत्वों को जानने के लिये संस्कृत और प्राकृत का पठन पाठन होने लगा और वहां के बहुतेरे विद्वानों ने समय समय पर अपनी भाषा में बौद्ध धर्म के संबंध में अनेक ग्रंथ रचे जिनमें हमारे यहां की कई प्राचीन बातों का पता लगता है. ई. स. ६६८ में बौद्ध विश्वकोष 'फा युअन् चु लिन्' बना, जिसमें 'ललितविस्तर' के अनुसार ६४ लिपियों के नाम दिये हैं, जिनमें पहिला ब्राह्मी और दूसरा खरोष्ठी (किअ-लु-से-टो = क-लु-से-टो = ख-रो-स-ट=खरोष्ठ) है और 'खरोष्ठ' के विवरण में लिखा है कि चीनी भाषा में इस शब्द का अर्थ 'गधे का होठ' होता है[१]. उसी पुस्तक में भिन्न भिन्न लिपियों के वर्णन में लिखा है कि 'लिखने की कला का शोध तीन दैवी शक्ति वाले आचार्यों ने किया, उनमें से सब से प्रसिद्ध ब्रह्मा है, जिसकी लिपि (ब्राह्मी) बाईं ओर से दाहिनी ओर पढ़ी जाती है. उसके बाद किअ-लु (किअ-लु-से-टो=खरोष्ठ का संक्षिप्त रूप) है, जिसकी लिपि दाहिनी ओर से बाईं ओर पढ़ी जाती है और सब से कम महत्व का त्सं-की है, जिसकी लिपि (चीनी) ऊपर से नीचे की तरफ़ पढ़ी जाती है. ब्रह्मा और खरोष्ठ भारतवर्ष में हुए और त्सं-की चीन में. ब्रह्मा और खरोष्ठ ने अपनी लिपियां देवलोक से पाईं और त्सं-की ने अपनी लिपि पक्षी आदि के पैरों के चिह्नों पर से बनाई.'[२]

उक्त चीनी पुस्तक के लेख से स्पष्ट हो गया कि जो लिपि बाईं से दाहिनी ओर लिखी जाती है उसका प्राचीन नाम 'ब्राह्मी' और दाहिनी से बाईं ओर लिखी जाने वाली का 'खरोष्ठी' था. 'ब्राह्मी'[३] लिपि इस देश की स्वतंत्र और सार्वदेशिक लिपि होने से ही जैन और बौद्धों के ग्रंथ भी उसीमें लिखे जाने लगे और इसी से उन्होंने लिपियों की नामावलि में इसको प्रथम स्थान दिया.

जब कितने एक यूरोपिअन् विद्वानों ने यह मान लिया कि हिंदू लोग पहिले लिखना नहीं जानते थे तब उनको यह भी निश्चय करने की आवश्यकता हुई कि उनकी प्राचीन लिपि (ब्राह्मी) उन्होंने स्वयं बनाई वा दूसरों से ली. इस विषय में भिन्न भिन्न विद्वानों ने कई भिन्न भिन्न अटकलें लगाईं जिनका सारांश नीचे लिखा जाता है.

डॉ. ऑफ्रेड् मूलर का अनुमान है कि सिकंदर के समय यूनानी लोग हिन्दुस्तान में आये उन-से यहां वालों ने अक्षर सीखे. प्रिन्सेप और सेनार्ट[४] ने भी यूनानी लिपि से ब्राह्मी लिपि का बनना अनुमान किया और विलसन्[४] ने यूनानी अथवा फिनिशिअन् लिपि से उसका उद्भव माना. हॅलवे[५] ने लिखा है कि 'ब्राह्मी एक मिश्रित लिपि है जिसके आठ व्यंजन तो ज्यों के त्यों ई. स. पूर्व की चौथी शताब्दी के 'अरमइक' अक्षरों से; ६ व्यंजन, दो प्राथमिक स्वर, सब मध्यवर्ती स्वर और अनुस्वार आरिअनो-पाली(=खरोष्ठी) से; और पांच व्यंजन तथा तीन प्राथमिक स्वर प्रत्यक्ष या गौणरूप से

---

प्रज्ञ नामक श्रमण ई. स. ७८२ में चीन गया और ई. स. ७८४ और ८१० के बीच उसने और एक दूसरे श्रमण ने मिल कर 'महायानबुद्धिषट्पारमितासूत्र' तथा तीन दूसरे पुस्तकों का चीनी अनुवाद किया. ये थोड़े से नाम केवल उदाहरणार्थ दिये गये हैं.

१. इं. ऐं; जिल्द ३४, पृ. २१. २. इं. ऐं., जिल्द ३४, पृ. २१.

३. ब्राह्मी लिपि वास्तव में 'नागरी' (देवनागरी) का प्राचीन रूप ही है. 'नागरी' नाम कब से प्रसिद्धि में आया यह निश्चित नहीं परंतु तांत्रिक समय में 'नागर' (नागरी) नाम प्रचलित था, क्यों कि 'नित्याषोडशिकार्णव' की 'सेतुबंध' नामक टीका का कर्ता भास्करानंद एकार (ए) का त्रिकोण रूप 'नागर' (नागरी) लिपि में होना बतलाता है (कोणत्रयवदुद्भवो लेखो यस्य तत्। नागरलिप्या साम्प्रदायिकैरेकारस्य त्रिकोणाकारतयैव लेखनात्। इं. ऐं; जिल्द ३५, पृ. २८३). 'वातुलागम' की टीका में लिखा है कि शिव मंत्र (ह्रीं) के अक्षरों से शिव की मूर्ति 'नागर' (नागरी) लिपि से बन सकती है; दूसरी लिपियों से बन नहीं सकती (शिवमन्त्राक्षरमूर्त्याकारकृतिः नागरलिपिभिरुद्धारयितुं शक्यते। अतिरिक्तलिपिभिर्नोद्धारयितुं शक्यते। इं. ऐं; जिल्द ३५, पृ. २७१).

यूरोपिअन् विद्वानों ने 'ब्राह्मी' लिपि का 'पाली' 'इंडिअन् पाली,' 'साउथ (दक्षिणी) अशोक' या 'लाट' लिपि आदि नामों से भी परिचय दिया है परंतु हम इस लेख में सर्वत्र 'ब्राह्मी' नाम का ही प्रयोग करेंगे.

४. इं. ऐं; जिल्द ३५, पृ. २५३. ५. ज. ए; ई.स. १८८५, पृ. २६८.

यूनानी लिपि से लिये गये हैं, और यह मिश्रण ई.स. पूर्व ३२५ के आस पास (अर्थात् सिकंदर के इस देश में आने के बाद) हुआ माना जाता है.'

कस्ट[१] का मानना है कि एशिआ के पश्चिम में रहने वाले फिनिशिअन् लोग ई. स. पूर्व की आठवीं शताब्दी में लिखना जानते थे और उनका वाणिज्यसंबंध इस देश (हिन्दुस्तान) के साथ रहने तथा उन्हींके अक्षरों से ग्रीक, रोमन तथा सेमेटिक् भाषाओं के अक्षर बनने से अनुमान होता है कि ब्राह्मी लिपि भी फिनिशिअन् लिपि से बनी होगी.

सर् विलिअम जोन्स[२] ने सेमिटिक् से ब्राह्मी की उत्पत्ति होना अनुमान किया, जिसका कॉप्प[२] तथा लेप्सिअस्[२] ने अनुमोदन किया. फिर वेबर[३] ने सेमिटिक् और ब्राह्मी अक्षरों के बीच कुछ समानता दिखला कर उसी मत को पुष्ट किया जिसको बेन्फ़ी[४], पॉट्[४], वेस्टरगार्ड[४], मॅक्समूलर[४], फ्रेड्रिख मूलर[४], साइस[४], व्हिट्नी[४] आदि विद्वानों ने थोड़े बहुत संदेह के साथ स्वीकार किया.

स्टिवन्सन्[५] का अनुमान है कि ब्राह्मी लिपि या तो फिनिशिअन् लिपि से बनी हो या मिसर के अक्षरों से.

पॉल गोल्डस्मिथ्[६] का मानना है कि फिनिशिअन् अक्षरों से सिलोन (सिंहलद्वीप, लंका) के अक्षर बने और उनसे भारतवर्ष के; परंतु ई. मूलर[७] का कथन है कि सीलोन में लिखने का प्रचार होने के पहिले भारतवर्ष में लिखने का प्रचार था.

बर्नेल[८] का मत यह है कि फिनिशिअन् से निकले हुए अरमइक अक्षरों से ब्राह्मी अक्षर बने, परंतु आइज़क् टेलर[९] लिखता है कि अरमइक और ब्राह्मी अक्षर परस्पर नहीं मिलते.

लेनोर्मेंट[१०] कहता है कि फिनिशिअन् अक्षरों से अरब के हिमिअरेटिक् अक्षर बने और उनसे ब्राह्मी.

डीके[११] का मत यह है कि ब्राह्मी लिपि असीरिआ[१२] की 'क्युनिफॉर्म'[१३] लिपि से किसी प्राचीन दक्षिणी[१४] सेमिटिक् लिपि के द्वारा, जिससे हिमिअरेटिक् लिपि निकली, बनी है.

आइज़क् टेलर लिखता है कि 'ब्राह्मी लिपि किसी अज्ञात दक्षिणी सेमिटिक् लिपि से निकली होगी. वास्तव में वह किस लिपि से निकली यह अब तक मालूम नहीं हुआ परंतु ओमन्[१५] या हॅड्रॅमॉट[१६] या ओर्मज्[१७] आदि के खंडहरों में उस (मूललिपि) का पता एक न एक दिन लगना संभव है.'

ऍडवर्ड क्लॉड[१८] लिखता है कि फिनिशिअन् से सेबिअन् (हिमिअरेटिक्) लिपि निकली और उससे ब्राह्मी.

---

१. ज. रॉ. ए. सो; जिल्द १६, पृ. ३२६, ३५६. २. इं. ऍ; जि. ३५ पृ. २५३. ३. Indische Skizzen, p. 225-250.

४. इं. ऍ; जि. ३५, पृ. २५३. ५. ज. बॉ. ब्रॅ. रॉ. ए. सो; जि. ३, पृ. ७५. ६. ऍकेडॅमी; ई. स. १८७७ ता. ६ जनवरी.

७. मू; रि. ए. ई. सी; पृ. २४. ८. ब; सा. इं. पे; पृ. ६. ९. टे; आ; जि. २, पृ. ३१३.

१०. ऍसे ऑन् फिनिशिअन् आल्फ़ाबेट्; जि. १, पृ. १५०.

११. Zeitschrift der Deutschen Morgenlandischen Gessellschaft, Band, XXXI, 398 ff.

१२. असीरिआ के लिये देखो पृ. १, टि. ३.

१३. यूरोपिअन् विद्वानों ने 'क्युनिफॉर्म' उस लिपि का नाम रक्खा है जिसके अक्षर तीर के फल की आकृति के कई चिह्नों को मिलाने से बनते हैं. इस बहुत प्राचीन और विचित्र लिपि के लेख असीरिआ, बाबीलन् तथा ईरान आदि में मिलते हैं. ईरान के प्रसिद्ध बादशाह दारा ने अपना वृत्तान्त इसी लिपि में (तीन भाषाओं में) बेहिस्तान नामक स्थान के चटान पर खुदवाया था.

१४. फिनिशिअन् लिपि से निकली हुई लिपियों में से हिमिअरेटिक् (सेबिअन्), इथिओपिक्, कूफी और अरबी आदि दक्षिणी, और अरमइक्, सीरिअक् और चाल्डिअन् उत्तरी सेमिटिक् लिपियां कहलाती हैं.

१५. अरब के एक प्रदेश का नाम जिसका प्रधान नगर मस्कत है.

१६. अरब के दक्षिण तट पर का एक इलाका जो ओमन से पश्चिम की तरफ है.

१७. ईरान के समुद्र तट पर का एक प्राचीन शहर.

१८. स्टोरी ऑफ् दी आल्फ़ाबेट्; पृ. २०७.

ई. स. १८९५ में बूलर ने 'भारतवर्ष की ब्राह्मी लिपि की उत्पत्ति' विषयक एक छोटी पुस्तक अंग्रेज़ी में लिखी, जिसमें वेबर का अनुकरण कर यह सिद्ध करने का यत्न किया गया कि ब्राह्मी लिपि के २२ अक्षर उत्तरी सेमिटिक लिपियों से लिये गये और बाकी के उन्हींपर से बनाये गये हैं, अर्थात् कितने एक अक्षर प्राचीन फिनिशिअन् अक्षरों से, कुछ मोअब के राजा मेशा के लेख के फिनिशिअन् अक्षरों से और पांच अक्षर असीरिआ के तोलों पर खुदे हुए अक्षरों से मिलते हुए बतलाये हैं. इसमें बहुत कुछ खैंचतान की गई है जिसके विषय में आगे लिखा जायगा.

बूलर के उक्त पुस्तक के प्रकट होने के बाद चार और विद्वानों ने भी प्रसंगवशात् इस विषय में अपनी अपनी संमति प्रकट की है. उनमें से प्रॉ. मॅक्डॉनल्ड[1] बूलर के मत को स्वीकार करता है.

डॉ. राइस डेविड्ज़[2] ने इस विषय के भिन्न भिन्न मतों का उल्लेख करने के पश्चात् अपनी संमति इस तरह प्रकट की है कि 'मैं यह मानने का साहस करता हूं कि इन [ भिन्न भिन्न ] शोधों के एकीकरण के लिये केवल यही कल्पना हो सकती है कि ब्राह्मी लिपि के अक्षर न तो उत्तरी और न दक्षिणी सेमिटिक् अक्षरों से बने हैं, किंतु उन अक्षरों से जिनसे उत्तरी और दक्षिणी सेमिटिक् अक्षर स्वयं बने हैं अर्थात् युफ्रेटिस नदी की वादी की सेमिटिक् से पूर्व की किसी लिपि से.'

डॉ. बार्नेट[3] बूलर का ही अनुसरण करता है और प्रो. रॅपसन्[4] ने उपर्युक्त मोअब के लेख की फ़िनिशिअन् लिपि से ब्राह्मी लिपि की उत्पत्ति मानी है.

इस प्रकार कई एक यूरोपिअन् विद्वान् ब्राह्मी लिपि की उत्पत्ति का पता लगाने के लिये हिअरेटिक् (मिसर की), क्युनिफॉर्म् (असीरिआ की), फ़िनिशिअन्, हिमिअरेटिक् (सेबिअन्), अरमइक्, और खरोष्ठी लिपियों में से अपनी अपनी रुचि के अनुसार किसी न किसी एक की शरण लेते हैं. आइज़क् टेलर इनमें से किसी में भी ब्राह्मी से समानता न देख ओमन्, हॅड्रॅमॉट या ओर्मज़ के खंडहरों में से किसी नई लिपि के मिलने की राह देखता है और डॉ. राइस डेविड्ज़ युफ्रेटिस नदी की वादी में से सेमिटिक् लिपियों से पूर्व की किसी अज्ञात लिपि का पता लगा कर उपर्युक्त भिन्न भिन्न मतों का एकीकरण करने की आशा करता है.

यदि ऊपर लिखी हुई लिपियों में से किसी एक की ब्राह्मी के साथ कुछ भी वास्तविक समानता होती तो सर्वथा इतने भिन्न मत न होते; जिस लिपि में समानता पाई जाती उसीको सब स्वीकार कर लेते, परंतु ऐसा न होना ही उपर्युक्त भिन्न भिन्न कल्पनाओं का मूल हुआ जो साथ ही साथ उन कल्पनाओं में हठधर्मी का होना प्रकट करता है.

यह तो निश्चित है कि चाहे जिन दो लिपियों की वर्णमालाओं का परस्पर मिलान करने का उद्योग किया जावे तो कुछ अक्षरों की आकृतियां परस्पर मिल ही जाती हैं चाहे उनके उच्चारणों में कितना ही अंतर क्यों न हो. यदि ब्राह्मी लिपि का वर्तमान उर्दू लिपि के टाइप (छापे के अक्षरों) से मिलान किया जावे तो ब्राह्मी का 'र' ا (अलिफ्) से, 'ज' ع (ऐन्) से, और 'ल' ل (लाम्) से मिलता हुआ है. इसी तरह यदि ब्राह्मी का वर्तमान अंग्रेज़ी (रोमन्) टाइप से मिलान किया जावे तो 'ग' A (ए) से, 'ध' D (डी) से, 'ज' E (ई) से, 'र' I (आइ) से, 'ल' J (जे) से, 'उ' L (ऍल) से, 'ठ' O (ओ) से, 'प' U (यू) से, 'क' X (ऍक्स्) से और 'ओ' Z (ज़ॅड्) से बहुत कुछ मिलता हुआ है. इस प्रकार उर्दू के तीन और अंग्रेज़ी के दश अक्षर ब्राह्मी से आकृति में मिलने पर भी यह नहीं कहा जा सकता कि ब्राह्मी लिपि उर्दू या अंग्रेज़ी से निकली है क्यों कि समान उच्चारण वाले एक भी अक्षर में (सिवाय उर्दू के 'लाम्' ل और ब्राह्मी के 'ल' के) समानता, जो लिपियों के परस्पर संबंध को निश्चय करने की एक मात्र कसौटी है, पाई नहीं जाती.

---

१. मॅक्; हि. सं. लि; पृ. १६.　　२. डे; बु. इं; पृ. ११४.
३. बा; ऍ. इं; पृ. २२५.　　४. रॅ; ए. इं; पृ. १७-१८.

ई. स. पूर्व की सातवीं शताब्दी के आसपास फिनिशिअन् लिपि से ग्रीक (यूनानी) अक्षर बने, जो प्रारंभ में दाहिनी ओर से बाईं ओर को लिखे जाते थे, परंतु पीछे से बाईं ओर से दाहिनी ओर लिखे जाने लगे जिससे कुछ अक्षरों[1] का रुख बदल गया. इस फेरफार के पीछे उनसे पुराने लॅटिन् और लॅटिन् से अंग्रेज़ी (रोमन्) अक्षर बने. यों फिनिशिअन् और वर्तमान अंग्रेज़ी (रोमन) अक्षरों का लगभग २६०० वर्ष पूर्व का संबंध होने पर भी उनका परस्पर मिलान किया जावे तो A (ए), B (बी), D (डी), E (ई), H (ऍच्), K (के), L (ऍल), M (ऍम्), N (ऍन्), P (पी), Q (क्यू), R (आर) और T (टी) ये १३ अक्षर अपने मूल फिनिशिअन् अक्षरों से बहुत कुछ मिलते हुए हैं.

इसी तरह अशोक के समय की ब्राह्मी लिपि का उपर्युक्त हिअरेटिक, फिनिशिअन् आदि लिपियों के साथ मिलान करने पर यदि ब्राह्मी उनमें से किसी से निकली हो तो उस लिपि के साथ ब्राह्मी की समानता, अंग्रेज़ी और फिनिशिअन् के बीच की समानता से बहुत अधिक होनी चाहिये थी क्यों कि वर्तमान अंग्रेज़ी की अपेक्षा ब्राह्मी का फिनिशिअन् के साथ क़रीब २२०० वर्ष पहिले का संबंध होता है; परंतु ब्राह्मी का उक्त लिपियों के साथ मिलान करने से पाया जाता है कि :—

इजिप्त (मिसर) की हिअरेटिक्[2] लिपि का एक भी अक्षर समान उच्चारण वाले ब्राह्मी अक्षर से नहीं मिलता.

असीरिआ[3] की क्युनिफॉर्म लिपि से न तो फिनिशिअन् आदि सेमिटिक लिपियों का और न ब्राह्मी का निकलना संभव है. यह लिपि भी प्रारंभ में चित्रात्मक थी परंतु पीछे से ईरानियों ने उसे वर्णात्मक बनाया तो भी उसके अक्षर चलती हुई क़लम से लिखे नहीं जा सकते. उसका प्रत्येक अक्षर तीर के फल की सी आकृति के कई चिह्नों को मिलाने से बनता है. वह भी एक प्रकार से चीनी लिपि की नाईं चित्रलिपि सी ही है और उसका लिखना सरल नहीं किंतु विकट है.

फिनिशिअन् लिपि की वर्णमाला में २२ अक्षर हैं जिनमें से केवल एक 'गिमेल' (ग) अक्षर (मोअब के लेख का) ब्राह्मी के 'ग'[4] से मिलता है.

प्राचीन ग्रीक (यूनानी) लिपि के दो अक्षर 'गामा' (ग) और 'थीटा'[5] (थ) ब्राह्मी के 'ग' और 'थ' से मिलते हैं.

---

1. फिनिशिअन् के अक्षर 'हे' 'वाव्' 'काफ़' और 'रेश' से क्रमशः निकले हुए चार ग्रीक (यूनानी) अक्षरों 'एप्सिलन्,' 'वाओ,' 'कप्पा' और 'रो' का रुख बदल गया. पीछे से ग्रीक लिपि में 'वाओ' का प्रचार न रहा.

2. मिसर में बहुत प्राचीन काल में जो लिपि प्रचलित थी वह अक्षरात्मक नहीं किंतु चित्रलिपि थी. उसमें अक्षर न थे किंतु केवल आशय सूचक चित्र बनाये जाते थे जैसे कि 'मनुष्य ने प्रार्थना की' कहना हो तो हाथ जोड़े हुए मनुष्य का चित्र बना दिया जाता था. इसी तरह कई भिन्न भिन्न चित्रों द्वारा कोई एक विषय बतलाया जाता था. उसके पीछे उसी चित्रलिपि से वर्णात्मक लिपि बनी जिसको यूरोपिअन् विद्वान् 'हिअरेटिक्' कहते हैं. उसीसे फिनिशिअन् लिपि का निकलना माना जाता है.

3. एशिआ के पश्चिमी भाग में युफ़्रेटिज़ नदी के पास का एक प्रदेश जो तुर्क राज्य में है. प्राचीन काल में यह बड़ा प्रतापी राज्य था जिसकी राजधानी निनेवा थी. इस राज्य का विस्तार बढ़ता घटता रहा और एक समय मीडिआ, पर्शिआ (ईरान), आर्मीनिआ, सीरिआ आदि देश इसीके अंतर्गत थे. ऐसा पाया जाता है कि यह राज्य प्राचीन बाबीलन के राज्य में से निकला और पीछा उसीमें मिल गया. मुसलमानों के राजत्वकाल में बड़ी आबादी वाला यह राज्य ऊजड़ सा हो गया. 'क्युनिफॉर्म' लिपि यहीं के लोगों ने प्रचलित की थी.

4. यदि केवल आकृति की समानता देखी जावे तो फ़िनिशिअन् का 'दालेथ्' (द) ब्राह्मी के 'ए' से, 'तेथ्' (त) 'थ' से (कुछ कुछ), 'ऍन्' (ए) 'ठ' से, 'त्साधे' (स) 'भ' से (कुछ कुछ) और 'ताव्' (त) 'क' से (ठीक) मिलता हुआ है. यह समानता ठीक वैसी ही है जैसी कि ऊपर (पृ. २० में) बतलाई हुई वर्तमान अंग्रेज़ी टाइप (छापे के अक्षरों) के १० अक्षरों की ब्राह्मी के १० अक्षरों से.

5. ग्रीक थीटा (थ) फिनिशिअन् 'तेथ्' से निकला है जिसका मूल उच्चारण 'त' था और उसीसे अरबी का 'तोय्' (ط) निकला. ग्रीक में 'त' का उच्चारण न होने से फिनिशिअन् 'ताओ' का ग्रीक में टाओ (ट) बनाया गया और तेथ् को थीटा (थ). फिनिशिअन् में 'ट' या 'थ' का उच्चारण ही न था.

हिमिअरिटिक[1] लिपि के २२ अक्षरों में से केवल एक 'गिमेल' (ग) अक्षर टेढ़ा करने पर ब्राह्मी के 'ग' से मिलता है.

अरमइक[2] लिपि में से भी केवल एक गिमेल अक्षर 'ग' से मिलता है.

खरोष्ठी लिपि की वर्णमाला के ३७ अक्षरों में से एक भी अक्षर ब्राह्मी लिपि से नहीं मिलता.

लिपियों के इस मिलान को पढ़ कर पाठक लोग यह प्रश्न किये बिना न रहेंगे कि जब बूलर फिनिशिअन् लिपि के २२ अक्षरों से ब्राह्मी के २२ अक्षरों की उत्पत्ति बतलाता है तब तुम इन लिपियों के समान उच्चारण वाले अक्षरों में से केवल एक 'गिमेल' (ग) अक्षर की ब्राह्मी के 'ग' से समानता होना प्रकट करते हो यह क्या बात है? इसके उत्तर में मेरा कथन यह है कि पृष्ठ २३ में प्राचीन अक्षरों का एक नक़शा[3] दिया है जिसमें मिसर के हिअरेटिक, फिनिशिअन्, हिमिअरिटिक् (सेबिअन्) और अरमइक लिपियों के प्राचीन अक्षर दिये हैं और उनके साथ ही साथ समान उच्चारण वाले खरोष्ठी तथा ब्राह्मी अक्षर भी दिये हैं. उनका परस्पर मिलान करने से पाठकों को मालूम हो ही जायगा कि सेमिटिक और ब्राह्मी लिपि में वास्तविक समानता कितनी सी है, तो भी उनको यह जिज्ञासा रह जायगी कि समान उच्चारण वाले अक्षर तो परस्पर मिलते नहीं, ऐसी दशा में बूलर ने फिनिशिअन् के २२ अक्षरों से, जो ब्राह्मी के १८ उच्चारणों[4] का ही काम दे सकते हैं, ब्राह्मी के २२ अक्षरों का निकलना कैसे बतलाया. इस लिये हम बूलर के मिलान का कुछ परिचय यहां करा देते हैं.

सेमिटिक और ब्राह्मी लिपि की बनावट में बड़ा अंतर यह है कि फिनिशिअन् आदि अक्षरों का ऊपर का भाग बहुधा स्थूल[5] होता है और नीचे का भाग खड़ी या तिरछी लकीर से बनता है परंतु ब्राह्मी अक्षरों में से अधिक अक्षरों का ऊपर का भाग पतली लकीर से प्रारंभ होता है और नीचे आ कर स्थूल[6] बनता है. इस वैषम्य के एकीकरण के लिये बूलर ने यह मान लिया कि 'हिंदुओं ने [कितने एक] सेमिटिक अक्षरों को उलट दिया है अर्थात् उनका ऊपर का हिस्सा नीचे और नीचे का

---

१. मुसल्मानी धर्म के प्रादुर्भाव से बहुत पहिले दक्षिणी अरब में फिनिशिअन् से कुछ ही मिलती हुई एक प्रकार की लिपि प्रचलित थी जिसको 'हिमिअरिटिक' कहते हैं. उक्त लिपि के प्राचीन लेख वहां के 'सबा' नामक राज्य में विशेष मिलने के कारण उसी लिपि को 'सेबिअन्' भी कहते हैं.

२. ग्रीक (यूनानी) लोग जिस प्रदेश को सीरिआ कहते थे क़रीब क़रीब उसीको प्राचीन सेमिटिक् भाषा में 'अरम्' कहते थे. उसके अंतर्गत एशिआ के पश्चिम का 'मेसोपोटेमिआ' प्रदेश था, सिवाय पेलेस्टाइन् के. वहां की भाषा और लिपि को अरमइक् या अरमिअन् कहते हैं.

३. इस नक़शे में दस खड़ी पंक्तियां बनाई गई हैं, जिनमें से पहिली पंक्ति में सेमिटिक् वर्णमाला के अक्षरों के नाम तथा उनकी ध्वनि के सूचक अक्षर नागरी में दिये हैं; दूसरी पंक्ति में मिसर की हिअरेटिक् लिपि के अक्षर दिये हैं (ए. ब्रि; जिल्द १, पृ. ६०० से—नवां संस्करण); तीसरी में प्राचीन फिनिशिअन् अक्षर (ए. ब्रि; जि. १, पृ. ६०० से); चौथी में मोआब के राजा मेशा के ई.स. पूर्व की नवीं शताब्दी के शिलालेख से फिनिशिअन् अक्षर (ए. ब्रि; जि. ३३, पृ. ६०२ से-दसवां संस्करण); पांचवीं में हिमिअरिटिक् लिपि के अक्षर (ए. ब्रि; जि. ३३, पृ. ६०२ से.); छठी में सक़ारा (मिसर में), टीमा (अरब में) आदि के ई. स. पूर्व की पांचवीं शताब्दी के शिला लेखों से अरमइक् अक्षर (ई. एँ; जि. २४, पृ. २८६ के सामने के प्लेट से); सातवीं में मिसर के पॅपायरसों से अरमइक् अक्षर (ई; एँ; जि. २४, पृ. २८६ से); आठवीं में डॉ. सर जॉन मार्शल के उद्योग से तक्षशिला से मिले हुए ई.स. पूर्व की चौथी शताब्दी के अरमइक् लेख के फ़ोटो (ज. रॉ. ए. सो; ई.स. १६१५, पृ. ३४० के सामने के प्लेट) से अक्षर छांटे गये हैं; नवीं में समान उच्चारण वाले खरोष्ठी अक्षर अशोक के लेखों से लिये हैं, और दसवीं में समान उच्चारण वाले ब्राह्मी लिपि के अक्षर अशोक के लेखों से उद्धृत किये गये हैं.

४. जैसे अंग्रेज़ी में C (सी), K (के) और Q (क्यू) ये तीन अक्षर 'क' की ध्वनि के सूचक हैं और उर्दू में 'से' ث 'सीन' س और 'स्वाद' ص 'स' की ध्वनि के सूचक हैं ऐसे ही फिनिशिअन् अक्षरों में भी आठ अक्षर ऐसे हैं जो चार ही उच्चारण का काम देते हैं अर्थात् 'हे' और 'हेथ्' (जिससे अरबी का 'हे' ح और अंग्रेज़ी का H 'एच' निकला) इन दोनों से 'ह'; 'तेथ' (जिससे अरबी का 'तॉय' ط) और 'ताव्' (जिससे 'ते' ت निकला) दोनों से 'त'; 'काफ्' और 'क़ॉफ्' से 'क', ऐसे ही 'सामेख्' (जिससे अरबी का सीन س) और 'स्साधे' (जिस से 'स्वाद' ص निकला) से 'स' का उच्चारण होता है, जिससे फिनिशिअन् २२ अक्षर ब्राह्मी के १८ उच्चारणों का ही काम दे सकते हैं.

५. देखो आगे पृष्ठ २३ में दिया हुआ नक़्शा. ६. देखो लिपिपत्र पहिला.

## सेमिटिक् वर्णमालाओं के अक्षरों का नक्शा—

### समान उच्चारण वाले खरोष्ठी तथा ब्राह्मी अक्षरों सहित.

| सेमिटिक् अक्षरों के नाम तथा उच्चारण. | हिअरेटिक. | फ़िनिशिअन्. | | हिमिअरिटिक् | अरमइक्. | | | समान उच्चारण वाले खरोष्ठी तथा ब्राह्मी अक्षर ( अशोक के लेखों से ). | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| | | प्राचीन. | मोअब के लेख से. | (सेबिअन) | सक्कारा, तैमा, आदि के लेखों से. | पेपायरसों से. | तक्षशिला के लेख से. | खरोष्ठी. | ब्राह्मी. |
| अलेफ् (अ) | | | | | | | | | |
| बेथ् (ब) | | | | | | | | | |
| गिमेल् (ग) | | | | | | | | | |
| दालेथ् (द) | | | | | | | | | |
| हे (ह) | | | | | | | | | |
| वाव् (व) | | | | | | | | | |
| ज़ाइन् (ज़) | | | | | | | | | |
| हेथ् (ह) | | | | | | | | | |
| तेथ् (त) | | | | | | | | | |
| योध् (य) | | | | | | | | | |
| काफ् (क) | | | | | | | | | |
| लामेध् (ल) | | | | | | | | | |
| मेम् (म) | | | | | | | | | |
| नून् (न) | | | | | | | | | |
| सामेख् (स) | | | | | | | | | |
| आइन् (ए) | | | | | | | | | |
| पे (प) | | | | | | | | | |
| त्साधे (स) | | | | | | | | | |
| क़ॉफ़् (क़) | | | | | | | | | |
| रेश् (र) | | | | | | | | | |
| शिन् (श) | | | | | | | | | |
| ताव् (त) | | | | | | | | | |

ऊपर कर दिया है अथवा [ खड़े ] अक्षरों को आड़ा कर दिया है और [ कितने एक ] के कोणों को खोल दिया है[१].

फिनिशिअन् और ब्राह्मी की लेखन प्रणाली एक दूसरे से विपरीत होने के कारण बहुत से अक्षरों की परस्पर समानता बतलाने में बाधा पड़ती थी जिसके लिये बूलर ने यह मान लिया कि 'ब्राह्मी लिपि का रुख पलटने से (अर्थात् जो लिपि पहिले दाहिनी ओर से बाईं ओर लिखी[२] जाती थी उसे पीछे से बाईं ओर से दाहिनी ओर लिखने से) कितने एक [ सेमिटिक ] अक्षरों का रुख ग्रीक अक्षरों की नाईं दाहिनी ओर से बाईं ओर को बदल गया[३].

जब इन फेरफारों से भी काम न चला तब बूलर ने २२ अक्षरों में से प्रत्येक की उत्पत्ति बतलाने के समय बहुत से और फेरफार भी मान लिये जिनमें से मुख्य ये हैं:—

कहीं लकीर को कुछ [ इधर उधर ] हटा दिया[४], जहां लकीर न थी वहां नई खींच दी[५], कहीं मिटा दी[६], कहीं बढ़ा दी[७], कहीं घटा दी[८], कहीं नीचे लटकती हुई लकीर ऊपर की तरफ़ फिरा दी[९], तिरछी लकीर सीधी करदी[१०], आड़ी लकीर खड़ी करदी[११], दो लकीरों के बीच के अंतर को नई लकीर से जोड़ दिया[१२], एक दूसरी को काटने वाली दो लकीरों के स्थान में बिंदु बना दिया[१३], बाईं तरफ मुड़ी हुई लकीर के अंत को ऊपर बढ़ा कर गांठ बना दी[१४], त्रिकोण को धनुषाकार बना दिया[१५], कोण या कोणों को मिटा कर उनके स्थान में अर्धवृत्त सा बना दिया[१६] आदि. इतना करने पर भी सात[१७] अक्षरों की उत्पत्ति तो ऐसे अक्षरों से माननी पड़ी कि जिनका उच्चारण बिलकुल बेमेल है.

ऊपर बतलाये हुए फेरफार करने पर फिनिशिअन् अक्षरों से ब्राह्मी अक्षरों की उत्पत्ति बूलर ने किस तरह सिद्ध की जिसके केवल चार उदाहरण नीचे दिये जाते हैं:—

१—अलेफ़ से 'अ' —

२—हेथ्[१८] से 'घ' —

३—योध् से 'य' —

४—मेम् से 'म' —

इन चारों अक्षरों की उत्पत्ति में पहिला अक्षर प्राचीन फिनिशिअन् लिपि का है और अंतिम अक्षर अशोक के लेखों से है. बाकी के सब अक्षर परिवर्तन की बीच की दशा के सूचक अनुमान किये गये हैं कहीं लिखे हुए नहीं मिले. इन रूपान्तरों का विवरण यह है कि:—

---

१. बू; इं. पे; पृ. ११.

२. ब्राह्मी लिपि पहिले दाहिनी ओर से बाईं ओर लिखी जाती थी वा नहीं यह विचार आगे किया जायगा.

३. बू; इं. पे; पृ. ११. ४. अलेफ् से 'अ' की उत्पत्ति में; बू; इं. पे; पृ. १२.

५. ज़ाइन् से 'ज' की उत्पत्ति में 'ज' के बीच की आड़ी लकीर.

६. ज़ाइन् से 'ज' की उत्पत्ति में; हेथ से 'घ' की उत्पत्ति में. ७. हेथ् से 'घ' की उत्पत्ति में.

८. ज़ाइन् से 'ज' की उत्पत्ति में ज़ाइन् के ऊपर और नीचे की दोनों आड़ी लकीरों के बाईं तरफ़ बाहर निकले हुए अंशों का कम करना.

९. योध् से 'य' की उत्पत्ति में. १०. नून् से 'न' की उत्पत्ति में; योध् से 'य' की उत्पत्ति में.

११. दालेथ् से 'ध' की उत्पत्ति में. १२. वाव से 'व' की उत्पत्ति में. १३. तेथ् से 'थ' की उत्पत्ति में.

१४. मेम् से 'म' की उत्पत्ति में. १५. दालेथ् से 'ध' की उत्पत्ति में. १६. मेम् से 'म' की उत्पत्ति में.

१७. दालेथ् ( द ) से 'ध' की; हेथ् ( ह ) से 'घ' की; तेथ् ( त ) से 'थ' की; सामेख् (स) से 'ष' की; फे (फ) से 'प' की; त्साधे (त्स) से 'च' की; और क़ॉफ़ (क़) से 'ख' की.

१८. ए. सा. ब्रि. जि. २, पृ. ६०० में तथा डॉ. ई. रॉडिजर संपादित और परिवर्धित जेसेनिअस् के हिब्रु ग्रामर (व्याकरण) में इस अक्षर का नाम खेथ (ख) लिखा है (पृ. १३) परंतु बंबई की छपी हुई 'हिब्रु प्राइमरी रीडर' नामक छोटी पुस्तक में, जिसमें हिब्रु अक्षरों के नाम तथा उच्चारण अंग्रेजी और मराठी (नागरी लिपि) दोनों में दिये हैं, इसका नाम 'हेथ्' (पृ. १) और इसका ध्वनिसूचक चिह्न 'ह' (पृ. ३) दिया है. इसीसे ग्रीक (यूनानी) अक्षर 'एटा' बना जिससे अंग्रेज़ी का H (एच्) अक्षर, जो 'ह' की ध्वनि का सूचक है. तथा इसीसे अरबी का ح (हे), जो 'ह' का सूचक है, निकला है. अत एव हमने इस अक्षर का नाम 'हिब्रु प्राइमरी रीडर' के अनुसार 'हेथ्' लिखा है.

१—अलेफ् के पहिले रूप का रुख बदलने से दूसरा रूप बना. दूसरे की खड़ी लकीर को दाहिनी तरफ़ हटाने से तीसरा बना. उसपर से चौथा रूप बन गया.

२—हेथ् के पहिले रूप की खड़ी लकीरों को समान लंबाई की बनाने और तीनों आड़ी लकीरों को सीधी करने से दूसरा रूप बना. इस प्रकार सीधे बने हुए खड़े अक्षर को आड़ा करने से तीसरा रूप बना, जिसके ऊपर के भाग की आड़ी लकीरों को मिटा देने से चौथा रूप बना. फिर बाईं ओर की पहिली खड़ी लकीर को लंबी कर देने से पांचवां रूप बन गया.

३—योध् की सब तिरछी लकीरों को सीधी करने से दूसरा रूप बना, जिसका रुख बदलने से तीसरा रूप बना. इस खड़े अक्षर को आड़ा करने से चौथा रूप बना. उसकी नीचे लटकती हुई लकीर को ऊपर की तरफ़ फिरा देने से पांचवां रूप बना, जिसकी मध्य की खड़ी लकीर को लंबी करने से छठा रूप बना और उसपर से सातवां.

४—मेम् के नीचे वाली बाईं ओर मुड़ी हुई लकीर को ऊपर की तरफ़ बढ़ा कर ग्रंथि बना देने से दूसरा रूप बना. फिर ऊपर के बाईं तरफ़ के कोण वाले हिस्सों को मिटा कर उनकी जगह अर्धवृत्त सी रेखा बना देने से तीसरा रूप बना. उसके ग्रंथि वाले भाग को बढ़ा कर ऊपर निकालने से चौथा रूप बन गया.

बूलर के माने हुए अक्षरों के ये फेरफार ऐसे हैं कि उनके अनुसार अक्षरों का तोड़ मरोड़ करने से केवल फिनिशिअन् से ब्राह्मी की उत्पत्ति बतलाई जा सकती है ऐसा ही नहीं, किंतु दुनिया भर की चाहे जिस लिपि से किसी भी लिपि की उत्पत्ति आसानी से सिद्ध हो सकती है. उदाहरण के लिये तक्षशिला के अरमइक् लिपि के लेख के अक्षरों से तथा वर्तमान अंग्रेज़ी टाइप (छापे के अक्षरों) से ब्राह्मी लिपि के अक्षर कितनी आसानी से बनाये जा सकते हैं यह नीचे बतलाया जाता है—

तक्षशिला के लेख से—

१—अलेफ् से 'अ'—X  X  ⅄
२—बेथ् से 'ब'—ℶ  ⊃  □
३—गिमेल् से 'ग'—ʎ  ⋀
४—दालेथ् से 'द'—ℸ  ⊃  ⊅
५—हे से 'ह'—ก  ⋃  ⋃  ᒐ
६—वाव् से 'व'—⅂  ᒍ  ᒪ  ь

इन ६ अक्षरों के रूपांतरों में प्रत्येक का पहिला रूप तक्षशिला के लेख से लिया गया है और अंतिम रूप अशोक के लेखों के अनुसार है. बीच के परिवर्तन बूलर के माने हुए नियमों के अनुसार अनुमान किये गये हैं, जिनका ब्यौरा इस तरह है—

१—अलेफ् के पहिले रूप के ऊपर के तथा नीचे के कोनों को कुछ चौड़े करने से दूसरा रूप बना. उसकी दाहिनी तरफ की दोनों तिरछी लकीरों को सीधी करने से तीसरा रूप बन गया.

२—बेथ् के पहिले रूप के ऊपर की छोटी सी खड़ी लकीर को मिटाने से दूसरा रूप बना. उसकी बाईं तरफ़ एक खड़ी लकीर खींचने से तीसरा रूप बन गया.

३—गिमेल् 'ग' से मिलता ही है.

४—दालेथ् के पहिले रूप के नीचे की खड़ी लकीर के साथ बाईं तरफ़ एक आड़ी लकीर जोड़ने से दूसरा रूप बना और उस नई जुड़ी हुई लकीर के बाएं किनारे पर ज़रासी छोटी खड़ी लकीर जोड़ने से तीसरा रूप बन गया.

५—हे के पहिले रूप को उलट देने से दूसरा रूप बना; उसका रुख पलटने से तीसरा रूप बन गया जो अशोक के सारनाथ के लेख के 'ह' से मिलता हुआ है और चौथा रूप गिरनार के लेख से है.

६-वाव् के पहिले रूप को उलटने से दूसरा रूप बना, जिसका रुख पलटने से तीसरा बना, फिर उसकी दाहिनी तरफ़ की झुकी हुई लकीर के स्थान में ग्रंथि बना देने से चौथा रूप बना.

वर्तमान अंग्रेज़ी छापे के अक्षरों से—

१-'ए' से 'अ' A A H ꓘ
२-'बी' से 'ब' B B □
३-'सी' से 'च' C d d
४-'डी' से 'द' D ⊃ ⊃
५-'ई' से 'ग' E E ▷ ▷
६-'ऍफ़' से 'फ' F E b b

इनमें से प्रत्येक अक्षर के रूपांतरों में पहिला रूप वर्तमान अंग्रेज़ी छापे का अक्षर और अंतिम रूप अशोक के लेखों से है. बीच के कुल रूप बूलर के सूत्रों के अनुसार अनुमान किये हैं जिनका विवरण इस तरह है—

१-'ए' के पहिले रूप के ऊपर के कोण को खोल देने से दूसरा रूप बना, जिसकी दोनों तिरछी खड़ी लकीरों को सीधी करने से तीसरा रूप हुआ और उससे चौथा.

२-'बी' की बीच की लकीर को मिटाने से दूसरा रूप और उसकी दाहिनी तरफ़ की वक्र रेखा को सीधी करने से तीसरा बना.

३-'सी' की दाहिनी तरफ़ एक खड़ी लकीर जोड़ने से दूसरा रूप बन गया और उससे तीसरा.

४-'डी' की बाईं ओर की खड़ी लकीर को मिटाने से दूसरा रूप बना, जिसके बाईं तरफ के किनारों के साथ एक एक छोटी खड़ी लकीर जोड़ने से तीसरा रूप बन गया.

५-'ई' की बीच की लकीर मिटा देने से दूसरा रूप; उसकी दाहिनी तरफ़ की दोनों लकीरों को तिरछी करने से तीसरा रूप और उससे चौथा बन गया.

६-'ऍफ़' को उलटने से दूसरा रूप बना, जिसके नीचे की दाहिनी तरफ़ की दो आड़ी लकीरों को एक खड़ी लकीर से जोड़ देने से तीसरा रूप और उससे चौथा बन गया.

तक्षशिला के अरमइक लेख से तथा अंग्रेज़ी के छापे के अक्षरों से ब्राह्मी लिपि की उत्पत्ति बताने में फिनिशिअन् की अपेक्षा अधिक सरलता होने पर भी यह नहीं कहा जा सकता कि उनसे ब्राह्मी अक्षर बने हैं. ऐसी दशा में बूलर का मत किसी तरह स्वीकार नहीं हो सकता क्योंकि फिनिशिअन् के गिमेल (ग) और ब्राह्मी के 'ग' को छोड़ कर अन्य किसी समान उच्चारण वाले अक्षर में समानता नहीं है. बूलर का सारा यत्न खींचतान ही है. इसीसे बूलर की 'भारतवर्ष की ब्राह्मी लिपि की उत्पत्ति' के छपने के बाद 'बुद्धिस्ट इंडिआ' नामक पुस्तक के कर्ता डॉ. राइस डेविड्ज़ को यह मानना पड़ा कि 'ब्राह्मी लिपि के अक्षर न तो उत्तरी और न दक्षिणी सेमिटिक अक्षरों से बने हैं'[1], ऐसे ही 'एन्साइक्लोपीडिआ ब्रिटैनिका' नामक महान् अंग्रेज़ी विश्वकोश में इस विषय में यह लिखा गया कि 'बूलर का कथन यद्यपि पाण्डित्य और चतुराई से भरा हुआ है तो भी यह मानना पड़ता है कि वह अधिक निश्चय नहीं दिलाता. इस लिपि का उद्भव कहां से हुआ इसका निर्णय निश्चित रूप से करने के पहिले इसके प्राचीन इतिहास के और भी प्रमाणों का ढूंढना आवश्यक है, और ऐसे प्रमाण मिल सकेंगे इसमें कोई संदेह नहीं'[2].

यदि ब्राह्मी और खरोष्ठी दोनों लिपियां फिनिशिअन् से, जिसकी उत्पत्ति ई.स. पूर्व की १० वीं शताब्दी के आस पास मानी जाती है, निकली होतीं तो ई.स. पूर्व की तीसरी शताब्दी में, अर्थात् अशोक के समय, उनमें परस्पर बहुत कुछ समानता होनी चाहिये थी जैसी कि अशोक के समय की

---

१. देखो ऊपर, पृ. २०.

२. ए., ब्रि; जि. २३, पृ. ६०३.

ब्राह्मी से निकली हुई ई. स. की पांचवीं और छठी शताब्दी की गुप्त और तेलुगु-कनड़ी लिपियों के बीच पाई जाती है, परंतु उन दोनों (ब्राह्मी और खरोष्ठी) में एक भी अक्षर की समानता का न होना भी यही सिद्ध करता है कि ये दोनों लिपियां एक ही मूल लिपि से सर्वथा नहीं निकलीं', अर्थात् खरोष्ठी सेमिटिक से निकली हुई है और ब्राह्मी सेमिटिक से नहीं.

फिनिशिअन् लिपि से ब्राह्मी लिपि की उत्पत्ति मानने का सिद्धान्त कहां तक प्रामाणिक और स्वीकार करने योग्य है इसका विचार यहां तक किया गया. अब बूलर के इस दूसरे कथन की समीक्षा आवश्यक है कि 'ब्राह्मी लिपि पहिले दाहिनी ओर से बाईं ओर लिखी जाती थी.'

बूलर को फिनिशिअन् लिपि से ब्राह्मी की उत्पत्ति सिद्ध करने के यत्न में कितने एक अक्षरों का रुख बदलने की आवश्यकता थी. ई. स. १८९१ में जनरल कनिंगहाम ने 'कॉइन्स ऑफ एन्श्यंट् इंडिआ' नामक भारतवर्ष के प्राचीन सिक्कों के विषय का एक पुस्तक प्रकट किया जिसमें एरण[2] से मिले हुए कई एक तांबे के सिक्के भी छापे. उनमें से एक पर का ब्राह्मी लिपि का लेख 'धमपालस'[3] दाहिनी ओर से बाईं ओर को पढ़ा जाता है. इस उलटे लेख के सिक्के के सहारे को बूलर ने बड़े महत्व का माना और इसीके आधार पर अपनी 'ब्राह्मी लिपि की उत्पत्ति' विषयक पुस्तक में लिखा कि 'सेमिटिक से ब्राह्मी लिपि की उत्पत्ति सिद्ध करने के प्रमाणों की शृंखला को पूर्ण करने के लिये जिस कड़ी की त्रुटि थी वह वास्तव में यही है'[4]; तथा उस सिक्के को ई. स. पूर्व ३५० के आस पास का मान कर यह सिद्धांत कर लिया कि 'उस समय ब्राह्मी लिपि दाहिनी ओर से बाईं ओर तथा बाईं ओर से दाहिनी ओर (दोनों तरह) लिखी जाती थी'[5].

इस कल्पना का मुख्य आधार एरण का सिक्का ही है, क्योंकि अब तक कोई शिलालेख इस देश में ऐसा नहीं मिला कि जिसमें ब्राह्मी लिपि फारसी की नांई उलटी लिखी हुई मिली हो[6]. किसी सिक्के पर लेख का उलटा आ जाना कोई आश्चर्य की बात नहीं है क्योंकि सिक्के पर उभरे हुए अक्षर सीधे आने के लिये सिक्के के ठप्पे में अक्षर उलटे खोदने पड़ते हैं अर्थात् जो लिपियां बाईं ओर से दाहिनी ओर (जैसे कि ब्राह्मी और उससे निकली हुई सब लिपियां और अंगरेज़ी भी) लिखी जाती हैं उनके ठप्पों में सिक्के की इबारत की पंक्ति का आरंभ दाहिनी ओर से करके प्रत्येक अक्षर उलटा खोदना पड़ता है, परंतु यदि खोदनेवाला इसमें चूक जाय और ठप्पे पर बाईं ओर से खोदने लग जाय तो सिक्के पर सारा लेख उलटा आ जाता है, जैसा कि एरण के सिक्के पर पाया जाता है. यदि वह एक

---

१. ई. स. १८९४ में मैंने 'प्राचीनलिपिमाला' का प्रथम संस्करण छापा, जिसकी एक प्रति डॉ. बूलर को भेट की. इसकी पहुंच स्वीकार करने के साथ डॉ. बूलर ने लिखा 'कि तुम ब्राह्मी लिपि को भारतवासियों की निर्माण की हुई स्वतंत्र लिपि मानते हो यह ठीक नहीं. ब्राह्मी लिपि सेमिटिक लिपि से निकली हुई है.' इसके उत्तर में मैंने लिखा कि 'यदि ब्राह्मी और खरोष्ठी दोनों लिपियां एक ही मूल लिपि की शाखें हैं तो ७०० वर्ष के भीतर ही उनमें परस्पर एक भी अक्षर की समानता न रही इसका क्या कारण है सो आप कृपा कर सूचित कीजिये.' परंतु इसका कुछ भी उत्तर वे न दे सके और न अब भी कोई दे सकता है.

२. मध्य प्रदेश के सागर ज़िले का एक प्राचीन नगर. ३. क; कॉ. ए. इं; पृ. १०१: प्लेट ११, संख्या १८.

४. बू; इं. स्ट; संख्या ३, पृ. ३ (ई. स. १८९५). ५. बू; इं. स्ट; संख्या ३, पृ ४३.

६. बूलर ने लिखा है कि 'अशोक के लेखों में दाहिनी ओर से बाईं ओर लिखने के चिह्न बहुत कम मिलते हैं. जौगड और धौली के लेखों में 'ओ' उलटा है: और जौगड तथा देहली के सिवालिक स्तंभ के लेख में 'ध' कचित् उलटा मिलता है' (बू; इं. पे; पृ. ६), परंतु ये तो मामूली लेखकों के हस्तदोष या देशभेद के तुच्छ अंतर हैं. क्योंकि 'ओ' की आकृति, एक खड़ी लकीर के ऊपर के छोर से बाईं ओर को और नीचे के छोर से दाहिनी ओर को एक एक आड़ी लकीर खींचने से, बनती है. यह संभव है कि असावधान लेखक पहिले खड़ी लकीर खींच कर आड़ी लकीरें खींचने में गलती कर जावे. 'ध' की आकृति धनुष के सदृश होने के कारण उसकी प्रत्यंचा चाहे दाहिनी तरफ़ रहे या बाईं तरफ इसमें मामूली अनपढ़ लेखक शायद ही फ़र्क़ माने. देशभेद से भी कभी कभी किसी अक्षर की आकृति उलटी लिखी मिलती है जैसे कि ई. स. की छठी शताब्दी के यशोधर्मन् के लेख में 'उ' नागरी के 'ड' का सा है (देखो लिपिपत्र १८ वां) परंतु उसी शताब्दी के गारुलक सिंहादित्य के दानपत्र में उससे उलटा है (लिपिपत्र ३८ वां). वर्तमान बंगला लिपि का 'ब' उलटा,

दो अक्षरों को ही उलटा खोदना भूल कर सीधा खोद दे तो केवल वे ही अक्षर सिक्के पर उलटे आ जावेंगे.

ऐसी ग़लतियां कभी कभी हो जाने के उदाहरण मिल आते हैं. सातवाहन (आंध्र) वंश के राजा शातकर्णी के भिन्न प्रकार के दो सिक्कों पर 'शतकंणिस' (शातकर्णेः) सारा लेख एरण के सिक्के की नांई उलटा आ गया है[1]. पार्थिअन् अब्दगसिस् के एक सिक्के पर के खरोष्ठी लेख का एक अंश उलटा आ गया है अर्थात् नागरी की नांई बाईं ओर से दाहिनी ओर है (रॅ; इं. कॉ; पृ. १५). विक्रम संवत् १६४३ के बने हुए इंदोर राज्य के पैसे पर 'एक पाव आना इंदोर' यह लेख उलटा आगया है[2]. महाक्षत्रप रंजुवुल (राजुल) के एक सिक्के पर खरोष्ठी लेख की तरफ के ग्रीक अक्षर Y और E से बने हुए मोनोग्राम[3] में E अक्षर उलटा आगया है[4] परंतु दूसरे सिक्कों पर सीधा है[5]. एक प्राचीन मुद्रा पर 'श्रीस्सपकुल' लेख है, जिसमें 'श्री' और 'प' ये दो अक्षर उलटे आ गये हैं[6]. ऐसे ही पटना से मिली हुई एक मुद्रा पर के 'अगपलश' (अंगपालस्य) लेख में 'अ' उलटा आगया है[7].

ऐसी दशा में एरण के सिक्के पर के उलटे लेख के आधार पर यह मान लेना कि 'ब्राह्मी लिपि पहिले दाहिनी ओर से बाईं ओर लिखी जाती थी' किसी तरह आदरणीय नहीं हो सकता[8].

प्रसिद्ध पुरातत्त्ववेत्ता डॉ. हुल्श (Hultzsch) ने लिखा है[9] कि 'बूलर एरण के सिक्के को, जिस पर के अक्षर दाहिनी ओर से बाईं ओर हैं, ब्राह्मी के सेमिटिक् लिपि से निकलने का प्रमाण मानता है, इसमें मैं उससे सहमत नहीं हो सकता. यह जानी हुई बात है कि सिक्के पर अक्षर ठीक आने के लिये ठप्पे पर उनको उलटा खोदना चाहिये; इस बात को हिन्दुस्तानी ठप्पा खोदने वाले अक्सर भूल जाते हैं.' डॉ. फ्लीट[10] ने भी ऐसा ही मत प्रकट किया है.

ब्राह्मी लिपि के न तो अक्षर फिनिशिअन् या किसी अन्य लिपि से निकले हैं और न उसकी बाईं ओर से दाहिनी ओर लिखने की प्रणाली किसी और लिपि से बदल कर बनाई गई है. यह भारतवर्ष के आर्यों का अपनी खोज से उत्पन्न किया हुआ मौलिक आविष्कार है. इसकी प्राचीनता और सर्वांगसुंदरता से चाहे इसका कर्ता ब्रह्मा देवता माना जा कर इसका नाम ब्राह्मी पड़ा,

---

लिखा जाता है (लिपि पत्र ७८) परंतु पहिले ऐसा न था (लिपिपत्र ३२-३५).

1. रा; कॅ. कॉ. आं. क्ष; पृ. ४. प्लेट १, संख्या ६ और ११.  2. इं. ऍ; जि. २६, पृ. ३३६.

3. पूरे नाम के प्रत्येक अंश के प्रारंभ के सांकेतिक दो या तीन वर्णों को मिला कर जो एक विलक्षण चिह्न बनाया जाता है उसे अंग्रेज़ी में 'मोनोग्राम' (एकाक्षर) कहते हैं.

4. गा; कॉ. ग्री. सी; पृ. ६७, संख्या ५.  5. गा; कॉ. ग्री. सी; पृ. ६७, संख्या ६.

6. ज. रॉ. ए. सो; ई. स. १६०१, पृ. १०४, संख्या ६.  7. क; आ. स. रि; जि. १५, प्लेट ३, संख्या २.

8. ई. स. १८६५ में डॉन् मार्टिनो डी. ज़िल्वा विक्रमसिंघे ने रॉयल एशिआटिक् सोसाइटी के जर्नल (त्रैमासिक पत्रिका) में एक पत्र प्रकाशित कर यह बतलाना चाहा था कि 'सीलोन में कई शिलालेख प्राचीन ब्राह्मी लिपि के मिले हैं, जिनमें से दो में अक्षर उलटे हैं, परंतु उनकी छापों के अभाव में उनका विवेचन नहीं किया जा सकता' (ज. रॉ. ए. सो; ई. स. १८६५, पृ. ८६५-६८) और ई. स. १६०१ में एक लेख उसी जर्नल में फिर छपवाया जिसमें उलटा खुदा हुआ कोई शिलालेख तो प्रकाशित न किया किंतु उनकी छापें शीघ्र प्राप्त करने का यत्न करने की इच्छा प्रकट की, और अशोक के गिरनार के लेख में 'प्र' के स्थान में 'पं' 'त्र' के स्थान में 'तं' आदि जो अशुद्धियां मिलती हैं उनपर से यह सिद्धांत निकाला कि 'ब्राह्मी लिपि का रुख बदलने से ये अक्षर इस तरह लिखे गये' (ज. रॉ. ए. सो; ई. स. १६०१, पृ. ३०१-५); परंतु गिरनार के सारे लेख को ध्यानपूर्वक पढ़नेवाले को यह अवश्य मालूम हो जायगा कि उसके लिखनेवाले को संयुक्ताक्षरों का ठीक ठीक ज्ञान न था और संयुक्ताक्षर में प्रथम आने वाले 'र्' (रेफ) तथा द्वितीय आने वाले 'र' का अन्तर तो वह समझता ही न था जिससे उसने संयुक्ताक्षरों में ऐसी ऐसी अनेक अशुद्धियां की हैं. यदि इन अशुद्धियों पर से ही यह सिद्धांत स्थिर किया जा सकता हो कि ये ब्राह्मी लिपि के उलटे लिखे जाने के प्रत्यक्ष उदाहरण हैं तो बात दूसरी है.

ई. स. १६०३ में डॉ. राइस डेविड्ज़ ने विक्रमसिंघे के ऊपर लिखे हुए पत्र और लेख के हवाले से मान लिया कि ब्राह्मी लिपि उलटी भी लिखी जाती थी (डे; बु. इं; पृ. ११५), परंतु साथ में यह भी लिख दिया कि 'अब तक उलटी लिपि का कोई शिलालेख प्रसिद्ध नहीं हुआ.'

9. इं. ऍ; जि. २६, पृ. ३३६.  10. बू; इं. पे. के अंग्रेज़ी अनुवाद की भूमिका; पृ. ३-४.

चाहे साक्षरसमाज ब्राह्मणों की लिपि होने से यह ब्राह्मी कहलाई हो[१], पर इसमें संदेह नहीं कि इसका फ़िनिशिअन् से कुछ भी संबंध नहीं.

आदर्श लिपि में यह गुण होना चाहिये कि प्रत्येक उच्चारण के लिये असंदिग्ध संकेत हो जिससे जो बोला जाय वह ठीक वैसा ही लिखा जाय और जो लिखा जाय वह ठीक वैसा ही पढ़ा जाय. उच्चारित अक्षर और लिखित वर्ण के इस संबंध को निभाने के उद्देश्य का विचार करें तो ब्राह्मी लिपि सर्वोत्तम है और इसमें और सेमिटिक लिपियों में रात दिन का सा अंतर है. इसमें स्वर और व्यंजन पूरे हैं और स्वरों में ह्रस्व, दीर्घ के लिये तथा अनुस्वार और विसर्ग के लिये उपयुक्त संकेत न्यारे न्यारे हैं; व्यंजन भी उच्चारण के स्थानों के अनुसार वैज्ञानिक क्रम से जमाये गए हैं. इसमें किसी प्रकार की त्रुटि नहीं है और आर्य भाषाओं की ध्वनियों को व्यक्त करने के लिये इसमें किसी प्रकार के संशोधन या परिवर्तन की अपेक्षा नहीं है. व्यंजनों के साथ स्वरों के संयोग को मात्रा के चिह्नों से प्रकट करने की इसमें ऐसी विशेषता है जो किसी और लिपि में नहीं है. साहित्य और सभ्यता की अति उच्च अवस्था में ही ऐसी लिपि का विकास हो सकता है. वैदिक और प्राचीन संस्कृत वाङ्मय के ६३ या ६४ मूल उच्चारणों के लिये केवल १८ उच्चारणों के प्रकट करने वाले २२ संकेतों की दरिद्र सेमिटिक लिपि कैसे पर्याप्त होती? सेमिटिक लिपि में और उससे निकली सभी लिपियों में स्वर और व्यंजन पृथक् पृथक् नहीं हैं. स्वरों में ह्रस्व दीर्घ का भेद नहीं. न उनके अक्षर विन्यास का कोई भी क्रम है. एक उच्चारण के लिये एक से अधिक चिह्न हैं और एक ही चिह्न एक नहीं, किंतु अनेक उच्चारणों के लिये भी है. व्यंजन में स्वर का योग दिखलाने के लिये मात्रा का संकेत नहीं, परंतु स्वर ही व्यंजन के आगे लिखा जाता है और संयुक्त ध्वनि के लिये वर्णों का संयोग नहीं. स्वर भी अपूर्ण हैं. ऐसी अपूर्ण और क्रमरहित लिपि को ले कर, उसकी लिखावट का रुख पलट कर, वर्णों को तोड़ मरोड़ कर, केवल अट्ठारह उच्चारणों के चिह्न उसमें पाकर बाकी उच्चारणों के संकेत स्वयं गढ़ कर, स्वरों के लिये मात्राचिह्न बना कर, अनुस्वार और विसर्ग की कल्पना कर, स्वर व्यञ्जनों को पृथक् कर, उन्हें उच्चारण के स्थान और प्रयत्न के अनुसार नए क्रम से सजा कर सर्वांगपूर्ण लिपि बनाने की योग्यता जिस जाति में मानी जाती है, क्या वह इतनी सभ्य नहीं रही होगी कि केवल अट्ठारह अक्षरों के संकेतों के लिये दूसरों का मुंह न ताक कर उन्हें स्वयं ही अपने लिये बना ले?

एडवर्ड थॉमस का कथन[२] है कि 'ब्राह्मी अक्षर भारतवासियों के ही बनाये हुए हैं और उनकी सरलता से उनके बनाने वालों की बड़ी बुद्धिमानी प्रकट होती है'.

प्रॉफ़ेसर डॉसन का लिखना[३] है कि 'ब्राह्मी लिपि की विशेषताएं सब तरह विदेशी उत्पत्ति से उसकी स्वतंत्रता प्रकट करती हैं और विश्वास के साथ आग्रहपूर्वक यह कहा जा सकता है कि सब तर्क और अनुमान उसके स्वतंत्र आविष्कार ही होने के पक्ष में हैं.'

जेनरल कनिंगहाम का मत यह[४] है कि 'ब्राह्मी लिपि भारतवासियों की निर्माण की हुई स्वतंत्र लिपि है.' प्रॉफ़ेसर लॅसन्[५] ब्राह्मी लिपि की विदेशी उत्पत्ति के कथन को सर्वथा अस्वीकार करता है.

हिन्दुस्तान का प्राचीन इतिहास अभी तक घने अंधकार में छिपा हुआ है. पुराने शहरों और बस्तियों के चिन्ह वर्तमान धरातल से पचासों फुट नीचे हैं, क्योंकि बार बार विदेशियों के आक्रमणों से पुराने स्थान नष्ट होते गये और उन पर नए बसते गए. सारा देश एक राजा के अधीन न होने से क्रमबद्ध इतिहास भी न रहा. प्राचीन इतिहास का शोध अभी हमारे यहां आरंभिक अवस्था में है तो भी उससे जितना कुछ मालूम हुआ है वह बड़े महत्व का है, परंतु अधिक प्राचीन काल के

१. इं. एँ; जि. ३५, पृ. १३. २. न्यु. क्रॉ; ई. स. १८८३, नंबर ३.

३. ज. रॉ. ए. सो; ई. स. १८८१, पृ. १०२; और इं. एँ; जि. ३५, पृ. २५३.

४. क; कॉ. ए. इं; जि. १. पृ. ५२. ५. Indische Alterthumskunde, 2nd Edition i.p. 1006 (1867).

अवशेषों तक अभी वह नहीं पहुंच सका है. अभी तक प्राचीन शिलालेख जो मिले हैं वे ई. स. पूर्व की पांचवीं शताब्दी से पहिले के नहीं हैं, परंतु साहित्य में प्रत्यक्ष या गौण रीति से लेखनकला के जो हवाले मिलते हैं वे बहुत प्राचीन समय तक जाते हैं. उन सब से सिद्ध होता है कि लेखनकला सर्वसाधारण में प्रचलित, एक पुरानी बात थी जिसमें कोई अनोखापन न था. जितने प्रमाण मिले हैं, चाहे प्राचीन शिलालेखों के अक्षरों की शैली, और चाहे साहित्य के उल्लेख, सभी यह दिखाते हैं कि लेखनकला अपनी प्रौढावस्था में थी. उसके आरम्भिक विकास के समय का पता नहीं चलता. ऐसी दशा में यह निश्चयपूर्वक नहीं कहा जा सकता कि ब्राह्मी लिपि का आविष्कार कैसे हुआ और इस परिपक्व रूप में, कि जिसमें ही हम उसे पाते हैं, वह किन किन परिवर्तनों के बाद पहुंची मिसर आदि में जैसे भावों के संकेतरूप चित्र हुए और वे शब्दों के संकेत हो कर उनसे अक्षरों के संकेत बने, इस तरह यहां भी किसी चित्रलिपि से ब्राह्मी लिपि बनी, या प्रारम्भ से ध्वनि के ही सूचक चिन्ह बना लिये गये, यह कुछ निश्चय के साथ नहीं कहा जा सकता. निश्चय के साथ इतना ही कहा जा सकता है कि इस विषय के प्रमाण जहां तक मिलते हैं वहां तक ब्राह्मी लिपि अपनी प्रौढ अवस्था में और पूर्ण व्यवहार में आती हुई मिलती है और उसका किसी बाहरी स्रोत और प्रभाव से निकलना सिद्ध नहीं होता.

आर. शाम शास्त्री ने 'देवनागरी लिपि की उत्पत्ति के विषय का सिद्धांत' नामक एक विस्तृत लेख[1] में यह सिद्ध करने का यत्न किया है कि देवताओं की मूर्तियां बनने के पूर्व उनकी उपासना सांकेतिक चिह्नों द्वारा होती थी जो कई त्रिकोण तथा चक्रों आदि से बने हुए यंत्र के, जो 'देवनगर' कहलाता था, मध्य में लिखे जाते थे. देवनगर के मध्य लिखे जाने वाले अनेक प्रकार के सांकेतिक चिह्न कालांतर में उन उन नामों के पहिले अक्षर माने जाने लगे और देवनगर के मध्य उनका स्थान होने से उनका नाम 'देवनागरी' हुआ. वह लेख बड़ी गवेषणा के साथ लिखा गया है और युक्तियुक्त अवश्य है, परंतु जब तक यह सिद्ध न हो कि जिन जिन तांत्रिक पुस्तकों से अवतरण उद्धृत किये गये हैं वे वैदिक साहित्य के समय के पहिले के, या कम से कम मौर्यकाल से पहिले के, हैं, तब तक हम उनका मत स्वीकार नहीं कर सकते.

बाबू जगन्मोहनवर्मा ने एक लंबा चौड़ा लेख[2] लिख कर यह बतलाने का यत्न किया है कि 'वैदिक चित्रलिपि या उससे निकली हुई सांकेतिक लिपि से ब्राह्मी लिपि का विकास हुआ', परन्तु उस लेख में कल्पित वैदिक चित्रलिपि के अनेक मनमाने चित्र अनुमान कर उनसे भिन्न अक्षरों के विकास की जो कल्पना की गई है उसमें एक भी अक्षर की उत्पत्ति के लिये कोई भी प्राचीन लिखित प्रमाण नहीं दिया जा सका. ऐसी दशा में उनकी यह कल्पना रोचक होने पर भी प्रमाणरहित होने से स्वीकार नहीं की जा सकती. बाबू जगन्मोहनवर्मा ने दूसरी बात यह[3] भी निकाली है कि 'ट,' 'ठ,' 'ड,' 'ढ' और 'ण' ये पांच मूर्धन्य वर्ण आर्यों के नहीं थे. वैदिक काल के आरंभ में अनार्यों की भाषा में मूर्धन्य वर्णों का प्रयोग जब आर्यों ने देखा तब वे उनके कानों को बड़े मनोहर लगे, अतएव उन्होंने उन्हें अपनी भाषा में ले लिया.'

इसके प्रमाण में लिखा है कि 'पारसी आर्यों की वर्णमाला में मूर्धन्य वर्णों का सर्वथा अभाव है और धातुपाठ में थोड़े से धातुओं को छोड़ कर शेष कोई धातु ऐसा नहीं जिसके आदि में मूर्धन्यवर्ण हो', परंतु पारसी आर्यों के यहां केवल मूर्धन्यवर्णों का ही अभाव है यही नहीं किंतु उन की वर्णमाला में 'छ,' 'भ' और 'ल' वर्ण भी नहीं है और वैदिक या संस्कृत साहित्य में 'ञ' से प्रारंभ होने वाला कोई धातु या शब्द भी नहीं है, तो क्या 'छ,' 'भ', 'ल' और 'ञ' वर्ण

१. ई. ऍ; जि. ३५, पृ. २५३-६७; २७०-९०; ३११-२४.

२. सरस्वती; ई. स. १९१३ से १९१५ तक कई जगह.

३. सरस्वती; ई. स. १९१५, पृ. ३७०-७१.

भी अनार्यों से ही लिये गये? 'ट'[1] 'ड'[2] 'ढ'[3] और 'ण'[4] से प्रारंभ होने वाले बहुत से धातु हैं. और जिनमें मूर्धन्य वर्णों का प्रयोग हुआ हो ऐसे हज़ारों शब्द वैदिक साहित्य में पाये जाते हैं. ग्रीक आर्यों की भाषा में 'ट' और 'ड' ही हैं, 'ण' और 'ढ' का सर्वथा अभाव है और सेमिटिक् अनार्यों की लिपियों में मूर्धन्य वर्णों का सर्वथा अभाव पाया जाता है (देखो पृ. २३ में छपा हुआ नक्शा); इसी से ग्रीकों ने फ़िनिशिअन् अक्षर 'ताव' ('त' का सूचक) से टाओ ('ट'), और दालेथ ('द') से डेल्टा ('ड') बनाया. ऐसी दशा में बाबू जगन्मोहनवर्मा का यह दूसरा कथन भी आदरणीय नहीं हो सकता.

---

## ३—खरोष्ठी[5] लिपि की उत्पत्ति.

---

मौर्यवंशी राजा अशोक के अनेक लेखों[6] में से केवल शहबाज़गढ़ी और मान्सेरा के चटानों पर खुदे हुए लेख खरोष्ठी लिपि में हैं, जिनसे पाया जाता है कि यह लिपि ई. स. पूर्व की तीसरी शताब्दी में केवल भारतवर्ष के उत्तरी-पश्चिमी सीमांत प्रदेश के आस पास, अर्थात् पंजाब के गांधार[7] प्रदेश में, प्रचलित थी. अशोक से पूर्व का इस लिपि का कोई शिलालेख अब तक नहीं मिला, परंतु ईरानियों के कितने एक चांदी के मोटे सिक्कों[8] पर ब्राह्मी या खरोष्ठी लिपि के एक एक अक्षर का ठप्पा[9] लगा हुआ मिलता है, जिससे अनुमान होता है कि पंजाब की तरफ़ चलने वाले ये ईरानी सिक्के संभवतः सिकंदर से पूर्व के अर्थात् ई. स. पूर्व की चौथी शताब्दी के हों; क्योंकि सिकंदर के विजय से ईरानियों का अधिकार पंजाब पर से उठ गया था.

---

१. 'ट' से प्रारंभ होने वाले धातु टंक्, टल्, टिक्, टिप्, टीक और ट्वल् हैं.

२. 'ड' से प्रारंभ होने वाले धातु डप्, डम्, डंप्, डंभ्, डिप्, डिम् और डी हैं.

३. 'ढ' से प्रारंभ होने वाला धातु ढौक् है

४. पाणिनि ने धातुपाठ में बहुत से धातु 'ण' से आरंभ होने वाले माने हैं (णो नः: पा. ६ । १ । ६५; उपसर्गादसमासेऽपि णोपदेशस्य: पा. ८ । ४ । १४).

५. यूरोपिअन् विद्वानों ने 'खरोष्ठी' लिपि का बाकट्रिअन्, बाक्ट्रिअन् पाली, आरिअनोपाली, नॉर्थ (उत्तरी) अशोक, काबुलिअन् और गांधार आदि नामों से भी परिचय दिया है, परंतु हम इस लेख में 'खरोष्ठी' नाम का ही प्रयोग करेंगे. खरोष्ठी नाम के लिये देखो ऊपर पृ. १८.

६. राजा अशोक के लेख जिन जिन स्थानों में मिले हैं उनके लिये देखो ऊपर पृ. २, टिप्पण ५. उक्त टिप्पण में दिये हुए स्थानों के नामों में अलाहाबाद (प्रयाग) का नाम भी जोड़ना चाहिये, जो वहां छपने से रह गया है.

७. प्राचीन काल में 'गांधार देश' में पंजाब का पश्चिमी हिस्सा तथा अफ़ग़ानिस्तान का पूर्वी हिस्सा अर्थात् उत्तर-पश्चिमी सीमान्त प्रदेश के ज़िले पेशावर और रावलपिंडी तथा अफ़ग़ानिस्तान का ज़िला काबुल गिना जाता था.

८. ईरान के प्राचीन चांदी के सिक्के गोली की आकृति के होते थे जिनपर ठप्पा लगाने से वे कुछ चपटे पड़ जाते थे परंतु बहुत मोटे और भद्दे होते थे. उनपर कोई लेख नहीं होता था किंतु मनुष्य आदि की भद्दी शकलों के ठप्पे लगते थे. ईरान के ही नहीं किंतु लीडिआ, ग्रीस, आदि के प्राचीन चांदी के सिक्के भी ईरानी सिक्कों की नांई गोल, भद्दे, गोली की शकल के चांदी के टुकड़े ही होते थे. केवल हिंदुस्तान में ही प्राचीन काल में चौकूंटे या गोल चांदी के सुंदर चपटे सिक्के, जिन्हें कार्षापण कहते थे, बनते थे, कॉरिंथिआ वालों ने भी पीछे से चपटे सिक्के बनाये जिसकी देखा देखी दूसरे देशवालों ने भी चपटे सिक्के बनाये (क; कॉ. ए. इं; पृ. ३).

९. प्रॉफेसर रॅपसन् ने कितने एक ईरानी चांदी के सिक्कों के चित्र विवरण सहित छापे हैं (ज. रॉ. ए. सो; ई. स. १८९५, पृ. ८६५-७७, तथा पृ. ८६५ के सामने का प्लेट, संख्या १-२५) जिनपर ब्राह्मी लिपि के 'यो' 'व', 'प', 'ज' और 'गो' अक्षर और खरोष्ठी लिपि के 'म', 'मे', 'मं,' 'ति' 'द' और 'ह' अक्षरों के ठप्पे लगे हुए हैं.

अशोक के पीछे इस लिपि का प्रचार बहुधा विदेशी राजाओं के सिक्कों तथा शिलालेख आदि में मिलता है. सिक्कों में बाक्ट्रिअन् ग्रीक[1] (यूनानी), शक[2], क्षत्रप[3], पार्थिअन्[4], कितने एक कुशनवंशी राजा,[5] तथा औदुंबर[6] आदि एतद्देशीय वंशों के राजाओं के सिक्कों पर के दूसरी तरफ के प्राकृत लेख इस लिपि में मिलते हैं. इस लिपि के शिलालेख तथा ताम्रलेखादि ब्राह्मी की अपेक्षा बहुत ही थोड़े और बहुधा बहुत छोटे छोटे मिले हैं जो शक[7], क्षत्रप,[8] पार्थिअन्[9] और

---

1. यूनान के बादशाह सिकंदर ने ई. स. पूर्व ३२६ में हिंदुस्तान पर चढ़ाई कर पंजाब के कितने एक हिस्से और सिंध पर अपना अधिकार जमाया. ये इलाके तो यूनानियों के अधिकार में १० वर्ष भी रहने न पाये परंतु हिंदुकुश पर्वत के उत्तर के बाक्ट्रिआ (बलख) देश में यूनानियों का राज्य दृढ हो गया, जहां के राजा युथिडिमस के समय संभवतः उसके पुत्र डेमेट्रिअस की अधीनता में ई. स. पूर्व की दूसरी शताब्दी के आरंभ के आसपास फिर यूनानियों की चढ़ाई इस देश पर हुई और काबुल तथा पंजाब पर फिर उनका अधिकार हो गया, और ई. स. पूर्व की पहिली शताब्दी के अंत से कुछ पहिले तक कई यूनानी राजाओं का राज्य, घटता बढ़ता, बना रहा. उनके सिक्के अफ़गानिस्तान तथा पंजाब में बहुत से मिल आते हैं जिनपर एक ओर प्राचीन ग्रीक (यूनानी) लिपि के, तथा दूसरी ओर बहुधा खरोष्ठी लिपि के प्राकृत लेख हैं. (गा: कॅ. ग्री. सी. कि. बा. इं; प्लेट ३-१५. ह्वा: कॅ. कॉ. पं. म्यू: जिल्द १, प्लेट १-६; और स्मि; कॅ: कॉ. इं. म्यु: प्लेट १-६).

2. शक लोगों ने यूनानियों से बाक्ट्रिया का राज्य छीना जिसके पीछे वे हिंदुकुश पर्वत को पार कर दक्षिण की ओर बढ़े और उन्होंने पश्चिम में हिरात से लगा कर पूर्व में सिंधु तक का देश अपने अधीन किया. फिर वे क्रमशः आगे बढ़ते गये. उनके सिक्कों पर भी एक ओर यूनानी और दूसरी ओर खरोष्ठी लिपि के लेख हैं (गा: कॅ. ग्री. सी. कि. बा. इं; प्लेट १६-२१. ह्वा: कॅ. कॉ. पं. म्यू: जिल्द १ प्लेट १०-१४; और स्मि; कॅ. कॉ. इं. म्यु: प्लेट ८-६).

3. 'क्षत्रप' शब्द संस्कृत शैली का सा दीखने पर भी संस्कृत का नहीं किंतु प्राचीन ईरानी भाषा का है, जिसमें क्षत्र या क्षत्र शब्द का अर्थ 'ज़िला' और 'क्षत्रप' का अर्थ ज़िले का हाकिम होता है. ये क्षत्रप भी बहुधा शक ही थे और प्रारंभ में शक राजाओं की तरफ़ से ज़िलों के हाकिम या सामंत रहे परंतु पीछे से स्वतंत्र भी हो गये. देश भेद के अनुसार क्षत्रपों के दो विभाग किये जा सकते हैं—'उत्तरी' अर्थात् तक्षशिला, मथुरा आदि के और 'पश्चिमी' अर्थात् मालवा, राजपूताना, गुजरात, काठिआवाड़, कच्छ और दक्षिण के. उत्तरी क्षत्रपों में से मनिगुल के पुत्र जिहोनिस, आर्तस के पुत्र खरमोस्त तथा रंजुबुल (राजुल) आदि के सिक्कों पर और पश्चिमी क्षत्रपों में से केवल भूमक, नहपान, और चष्टन के सिक्कों पर खरोष्ठी लेख मिलते हैं (बाकी सब के सिक्कों पर दूसरी ओर ब्राह्मी के लेख हैं).

4. पार्थिअन् राजा भी शक जाति के ही होने चाहियें, परंतु पार्थिआ की तरफ से आने के कारण उनको पार्थिअन् कहते हैं. उनका राज्य कंदहार, सीस्तान, पश्चिमी पंजाब और सिंध तक घटता बढ़ता रहा. उनके सिक्कों पर भी दूसरी तरफ खरोष्ठी लिपि के लेख हैं (गा; कॅ. कॉ. ग्री. सी. कि. बा. इं; प्लेट २२-२३. ह्वा; कॅ. कॉ. पं. म्यू: जि. १, प्लेट १५-१६. स्मि; कॅ. कॉ. इं. म्यू; प्लेट ६.)

5. कुशनवंशी मध्य एशिआ से इस देश में आये. कल्हण अपनी राजतरंगिणी में इस वंश के राजाओं को तुरुष्क (तुर्क) बतलाता है और उनके सिक्कों पर की उनकी तस्वीरों की तुर्की पोशाक कल्हण के लेख की पुष्टि करती है. इनका राज्य बहुत विस्तृत हुआ और इनमें राजा कनिष्क बड़ा ही प्रतापी हुआ. इस वंश के राजाओं में से कुजुल कडफसिस, कुजुलकर कडफसिस् और वेम कडफसिस् इन तीन के सिक्कों पर खरोष्ठी लेख मिलते हैं और कनिष्क, हुविष्क और वासुदेव के सिक्कों की दोनों ओर ग्रीक लेख ही हैं; गा; कॅ. कॉ. ग्री. सी. कि. बा. इं; प्लेट २५-२६. ह्वा: कॅ. कॉ. पं. म्यू: जि. १, प्लेट १७-२०. स्मि; कॅ. कॉ. इं. म्यू; प्लेट ११-१४.

6. औदुंबर और कुनिंदवंशी राजाओं के पंजाब से मिलने वाले सिक्कों पर दूसरी तरफ खरोष्ठी लिपि के लेख मिलते हैं.

7. शक वंशी राजा मोग (मोअ) के राजत्वकाल का उसके क्षत्रप पतिक का, जो क्षत्रप लिअक कुसुलक का पुत्र था, एक ताम्रलेख (सं. ७८ का) तक्षशिला से मिला है (ए. इं; जि ४, पृ. ५५-५६).

8. मथुरा के महाक्षत्रप राजुल के राज्य समय उसकी अग्रमहिषी (मुख्य राणी) नदसीअकस ने मथुरा में बौद्ध स्तूप तथा सर्वास्तिवादी बौद्धों के लिये संघाराम (मठ) बनवाया जिसका लेख एक थंभे के सिंहाकृति वाले सिरे पर सिंहों के शरीर पर खुदा हुआ मथुरा से मिला है. राजुल के पुत्र आदि के तथा उस स्तूप के उत्सव में शामिल होने वाले कई अन्य पुरुषों के भी छोटे छोटे लेख उसके साथ खुदे हुए हैं जिनमें से एक ऊपर कहे हुए पतिक का भी है (ए. इं; जि. ६ पृ. १४१-४७). क्षत्रप गणफ्पुवक (?) के पुत्र कविशिअ क्षत्रप का एक लेख माणिकिआल (रावलपिंडी से क़रीब २० मील दक्षिण-पूर्व) के स्तूप में से मिले हुए पीतल के डिब्बे के ढकन पर खुदा हुआ है (ए. इं; जि. १२, पृ. २६६).

9. पार्थिअन् राजा गौंडोफरस के राज्य वर्ष २६ (सं. १०३) का एक शिलालेख तख्तीबही (पंजाब के ज़िले युसफ़ज़ई में) से मिला है (ज. ए; ई. स. १८६०, भाग १, पृ. ११६).

कुशनवंशी[1] राजाओं के समय के हैं इनमें से कितने एक में राजाओं के नाम मिलते हैं, और दूसरों में साधारण पुरुषों[2] के ही नाम हैं, राजाओं के नहीं. ये बौद्ध स्तूपों में रक्खे हुए पत्थर आदि के पात्रों और सोने, चांदी या तांबे के पत्रों पर; अथवा चटानों और शिलाओं या मूर्त्तियों के आसनों पर खुदे हुए मिले हैं. इनमें से अधिकतर गांधारदेश से ही मिले हैं. और वहां भी विशेषकर तक्षशिला (शाहढेरी, पंजाब के ज़िले रावलपिंडी में) और चारसड्डा (पुष्कलावती) से. पंजाब के बाहर अफ़ग़ानिस्तान में वर्डक (ज़िले वर्डक में) तथा हिड्डा (जलालाबाद से ५ मील दक्षिण) आदि में, और मथुरा में, मिले हैं, अन्यत्र[3] नहीं.

---

१. कुशनवंशी राजाओं के समय के खरोष्ठी लिपि के लेख अधिक संख्या में मिले हैं. राजा कनिष्क के समय का एक शिलालेख (सं. ११ का) ज़ेदा (ज़िले यूसफ़ज़ई में) से (ज. ए; ई. स. १८९०, भाग १, पृ. १३६); एक ताम्रलेख (सं. ११ का) सुएविहार (पंजाब के बहावलपुर राज्य में) से (इं. एँ; जि. १०, पृ. ३२६; और जि. ११. पृ. १२८); एक लेख माणिकिआल से (क; आ. स. रि; जि ५. पृ. १६० के सामने का प्लेट); और पेशावर के कनिष्कविहार के स्तूप से मिले हुए डिब्बे पर खुदे हुए तीन छोटे छोटे लेख (आ. स; ई. स. १९०८-१०, पृ. १३६-३८) मिले हैं. आरा नामक नाले (बागनीलाब से २ मील पर—पंजाब में) के अंदर के एक पुराने कुए में से वाझेष्प के पुत्र कनिष्क के समय का एक शिलालेख (सं. ४१ का) मिला है (इं. एँ; जि. ३७, पृ. ५८). हुविष्क के समय का एक लेख (सं. ५१ का) वर्डक (अफ़ग़ानिस्तान में) के स्तूप में से मिले हुए एक पीतल के पात्र पर खुदा है (ए. इं; जि. ११, पृ २१०-११). पंजतार (ज़िले युसफ़ज़ई में) से एक शिलालेख (सं. १२२ का) किसी गुशन (कुशन) वंशी राजा के समय का (क; आ. स. रि; जि ५, पृ. १६१, और प्लेट १६. संख्या ४), तथा महाराज राजातिराज देवपुत्र खुशन (कुशन. उक्त नाम के राजा या कुशन वंशी किसी राजा) का एक लेख (सं १३६ का) रौप्यपत्र पर खुदा हुआ तक्षशिला से मिला है (ज. रॉ. ए. सो; ई. स. १९१४, पृ. ९७५-७६ और ई. स. १९१५. पृ १९२ के सामने का प्लेट).

२. हिड्डा के स्तूप से मिले हुए मिट्टी के पात्र पर (सं. २८ का) लेख (ज. रॉ. ए. सो; ई स. १९१५, पृ. ९२, और उस के सामने का प्लेट); शकदर्रा (पंजाब के ज़िले अटक में) से मिला हुआ (सं. ४० का) शिलालेख (इं. एँ; जि. ३७, पृ. ६६); ओहिंद (यूसफ़ज़ई ज़िले में) का (सं. ६१ का) लेख (क; आ. स. रि; जि. ५ पृ. ५८; प्लेट १६, संख्या २.); फतहजंग (ज़िले अटक में) का (सं. ६८ का) शिलालेख (ज. ए; ई. स. १८९०, भाग १, पृ. १३०); मुचइ (ज़िले यूसफ़ज़ई में) से मिला हुआ (सं. ८१) का शिलालेख (इं. एँ; जि. ३७, पृ. ६४); वॉज पहाड का (सं. १०२ का) लेख (ज. ए; ई. स. १८९४, भाग २, पृ ५१४); पाजा (ज़िले यूसफ़ज़ई में) का (सं. १११ का) शिला लेख (इं. एँ; जि. ३७, पृ. ६५); कलदर्रा नदी (पश्चिमोत्तर सीमांत प्रदेश में दर्गाई के पास) में से मिला हुआ (सं. ११३) का शिलालेख (इं. एँ; जि. ३७, पृ. ६६); स्कारहढेरी (चारसड्डा अर्थात् हश्तनगर से ८ मील उत्तर में) से मिली हुई हारिती की मूर्ति के आसनपर खुदा हुआ (सं. १७९ का) लेख (आ. स; ई. स.१९०३-४; पृ. २५५; प्लेट ७०, संख्या ९); देवाई (ज़िले यूसफ़ज़ई में) का (सं २०० का) शिलालेख (ज. ए; ई. स. १८९४. भाग २, पृ ५१० ); लोरिअन् तंगाई (ज़िले स्वात में) से मिली हुई बुद्ध की मूर्ति के आसन पर खुदा हुआ (सं. ३१८ का) लेख (आ. स; ई. स. १९०३-४; पृ. २५१; प्लेट ७०, संख्या ४); हश्तनगर (पेशावर ज़िले की चारसड्डा तहसील में) से मिली हुई बुद्ध की (अपने शिष्यों सहित) मूर्ति के आसन पर खुदा हुआ (सं. ३८४ का) लेख (ए. इं; जि. १२, पृ. २०२). ये सब साधारण पुरुषों के संवत् वाले लेख हैं. इन लेखों में जो संवत् लिखा है वह कौन सा है यह अभी तक पूर्णतया निश्चित नहीं हुआ, परंतु हमारी संमति में उनमें से अधिकतर लेखों का संवत् शक संवत् ही होना चाहिये. विना संवत् वाले लेख ये हैं—

तक्षशिला के गंगू नामक स्तूप से मिला हुआ सुवर्णपत्र पर खुदा हुआ लेख (क; आ. स. रि; जि. २. पृ. १३०, और प्लेट ५९); माणिकिआल के स्तूप से मिले हुए छोटे से रौप्यपत्र पर खुदा हुआ छोटा सा लेख (एँ. इं; जि. १२. पृ ३०१); तक्षशिला के स्तूप से मिला हुआ ताम्रपत्र पर का लेख (क; आ. स रि; जि. २, प्लेट ५९, संख्या ३; ज. ए. सो. बंगा; ई. स. १९०८, पृ. ३६४); तक्षशिला के स्तूप से मिले हुए पात्र पर का लेख (एँ. इं; जि. ८. पृ. २९६); मोरा (कालाहिसार से १० मील पश्चिम में) के एक चौकूंटे प्राचीन कुए में तीन तरफ एक एक छोटा लेख (क; आ. स. रि; जि. २ प्लेट ५९); चारसड्डा (पुश्कलावती) के स्तूपों से मिले हुए ५ छोटे छोटे लेख, जिनमें से ३ मिट्टी की हंडियाओं पर (आ स; १९०२-३, पृ. १६३) और दो मूर्तियों के आसनों पर (आ. स; १९०२-३, पृ. १६७, १७६) खुदे हुए हैं; कन्हिआरा और पथ्यार (दोनों ज़िले कांगड़ा में) से एक एक छोटा लेख (चटान पर खुदा) (एँ. इं; जि. ७, पृ. ११८ के सामने का प्लेट); युसफ़ज़ई जिले में सहरी बहलोल से दो, और सड्डो से एक शिलालेख, (क; आ. स. रि; जि. ५, प्लेट १६. संख्या, ५ और ६); और गांधार शैली की ६ मूर्तियों के आसनों पर के ६ छोटे छोटे लेख (आ. स; ई. स. १९०३-४; प्लेट ७०, संख्या २, ३, ५, ६, ७ और ८).

३. केवल अशोक के सिद्धापुर (माइसोर राज्य में) के लेख (संख्या १) के अंत की अर्थात् १३ वीं पंक्ति में 'पडेन लिखितं' के बाद खरोष्ठी लिपि में 'लिपिकरेण' खुदा है (एँ. इं; जि. ३. पृ. १३८ के सामने का प्लेट), जिससे अनुमान होता

खरोष्ठी लिपि की लेखन शैली फ़ारसी की नांई दाहिनी ओर से बाईं ओर होने से निश्चित है कि यह लिपि सेमिटिक् वर्ग की है, और इसके ११ अक्षर—'क'[१], 'ज'[२], 'द'[३], 'न'[४], 'ब'[५], 'य'[६], 'र'[७], 'व'[८], 'ष'[९], 'स'[१०] और 'ह'[११] समान उच्चारण वाले अरमइक् अक्षरों से बहुत कुछ मिलते हुए हैं.

सेमिटिक् लिपि संबंधी आधुनिक शोध से अनुमान होता है कि असीरिआ और बाबीलन् में क्यूनिफॉर्म लिपि का प्रचार होने पर भी राजकीय और व्यौपार के कामों में अरमइक् लिपि[१२] काम में आती थी. हखामनी[१३] (अकॅमीनिअन्) वंश के बादशाहों के समय ईरान के राज्य का प्रताप बहुत बढ़ा और दूर दूर के देश[१४] उक्त राज्य के अधीन हो गये. उस समय के अरमइक् लिपि के अनेक शिलालेख मिसर[१५], अरब[१६] और एशिआ माइनर[१७] में मिले हैं और एक ईरान[१८] में तथा एक हिंदुस्तान

---

है कि उक्त लेख का लेखक 'पड' (पंड) पंजाब की तरफ़ का होना चाहिये, जिसको खरोष्ठी लिपि का भी ज्ञान होगा जिसे जतलाने के लिये ही उसने ये अंतिम पांच अक्षर उस लिपि में लिखे हों. इसी तरह भरहुत के प्रसिद्ध स्तूप के द्वार पर कहीं एक एक अक्षर खरोष्ठी का खुदा हुआ मिला है (क; भ. स्तू; प्लेट ८); ये पंजाब की तरफ से आये हुए शिल्पियों के खोदे हुए होने चाहियें.

१. खरोष्ठी का 'क' तक्षशिला के लेख तथा पॅपायरसों के 'कॉफ्' से मिलता हुआ है (देखो पृ. २३ पर छपा हुआ नक़्शा).

२. 'ज' सक्कारा, टीमा आदि के लेखों के 'ज़ाइन्' से मिलता हुआ है.

३. 'द' तक्षशिला के लेख, पॅपायरसों तथा सक्कारा आदि के लेखों के 'दालेथ्' से मिलता है.

४. 'न' तक्षशिला के लेख, पॅपायरसों तथा सक्कारा आदि के लेखों के 'नून्' से मिलता है.

५. 'ब' तक्षशिला के लेख, पॅपायरसों तथा सक्कारा आदि के लेखों के 'बेथ्' से मिलता है.

६. 'य' तक्षशिला के लेख, पॅपायरसों तथा सक्कारा आदि के लेखों के 'योध्' से मिलता है.

७. 'र' तक्षशिला के लेख तथा पॅपायरसों के 'रेश्' से मिलता है.

८. 'व' तक्षशिला तथा सक्कारा आदि के लेखों के 'वाव्' से मिलता है.

९. 'ष' को उलटा करने पर वह पॅपायरसों तथा सक्कारा आदि के लेखों के 'शिन्' से मिलता है.

१०. 'स' तक्षशिला और सक्कारा के लेखों के 'त्साधे' से मिलता है.

११. 'ह' तक्षशिला के लेख के 'हे' से मिलता हुआ है.

१२. ज. रॉ. ए. सो; ई. स. १९१५, पृ. ३४६-४७.

१३. आर्य जाति के हखामन (ऍकॅमेनिस) नामक ईरानी राजवंशी (जो ई. स. पूर्व की ८ वीं शताब्दी में हुआ हो) के नाम पर से उसके वंशज, ईरान के बादशाह, हखामनी वंशी कहलाते हैं. पहिले ईरान का राज्य मीडिआ के अधीन था और हखामन के वंशज साइरस (कुरु कुरुष-कैखुसरो) ने, जो प्रारंभ में अनशान (ईरान में) का स्वामी या शासक था, मीडिआ के राजा अस्त्यगिस (इष्टुविगु) को छलबल से परास्त कर समस्त ईरान और मीडिआ पर अपना साम्राज्य ई. स. पूर्व ५५८ के आस पास जमाया, जिसकी समाप्ति ई. स. पूर्व ३३१ में यूनान के बादशाह सिकंदर ने बादशाह दारा (तीसरे) को परास्त कर की.

१४. हखामनी वंश के साम्राज्य के संस्थापक साइरस ने ईरान, मीडिआ, लीडिआ (एशिआ माइनर का पूर्वी आधा हिस्सा), एशिआ माइनर का पश्चिमी हिस्सा जिसमें यूनानियों के कई उपनिवेश थे, आयोनिया (मीडिया से पश्चिम का एशिया माइनर का समुद्रतट का प्रदेश), खीवा, समरकंद, बुखारा, अफ़ग़ानिस्तान तथा गांधार आदि देश अपने अधीन किये. उसके पुत्र कॅबॅसिस् (कंबुजीय) ने मिसर देश विजय किया. कॅबॅसिस् के पुत्र दारा (प्रथम) ने ग्रीस के थ्रेस तथा मसीडन् आदि हिस्सों पर अपना अधिकार जमाया और पूर्व में हिंदुस्तान में आगे बढ़कर सिंधुतट का प्रदेश अपने अधीन किया.

१५. मिसर में सक्कारा, सेरापिअम् तथा ऍबिडॉस आदि स्थानों में अरमइक् लिपि के लेख मिले हैं जिनमें से सक्कारा का लेख ई. स. पूर्व ४८२ का है (पेलिऑग्राफिक् सोसाइटीज़ ओरिएंटल सीरीज़, प्लेट ६३).

१६. अरब में हजाज़ से उत्तर के टीमा नामक स्थान में कुछ अरमइक् लिपि के लेख मिले हैं, जिनमें से एक ई. स. पूर्व ५०० के आसपास का माना जाता है. टीमा में अरमइक् भाषा का व्यवहार करने वाले व्यौपारियों की आबादी थी (ए. ब्रि; जि. २१, पृ. ६४७).

१७. एशिआ माइनर—टर्की के एशिआई राज्य का पश्चिमी हिस्सा जो टर्की के यूरोपी राज्य से मिला हुआ है.

१८. ईरान के संक् कलेह (तेहरान और तेब्रीज़ के बीच) नामक स्थान में एक लेख मिला है (इं. ऐं; जि. २४, पृ. २८७).

में तक्षशिला नगर[१] से भी मिल चुका है. मिसर से हखामनियों के राजत्वकाल के उसी लिपि के बहुतेरे पॅपायरस[२] मिले हैं और एशिआ माइनर से मिले हुए ईरानी क्षत्रपों ( सत्रपों ) के कई सिक्कों[३] पर उसी लिपि के लेख मिलते हैं, जिनसे पाया जाता है कि हखामनी वंश के ईरानी बादशाहों की राजकीय लिपि और भाषा अरमइक ही होनी चाहिये. व्यौपार के लिये भी उसका उपयोग दूर दूर तक होना पाया जाता है[४].

हिंदुस्तान का ईरान के साथ प्राचीन काल से संबंध रहा और हखामनी वंश के बादशाह साइरस ( ई. स. पूर्व ५५८–५३० ) ने पूर्व में बढ़ कर गांधारदेश विजय किया और ई. स. पूर्व ५१६ के कुछ ही बाद दारा ( प्रथम ) ने सिंधु तक का हिंदुस्तान का प्रदेश अपने अधीन किया जो ई. स. पूर्व ३३१ तक, जब कि यूनान के बादशाह सिकंदर ने गॉगमेला[५] की लड़ाई में ईरान के बादशाह दारा ( तीसरे ) को परास्त कर ईरानी राज्य पर नाम मात्र के लिये अपना अधिकार जमाया, किसी न किसी प्रकार बना रहा. अत एव संभव है कि ईरानियों के राजत्वकाल में उनके अधीन के हिंदुस्तान के इलाकों में उनकी राजकीय लिपि अरमइक का प्रवेश हुआ हो और उसीसे खरोष्ठी लिपि का उद्भव हुआ हो, जैसे कि मुसलमानों के राज्य समय फ़ारसी लिपि का, जो उनकी राजकीय लिपि थी, इस देश में प्रवेश हुआ और उसमें कुछ वर्ण बढ़ाने से उर्दू लिपि बनी.

अरमइक लिपि में केवल २२ अक्षर होने तथा स्वरों की अपूर्णता और उनमें ह्रस्व दीर्घ का भेद न होने एवं स्वरों की मात्राओं का सर्वथा अभाव होने से वह यहां की भाषा के लिये सर्वथा उपयुक्त न थी तो भी राजकीय लिपि होने के कारण यहां वालों में से किसी ने ई. स. पूर्व की पांचवीं शताब्दी के आसपास उसके अक्षरों की संख्या बढ़ा कर, कितने एक को आवश्यकता के अनुसार बदल तथा स्वरों की मात्राओं की योजना कर उसपर से मामूली पढ़े लिखे लोगों, व्यौपारियों तथा अहल्कारों के लिये काम चलाऊ खरोष्ठी लिपि बना दी हो. संभव है कि इसका निर्माता चीन वालों के लेखानुसार खरोष्ठ नामक आचार्य[६] ( ब्राह्मण ) हो, जिसके नाम पर से इस लिपि का नाम खरोष्ठी हुआ, और यह भी संभव है कि तक्षशिला जैसे गांधार के किसी प्राचीन विद्यापीठ में इसका प्रादुर्भाव हुआ हो.

जितने लेख अब तक इस लिपि के मिले[७] हैं उनसे पाया जाता है कि इसमें स्वरों तथा उनकी मात्राओं में ह्रस्व दीर्घ का भेद न था. संयुक्ताक्षर केवल थोड़े ही मिलते हैं इतना ही नहीं, किंतु उनमें से कितने एक में संयुक्त व्यंजनों के अलग अलग रूप स्पष्ट नहीं पाये जाते परंतु एक विलक्षण ही रूप मिलता है जिससे कितने एक संयुक्ताक्षरों का पढ़ना अभी तक संशययुक्त ही है. बौद्धों के प्राकृत पुस्तक[८], जिनमें स्वरों के ह्रस्व दीर्घ का विशेष भेद नहीं रहता था और जिनमें संयु-

---

१. ज. रॉ. ए. सो; ई. स. १९१५, पृ. ३४० के सामने का प्लेट.

२. मिसर से ई. स. पूर्व ५०० से लगा कर ई. स. पूर्व २०० तक के अरमइक लिपि के पॅपायरस मिले हैं.

३. इं. ऍ; जि. २४, पृ. २८७.

४. ज. रॉ. ए. सो; ई. स. १९१५; पृ. ३४६-४७.

५. गॉगमेला ( अरबैला ) टर्की के एशिआई राज्य का एक नगर, जो मोसल और बगदाद के बीच में है.

६. खरोष्ठ के लिये देखो ऊपर, पृ. १८.

७. खरोष्ठी लिपि के शिलालेखादि के लिये देखो ऊपर पृ. ३२, टि. ७-६; और पृ. ३३, टि. १, २.

८. हिड्डा के स्तूप ( संख्या १३ ) से मिले हुए खरोष्ठी लेखवाले मिट्टी के पात्र के भीतर खरोष्ठी लिपि में लिखे हुए कितने एक भोजपत्र एक पत्थर पर लिपटे हुए मिले थे परंतु बहुत प्राचीन होने के कारण वे बच न सके (ऍरिआना ऍटिका, पृ. ५९-६०, ८४, ६४, १११, ११६). ये सब से पुराने हस्तलिखित भोजपत्र थे. ई. स. की तीसरी शताब्दी के आस पास की 'धम्मपद' की एक प्रति खोतान से मिली है जिसमें स्वरों की मात्राओं में कुछ सुधार किया हुआ पाया जाता है ( बू; इं. पे; पृ. १८-१९ ).

क्षान्नरों का प्रयोग विरलही होता था, इसमें लिखे हुए मिले हैं, परंतु यह लिपि संस्कृत ग्रंथों[1] के लिखने के योग्य नहीं थी. शुद्धता और संपूर्णता के विचार से देखा जावे तो इसमें और ब्राह्मी में उतना

---

१. कलकत्ता हाई कोर्ट के भूतपूर्व जज एफ. ई. पार्जिटर नामक विद्वान ने 'दी पुराण टेक्स्ट ऑफ दी डाइनेस्टीज़ ऑफ दी कलि एज' (कलियुग के राजवंशों के संबंध के पुराणों के मूल पाठ) नामक पुस्तक में यह बतलाने का यत्न किया है कि पुराणों के ये पाठ मूल में खरोष्ठी लिपि में और पीछे से उसपर से ब्राह्मी में लिखे गये होंगे. इसके प्रमाण में लिखा है कि 'विष्णुपुराण में बहुधा अशोकवर्धन नाम मिलता है परंतु उसकी एक हस्तलिखित प्रति (k Vs) में अयोशोक-वर्धन पाठ है. यहां पर लेखक ने 'शो' को गलती से 'यो' पढ़ कर वैसा ही लिखा. बाद उसने (या किसी दूसरे ने) यह गलती देखी और उस प्रति में 'शो' लिखा या बढ़ा दिया. परंतु 'यो' को काटा नहीं और अशुद्ध नाम अयोशोक बना रहा और जब वह प्रति (k Vs) लिखी गई तब तक वैसी ही नकल होती रही. हिंदुस्तान की केवल खरोष्ठी लिपि में ही 'यो' और 'शो' अकसर एक से लिखे जाते हैं अत एव यह प्रायः निश्चित ही है कि विष्णुपुराण में यह अंश अवश्य मूल खरोष्ठी हस्तलिखित प्रति से लिया गया होगा' (पृ. ८४). इसी तरह विष्णुपुराण की एक प्रति (cy Vs) में 'कोशल' के स्थान पर 'कोयल' और वायुपुराण की एक प्रति (e Va) में 'शालिशूक' के स्थान पर 'शालियूक' पाठ मिला. इन तीनों स्थानों में 'श' के स्थान पर 'य' लिखा है. इसी तरह मत्स्यपुराण की एक हस्तलिखित प्रति (dj Mt) में 'काशेयाः' के स्थान पर 'कालेयाः' और वायुपुराण में कहीं कहीं 'शुंगभृत्य' के स्थान पर 'शुंगकृत्य' पाठ मिला (पृ. ८५). इन थोड़े से लेखक दोषों पर से मि. पार्जिटर ने यह अनुमान कर लिया कि लेखक ने 'श' को 'य' वा 'ल' और 'भ' को 'क' पढ़ लिया और यह अशुद्धता खरोष्ठी से ब्राह्मी में नकल करने से ही हुई होगी. परंतु खरोष्ठी लिपि के जितने लेख अब तक मिले हैं उन सब में, सिवाय वर्डक के पात्र पर के लेख के, 'श' और 'य' में स्पष्ट भेद पाया जाता है (देखो लिपिपत्र ६५-७०). 'श' और 'ल' में, और 'भ' तथा 'क' में भ्रम होने की संभावना बहुत ही कम है क्योंकि उनमें स्पष्ट अंतर है. खरोष्ठी लिपि में वास्तव में भ्रम उत्पन्न कराने वाले अक्षरों में से 'ण' और 'न' में विशेष भेद बहुधा नहीं मिलता. तथा 'त,' 'न' और 'र' इन तीन अक्षरों में परस्पर भेद मालूम करना मामूली लेखक के लिये कठिन है. इसी तरह स्वरों तथा उनकी मात्राओं में ह्रस्व दीर्घ का भेद न होने तथा विसर्ग और हलंत व्यंजनों का अभाव होने से दीर्घ स्वरों तथा उनकी मात्राओं एवं विसर्ग, हलंत व्यंजन तथा संयुक्त व्यंजनों की शुद्ध नकल होना सर्वथा असंभव है. इस लिये यदि पुराणों के ये अंश खरोष्ठी से ब्राह्मी में नकल किये गये होते तो उनमें 'आ,' 'ई,' 'ऊ', 'ऐ' और 'औ' अक्षर तथा उनकी मात्राओं का तथा विसर्ग और हलंत व्यंजनों का सर्वथा अभाव होता और 'न' तथा 'ण,' एवं 'त' 'न' और 'र' अक्षरों वाले शब्दों में हज़ारहां गलतियां मिलती क्योंकि पुस्तकों की नकल करने वाले संस्कृत के विद्वान नहीं किंतु मामूली पढ़े हुए लोग होते हैं और जैसा वे मूल प्रति में देखते हैं वैसा ही लिख डालते हैं (मक्षिकास्थाने मक्षिका). अत एव पुराणों के हस्तलिखित राजवंशवर्णन के अंश जिस स्थिति में हमें इस समय मिलते हैं उस स्थिति में सर्वथा न मिलते किंतु कातंत्र व्याकरण के प्रारंभ के संधियों तक के पांच पादों के सूत्रों की जो दशा हम राजपूताने की 'सीधो' * की पांच पाटियों में देखते हैं उससे भी बुरी दशा में मिलते. परंतु ऐसा न होना यही बतलाता है कि ये प्रारंभ से ही ब्राह्मी लिपि में लिखे गये थे और उनकी नक़लें ब्राह्मी तथा उससे निकली हुई भिन्न भिन्न लिपियों में समयानुसार होती रहीं. मि. पार्जिटर ने खरोष्ठी से ब्राह्मी में नकल करने में जहां हज़ारहां अशुद्धियां होने का संभव था उन अक्षरों का तो तनिक भी विचार न किया. ऐसी दशा में हम उक्त कथन को किसी तरह आदरणीय नहीं मान सकते. प्रसिद्ध पुरातत्ववेत्ता डॉ. स्टेन् कॉनो ने भी उक्त पुस्तक की समालो-

---

* राजपूताने में विद्यार्थियों को पहिले कातंत्र व्याकरण पढ़ाया जाता था और उस प्राचीन परिपाटी के अनुसार अब तक भी पुराने ढंग की पाठशालाओं में उसके प्रारंभ के संधि विषयक पांच पाद रटाये जाते हैं. कातंत्र व्याकरण के प्रथम सूत्र का पहिला शब्द 'सिद्धो' (सिद्धो वर्णसमाम्नायः) होने से उनको 'सीधो' कहते हैं और उक्त पांच पादों को 'सीधो की पांच पाटी' कहते हैं. संस्कृत न जानने वालों के द्वारा उनकी नकलें तथा पढ़ाई होते होते इस समय उनकी कैसी दुर्दशा होगई है और मूल में तथा उनमें कितना अंतर पड़ गया है. यह बतलाने के लिये उनके प्रारंभ के थोड़े से सूत्र नीचे उद्धृत किये जाते हैं

| | |
|---|---|
| कातंत्र | सिद्धो वर्णसमाम्नायः । तत्र चतुर्दशादौ स्वराः । दश समानाः । तेषां द्वौ द्वावन्योन्यस्य सवर्णौ । |
| सीधो | सीधो बरना समामुनाया । चत्रुचत्रुदासा दउसैंधारा । दसे समाना । तेसुदुध्यावरणो नसीसवरणो । |
| कातंत्र | पूर्वो ह्रस्वः । परो दीर्घः । स्वरोऽवर्णवर्जो नामी । एकारादीनि सन्ध्यक्षराणि । कादीनि व्यञ्जनानि । |
| सीधो | पूरबो हंसवा । पारो दीरधा । सारो बरणा विणज्यो नामी । इकरादेणी संधकराणी । कादीनावूं बिणज्योनामी । |
| कातंत्र | ते वर्गाः पञ्च पञ्च । |
| सीधो | ते बिरघा पंचा पंचा । |

ही अंतर पाया जाता है जितना कि इस समय कई मुड़िये महाजनों की पुस्तकों तथा राजपूताने के अशिक्षित रजवाड़ों के मामूली पढ़े हुए अहलकारों की लिखावटों में.

ई. स. की तीसरी शताब्दी के आस पास तक इस लिपि का कुछ प्रचार पंजाब में बना रहा, जिसके बाद यह इस देश में से सदा के लिये अस्त हो गई और इसका स्थान ब्राह्मी ने ले लिया, तो भी हिंदुकुश पर्वत से उत्तर के देशों तथा चीनी तुर्किस्तान आदि में, जहां बौद्ध धर्म और भारतीय सभ्यता दृढ हो रही थी, कई शताब्दी पीछे तक भी इस लिपि का प्रचार बना रहा. प्रसिद्ध पुरातत्त्ववेत्ता डॉ. सर ऑरल स्टाइन् ने चीनी तुर्किस्तान आदि प्रदेशों में असाधारण श्रम कर जो प्राचीन वस्तुएं एकत्रित की हैं उनमें इस लिपि में लिखे हुए पुस्तक और लकड़ी की लिखित तख्तियां आदि बहुमूल्य सामग्री भी है.

---

## ४—प्राचीन लिपियों का पढ़ा जाना.

भारतवर्ष के विद्वान् ई. स. की १४ वीं शताब्दी के पहिले ही अपने देश की प्राचीन लिपि ब्राह्मी तथा उससे निकली हुई ई. स. की छठी शताब्दी तक की लिपियों का पढ़ना भूल गये थे, परंतु पिछली अर्थात् ७ वीं शताब्दी से इधर की लिपियां, संस्कृत और प्राकृत के विद्वान्, जिनको प्राचीन हस्तलिखित पुस्तकों के पढ़ने का अभ्यास था, यत्न करने से पढ़ सकते थे. ई. स. १३५६ में देहली के सुलतान फ़ीरोज़शाह तुग़लक़ ने बड़े उत्साह के साथ टोपरा[1] तथा मेरठ से अशोक के लेखों वाले दो विशाल स्तंभ उठवा कर असाधारण श्रम[2] से देहली में लाकर एक (सवालक स्तंभ) को फ़ीरोज़शाह के कटरे में और दूसरे को 'कुश्क शिकार' (शिकार का महल) के पास[3] खड़ा करवाया. उस ने उन स्तंभों पर के लेखों का आशय जानने के लिये बहुत से विद्वानों को एकत्र किया परंतु किसी से वे पढ़े न गये[4]. यह भी प्रसिद्धि है कि बादशाह अकबर को भी उक्त लेखों का आशय जानने की बहुत कुछ जिज्ञासा रही परंतु उस समय एक भी विद्वान् ऐसा न था कि उनको पढ़ कर बादशाह की जिज्ञासा पूर्ण कर सकता.

हिंदुस्तान में अंगरेज़ों का राज्य होने पर फिर विद्या के सूर्य का उदय हुआ और प्राचीन वस्तुओं का मान होने लगा. तारीख़ १५ जनवरी सन् १७८४ ई. को सर विलिअम जोन्स की प्रेरणा से एशिआ खंड के प्राचीन शिलालेख, ताम्रपत्र, सिक्के, इतिहास, भूगोल, भिन्न भिन्न शास्त्र, रीत रवाज, शिल्प आदि विद्या से संबंध रखने वाले सभी विषयों का शोध करने के निमित्त 'एशिआटिक सोसा-

---

बना करते समय उक्त कथन का विरोध किया है (इ. ऐं; जि. ३३, पृ. १६६ ). यह निश्चित है कि ब्राह्मणों ने खरोष्ठी लिपि को अपने धर्मग्रंथों में कभी स्थान नहीं दिया क्योंकि वह उनके लिखे जाने के योग्य ही न थी और जितने लेख अब तक उस लिपि के मिले हैं उनमें एक भी ऐसा नहीं है जो ब्राह्मणों के धर्म से संबंध रखता हो.

1. पंजाब के ज़िले अंबाला में ( सवालक में ).

2. टोपरा का (सवालक) स्तंभ किस प्रकार महान् परिश्रम तथा उत्साह के साथ देहली में लाया गया इसका वृत्तान्त समकालीन लेखक शम्स-इ-शीराज़ ने तारीख़-इ-फ़ीरोज़शाही में किया है ( इ; हि. इ; जि. ३, पृ. ३५०-५३ ).

3. यह स्तंभ देहली में 'रिज़' नामक पहाड़ी पर ग़दर की यादगार के स्थान के पास है.

4. क; आ. स. रि; जि. १, पृ. १६३.

इटी' नामक एक समाज भारतवर्ष की उस समय की राजधानी कलकत्ता नगर में स्थापित हुआ, और बहुत से यूरोपिअन् तथा देशी विद्वान् अपनी अपनी रुचि के अनुसार भिन्न भिन्न विषयों में उक्त समाज का उद्देश्य सफल करने को प्रवृत्त हुए. कितने एक विद्वानों ने ऐतिहासिक विषयों के शोध में लग कर प्राचीन शिलालेख, दानपत्र, सिक्के तथा ऐतिहासिक पुस्तकों का टटोलना प्रारंभ किया. इस प्रकार भारतवर्ष की प्राचीन लिपियों पर प्रथम ही प्रथम विद्वानों की दृष्टि पड़ी.

ई. स. १७८५ में चार्ल्स विल्किन्स ने दीनाजपुर ज़िले के बदाल नामक स्थान के पास मिला हुआ एक स्तंभ पर का लेख पढ़ा, जो बंगाल के राजा नारायणपाल के समय का था[२]. उसी वर्ष में पंडित राधाकांतशर्मा ने टोपरावाले देहली के अशोक के लेखवाले स्तंभ पर खुदे हुए अजमेर के चौहान राजा आनल्लदेव ( आना ) के पुत्र वीसलदेव ( विग्रहराज चौथे ) के तीन[३] लेख पढ़े जिनमें से एक [ विक्रम ] 'सं. १२२० वैशाख शुदि १५' का है. इन सब की लिपि बहुत पुरानी न होने से ये आसानी के साथ पढ़े गये, परंतु उसी वर्ष में जे. एच. हॅरिंग्टन् ने बुद्धगया के पास वाली 'नागार्जुनी' और 'बराबर' की गुफाओं में उपर्युक्त लेखों से अधिक पुराने, मौखरी वंश के राजा अनंतवर्मन् के तीन लेख पाये, जिनकी लिपि गुप्तों के समय के लेखों की लिपि से मिलती हुई होने के कारण उनका पढ़ना कठिन प्रतीत हुआ. परंतु चार्ल्स विल्किन्स ने ई. स. १७८५ से ८९ तक श्रम कर के उन तीनों लेखों[४] को पढ़ लिया जिससे गुप्तलिपि[५] की अनुमान आधी वर्णमाला का ज्ञान हो गया.

ई. स. १८१८ से १८२३ तक कर्नल जेम्स टॉड ने राजपूताना के इतिहास की खोज में लग कर राजपूताना तथा काठिआवाड़ में कई प्राचीन लेखों का पता लगाया जिनमें से ई. स. की ७ वीं शताब्दी से लगा कर १५ वीं शताब्दी तक के कई लेख उक्त विद्वान् इतिहासलेखक के गुरु यति ज्ञानचंद्र ने पढ़े और जिनका अनुवाद या सारांश कर्नल टॉड के 'राजस्थान' नामक पुस्तक में कई जगह छपा है.

बी. जी. बॅबिंग्टन ने मामल्लपुर के कितने एक संस्कृत और तामिळ भाषा के प्राचीन लेखों को पढ़ कर ई. स. १८२८ में उनकी वर्णमालाएं तय्यार कीं[६]. इसी तरह वॉल्टर इलियट ने प्राचीन कनड़ी अक्षरों को पहिचाना और ई. स. १८३३ में उनकी वर्णमालाओं को विस्तृत रूप से प्रकट किया[७].

ई. स. १८३४ में कप्तान ट्रॉयर ने इसी उद्योग में लग कर अलाहाबाद ( प्रयाग ) के अशोक के लेख वाले स्तंभ पर खुदे हुए गुप्तवंशी राजा समुद्रगुप्त के लेख का कुछ अंश[८] पढ़ा और उसी वर्ष में डॉ. मिल् ने उसे पूरा पढ़[९] कर ई. स. १८३७ में भिटारी के स्तंभ पर का स्कंदगुप्त का लेख[१०] भी पढ़ लिया.

---

१. ए. रि; जि. १, पृ. १३१. यह लेख फिर भी छप चुका है ( ऍ. इं; जि. २, पृ. १६१-६४ ).

२. ई. स. १७८१ में चार्ल्स विल्किन्स ने मुंगेर से मिला हुआ बंगाल के राजा देवपाल का एक दानपत्र पढ़ा था, परंतु वह भी ई. स. १७८८ में छपा ( ए. रि; जि. १, पृ. १२३ ). यह ताम्रपत्र दूसरी बार शुद्धता के साथ छप चुका है ( इं. ऍ; जि. २१, पृ. २५४-५७ ).

३. ए. रि; जि. १, पृ. ३७९-८२. कॉ. मि. ए; जि. २, पृ. २३२-३७. इं. ऍ; जि. १९, पृ. २१८.

४. बराबर का लेख—ए. रि; जि. २, पृ. १६७. ज. ए. सो. बंगा; जि. ६, पृ. ६७४; प्लेट ३६, सं १५, १६, १७. इं. ऍ; जि. १३, पृ. ४२८. फ्ली; गु. इं; पृ. २२२-२३. नागार्जुनी गुफा के २ लेख—ए. रि; जि. २, पृ. १६८. ज. ए. सो. बंगा; जि. १६, पृ. ४०१; प्लेट १०. फ्ली; गु. इं; पृ. २२४-२७.

५. गुप्तवंशी राजाओं के समय की प्राचीन लिपि को गुप्तलिपि कहते हैं.

६. ट्रैन्ज़ॅक्शन्स ऑफ् रॉयल् एशिआटिक् सोसाइटी ( जि. २, पृ. २६४-६९; प्लेट १३, १५, १७ और १८ )

७. ब; आ. स. वे. इं; जि. ३, पृ. ७३.

८. ज. ए. सो. बंगा; जि. ३, पृ. ११८.

९. ज. ए. सो. बंगा; जि. ३, पृ. ३३९. फ्ली; गु. इं; पृ. ६-१०.

१०. ज. ए. सो. बंगा; जि. ६, पृ. १. फ्ली; गु. इं; पृ. ५२-५४.

ई. स. १८३५ में डब्ल्यू. एच. वॉथन ने वलभी के कितने एक दानपत्र पढ़े[1].

ई. स. १८३७-३८ में जेम्स प्रिन्सेप ने देहली, कहाऊं और एरण के स्तंभों तथा सांची और अमरावती के स्तूपों और गिरनार के चटान पर के गुप्तलिपि के लेख पढ़े[2]. कप्तान् ट्रॉयर, डॉ. मिल तथा जेम्स प्रिन्सेप के श्रम से चार्ल्स विल्किन्सन् की गुप्तलिपि की अधूरी वर्णमाला पूर्ण हो गई और गुप्तवंशी राजाओं के समय के शिलालेख, ताम्रपत्र और सिक्कों के पढ़ने में सुगमता हो गई.

ब्राह्मीलिपि.

ब्राह्मी लिपि गुप्तलिपि से पुरानी होने के कारण उसका पढ़ना बड़ा दुस्तर था. ई. स. १७८५ में सर चार्ल्स मेलेट ने इलोरा की गुफाओं के कितने एक छोटे छोटे लेखों की छापें तय्यार कर सर विलिअम जोन्स के पास भेजीं. फिर ये छापें विल्फर्ड के पास पढ़ने को भेजी गईं परंतु जब वे पढ़ी न गईं तो एक पंडित ने कितनी एक प्राचीन लिपियों की वर्णमालाओं का पुस्तक विल्फर्ड को बतला कर उन लेखों को अपनी इच्छा के अनुसार कुछ का कुछ पढ़ा दिया. विल्फर्ड ने इस तरह पढ़े हुए वे लेख अंग्रेज़ी अनुवाद सहित सर विलिअम जोन्स के पास भेज दिये. बहुत बरसों तक उन लेखों के शुद्ध पढ़े जाने में किसी को शंका न हुई परंतु पीछे से उनका पढ़ना और अनुवाद कपोल कल्पित सिद्ध हुए.

बंगाल एशिआटिक सोसाइटी के संग्रह में देहली और अलाहाबाद के स्तंभों तथा खंडगिरि के चटान पर खुदे हुए लेखों की छापें आ गई थीं परंतु विल्फर्ड का यत्न निष्फल होने से कितने एक वर्षों तक उन लेखों के पढ़ने का उद्योग न हुआ. उन लेखों का आशय जानने की जिज्ञासा रहने के कारण जेम्स प्रिन्सेप ने ई. स. १८३४-३५ में अलाहाबाद, रधिआ और मथिआ के स्तंभों पर के लेखों की छापें मंगवाईं और उनको देहली के लेख से मिला कर यह जानना चाहा कि उनमें कोई शब्द एकसा है वा नहीं. इस प्रकार उन चारों लेखों को पास पास रख कर मिलाने से तुरंत ही यह पाया गया कि वे चारों लेख एक ही हैं. इस बात से प्रिन्सेप का उत्साह बढ़ा और उसे अपनी जिज्ञासा पूर्ण होने की दृढ़ आशा बंधी. फिर अलाहाबाद के स्तंभ के लेख से भिन्न भिन्न आकृति के अक्षरों को अलग अलग छांटने पर यह विदित हो गया कि गुप्ताक्षरों के समान उनमें भी कितने एक अक्षरों के साथ स्वरों की मात्राओं के पृथक् पृथक् पांच चिह्न लगे हुए हैं, जो एकत्रित कर प्रकट किये गये[3]. इससे कितने एक विद्वानों को उक्त अक्षरों के यूनानी होने का जो भ्रम[4] था वह दूर हो गया. स्वरों के चिह्नों को पहिचानने के बाद मि. प्रिन्सेप ने अक्षरों के पहिचानने का उद्योग करना शुरू किया और उक्त लेख के प्रत्येक अक्षर को गुप्तलिपि से मिलाना और जो मिलता गया उसको वर्णमाला में क्रमवार रखना प्रारंभ किया. इस प्रकार बहुत से अक्षर पहिचान में आ गये.

---

१. ज. ए. सो. बंगा; जि ४, पृ. ४७७.

२. ज. ए. सो. बंगा; जि. ६, पृ. २१८, ४५५; जि. ७, पृ. ३६, ३३७, ६२९, ६३३.

३. ज. ए. सो. बंगा; जि. ३, पृ. ७, प्लेट ५.

४. अशोक के लेखों की लिपि मामूली देखने वाले को अंग्रेज़ी या ग्रीक लिपि का भ्रम उत्पन्न करा दे ऐसी है. टॉम कोरिअट् नामक मुसाफिर ने अशोक के देहली के स्तंभ के लेख को देख कर एल. ह्विटकर को एक पत्र में लिखा कि 'मैं इस देश (हिंदुस्तान) के देली (देहली) नामक शहर में आया जहां पर 'अलेक्ज़ँडर दी ग्रेट' (सिकंदर) ने हिंदुस्तान के राजा पोरस को हराया और अपनी विजय की यादगार में उसने एक बृहत् स्तंभ खड़ा करवाया जो अब तक वहां विद्यमान है' (केरस वॉयेजिज़ ऍंड ट्रॅवल्स, जि. ९, पृ. ४२३; क; आ. स. रि; जि. १, पृ. १६३). इस तरह जब टॉम कोरिअट् ने अशोक के लेखवाले स्तंभ को बादशाह सिकंदर का खड़ा करवाया हुआ मान लिया तो उस पर के लेख के पढ़े न जाने तक दूसरे यूरोपिअन् यात्री आदि का उसकी लिपि को ग्रीक मान लेना कोई आश्चर्य की बात नहीं है. पादरी एडवर्ड टेरी ने लिखा है कि 'टॉम कोरिअट ने मुझ से कहा कि मैंने देली (देहली) में ग्रीक लेख वाला एक बहुत बड़ा पाषाण का स्तंभ देखा जो 'अलेक्ज़ँडर दी ग्रेट' ने उस प्रसिद्ध विजय की यादगार के निमित्त उस समय वहां पर खड़ा करवाया था' (क; आ. स. रि; जि. १, पृ. १६३-६४). इसी तरह दूसरे लेखकों ने उस लेख को ग्रीक लेख मान लिया था.

पादरी जेम्स स्टिवन्सन् ने भी प्रिन्सेप् की नांई इसी शोध में लग कर 'क,' 'ज,' 'प' और 'व' अक्षरों' को पहिचाना और इन अक्षरों की सहायता से लेखों को पढ़ कर उनका अनुवाद करने का उद्योग किया गया परंतु कुछ तो अक्षरों के पहिचानने में भूल हो जाने, कुछ वर्णमाला पूरी ज्ञात न होने[२] और कुछ उन लेखों की भाषा को संस्कृत मान कर उसी भाषा के नियमानुसार पढ़ने से वह उद्योग निष्फल हुआ. इससे भी प्रिन्सेप को निराशा न हुई. ई. स. १८३६ में प्रसिद्ध विद्वान् लॅसन् ने एक बाक्ट्रिअन् ग्रीक सिक्के पर इन्हीं अक्षरों में ॲगॅथॉक्लिस का नाम पढ़ा. ई. स. १८३७ में मि. प्रिन्सेप ने सांची के स्तूपों से संबंध रखने वाले स्तंभों[१] आदि पर खुदे हुए कई एक छोटे छोटे लेखों की छापें एकत्र कर उन्हें देखा तो उनके अंत के दो अक्षर एकसे दिखाई दिये और उनके पहिले प्रायः 'स' अक्षर पाया गया जिसको प्राकृत भाषा के संबंध कारक के एक वचन का प्रत्यय (संस्कृत 'स्य' से) मान कर यह अनुमान किया कि ये सब लेख अलग अलग पुरुषों के दान प्रकट करते होंगे और अंत के दोनों अक्षर, जो पढ़े नहीं जाते और जिनमें से पहिले के साथ 'आ' की मात्रा और दूसरे के साथ अनुस्वार लगा है उनमें से पहिला अक्षर 'दा' और दूसरा 'नं' (दानं) ही होगा. इस अनुमान के अनुसार 'द' और 'न' के पहिचाने जाने पर वर्णमाला संपूर्ण हो गई और देहली, अलाहाबाद, सांची, मथिआ, रधिआ, गिरनार, धौली आदि के लेख सुगमता पूर्वक पढ़ लिये गये. इससे यह भी निश्चय हो गया कि उनकी भाषा जो पहिले संस्कृत मान ली गई थी वह अनुमान ठीक न था, वरन उनकी भाषा उक्त स्थानों की प्रचलित देशी (प्राकृत) भाषा थी. इस प्रकार प्रिन्सेप् आदि विद्वानों के उद्योग से ब्राह्मी अक्षरों के पढ़े जाने से पिछले समय के सब लेखों का पढ़ना सुगम हो गया क्योंकि भारत-वर्ष की समस्त प्राचीन लिपियों का मूल यही ब्राह्मी लिपि है.

खरोष्ठी लिपि.

कर्नल जेम्स टॉड ने एक बड़ा संग्रह बाक्ट्रिअन् ग्रीक, शक, पार्थिअन् और कुशनवंशी राजाओं के प्राचीन सिक्कों का किया था जिनकी एक ओर प्राचीन ग्रीक और दूसरी ओर खरोष्ठी अक्षरों के लेख थे. जनरल वेंटुरा ने ई. स. १८३० में मानिकिआल के स्तूप को खुदवाया तो उसमें से कई एक सिक्के और दो लेख खरोष्ठी लिपि के[३] मिले. इनके अतिरिक्त सर अलेक्ज़ँडर बर्न्स आदि प्राचीन शोधकों ने भी बहुत से प्राचीन सिक्के एकत्र किये जिनके एक ओर के प्राचीन ग्रीक अक्षर तो पढ़े जाते थे परंतु दूसरी ओर के खरोष्ठी अक्षरों के पढ़ने के लिये कोई साधन न था. इन अक्षरों के लिये भिन्न भिन्न कल्पनाएं होने लगीं. ई. स. १८२४ में कर्नल जेम्स टॉड ने कड्फिसेस् के सिक्के पर के इन अक्षरों को 'ससेनिअन्' प्रकट किया[४]. ई. स. १८३३ में एपॅलॉडॉटस के सिक्के पर के इन्हीं अक्षरों को प्रिन्सेप ने पहलवी[५] माना और एक दूसरे सिक्के पर की इसी लिपि[६] को तथा मानिकिआल के लेख की लिपि को भी पाली[७] (ब्राह्मी) बतलाया और उनकी आकृति टेढ़ी होने से यह अनुमान किया कि छापे और महाजनी लिपि के नागरी अक्षरों में जैसा अंतर[८] है वैसा ही देहली आदि के अशोक के लेखों की पाली (ब्राह्मी) लिपि और इनकी लिपि में है, परंतु पीछे से स्वयं प्रिन्सेप को अपना अनुमान अयुक्त जंचने लगा

---

१. ज. ए. सो. बंगा; जि. ३, पृ. ४८५.
२. 'न' को 'र' पढ़ लिया था और 'द' को पहिचाना न था.
३. त्रि; एँ; जि. १, पृ. ९३-९९.
४. ए. रि; जि. १८, पृ. ५७८.
५. ज. ए. सो. बंगा; जि. २, पृ. ३१३.
६. ज. ए. सो. बंगा; जि. २, पृ. ३१३, ३१६.
७. ज. ए. सो. बंगा; जि. ३, पृ. ३१८.
८. ज. ए. सो. बंगा; जि. ३, पृ. ३१९.

ई. स. १८३४ में कप्तान कोर्ट को एक स्तूप में से इसी लिपि का एक लेख मिला जिसको देख कर प्रिन्सेप ने फिर इन अक्षरों को पहलवी माना[1]. अफ़गानिस्तान में प्राचीन शोध के कार्य में लगे हुए मि. मेसन को जब यह मालूम हो गया कि एक ओर ग्रीक लिपि में जो नाम है ठीक वही नाम दूसरी ओर की लिपि में है, तब उसने मिनॅन्डर, ॲपॉलॉडॉटस, हर्मिअस, बॅसिलेअस (राजा) और सॉटेरस (त्रातर्) शब्दों के खरोष्ठी चिह्न पहिचान लिये और वे प्रिन्सेप को लिख भेजे. मि. प्रिन्सेप ने उन चिह्नों के अनुसार सिक्कों को पढ़ कर देखा तो उन चिह्नों को ठीक पाया और ग्रीक लेखों की सहायता से उन (खरोष्ठी) अक्षरों को पढ़ने का उद्योग करने पर १२ राजाओं के नाम तथा ६ ख़िताब पढ़ लिये गये. इस तरह खरोष्ठी लिपि के बहुत से अक्षरों का बोध होकर यह भी ज्ञात हो गया कि यह लिपि दाहिनी ओर से बाईं ओर को पढ़ी जाती है. इससे यह भी पूर्ण विश्वास हो गया कि यह लिपि सेमिटिक् वर्ग की है परंतु इसके साथ ही उसकी भाषा को, जो वास्तव में प्राकृत थी, पहलवी मान लिया. इस प्रकार ग्रीक लेखों के सहारे से खरोष्ठी लिपि के कितने एक अक्षर मालूम हो गये किंतु पहलवी भाषा के नियमों पर दृष्टि रख कर पढ़ने का उद्योग करने से अक्षरों के पहिचानने में अशुद्धता हो गई जिससे यह शोध आगे न बढ़ सका. ई. स. १८३८ में दो बाकट्रिअन् ग्रीक राजाओं के सिक्कों पर पाली (प्राकृत) लेख देखते ही सिक्कों पर के खरोष्ठी लिपि के लेखों की भाषा को पाली (प्राकृत) मान उसके नियमानुसार पढ़ने से प्रिन्सेप का शोध आगे बढ़ सका और १७ अक्षर पहिचान में आ गये. प्रिन्सेप की नांई मि. नॉरिस ने इस शोध में लग कर इस लिपि के ६ अक्षर पहिचान लिये और जनरल् कनिंगहाम ने बाकी के अक्षरों को पहिचान कर खरोष्ठी की वर्णमाला पूर्ण कर दी और संयुक्ताक्षर भी पहिचान लिये.

---

## ५—ब्राह्मी लिपि.

---

ई. स. पूर्व ५०० के आसपास से लगा कर ई. स. ३५० के आसपास तक (लिपिपत्र १—१५).

---

ब्राह्मी लिपि भारतवर्ष की प्राचीन लिपि है. पहिले इस लिपि के लेख अशोक के समय अर्थात् ई. स. पूर्व की तीसरी शताब्दी तक के ही मिले थे, परंतु कुछ बरस हुए इस लिपि के दो छोटे छोटे लेख[2], जिनमें से एक पिप्रावा के स्तूप से और दूसरा बर्ली गांव से, मिले हैं जो ई. स. पूर्व की पांचवीं शताब्दी के हैं. इन लेखों की और अशोक के लेखों की लिपि में कोई स्पष्ट अंतर[3] नहीं है, जैसा कि ई. स. की १४ वीं शताब्दी से लगा कर अब तक की नागरी लिपि में नहीं पाया जाता; परंतु दक्षिण से मिलने वाले भट्टिप्रोलु के स्तूप के लेखों की लिपि में, जो अशोक के समय से बहुत पीछे की नहीं है,

---

१. ज. ए. सो. बंगा; जि. ३, पृ. ५५७, ५६३.

२. देखो ऊपर पृ. २.

३. पिप्रावा के लेख में दीर्घ स्वरों की मात्राओं का अभाव है और बर्ली के लेख में 'ई' की मात्रा का जो चिह्न है वह अशोक और उसके पिछले किसी लेख में नहीं मिलता (देखो ऊपर पृ. २-३, और पृ. ३ का टिप्पण २).

पिप्रावा, बर्ली और अशोक के लेखों की लिपि से बहुत कुछ भिन्नता पाई जाती है जिससे अनुमान होता है कि भट्टिप्रोलु के लेखों की लिपि अशोक के लेखों की लिपि से नहीं निकली किंतु उस प्राचीन ब्राह्मी से निकली होगी जिससे पिप्रावा, बर्ली और अशोक के लेखों की लिपि निकली है. यह भी संभव है कि भट्टिप्रोलु के स्तूप की लिपि ललितविस्तर की 'द्राविड लिपि' हो क्योंकि वे लेख द्रविड देश के कृष्णा जिले में ही मिले हैं.

अशोक से पूर्व के जैन 'समवायांग सूत्र' में तथा पिछले बने हुए 'ललितविस्तर' में ब्राह्मी के अतिरिक्त और बहुतसी लिपियों के नाम मिलते हैं, परंतु उनका कोई लेख अब तक नहीं मिला जिसका कारण शायद यह हो कि प्राचीन काल में ही वे सब अस्त हो गई हों आर उनका स्थान अशोक के समय की ब्राह्मी ने ले लिया हो जैसा कि इस समय संस्कृत ग्रंथों के लिखने तथा छपने में भारतवर्ष के भिन्न भिन्न विभागों की भिन्न भिन्न लिपियों का स्थान बहुधा नागरी ने ले लिया है. ई. स. पूर्व की पांचवीं शताब्दी से पहिले की ब्राह्मी का कोई लेख अब-तक नहीं मिला; अतएव इस पुस्तक की ब्राह्मी लिपि का प्रारंभ ई. स. पूर्व ५०० के आस पास से ही होता है.

हस्तलिखित लिपियों में सर्वत्र ही समय के साथ और लेखकों की लेखन रुचि के अनुसार परिवर्तन हुआ ही करता है. ब्राह्मी लिपि भी इस नियम से बाहर नहीं जा सकती. उसमें भी समय के साथ बहुत कुछ परिवर्तन हुआ और उससे कई एक लिपियां निकलीं जिनके अक्षर मूल अक्षरों से इतने बदल गये कि जिनको प्राचीन लिपियों का परिचय नहीं है वे सहसा यह स्वीकार न करेंगे कि हमारे देश की नागरी, शारदा (कश्मीरी), गुरमुखी (पंजाबी), बंगला, उडिआ, तेलुगु, कनडी, ग्रन्थ, तामिळ आदि समस्त वर्तमान लिपियां एक ही मूल लिपि ब्राह्मी से निकली हैं. ब्राह्मी लिपि के परिवर्तनों के अनुसार हमने अपने सुभीते के लिये उसके विभाग इस तरह किये हैं—

ई. स. पूर्व ५०० के आस पास से लगा कर ई. स. ३५० के आस पास तक की समस्त भारतवर्ष की लिपियों की संज्ञा ब्राह्मी मानी है. इसके पीछे उसका लेखन प्रवाह दो स्रोतों में विभक्त होता है जिनको उत्तरी और दक्षिणी शैली कहेंगे. उत्तरी शैली का प्रचार विंध्य पर्वत से उत्तर के तथा दक्षिणी का दक्षिण के देशों में बहुधा रहा तो भी विंध्य से उत्तर में दक्षिणी, और विंध्य से दक्षिण में उत्तरी शैली के लेख कहीं कहीं मिल ही आते हैं.

उत्तरी शैली की लिपियां ये हैं—

१. गुप्तलिपि—गुप्तवंशी राजाओं के समय के लेखों में सारे उत्तरी हिंदुस्तान में इस लिपि का प्रचार होने से इसका नाम 'गुप्तलिपि' कल्पित किया गया है. इसका प्रचार ई. स. की चौथी और पांचवीं शताब्दी में रहा.

२. कुटिललिपि—इसके अक्षरों तथा विशेष कर स्वरों की मात्राओं की कुटिल आकृतियों के कारण इसका नाम कुटिल रक्खा गया यह गुप्तलिपि से निकली और इसका प्रचार ई. स. की छठी शताब्दी से नवीं तक रहा, और इसीसे नागरी और शारदा लिपियां निकलीं.

३ नागरी—उत्तर में इसका प्रचार ई. स. की ९ वीं शताब्दी के अंत के आस पास से मिलता है परंतु दक्षिण में इसका प्रचार ई. स. की आठवीं शताब्दी से होना पाया जाता है क्योंकि दक्षिण के राष्ट्रकूट (राठौड़) वंशी राजा दंतिदुर्ग के सामनगढ़ (कोल्हापुर राज्य में) से मिले हुए शक संवत् ६७५ (ई. स. ७५४) के दानपत्र[१] की लिपि नागरी ही है और दक्षिण के पिछले कई राजवंशों

१. इं. एँ; जि. ११, पृ. ११० से ११३ के सामने के प्लेट.

के लेखों में इसका प्रचार ई. स. की १६ वीं शताब्दी के पीछे तक किसी प्रकार मिल आता है. दक्षिण में इसको 'नंदिनागरी' कहते हैं. प्राचीन नागरी की पूर्वी शाखा से बंगला लिपि निकली, और नागरी से ही कैथी, महाजनी, राजस्थानी (राजपूताने की) और गुजराती लिपियां निकली हैं.

४. शारदा—इस का प्रचार भारतवर्ष के उत्तर-पश्चिमी हिस्सों अर्थात् कश्मीर और पंजाब में रहा. ई. स. की ८ वीं शताब्दी के राजा मेरुवर्मा के लेखों से (देखो लिपिपत्र २२ वां) पाया जाता है कि उस समय तक तो पंजाब में भी कुटिल लिपि का प्रचार था, जिसके पीछे उसी लिपि से शारदा लिपि बनी. उसके जितने लेख अब तक मिले हैं उनमें सब से पुराना लेख सराहां (चंबा राज्य में) की प्रशस्ति है, जो ई. स. की दसवीं शताब्दी की अनुमान की जा सकती है. इसी लिपि से वर्तमान कश्मीरी और टाकरी लिपियां निकली हैं और पंजाबी अर्थात् गुरमुखी के अधिकतर अक्षर भी इसीसे निकले हैं.

५. बंगला—यह लिपि नागरी की पूर्वी शाखा से ई. स. की १० वीं शताब्दी के आस पास निकली है. बदाल के स्तंभ पर खुदे हुए नारायणपाल के समय के लेख में, जो ई. स. की १० वीं शताब्दी का है, बंगला का झुकाव दिखाई देता है. इसीसे नेपाल की ११ वीं शताब्दी के बाद की लिपि, तथा वर्तमान बंगला, मैथिल और उड़िया लिपियां निकली हैं.

दक्षिणी शैली की लिपियां प्राचीन ब्राह्मी लिपि के उस परिवर्तित रूप से निकली हैं जो क्षत्रप और आंध्रवंशी राजाओं के समय के लेखों में, तथा उनसे कुछ पीछे के दक्षिण की नासिक, कार्ली आदि गुफाओं के लेखों में पाया जाता है.

दक्षिणी शैली की लिपियां नीचे लिखी हुई हैं—

१. पश्चिमी—यह लिपि काठिआवाड़, गुजरात, नासिक, खानदेश और सतारा ज़िलों में, हैदराबाद राज्य के कुछ अंशों में, कोंकण में तथा कुछ कुछ माइसोर राज्य में, ई. स. की पांचवीं शताब्दी के आस पास से नवीं शताब्दी के आस पास तक मिलती है. ई. स. की पांचवीं शताब्दी के आस पास इसका कुछ कुछ प्रचार राजपूताना तथा मध्य भारत में भी पाया जाता है. इसपर उत्तरी लिपि का बहुत कुछ प्रभाव पड़ा है. भारतवर्ष के पश्चिमी विभाग में इसका अधिकतर प्रचार होने के कारण इसका 'पश्चिमी' यह नाम कल्पित किया गया है

२. मध्यप्रदेशी—यह लिपि मध्यप्रदेश, हैदराबाद राज्य के उत्तरी विभाग, तथा बुंदेलखंड के कुछ हिस्सों में ई. स. की पांचवीं शताब्दी से लगा कर आठवीं शताब्दी के पीछे तक मिलती है. इस लिपि के अक्षरों के सिर चौकूंटे या संदूक की सी आकृति के होते हैं जो भीतर से बहुधा खाली, परंतु कभी कभी भरे हुए भी, होते हैं. अक्षरों की आकृति बहुधा समकोणवाली होती है, अर्थात् उनके बनाने में आड़ी और खड़ी रेखाएं काम में लाई गई हैं, न कि गोलाईदार. इस लिपि के ताम्रपत्र ही विशेष मिले हैं, शिलालेख बहुत कम.

३. तेलुगु-कनडी—यह लिपि बंबई इहाते के दक्षिणी विभाग अर्थात् दक्षिणी मराठा प्रदेश, शोलापुर, बीजापुर, बेलगांव, धारवाड़ और कारवाड़ ज़िलों में, हैदराबाद राज्य के दक्षिणी हिस्सों में, माइसोर राज्य में, एवं मद्रास इहाते के उत्तर-पूर्वी विभाग अर्थात् विज़गापट्टम्, गोदावरी, कृष्णा, कर्नूल, बिलारी, अनंतपुर, कडप्पा, और नेल्लोर जिलों में मिलती है. ई. स. की पांचवीं शताब्दी से १४ वीं शताब्दी तक इसके कई रूपांतर होते होते इसीसे वर्तमान तेलुगु और कनडी लिपियां बनीं. इसीसे इसका नाम तेलुगु-कनडी रक्खा गया है.

४. ग्रंथलिपि—यह लिपि मद्रास इहाते के उत्तरी व दक्षिणी आर्कट, सलेम्, ट्रिचिनापली, मदुरा और तिन्नेवेल्लि ज़िलों में मिलती है. ई. स की सातवीं शताब्दी से १५ वीं शताब्दी तक इसके कई रूपांतर होते होते इससे वर्तमान ग्रंथलिपि बनी और उससे वर्तमान मलयालम् और तुळु लिपियां

निकलीं. मद्रास इहाते के जिन हिस्सों में तामिळ लिपि का, जिसमें वर्णों की अपूर्णता के कारण संस्कृत ग्रंथ लिखे नहीं जा सकते, प्रचार है वहां पर संस्कृत ग्रंथ इसी लिपि में लिखे जाते हैं इसीसे इसका नाम 'ग्रंथलिपि' ( संस्कृत ग्रंथों की लिपि ) पड़ा हो ऐसा अनुमान होता है.

५. कलिंग लिपि—यह लिपि मद्रास इहाते में चिकाकोल और गंजाम के बीच के प्रदेश में वहां के गंगावंशी राजाओं के दानपत्रों में ई. स. की ७ वीं से ११ वीं शताब्दी के पीछे तक मिलती है. इसका सब से पहिला दानपत्र [गांगेय]संवत् ८७ का मिला है जो गंगावंशी राजा देवेंद्रवर्मन् का है. उसकी लिपि मध्यप्रदेशी लिपि से मिलती हुई है. अक्षरों के सिर संदूक की आकृति के, भीतर से भरे हुए, हैं और अक्षर बहुधा समकोणवाले हैं (लिपिपत्र ५७ में दी हुई राजा देवेंद्रवर्मन् के दानपत्र की लिपि को लिपिपत्र ४१ से मिला कर देखो); परंतु पिछले ताम्रपत्रों में अक्षर समकोणवाले नहीं, किंतु गोलाई लिये हुए हैं और उनमें नागरी, तेलुगु-कनडी तथा ग्रंथलिपि का मिश्रण होता गया है.

६. तामिळलिपि—यह लिपि मद्रास इहाते के जिन हिस्सों में प्राचीन ग्रंथलिपि प्रचलित थी वहां के, तथा उक्त इहाते के पश्चिमी तट अर्थात् मलबार प्रदेश के तामिळ भाषा के लेखों में ई. स. की सातवीं शताब्दी से बराबर मिलती चली आती है. इस लिपि के अधिकतर अक्षर ग्रंथलिपि से मिलते हुए हैं (लिपिपत्र ६० में दी हुई लिपि को लिपिपत्र ५२ और ५३ में दी हुई लिपिओं से मिला कर देखो ); परंतु 'क', 'र' आदि कुछ अक्षर उत्तर की ब्राह्मी लिपि से लिये हुए हैं. इसका रूपांतर होते होते वर्तमान तामिळलिपि बनी इस वास्ते इसका नाम तामिळ रक्खा गया है.

वट्टेळुत्तु—यह तामिळ लिपि का ही भेद है और इसे त्वरा से (घसीट) लिखी जाने वाली तामिळ लिपि कह सकते हैं. इसका प्रचार मद्रास इहाते के पश्चिमी तट तथा सब से दक्षिणी विभाग के ई. स. की ७ वीं से १४ वीं शताब्दी तक के लेखों तथा दानपत्रों में मिलता है परंतु कुछ समय से इसका प्रचार नहीं रहा.

ब्राह्मी लिपि के अक्षर.

वैदिक काल में ब्राह्मी लिपि के ध्वनिसूचक संकेत या अक्षर नीचे लिखे अनुसार माने जाते थे—

| स्वर. | ह्रस्व. | अ | इ | उ | ऋ[1] | ऌ[2] |
|---|---|---|---|---|---|---|
| | दीर्घ. | आ | ई | ऊ | ॠ | [ॡ?] |
| | प्लुत[3]. | आ३ | ई३ | ऊ३ | ॠ३ | [ॡ३?] |
| | संध्यक्षर. | ए | ऐ | ओ | औ | |
| | इनके प्लुत. | ए३ | ऐ३ | ओ३ | औ३ | |

१. आज कल 'ऋ' और 'ऌ' का उच्चारण बहुधा सब लोग 'रि' और 'ॡि' के सदृश करते हैं. दक्षिण के कुछ लोग 'रु' और 'लु' के से विलक्षण उच्चारण करते हैं और उत्तर-भारत के कितने एक वैदिक 'र्' और 'ल्र्' के से उच्चारण करते हैं; परंतु वास्तव में ये तीनों उच्चारण कल्पित ही हैं. 'ऋ' और 'ऌ', 'र' और 'ल' के स्वरमय उच्चारण थे जो बिना किसी और स्वर की सहायता के होते थे, परंतु बहुत काल से वे लुप्त हो गये हैं. अब तो केवल उनके अक्षरसंकेत रह गये हैं.

२. 'ऌ' स्वर वेद में केवल 'क्लृप्' धातु में मिलता है और संस्कृत साहित्य भर में उक्त धातु को छोड़ कर कहीं उसका प्रयोग नहीं मिलता. वैयाकरणों ने तोतले बोलने वाले बच्चों के 'ऋ' के अशुद्ध उच्चारण के अनुकरण में इसे माना है, तो भी इसके प्लुत का प्रयोग मानने को वे तय्यार नहीं हैं, क्योंकि इसका व्यवहार ही नहीं है. शुक्ल यजुर्वेद के प्रातिशाख्य में अन्य स्वरों से समानता करने के लिये 'ऌ' के दीर्घ और प्लुत रूप माने हैं परंतु उनका प्रयोग कहीं नहीं मिलता. ह्रस्व ऌकार वाले शब्द के कल्पित संबोधन में प्लुत 'ऌ३' का होना वैयाकरण और कुछ शिक्षाकार मानते हैं, तो भी वास्तव में 'ऌ' केवल ह्रस्व ही है.

३. आज कल त्रिमात्रिक स्वर अर्थात् प्लुत के लिये दीर्घ स्वर के आगे ३ का अंक लगाते हैं परंतु यह रीति प्राचीन नहीं जान पड़ती. दीर्घ स्वरों के लिये जैसे ह्रस्व के आगे २ का अंक नहीं लगाया जाता परंतु ब्राह्मी और वर्तमान नागरी में

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| अयोगवाह. | अनुस्वार.[१] | ं | | ꣳ ( ग्वम् या गुं ) | | |
| | विसर्ग. | ः | | | | |
| | जिह्वामूलीय.[२] | ᳵक | ᳵख | | | |
| | उपध्मानीय.[२] | ᳶप | ᳶफ | | | |
| व्यंजन. | स्पर्श. | क | ख | ग | घ | ङ |
| | | च | छ | ज | झ | ञ |
| | | ट | ठ | ड | ढ | ण |
| | | | | ळ[३]. | ळ्ह[३] | |
| | | त | थ | द | ध | न |
| | | प | फ | ब | भ | म |

---

उनके लिये स्वतंत्र संकेत और मात्राएं मिलती हैं वैसे ही प्राचीन काल में प्लुत स्वरों के लिये भी कोई विशेष चिह्न रहे होंगे जिनका अब पता नहीं चलता. जैसे वर्तमान नागरी में 'ओ' और 'औ' के, और गुजराती तथा मोडी (मराठी) में 'ए', 'ऐ', 'ओ' और 'औ' के मूल संकेत न रहने से 'अ' पर ही मात्रा लगा कर काम चलाया जाता है (अे, अै, अो, अौ–गुजराती) वैसे ही प्लुत के प्राचीन चिह्नों के लुप्त होने पर दीर्घ के आगे ३ का अंक लगाया जाने लगा हो. वस्तुतः संस्कृत साहित्य में भी प्लुत का प्रयोग क्रमशः बिलकुल उठ गया. संबोधन, वाक्यारंभ, यज्ञकर्म, मंत्रों के अंत, यज्ञ की आज्ञाएं, प्रत्युत्तर, किसी के कहे हुए वाक्य को दोहराने, विचारणीय विषय, प्रशंसा, आशीर्वाद, कोप, फटकारने, सदाचार के उल्लंघन आदि अवसरों पर वैदिक साहित्य और प्राचीन संस्कृत में प्लुत का प्रयोग होता था (पाणिनि, ८. २. ८२-१०८), परंतु पीछे से केवल संबोधन और प्रणाम के प्रत्युत्तर में ही इसका व्यवहार रह गया. पतंजलि ने व्याकरण न पढ़नेवालों को एक पुरानी गाथा उद्धृत करके डराया है कि यदि तुम अभिवादन के उत्तर में प्लुत करना न जानोगे तो तुम्हें स्त्रियों की तरह सादा प्रणाम किया जायगा. इस से यह तो स्पष्ट है कि स्त्रियों की बोलचाल से तो उस समय प्लुत उठ गया था परंतु पीछे से पुरुषों के व्यवहार से भी वह जाता रहा. केवल कहीं कहीं वेदों के पारायण में और प्रातिशाख्यों तथा व्याकरणों के नियमों में उसकी कथा मात्र बची है. 'ए', 'ऐ', 'ओ' और 'औ' के प्लुत, कहीं पूरे संध्यक्षर का प्लुत करने से, और कहीं 'इ' और 'उ' को छोड़ कर केवल 'अ' के प्लुत करने से बनते थे, जैसे अग्ने३ या अग्ना३इ.

१. अनुस्वार नकार (अनुनासिक) का स्वरमय उच्चारण दिखाता है. वेदों में जब अनुस्वार 'र', 'श', 'ष' और 'ह' के पहिले आता है तब उसका उच्चारण 'ग' से मिश्रित 'गुं' या 'ग्वं' सा होता है जिसके लिये वेदों में ꣳ चिह्न है. यह यजुर्वेद में ही मिलता है. शुक्लयजुर्वेद के प्रातिशाख्य में इसके ह्रस्व, दीर्घ और गुरु तीन भेद माने गये हैं जिनके न्यारे न्यारे चिह्नों की कल्पना की गई है. प्राचीन शिलालेखादि में कभी कभी 'वंश' की जगह 'वंङ्श' और 'सिंह' के स्थान में 'सिङ्ह' खुदा मिलता है. अनुस्वार का 'श' के पहिले ऐसा उच्चारण आर्यकंठों में अब भी कुछ कुछ पाया जाता है और कई बंगाली अपने नामों के हिमांशु, सुधांशु आदि को अंगरेजी में Himangshu, Sudhangshu ( हिमांग्शु, सुधांग्शु ) आदि लिख कर ꣳ के उच्चारण की स्मृति को जीवित रखते हैं.

२. 'क' और 'ख' के पूर्व विसर्ग का उच्चारण विलक्षण होता था और जिह्वामूलीय कहलाता था. इसी तरह 'प' और 'फ' के पहिले विसर्ग का उच्चारण भी भिन्न था और उपध्मानीय कहलाता था. जिह्वामूलीय और उपध्मानीय के न्यारे न्यारे चिह्न थे, जो कभी कभी प्राचीन पुस्तकों, शिलालेखों और ताम्रपत्रों में मिल आते हैं, जो अक्षरों के ऊपर, बहुधा उनसे जुड़े हुए, होते हैं, और उनमें भी अक्षरों की नांई समय के साथ परिवर्तन होना पाया जाता है (देखो लिपिपत्र १७, २१, २२, २३, २८, २९ आदि). बोपदेव ने अपने व्याकरण में अनुस्वार को 'बिंदु', विसर्ग को 'द्विबिंदु', जिह्वामूलीय को 'वज्राकृति' और उपध्मानीय को 'गजकुंभाकृति' कह कर उनका स्वरूप बतलाया है.

३. ऋग्वेद में दो स्वरों के बीच के 'ड' का उच्चारण 'ळ' और वैसे ही आये हुए 'ढ' का उच्चारण ळ्ह होता है. इन दोनों के लिये भी पृथक् चिह्न हैं. 'ळ' का प्रचार राजपूताना, गुजरात, काठिआवाड़ और सारे दक्षिण में अब भी है और उसका संकेत भी अलग ही है जो प्राचीन 'ळ' से ही निकला है. 'ळ्ह' को आज कल 'ळ्' और 'ह' को मिला कर ( ळ्ह ) लिखते हैं, परंतु प्राचीन काल में उसके लिये भी कोई पृथक् चिह्न नियत होगा, क्योंकि प्राचीन तेलुगु-कनडी, ग्रंथ और तामिळ लिपियों के लेखों में 'ळ' के अतिरिक्त एक और 'ऴ' मिलता है. वैसा ही कोई चिह्न 'ढ' के स्थानापन्न 'ळ्ह' के लिये प्राचीन वैदिक पुस्तकों में होना चाहिये.

अन्तःस्थ. य र ल व

ऊष्मन्. श ष[1] स ह

यम.[2] कुं खुं गुं घुं

इस तरह वैदिक साहित्य में अधिक से अधिक ६४ (ऋग्वेद में ६४[3] और यजुर्वेद में ६३[4]) ध्वनिसूचक संकेत अर्थात् वर्ण थे, परंतु पीछे से साधारण मनुष्यों एवं जैन और बौद्धों में, जिनका प्रारंभिक साहित्य प्राकृत में था, ४६ या ४७[5] अक्षर व्यवहार में आते थे. ई. स. की चौथी

---

१. याज्ञवल्क्य के अनुसार उत्तर-भारत के यजुर्वेदी लोग संहितापाठ में टवर्ग के साथ के संयोग को छोड़ कर और सर्वत्र 'ष' को 'ख' बोलते हैं, जैसे षष्ठी=खष्ठी; इसीसे मिथिला, बंगाल, पंजाब आदि के संस्कृतज्ञ तथा अन्य लोग भी संस्कृत एवं 'भाखा' में बहुधा 'ष' को 'ख' बोलने लग गये. इसी वैदिक उच्चारण से प्राकृत में 'क्ष' के दो रूप छ (च्छ) और ख (क्ख) हो गये.

२. वर्गों के पहिले चार वर्णों का जब किसी वर्ग के पांचवें वर्ण से संयोग होता है तब उस अनुनासिक वर्ण के पहिले वैदिक काल में एक विलक्षण ध्वनि होती थी जिसे यम कहते थे, जैसे 'पत्नी' में 'त्' और 'न्' के बीच में. इस तरह बीस यम होने चाहियें, परंतु प्रातिशाख्यों में तथा शिक्षाओं में चार ही यम माने हैं और उनके नाम या संकेत 'कुं', 'खुं', 'गुं' और 'घुं' दिये हैं. इसका तात्पर्य यह है कि वर्गों के पहिले अक्षरों अर्थात् क, च, ट, त, प के संयोग से जो यम उत्पन्न होता था वह 'क्' कहलाता था, और उसके लिये एक चिह्न नियत था. इसी तरह ख, छ, ठ, थ, फ के संयोग से उत्पन्न होनेवाले यम के लिये 'ख्' प्रकृति का चिह्न, ग, ज, ड, द, ब के संयोग से बने हुए यम के लिये 'ग्' प्रकृति का कोई तीसरा चिह्न, और घ, झ, ढ, ध, भ के संयोग से उद्भूत यम के लिये 'घ्' प्रकृति का कोई और चिह्न नियत था. ये चिह्न कैसे थे इसका पता न तो शिलालेखादि में और न पुस्तकों में मिलता है, किंतु व्याकरणवाले इन यमों को क, ख, ग, घ से बतलाते हैं, जैसे—

| | | | | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|
| पत्नी= | पत् | (मूल व्यंजन) | क् | (यम) | नी= | पत्क्नी |
| सक्थ्ना= | सक्थ् | ( „ „ ) | ख् | ( „ ) | ना= | सक्थ्ख्ना |
| अग्नि= | अग् | ( „ „ ) | ग् | ( „ ) | नि= | अग्ग्नि |
| यज्ञ= | यज् | ( „ „ ) | ग् | ( „ ) | ञ= | यज्ग्ञ |
| गृभ्णामि= | गृभ् | ( „ „ ) | घ् | ( „ ) | णामि= | गृभ्घ्णामि. |

३. ऋग्वेद में २१ स्वर ('लृ' के दीर्घ और प्लुत को छोड़ने से), ४ अयोगवाह (अनुस्वार, विसर्ग, जिह्वामूलीय और उपध्मानीय), २७ स्पर्श वर्ण (पांचों वर्गों के २५ और 'ळ' तथा 'ळ्ह'), ४ अंतःस्थ, ४ ऊष्मन् और ४ यम, मिलकर ६४ वर्ण होते हैं.

४. यजुर्वेद में वर्णसंख्या बहुधा ऋग्वेद के समान ही है, केवल 'ळ' और 'ळ्ह' का प्रयोग उसमें नहीं होता परंतु उसमें अनुस्वार का ꣳ रूप अलग होता है. इसीसे उसमें ६३ वर्ण काम में आते हैं.

५. जैनों के दृष्टिवाद में, जो लुप्त हो गया है, ब्राह्मी अक्षरों की संख्या ४६ मानी है, (वे; इं. ए्रं, १६, २८१), जो अ, आ, इ, ई, उ, ऊ, ए, ऐ, ओ, औ, अं, अः, क, ख, ग, घ, ङ, च, छ, ज, झ, ञ, ट, ठ, ड, ढ, ण, त, थ, द, ध, न, प, फ, ब, भ, म, य, र, ल, व, श, ष, स, ह और ळ (या क्ष) होने चाहियें. हुएन्त्संग अक्षरों की संख्या ४७ बतलाता है (बी; बु. रे. वे. व; जिल्द १, पृ. ७८), जो 'अ' से 'ह' तक के ४५ अक्षर तो ऊपर लिखे अनुसार और बाकी के दो अक्षर 'क्ष' और 'ळ' होने चाहियें. बौद्ध और जैनों के प्राकृत ग्रंथों में ऋ, ॠ, ऌ, ॡ इन चार स्वरों का प्रयोग नहीं है. प्राकृत साहित्य में इनकी आवश्यकता ही नहीं रहती. जहां संस्कृत शब्द के प्रारंभ में 'ऋ' होता है वहां प्राकृत में 'रि' हो जाता है (ऋषभ=रिसभ, ऋक्ष=रिच्छ या रिक्ख), और जहां व्यंजन के साथ 'ऋ' की मात्रा लगी होती है वहां 'ऋ' के स्थान में 'अ', 'इ' या 'उ' हो जाता है (मृग=मग, तृषा=तिसा, मृदंग=मुइंग; निभृत=निहुअ). ये चारों वर्ण (ऋ, ॠ, ऌ, ॡ) अब भी साधारण लोगों के व्यवहार में नहीं आते और प्रारंभिक पढ़ने वालों की 'बारखड़ी' (द्वादशाक्षरी) में भी इनको स्थान नहीं मिलता. यह प्रारंभिक पठनशैली आधुनिक नहीं है, किंतु अशोक के समय अर्थात् ई. स. पूर्व की तीसरी शताब्दी में भी ऐसी ही थी, क्योंकि बुद्धगया के अशोक के समय के बने हुए महाबोधी मंदिर के पास बुद्ध के चंक्रम अर्थात् भ्रमणस्थान में दोनों ओर ११, ११ स्तंभों की दो पंक्तियां हैं उन स्तंभों की कुंभियों (आधार) पर शिल्पियों ने एक एक करके 'अं' को छोड़ कर 'अ' से 'ट' तक के अक्षर खोदे हैं. उनमें भी ये चारों स्वर नहीं हैं. यद्यपि सामान्य लोगों के व्यवहार में ये चार वर्ण नहीं आते थे तो भी वर्णमाला में उनको स्थान अवश्य मिलता था, क्योंकि जापान के होर्युज़ी नामक स्थान के बौद्ध मठ में रक्खी हुई ई. स. की छठी शताब्दी की 'उष्णीषविजयधारणी' नामक ताड़पत्र पर लिखी हुई बौद्ध पुस्तक

शताब्दी के पीछे, लेखनशैली में अक्षरों के रूपों में परिवर्तन होते होते संयुक्ताक्षर 'क्ष' में 'क्' और 'ष' के मूल रूप अस्पष्ट होकर उसका एक विलक्षण ही रूप 'क्ष' बन गया तब बौद्धों ने 'क्ष' को भी वर्णों अर्थात् मातृकाओं (सिद्धमातृकाओं) में स्थान दिया. इसी तरह पीछे से संयुक्ताक्षर 'ज्ञ' के 'ज्' और 'ञ' के रूप अस्पष्ट होकर उसका एक विलक्षण रूप 'ज्ञ' बन गया तब उसको भी लोगों ने वर्णों में स्थान दिया. तंत्रग्रंथों में 'क्ष' और 'ज्ञ' की वर्णों अर्थात् मातृकाओं में संज्ञा की गई है परंतु ये दोनों सर्वथा वर्ण नहीं किंतु संयुक्तवर्ण हैं और उनके घटक दो दो अक्षरों के मूलरूप न रहने पर एक ही विलक्षण नया संकेत बन जाने से ही उनकी वर्णों में गणना हुई है जैसे कि वर्तमान काल में नागरी की वर्णमाला में 'त्र' की भी[1].

---

लिपिपत्र पहिला.

यह लिपिपत्र गिरनार पर्वत के पास के चटान पर खुदे हुए मौर्यवंशी राजा अशोक के लेख की अपने हाथ से तय्यार की हुई छापों से बनाया गया है. यह लेख मौर्यराज्य के पश्चिमी विभाग का होने से वहां की ब्राह्मी लिपि को प्रकट करता है. इसमें स्वरों की मात्राओं के चिह्न इस प्रकार मिलते हैं—

'आ' की मात्रा एक छोटीसी आड़ी लकीर (–) है जो व्यंजन की दाहिनी तरफ़ बहुधा अक्षर के ऊपर की ओर (देखो, खा, रा) परंतु कभी कभी मध्य में भी, (देखो, जा, मा, वा) लगाई जाती है. 'ज' के साथ 'आ' की मात्रा का योग केवल 'ज' के मध्य की लकीर को कुछ अधिक लंबी कर के बतलाया है जिससे कभी कभी 'ज' और 'जा' में भ्रम हो जाता है.

'इ' की मात्रा का नियत चिह्न ⌋ है जो व्यंजन की दाहिनी ओर ऊपर की तरफ़ लगता है (देखो, नि), परंतु कहीं कहीं समकोण के स्थान पर गोलाइदार या तिरछी लकीर भी मिलती है (देखो, टि, लि).

'ई' की मात्रा का नियत चिह्न ⌋⌋ है, जो व्यंजन की दाहिनी ओर ऊपर की तरफ़ जोड़ा जाता है (देखो, टी, ढी), परंतु कहीं कहीं आड़ी सीधी लकीर को तिरछा कर दिया है, और समकोण के स्थान में गोलाई मिलती है (देखो, पी, मी); 'थी' बनाने में 'थ' के साथ केवल दो तिरछी लकीरें ही लगा दी गई हैं.

अशोक के पूर्व के बर्ली गांव के लेख में 'वीराय' के 'वी' ⅋ अक्षर के साथ 'ई' की मात्रा का चिह्न ( है, जो अशोक के समय में लुप्त हो चुका था और उसके स्थान में ऊपर लिखा हुआ नया चिह्न बर्ताव में आने लग गया था (देखो, ऊपर पृष्ठ ३ और वहीं का टिप्पण २).

---

के अंत में जिस लेखक ने वह पुस्तक लिखी है उसीके हाथ की लिखी हुई उस समय की पूरी वर्णमाला है जिसमें इन चार वर्णों को स्थान दिया गया है (देखो, लिपिपत्र १६). ऐसे ही हस्साकोल से मिले हुए ई. स. की १२ वीं शताब्दी के बौद्ध तांत्रिक शिलालेख में प्रत्येक वर्ण पर अनुस्वार लगा कर पूरी वर्णमाला के बीज बनाए हैं जिनमें भी ये चारों वर्ण हैं (लिपिपत्र ३५) और उदयादित्य के समय के उज्जैन के शिलालेख के अंत में खुदी हुई पूरी वर्णमाला में भी ये चारों वर्ण दिये हुए हैं (देखो लिपिपत्र २५).

१. वर्तमान 'त्र' में मूल घटक दोनों अक्षरों में से एक अर्थात् 'र' का चिह्न तो पहिचाना जाता है, परंतु 'त्' का नहीं, किंतु 'क्ष' और 'ज्ञ' में दोनों ही के मूल अक्षरों का पता नहीं रहा. इतना ही नहीं, 'ज्ञ' में तो वास्तविक उच्चारण भी नष्ट हो गया. दक्षिणी लोग कोई कोई इसे 'द्न' बोलते हैं (देखो बंबई के अंगरेजी पत्र ज्ञानप्रकाश का अंगरेज़ी अक्षरांतर Dnan Prakash) और उत्तर में 'ज्ञ' का स्पष्ट 'ग्य' उच्चारण है, केवल कुछ संस्कृतज्ञ 'ग्न्य' के सदृश उच्चारण करते हैं. ऐसी दशा में जब इन संकेतों से मूल अक्षरों का भान नहीं होता तब उच्चारण और वर्णज्ञान की शुद्धि के लिये इन्हें 'क्ष' और 'ज्ञ' लिखना और छापना ही उचित है.

'उ', और 'ऊ' के चिह्न क्रमशः एक और दो आड़ी (– =) या खड़ी (। ॥) लकीरें हैं जो व्यंजन के नीचे को लगाई जाती हैं. जिन व्यंजनों का नीचे का हिस्सा गोल या आड़ी लकीरवाला होता है उनके साथ खड़ी, और जिनका खड़ी लकीरवाला होता है उनके साथ आड़ी (दाहिनी ओर) लगाई जाती हैं (देखो, तु, थु, नु, सु, कू, जू,).

'ए' और 'ऐ' के चिह्न क्रमशः एक और दो आड़ी लकीरें (– =) हैं जो बहुधा व्यंजन की बाईं ओर ऊपर की तरफ़ परंतु कभी कभी मध्य में भी लगाई जाती हैं, (देखो, के, टे, ऐ, थै).

'ओ' का चिह्न दो आड़ी लकीरें हैं (– –) जिनमें से एक व्यंजन की दाहिनी ओर को 'आ' की मात्रा की नांई, और दूसरी बाईं ओर को 'ए' की मात्रा के समान लगाई जाती है (देखो, ओ, नो).

'औ' का चिह्न इस लेख में नहीं है किंतु उसमें 'ओ' के चिह्न से इतनी ही विशेषता है कि बाईं ओर को ए के स्थान में दो आड़ी लकीरें (=) होती हैं जैसे कि लिपिपत्र आठवें में 'पौ' में.

अनुस्वार का चिह्न एक बिंदु (·) है जो बहुधा अक्षर की दाहिनी ओर ऊपर की तरफ़ रक्खा जाता है (देखो अं).

विसर्ग का चिह्न इस लेख में तथा अशोक के दूसरे लेखों में भी कहीं नहीं मिलता, परंतु ई. स. की दूसरी शताब्दी के लेखों में वह मिलता है जो वर्तमान विसर्ग के चिह्न के सदृश ही है और वैसे ही अक्षर के पास आगे लगता है (देखो, लिपिपत्र ७, मूल की पहिली पंक्ति में 'राज्ञः'.)

अशोक के समय ऋ, ॠ, ऌ और ॡ की मात्राओं के चिह्न कैसे थे इसका पता नहीं लगता इतना ही नहीं, किंतु पिछले लेखों में भी 'ॠ' और 'ॡ' की मात्राओं के चिह्नों का कहीं पता नहीं है. 'ऋ' की मात्रा का चिह्न पहिले पहिल ई. स. की दूसरी शताब्दी के लेखों में मिलता है (देखो, लिपिपत्र ६ में मथुरा के लेखों के अक्षरों में 'गृ', 'गृ' और 'वृ'; लिपिपत्र ७ में 'कृ' और 'वृ': और लिपिपत्र आठवें में 'कृ', 'गृ' और 'वृ'). संयुक्त व्यंजनों में कितने एक स्थानों में पहिले उच्चारण होनेवाले को ऊपर और पीछे उच्चारण होनेवाले को उसके नीचे जोड़ा है (देखो, स्य, म्हि, वं, स्ति, स्व) जो शुद्ध है, परंतु कहीं कहीं दूसरे को ऊपर और पहिले को नीचे लिखा है (देखो, त्र, त्या, व्यो, स्टा, स्रा) जो अशुद्ध है, और यह प्रकट करता है कि लेखक शुद्ध लिखना नहीं जानता था. हमने उन अक्षरों के ऊपर वर्तमान नागरी के शुद्ध अक्षर जान कर दिये हैं, जैसे खुदे हैं वैसा अक्षरांतर नहीं किया. 'क्र' में 'र' को अलग नहीं जोड़ा किंतु 'क' की खड़ी लकीर को 'र' का रूप देकर उसके साथ आड़ी लकीर जोड़ दी है. ऐसे ही 'ब्र' में 'ब' की बाईं तरफ़ की खड़ी लकीर को भीतर दबा कर उसमें कोण बना दिया है. ऐसे रूप अशोक के किसी दूसरे लेख में अथवा पिछले लेखों में कहीं नहीं मिलते.

संयुक्त व्यंजनों में पहिले आनेवाले 'र्' (रेफ) तथा पीछे आनेवाले 'र' का भेद तो इस लेख का लेखक जानता ही न था जिससे उसने संयुक्त व्यंजनों में जहां जहां 'र' आया उसको सर्वत्र पहिले ही लिखा है और उसको ( चिह्न से बतलाया है जो उसके लिखे हुए 'र' का अग्रभाग है (देखो, त्र और वं).

इस लेख में 'ई', 'ऊ', 'ऐ', 'औ', 'ङ', 'ठ', 'श', और 'ष' अक्षर नहीं है. 'ई' का रूप ⁚|⁚ होना चाहिये, जिससे मिलता हुआ रूप क्षत्रपों के सिक्कों में (देखो, लिपिपत्र १०); अमरावती के लेख में (देखो, लिपिपत्र १२) और कई पिछले लेखों में मिलता है. 'ऊ', ह्रस्व 'उ' के नीचे दाहिनी ओर एक और आडी लकरि जोडने से बनता था जैसा कि भरहुत स्तूप के लेखों से उद्धृत किये हुए

अक्षरों में (लिपिपत्र ३) दिया गया है. 'ऐ', 'ए' के अग्रभाग के साथ बांई ओर एक आड़ी लकीर जोड़ने से बनता था जैसा कि हाथीगुंफा के लेख में मिलता है (देखो, लिपिपत्र ३). 'औ' का प्राचीन रूप अशोक के लेखों में अथवा गुप्तों के समय के पूर्व के किसी लेख में नहीं मिलता. इसका अशोक के समय का रूप ⅂ होना चाहिये. 'ङ' बुद्धगया के उपर्युक्त मंदिर के स्तंभ पर मिलता है जिसकी आकृति [ है. 'ठ' का रूप बिलकुल वृत्त ○ है और वह देहली के सवालक स्तंभ पर के अशोक के लेख में मिलता है (देखो, लिपिपत्र २). 'श' और 'ष' अशोक के खालसी के लेख में मिलते हैं (देखो, लिपिपत्र २).

इस लेख में बहुतेरे अक्षरों के एक से अधिक रूप मिलते हैं. संभव है कि कुछ तो उस समय भिन्न भिन्न रूप से लिखे जाते हों परंतु यह भी हो सकता है कि उक्त लेख का लेखक जैसे शुद्ध लिखना नहीं जानता था वैसे ही बहुत सुंदर अक्षर लिखनेवाला भी न था; क्योंकि इस लेख की लिपि वैसी सुंदर नहीं है जैसी कि अशोक के देहली के सवालक स्तंभ और पडेरिआ (रुम्मिंदेई) के स्तंभ के लेखों की है, और जैसे उनमें अक्षर तथा स्वरों की मात्राओं के चिह्न एकसा मिलते हैं वैसे इस लेख में नहीं हैं. यह भी संभव है कि लेखक सिद्धहस्त न हो और त्वरा से लिखता हो जिससे अक्षर एकसा नहीं लिख सका. इसीसे कहीं सीधी खड़ी लकीर को तिरछा (देखो, उ, झ, न और प के दूसरे रूप) या गोलाईदार (देखो, ग और फ के दूसरे रूप) कर दिया है और कहीं गोलाईदार को तिरछा (देखो, 'अ' का चौथा रूप और 'य' का तीसरा रूप) बना दिया है.

लिपिपत्र पहिले की मूल पंक्तियों का नागरी अक्षरांतर—

इयं धंमलिपी देवानं प्रियेन प्रियदसिना राञा लेखा-
पिता इध न किंचि जीवं आरभित्पा प्रजूहितव्यं न
च समाजो कतव्यो बहुकं हि दोसं समाजम्हि पसति
देवानं प्रियो प्रियदसि राजा अस्ति पि तु एकचा समा-
जा साधुमता देवानं प्रियस प्रियदसिनो राञो पुरा महा-
नसम्हि देवानं प्रियस प्रियदसिनो राञो अनुदिवसं ब-

---

लिपिपत्र दूसरा.

यह लिपिपत्र देहली के सवालक स्तंभ[1], खालसी[2], जोगड[3] और सिद्धापुर[4] के चटानों तथा रधिआ[5], सारनाथ[6] और सांची[7] के स्तंभों पर खुदे हुए अशोक के लेखों के फोटों से बनाया गया है और इसमें बहुधा वे ही अक्षर लिये गये हैं जिनमें लिपिपत्र पहिले के अक्षरों से या तो कुछ भिन्नता पाई जाती है या जो लिपिपत्र पहिले में नहीं मिले. यह भिन्नता कुछ तो देशभेद से है और कुछ लेखक की रुचि और त्वरा से हुई है.

देहली के सवालक स्तंभ के लेख की लिपि बडी सुंदर और जमी हुई है और वह सारा लेख सावधानी के साथ लिखा गया है. उसमें 'आ' में 'आ' की मात्रा का चिह्न ऊपर नहीं किंतु मध्य में लगा

---

१. इं. ऐं; जि. १३, पृ. ३०६-१० के बीच के प्लेट.
२. ऍ. इं; जि. २, पृ. ४५०-६० के बीच के प्लेट.
३. आ. स. स. इं; जि. १, प्लेट ६७-६६.
४. ऍ. इं; जि. ३, पृ. १३८-४० के बीच के प्लेट.
५. ऍ. इं; जि. २, पृ. २४८-४६ के बीच के प्लेट.
६. ऍ. इं; जि. ८, पृ. १६८ के पास का प्लेट.
७. ऍ. इं; जि. २, पृ. ३६६ के पास का प्लेट.

है. 'द' का मध्य भाग कहीं कहीं गोलाईदार नहीं किंतु समकोणवाला है. 'ध' को कहीं कहीं उलटा भी लिखा है[1]. 'ज' के मध्य की दाहिनी तरफ़ की आडी लकीर को कुछ अधिक लंबा कर 'जा' बनाने से 'ज' और 'जा' में भ्रम होने की संभावना रहती थी जिसको स्पष्ट करने के लिये ही लेखक ने 'ज' के मध्य की लकीर के अंत में बिंदी बनाकर फिर 'आ' की मात्रा का चिह्न लगाया है. जिन अक्षरों का ऊपर का भाग खडी लकीरवाला है उनके साथ 'ई' की मात्रा गिरनार के लेख की 'इ' की मात्रा के समान लगाई है परंतु कुछ नीचे की तरफ़ से, जिससे 'ई' की मात्रा का रूप बन जाता है (देखो, 'पिं' और 'ली' में 'इ' और 'ई' की मात्राओं का भेद). अनुस्वार का चिह्न कहीं अक्षर के ऊपर परंतु विशेष कर आगे ही धरा है (देखो, 'पिं' और 'भ्युं')

खालसी के चटान के लेख की लिपि भद्दी है और त्वरा से लिखी हुई प्रतीत होती है जिससे अक्षर सर्वत्र सम नहीं मिलते और स्वरों की मात्राओं में कहीं कहीं अंतर पड़ गया है (देखो, 'ता', 'शा', 'तु', 'खे', 'गे' और 'ले'). एक स्थान में 'ए' का रूप 'ठ' से मिल गया है. 'घ' और 'ल' का नीचे का भाग कहीं कहीं गोल नहीं किंतु समकोणवाला बना दिया है (देखो, 'घ', और 'ल' का दूसरा रूप). 'छ' के ऊपरी भाग में V आकृति का सिर बना दिया है जिससे अनुमान होता है कि उस समय किसी किसी लिपि में अक्षरों के सिर भी बनते हों, जिसका कुछ आभास भट्टिप्रोलु के लेखों में स्वरों की मात्रारहित व्यंजनों में होता है. 'छ' का नीचे का भाग कलम को उठाये विना ही (चलती कलम से) लिखा है. ऐसे ही 'ज' को भी कहीं कहीं लिखा है जिससे बीच की आडी लकीर के स्थान में ग्रंथि हो गई है. अशोक के लेखों में केवल एक यही लेख ऐसा है कि जिसमें 'श' और 'ष' के रूप मिलते हैं.

जोगड़ के लेख में 'ओ' उलटा[1] लिखा है और एक स्थान में 'स' को चलती कलम से लिख दिया है जिससे मध्य में गांठ बन गई है (जोगड के लेख के इस 'स' को गिरनार, सवालक स्तंभ और खालसी के लेखों के 'स' से मिलाकर देखो).

सिद्दापुर के लेख में कहीं कहीं 'अ', 'फ', 'म' और 'र' की आकृतियां कुछ विलक्षण बनी हैं.

रधिआ के लेख में 'ड' के नीचे बिंदी बनाई है.

गिरनार के लेख और अशोक के अन्य लेखों के अक्षरों में कहां कहां अंतर है यह लिपिपत्र दूसरे में दिये हुए अक्षरों को लिपिपत्र पहिले के अक्षरों से मिलाने से स्पष्ट हो जायगा. प्रत्येक अक्षर की भिन्नता का विवेचन करने की आवश्यकता नहीं.

लिपिपत्र दूसरे की मूल पंक्तियों[2] का नागरी अक्षरांतर—

देवानं पिये पियदसि लाज हेवं आहा सडुवीसति वस
अभिसितेन मे इयं धमलिपि लिखापिता हिदतपालते
दुसंपटिपादये अंनत अगाया धंमकामताया अगाय
पलीखाया अगाय सुसूसाया अगेन भयेना अगेन उसा-
हेना एस चु खो मम अनुसथिया धंमापेखा धंमका-
मता चा सुवे सुवे वढिता वढीसति चेवा पुलिसा पि
च मे उकसा चा गेवया चा मझिमा चा अनुविधीयंती

—

[1] देखो ऊपर पृ. २७ का टिप्पण ६.  [2] ये मूल पंक्तियां देहली के सवालक स्तंभ के लेख से हैं.

लिपिपत्र तीसरा.

यह लिपिपत्र रामगढ़[1], घोसुंडी[2], बेसनगर[3] (विदिशा), नागार्जुनी गुफा[4], नानाघाट[5], भरहुत[6] और सांची[7] के स्तूपों और हाथीगुंफा[8] के लेखों से तय्यार किया गया है और मुख्य मुख्य अक्षर ही दिये गये हैं. उक्त लेखों में से पहिले ७ में कोई संवत् नहीं है, केवल हाथीगुंफा के लेख में मुरिय काल[9] (मौर्य संवत्) १६४ (गत) दिया है, अतएव इस लिपिपत्र का समय अनुमान के आधार पर ही दिया गया है.

घोसुंडी के लेख में 'त्रे' में 'त्' के साथ 'र' को जोड़ने में 'त' के नीचे की दाहिनी ओर की तिरछी लकीर को कुछ लंबा कर दिया है (इसी तरह बेसनगर के लेख के 'त्रे' में भी). 'प्रा' में 'र' नीचे की तरफ जोड़ा गया है और 'र्ष' में 'ष' के प्रारंभ की सीधी खड़ी लकीर को अधिक लंबा कर 'र' का रूप उसीमें बता दिया है.

बेसनगर (विदिशा) के लेख में 'त्रा' और 'द्र' में 'र' को अधिक लंबी वक्र रेखा का रूप देकर नीचे की तरफ जोड़ा है.

नानाघाट के लेख में 'ई' ⁚⁚[10] बनाया है जिसमें तीन बिंदी तो 'इ' की हैं और चौथी अनुस्वार की है. 'थो' में 'ओ' की मात्रा की दोनों तरफ़ की आड़ी लकीरों को जोड़ कर एक ही लकीर बना दी है जो 'थ' से ऊपर अलग ही लगाई है परंतु 'लो' में 'ओ' की मात्रा की दोनों लकीरों को जोड़ कर एक कर दिया है और उसे 'ल' के अग्रभाग के साथ ही ठीक ठीक जोड़ा है. 'प्र', 'त्र' और 'व्र' में 'र' को नीचे की तरफ जोड़ा है जो 'उ' की मात्रा का भ्रम उत्पन्न कराता है.

भरहुत के लेख में 'वि' के साथ की 'इ' की मात्रा के अग्र भाग को दाहिनी तरफ़ बढ़ा कर उसमें सुंदरता लाने का यत्न किया है और 'गी' के साथ की 'ई' की मात्रा की दोनों खड़ी लकीरों को कुछ बाईं ओर झुकाया है.

---

१. आ. स. इं; ई. स. १९०३-४; प्लेट ४३ वां (B).

२. उदयपुर के विक्टोरिआ हॉल में रक्खे हुए उक्त लेख की अपने हाथ से तय्यार की हुई छाप से.

३. आ. स. इं; ई. स. १९०८-९, प्लेट ४६ वां.

४. इं. एँ; जि. २०, पृ. ३६४-५ के पास के प्लेट.

५. आ. स. वे. इं; जि. ५; प्लेट ५१, लेख सं. १-२.

६. इं. एँ; जि. १४; पृ. १३९.

७. बू; इं. पे; प्लेट २, पंक्ति १८, अक्षर संख्या ४१.

८. बू; इं. पे; प्लेट २; पंक्ति २१-२२; और पं. भगवानलाल इंद्रजी संपादित 'हाथीगुंफा एँड थ्री अदर इन्स्क्रिपशन्स्' के साथ का प्लेट, लेख संख्या १.

९. यदि मौर्य संवत् का प्रारंभ मौर्यवंश के संस्थापक चंद्रगुप्त के राज्याभिषेक अर्थात् ई. स. पूर्व ३२१ से माना जावे तो उक्त लेख का समय (३२१-१६४=) ई. स. पूर्व १५७ होगा.

१०. डॉ. बूलर ने इस चिह्न ⁚⁚ को 'ई' माना है (बू; इं. पे; पृ. ३४) और कोई कोई यूरोपिअन विद्वान् इसे बूलर के कथनानुसार ही पढ़ते हैं (एँ. इं; जि. ८, पृ. ६०) परंतु वास्तव में यह 'इं' ही है. 'इ' की तीन बिंदिओं के साथ अनुस्वार की चौथी बिंदी लगने ही ऐसा रूप बनता है और चार बिंदी होने से ही उनको समान रेखा में लिखा है. अब तक केवल निम्न लिखित ५ लेखों में ही यह चिह्न मिला है जहां सर्वत्र 'इं' पढ़ना ही युक्त है—

नानाघाट के लेख में—'नमो इंदस' (आ. स. वे. इं; जि. ५, प्लेट ५१, पंक्ति पहिली). बुद्धगया के २ लेखों में—'इंदागिमित्र.स' (क; म. बो; प्लेट १०, संख्या ९-१०). मथुरा के लेख में—'गोतिपुत्रस इंद्रपा[ल...'] (एँ. इं; जि. २, पृ. २०१ के पास का प्लेट, लेख संख्या ६). नासिक के लेख में—'धंमदेवपुतस इंद्राग्निदतस' (एँ. इं; जि. ८, पृ. ९०).

इन पांचों लेखों में यह चिह्न 'इंद्र' शब्द के प्राकृत रूप 'इंद' में प्रयुक्त हुआ है जहां 'ईद' पढ़ना ठीक नहीं हो सकता. नानाघाट के लेख का कर्ता जहां प्राकृत में अनुस्वार की आवश्यकता नहीं थी वहां भी अनुस्वार लगाता है (नमो संकंसन-वासुदेवानं......चतुंनं चं लोकपालानं) तो वह 'इंद्र' के प्राकृत रूप को 'इंद' न लिख कर 'ईद' लिखे यह संभव ही नहीं.

सांची के लेख के 'क्षी' में 'ई' की मात्रा की दोनों खड़ी लकीरों को दाहिनी ओर झुकाया है.

हाथीगुंफा के लेख में अक्षरों के सिर बनाने का यत्न पाया जाता है परंतु वे वर्तमान नागरी अक्षरों के सिरों जैसे लंबे नहीं किंतु बहुत छोटे हैं. ये सिरे पहिले पहिल इसी लेख में मिलते हैं. 'भिं' और और 'लिं' में 'इ' की मात्रा भरहुत स्तूप के उपर्युक्त 'वि' के साथ लगी हुई 'इ' की मात्रा के सदृश है और 'थी' में 'ई' की मात्रा की दाहिनी ओर की खड़ी लकीर को भी वैसा ही रूप दिया है. 'ले' में 'ल' के अग्रभाग को दाहिनी ओर नीचे को झुकाया है और 'गो' में 'ओ' की मात्रा नानाघाट के लेख के 'थो' के साथ की 'ओ' की मात्रा की नांई व्यंजन के ऊपर उसे स्पर्श किये विना एक ही आडी लकीर के रूप में धरी है.

लिपिपत्र तीसरे की मूल पंक्तियों का नागरी अक्षरांतर—

[1]सुगनं रजे रञो गागीपुतस विसदेवस पौतेण गोति-
पुतस आगरजुस पुतेण वाछिपुतेन धनभूतिन
कारितं तोरनां(णं) सिलाकंमंता च उपंण.
[2]धंमस नमो इंदस नमो संकंसनवासुदेवानं चं-
दस्.....मा...नानं चतुंनं चं लोकपालानं यमवरुन-
कुबेरवासवानं नमो कुमारवरस वेदिसिरिस र...

---

लिपिपत्र चौथा.

यह लिपिपत्र भट्टिप्रोलु के स्तूप से निकले हुए पत्थर के ३ पात्रों के ढक्कनों पर खुदे हुए ६ लेखों से तथा स्फटिक के एक छोटे से टुकड़े पर, जो वहीं से मिला था, खुदे हुए लेख से तय्यार किया गया है.[3] 'अ' से 'सं' तक के अक्षर उक्त नौ लेखों से और अंतिम ६ अक्षर ('ग' से 'हि' तक) स्फटिक पर के लेख से लिये हैं, जिसकी लिपि पहिले तीन लिपिपत्रों की शैली की (ब्राह्मी) है. पाषाण के पात्रों पर खुदे हुए ६ लेखों की लिपि में 'घ', 'द', 'भ', 'म', 'ल', 'ष' और 'ळ' इन ७ अक्षरों में पहिले तीन लिपिपत्रों के अक्षरों से भिन्नता है (इन अक्षरों का लिपिपत्र १ से ३ तक के अक्षरों से मिलाकर देखो). दूसरा भेद यह है कि प्रत्येक व्यंजन जब स्वरों की मात्रा से रहित होता है तब उसके साथ दाहिनी ओर एक आड़ी लकीर लगाई गई है जैसे अशोक के लेखों में 'आ' की मात्रा लगाई जाती थी. यह लकीर बहुधा व्यंजन के अग्रभाग से सटी रहती है परंतु कभी कभी कुछ नीचे की तरफ़ और कभी मध्य में लगाई जाती है. 'ज' के साथ जब स्वर की कोई मात्रा नहीं होती तब वह अशोक के लेखों के 'ज' के समान होता है (बीच की आडी लकीर स्वरचिह्नरहित दशा की है); परंतु जब उसके साथ कोई स्वर की मात्रा लगी रहती है उस समय उसका रूप बहुधा [ मिलता है (देखो, जु, जू, जे, जं). इन भेदों से पाया जाता है कि उक्त लेखों की लिपि पिप्रावा, बर्ली और अशोक के लेखों की लिपि से नहीं निकली किंतु उस मूल लिपि से निकली होगी जिससे स्वयं पिप्रावा, बर्ली और अशोक के लेखों की लिपि निकली है[4]. संभवतः यह द्रविड (द्राविडी) लिपि[5] हो.

---

१. ये पहिली तीन पंक्तियां भरहुत के स्तूप के लेख से हैं (इं. ऍ; जि. १४, पृ. १३९ ;

२. यहां से तीन पंक्तियां नानाघाट के लेख से हैं (आ. स. वे. इं; जि. ५, प्लेट ५१, लेख संख्या १).

३. ऍ. इं; जि. २, पृ. ३२८-२९ के बीच के प्लेट.

४. देखो ऊपर पृ. ४२.

५. भट्टिप्रोलु के उक्त ६ लेखों के अतिरिक्त इस शैली की लिपि (द्राविडी) का और कोई शिलालेख अब तक नहीं मिला, परंतु आंध्रवंशी राजा गौतमीपुत्र श्रीयज्ञशातकर्णि के एक प्रकार के सिक्के पर एक तरफ़ 'रञो गोतमिपुतस सिरियञ-

इस लिपि में 'आ' की मात्रा का चिह्न बहुधा ¬ है परंतु कहीं कहीं कोण के स्थान में गोलाई भी मिलती है (देखो, का, खा, ता). 'ऊ' की मात्रा में भी अशोक के लेखों से भिन्नता है (देखो, जू, बू, बू) परंतु बाकी की मात्राओं में विशेष अंतर नहीं है. केवल कहीं कहीं सीधी लकीर को तिरछा या गोलाईदार बना दिया है.

लिपिपत्र चौथे की मूल पंक्तियों का नागरी अक्षरांतर—

[1]कुरपितुनो च कुरमातु च कुरष च सिवका च म-
जुसं पणति फाळिग षमुगं च बुधसरिरानं निखेतु.
[2]बनवपुतष कुरष षपितुकष मजुस. [3]उतारो पि-
गहपुतो काखोडो. [4]अरहदिनानं गोठिया मजू-
स च षमुगो च तेन कम येन कुविरको राजा
अंकि. [5]नेगमा वछो चघो जेतो जंभो तिसो रेतो
अचिनो षभिका अखघो केशो केसो महो सेटो छदि-

लिपिपत्र पांचवां.

यह लिपिपत्र पभोसा के २ लेखों[6], मथुरा के छोटे छोटे ४ जैन लेखों[7] तथा महाक्षत्रप शोडास के मथुरा के लेख[8] से तय्यार किया गया है. पभोसा के लेखों के अक्षरों में 'अ' की दाहिनी तरफ़ की खड़ी लकीर को नीचे के छोर से बाईं तरफ़ मोड़कर ऊपर की ओर कुछ बढ़ा लिया है, जैसे कि ई. स. की दूसरी शताब्दी से दक्षिण के लेखों में मिलता है. 'री' में 'ई' की मात्रा और 'पू' में 'ऊ' की माला में पहिले के लिपिपत्रों से भिन्नता है (देखो, 'री' और 'पू'). मथुरा के लेखों में 'ख' और 'म' के नीचे के भाग में त्रिकोण बनाया है. तीसरे 'व' का सिर त्रिकोण आकृति का (भीतर से खाली) बनाया है जिससे उसकी आकृति विलक्षण हो गई है. 'ळ' की आकृति सांची के 'ळ' से कुछ विलक्षण है जिसका कारण कलम को उठाये बिना पूरा अक्षर लिखना ही होना चाहिये. महाक्षत्रप शोडास से लेख में 'ड' का रूप नागरी के 'ड' से किसी प्रकार मिलता हुआ है.

लिपिपत्र पांचवें की मूल पंक्तियों का नागरी अक्षरांतर—

नमो अरहतो वर्धमानस्य गोतिपुत्रस पोठयशककालवा-
ळस......कोशिकिये शिमिचाये आयागपटो प............

---

सातकणिस' और दूसरी ओर '......गोतम(मि)पुतष हिरुयअहातकणिष' लेख है (रा; कॅ. कॉ. आं; पृ. ४५). इन दोनों लेखों की लिपियों में स्पष्ट अंतर है. पहिले लेख की लिपि आंध्रों के लेख और सिक्कों की ही लिपि है और दूसरी तरफ़ के लेख की लिपि संभव है कि भट्टिप्रोलु के लेखों की द्राविडी लिपि का परिवर्तित रूप हो (देखो, क; कॉ. ए ई; प्लेट १२, सिक्का संख्या ८; रा; ई; कॉ: प्लेट ३, सिक्का संख्या ५).

१. ए. इं; जि. २, पृ. ३२८ के पास का प्लेट, लेख संख्या १ (A).
२. ,, ,, ,, ,, (B).
३. ,, ,, ,, ,, २.
४. ,, ,, ,, तीसरा, लेख संख्या ६.
५. ,, ,, ,, ,, ,, ८.
६. ,, पृ. २४२, २४३ के पास के २ प्लेट.
७. ए. इं; जि. १, पृ. ३९७ के पास का प्लेट, लेख, ३३; जि. २ पृ. २०० के पास का प्लेट, लेख, १, ५ और ६
८. ए. इं; जि. २, पृ. २०० के पास का प्लेट, लेख संख्या २. ९. ए. इं; जि. १, पृ. ३९७ के पास का प्लेट. लेख, ३३.

भदनस नाहरसितस वानेवासिस वछीपुतस सावकास
उतरदासकस पसादो तोरनं. [1]अधिछत्राया राञो शोन-
कायनपुत्रस्य वंगपालस्य पुत्रस्य रञो (ञो) तेवणीपुत्रस्य
भागवतस्य पुत्रेण वैहिदरीपुत्रेण अ(आ)षाढसेनेन कारितं.

---

लिपिपत्र छठा.

यह लिपिपत्र कुशनवंशी राजाओं के समय के मथुरा[3], सारनाथ[4] और चारगांव[5] से मिले हुए लेखों से तय्यार किया गया है. मथुरा के कई एक लेखों से अक्षर छांटे गये हैं, जिनमें कई अक्षरों के एक से अधिक रूप मिलते हैं जो भिन्न भिन्न लेखकों की लेखन रुचि की भिन्नता प्रकट करते हैं. पहिली 'इ' में तीन बिंदियों के स्थान पर तीन आडी रेखाएं बना दी हैं और दूसरी 'इ' में दो आड़ी लकीरों के आगे दाहिनी ओर एक खड़ी लकीर बनाई है. 'उ' (पहिले) की दाहिनी ओर की आड़ी लकीर को नीचे की तरफ़ मोड़ा है. यही मोड़ बढ़ने पर नागरी का 'उ' बनता है (देखो, लिपिपत्र ८२ में नागरी 'उ' की उत्पत्ति). दूसरा व तीसरा 'ए' नागरी 'ए' से कुछ कुछ मिलने लगा है. 'ण' के पांचों रूप एक दूसरे से भिन्न हैं. 'न' के दूसरे रूप के मध्य में गांठ बनाई है जो कलम को उठाये बिना पूरा अक्षर लिखने से ही बनी है. वैसा ही 'न' लिपिपत्र १२, १६, ३६, ३७, ३८, ३६ आदि में मिलता है. पहिले 'प' 'ल' और तीसरे 'ष' के रूप नागरी के 'प' 'ल' और 'ष' से किसी प्रकार मिलते हुए हैं. 'वा', 'रा' और 'षा' में 'आ' की मात्रा की आडी लकीर खड़ी या तिरछी हो गई है. 'इ' और 'ई' की मात्राओं के मूल चिह्न मिट कर उनके नये रूप बन गये हैं (देखो, णि, थि, वि, सी). 'ए' और 'ऐ' की मात्राएं नागरी के समान बन गई हैं. संयुक्ताक्षरों में दूसरे आने वाले 'य' का मूल रूप नष्ट हो कर नागरी के 'य' से मिलता जुलता रूप बन गया है, परंतु सारनाथ के लेख में उसका मूल रूप और चारगांव के लेख में दोनों रूप काम में लाये गये हैं.

लिपिपत्र छठे की मूल पंक्तियों[6] का नागरी अक्षरांतर—

महाराजस्य राजातिरा[ज]स्य देवपुत्रस्य षाहिकणिष्कस्य सं[7]
७ हे[8] १ दि[9] १० ५[10] एतस्य पूर्व्व(र्व्वा)यां अर्य्यदेहिकिया-
तो गणातो अर्य्यनागभुतिकियातो कुलातो गणिश्च अर्य्य-
बुद्धशिरिस्य शिष्यो वाचको आर्य्यसनिकस्य भगिनि अर्य्यज-

---

लिपिपत्र सातवां.

यह लिपिपत्र महाक्षत्रप नहपान के जामाता शक उषवदात (ऋषभदत्त) और उसकी स्त्री दक्षमित्रा के नासिक के पास की गुफाओं (पांडव गुफाओं) के ४ लेखों[11] से तय्यार किया गया है.

---

१. ऍ. इं; जि. २, पृ. २०० के पास का प्लेट, लेख, १. २. ऍ. इं; जि. २, पृ. २४२ के पास का प्लेट.

३. ऍ. इं; जि. १, पृ. ३८८ से ३९७ के बीच के प्लेट, और जि. २, पृ. २२० से २०९ के बीच के प्लेटों के कई लेखों से.

४. ऍ. इं; जि. ८, पृ. १७६ के पास का प्लेट, लेख, ३ (A). ५. आ. स. इं; ई. स. १९०८-९, प्लेट ५६.

६. ये मूल पंक्तियां ऍ. इं; जि.१, मथुरा के लेख, १९ से हैं. ७. सं=संवत्सर=संवत्. ८. हे=हेमंत. ९. दि=दिवसे.

१०. १० ५=१५. ये अंक प्राचीन शैली के हैं, जिसमें शून्य ० का व्यवहार न था. उसमें १० से ९० तक के लिये ९ चिह्न दहाइयों के नियत थे (देखो, आगे अंकों का विवेचन).

११. ऍ. इं; जि. ८, प्लेट ४ लेख संख्या १०; प्लेट ७, संख्या ११; प्लेट ५, सं. १२; प्लेट ८, सं. १३. आ. स. वे. इं; जि. ४, प्लेट ५२, लेख संख्या ५, ७, ८ और १० (A) (नासिक).

इसी लिपिपत्र के आधारभूत एक लेख में हलंत व्यंजन पहिले पहिल मिलता है, जिसको सिरों की पंक्ति से नीचे लिखा है. इसके अतिरिक्त हलंत और सस्वर व्यंजन में कोई अंतर नहीं है. 'भृ' के साथ की 'ऊ' की मात्रा नागरी की 'ऊ' की मात्रा से मिलती हुई है, 'र्णा' में 'आ' की मात्रा रेफ के साथ लगाई है. और स्वरों की संधियां बहुधा नहीं की हैं.

लिपिपत्र सातवें की मूल पंक्तियों[1] का नागरी अक्षरांतर—

सिद्धम् राज्ञः क्षहरातस्य क्षत्रपस्य नहपानस्य जामा-
त्रा दीनीकपुत्रेण उषवदातेन त्रिगोशतसहस्रदेन न-
द्या(द्यां) बार्णासायां सुवर्णदानतीर्थकरेण देवताभ्यः ब्राह्मणे-
भ्यश्च षोडशग्रामदेन अनुवर्ष ब्राह्मणशतसहस्री-
भोजापयित्रा प्रभासे पुण्यतीर्थे ब्राह्मणेभ्यः अष्टभार्याप्रदेन
भरुकछे दशपुरे गोवर्धने शोर्पारगे च चतुशालावसध-
प्रतिश्रयप्रदेन आरामतडागउदपानकरेण इबापारादामण-
तापीकरबेणादाहनुकानावापुण्यतरकरेण एतासां च नदी-

---

लिपिपत्र आठवां

यह लिपिपत्र उपर्युक्त अशोक के लेखवाले गिरनार के पास के चटान की पिछली तरफ़ खुदे हुए महाक्षत्रप रुद्रदामन् के लेख की अपने हाथ से तय्यार की हुई छाप से बनाया गया है. यह लेख शक संवत् ७२ (ई. स. १५०) से कुछ पीछे का है. इस लेख में 'पौ' के साथ जो 'औ' की मात्रा जुड़ी है वह तो अशोक के लेखों की शैली से ही है और 'यौ' के साथ की मात्रा उसीका परिवर्तित रूप है जो पिछले लेखों में भी कुछ परिवर्तन के साथ मिल आता है, परंतु 'नौ' और 'मा' के साथ जो 'औ' की मात्रा जुड़ी है वह न तो अशोक के लेखों में और न उनसे पिछले किसी लेख में मिलती है अतएव संभव है कि वह चिह्न अशोक से पूर्व का हो[2]. हलंत व्यंजन इसमें भी पंक्ति से नीचे लिखा है.

लिपिपत्र आठवें की मूल पंक्तियों का नागरी अक्षरांतर—

परमलक्षणव्यंजनैरुपेतकान्तमूर्त्तिना स्वयमधिगतमहाक्षत्रप-
नाम्ना नरेंद्रकन्यास्वयंवरानेकमाल्यप्राप्तदाम्ना महाक्षत्रपेण
रुद्रदाम्ना वर्षसहस्राय गोब्रा......र्थं धर्मकीर्त्तिवृद्ध्यर्थं
च अपीडयित्वा करविष्टिप्रणयक्रियाभिः पौरजानपदं जनं
स्वस्मात्कोशा[त्] महता धनौघेन अनतिमहता च कालेन
त्रिगुणदृढतरविस्तारायामं सेतुं विधा......सुदर्शनतरं
कारितमिति...स्मिन्नर्थे महाक्षत्रपस्य मतिसचिवकर्मसचिवै-
रमात्यगुणसमुद्युक्तैरप्यतिमहत्वाद्भेदस्यानुत्साहविमुखमतिभि-

---

[1] ये मूल पंक्तियां एँ. इं; जि. ८, प्लेट ४, लेख संख्या १० से हैं. [2] देखो, ऊपर पृ. ३, टिप्पण २.

### लिपिपत्र नवां.

यह लिपिपत्र वासिष्ठीपुत्र पुळुमायि आदि आंध्रवंशी राजाओं के नासिक के पास की गुफाओं के ७ लेखों[1] से तय्यार किया गया है. वासिष्ठीपुत्र पुळुमायि के लेख में 'लु' के साथ की 'उ' की मात्रा के अंत में एक आड़ी लकीर और लगी हुई है और 'ह्य' में 'य' को ऊपर और 'ह' को नीचे लिखा है जो लेखकदोष है. गौतमीपुत्र यज्ञशातकर्णि के लेख में पहिले 'न' को बिना कलम उठाये ही पूरा लिखा है जिससे उसकी आकृति मथुरा के लेखों के दूसरे 'न' (लिपिपत्र ६) से ठीक मिलती हुई है. यह दोष अन्यत्र भी पाया जाता है.

लिपिपत्र नवें की मूलपंक्तियों[2] का नागरी अक्षरांतर—

सिद्ध(द्धं) रञो वासिठिपुतस सिरिपुळुमायिस संवछरे एकु-
नवीसे १० ९ गिम्हाण पखे बितीये २ दिवसे तेरसे
१० ३ राजरञो गोतमीपुतस हिमवतमेरुमंदरपवतसम-
सारस असिकअसकमुळकसुरठकुकुरापरांतअनुपविद-
भआकरावतिराजस विंझछवतपारिचातसह्यकण्हगिरिमच-

---

### लिपिपत्र दसवां.

यह लिपिपत्र पश्चिमी क्षत्रप[3], त्रैकूटक[4] तथा आंध्रवंशी[5] राजाओं के सिक्कों पर के लेखों से तय्यार किया गया है. क्षत्रपों के छोटे सिक्कों पर लंबा लेख होने से कितने एक सिक्कों पर के कोई कोई अक्षर अधिक सिकुड़ गये हैं जिससे उनकी आकृति स्पष्ट नहीं रही (देखो 'य' का तीसरा रूप; 'स' का दूसरा रूप; 'ह' का तीसरा, चौथा और पांचवा रूप; 'क्ष' का पांचवां रूप; 'ज्ञ' का दूसरा रूप), और कहीं कहीं स्वरों की मात्राएं भी अस्पष्ट होगई हैं. त्रैकूटकों के सिक्कों में 'न', 'व', 'ह', 'त्त', 'त्र', 'व्य' और 'ष्ण' के रूप विलक्षण मिलते हैं. आंध्रों के सिक्कों के अक्षरों में से अंतिम तीन अक्षर (ष, हा, हि) उपर्युक्त गौतमीपुत्र

---

१. वासिष्ठीपुत्र पुळुमायि के ४ लेखों से—ऍ. इं; जि. ८, नासिक के लेख, प्लेट १, संख्या २; प्लेट २, संख्या ३; प्लेट ६, संख्या २५; प्लेट ३, संख्या १. आ. स. वे. इं; जि. ४, प्लेट ५२, नासिक की लेख संख्या १४, १५; प्लेट ५३, संख्या १२, १३. गौतमीपुत्र स्वामिश्रीयज्ञशातकर्णि नामवाले एक लेख से—ऍ. इं; जि. ८, नासिक के लेख, प्लेट १. संख्या २४. आ. स. वे. इं; जि. ४ प्लेट ५५, (नासिक के लेख) संख्या १६. गौतमीपुत्र शातकर्णि के २ लेखों से—ऍ. इं; जि. ८, नासिक के लेख, प्लेट २, संख्या ४, ५. आ. स. वे. इं; जि. ४, प्लेट ५३, नासिक की लेख संख्या १३, १४.

यदि गौतमीपुत्र स्वामिश्रीयज्ञशातकर्णि, गौतमीपुत्र शातकर्णि से भिन्न और पुराणों में दी हुई आंध्रवंशी राजाओं की नामावली का २७ वां राजा यज्ञश्रीशातकर्णि हो तो उसके लेख का समय ई. स. की दूसरी नहीं किंतु तीसरी शताब्दी होना चाहिये.

२. ये मूल पंक्तियां वासिष्ठीपुत्र पुळुमायि के नासिक के लेख से उद्धृत की गई हैं (ऍ. इं; जि. ८, नासिक के लेखों की प्लेट १, संख्या २. आ. स. वे. इं; जि. ४, प्लेट ५२, नासिक की लेख सं. १४).

३. बांसवाड़ा राज्य के सिरवाणिआ गांव से मिले हुए पश्चिमी क्षत्रपों के २४०० सिक्कों, राजपूताना म्युज़िअम (अजमेर) में रक्खे हुए १०० से अधिक सिक्कों तथा प्रॉ. रापसन् संपादित ब्रिटिश म्युज़िअम में रक्खे हुए आंध्र, क्षत्रप और त्रैकूटक वंशों के सिक्कों की सूची की पुस्तक के प्लेट ९-१७ से.

४. राजपूताना म्युज़िअम में रक्खे हुए त्रैकूटक वंशी राजाओं के सिक्कों तथा प्रॉ. रापसन् की उपर्युक्त पुस्तक के प्लेट १८ से.

५. प्रॉ. रापसन की उपर्युक्त पुस्तक के प्लेट १—८ से.

श्रीयज्ञशातकर्णि के द्राविडी लिपिवाले लेख से लिये हैं और दूसरों से भिन्न होने के कारण अंत में अलग दिये हैं.

लिपिपत्र १० वें की मूल पंक्तियों[1] का नागरी अक्षरांतर—

राज्ञो क्षहरातस नहपानस . राज्ञो महाक्षत्रपस घ्समोतिकपुत्र-
स चष्टनस . राज्ञो महाक्षत्रपस ईश्वरदत्तस वर्षे प्रथमे .
राज्ञो महाक्षत्रपस दामसेनस पुत्रस राज्ञः क्षत्रपस यशोदाम्नः . राज्ञो
महाक्षत्रपस दामसेनपुत्रस राज्ञो महाक्षत्रपस दामजदश्रियः . राज्ञो महाक्ष-
त्रपस रुद्रसेनपुत्रस राज्ञो महाक्षत्रपस भर्तृदाम्नः. राज्ञ क्षत्रपस रुद्र-
सेनपुत्रस राज्ञ क्षत्रपस यशदाम्न :. राज्ञ महाक्षत्रपसस्वम(स्वामि)रुद्रड(दा)मपुत्रस

---

## लिपिपत्र ११ वां.

इस लिपिपत्र में भाजा, पित्तलखोरा, महाड आदि दक्षिण की भिन्न भिन्न गुफाओं के कई लेखों[2] से मुख्य मुख्य अक्षर ही उद्धृत किये गये हैं.

भाजा के लेख में 'ठ' को त्वरा से लिखने के कारण उसकी आकृति वृत्त सी न बन कर उससे भिन्न बन गई है. महाड के लेख में 'म' की आकृति दो अलग अलग अंशों में विभक्त हो गई है. वास्तव में ये दोनों अंश जुड़ने चाहिये थे. कन्हेरी के लेख के 'लो' के साथ लगी हुई 'ओ' की मात्रा ( कलम को उठाये बिना मात्रा सहित अक्षर लिखने के कारण ) गांठवाली बन गई है और दक्षिणी शैली के पिछले कई लेखों में ऐसा ही 'लो' मिलता है ( देखो लिपिपत्र ३६, ४३, ४४, ४६, ४७ आदि ). यदि कलम को उठा कर मात्रा का चिह्न लगाया जाता तो 'लो' की आकृति लिपिपत्र छठे में मथुरा के लेखों से दी हुई 'लो' की आकृति से मिलती हुई होनी चाहिये थी. कार्लि के लेख में 'न' अक्षर की जो आकृति मिलती है वह भी कलम को उठाये बिना पूरा अक्षर लिखने से ही बनी है परंतु कलम को ऊपर की तरफ़ न बढ़ा नीचे की तरफ़ बढ़ाकर आड़ी लकीर खींची है जिससे ग्रंथिवाला रूप ( जैसा कि लिपिपत्र ६, ३६, ३७, ३८, ३६ आदि में है ) न बन कर यह नया विलक्षण रूप बन गया है, जिसके परिवर्तित रूप लिपिपत्र १३ और १४ में मिलते हैं. जुन्नर के लेख में 'मि' में जो 'म' का रूप मिलता है उसीके परिवर्तित रूप से लिपिपत्र १३ और १४ में दिये हुए 'म' के विलक्षण रूप बने हैं, जो अन्य लेखों में नहीं मिलते. 'व' और 'स' के सिर तिकोण आकृति के ( भीतर से खाली ) बने हैं और कहीं 'इ' और 'ई' की मात्राओं में सुंदरता लाने का यत्न करने से उनकी आकृतियां पहिले से अधिक विलक्षण हो गई हैं ( देखो, रि, रि, लि, वी ). 'य्य' में प्रथम 'य' तो प्राचीन रूप का और दूसरा 'य' नागरी से मिलता हुआ है जो कलम को उठाये बिना ही पूरा अक्षर लिखने से बना है. नासिक के लेखों के अक्षरों में 'मु' के साथ लगी हुई 'उ' की मात्रा के दोनों छोर एक दूसरे के साथ मिल गये हैं और 'न्ये' में 'य' को 'न्' की खड़ी लकीर के मध्य में जोड़ा है. कूड़ा के लेखों के

---

१. ये मूल पंक्तियां क्षत्रपों के सिक्कों पर के लेखों से हैं.

२. भाजा—आ. स. वे. ई; जि. ४, प्लेट ४४, लेखसंख्या ७. पित्तलखोरा—आ. स. वे. ई; जि. ४, प्लेट ४४, लेखसं. ६. महाड—आ. स. वे. ई; जि. ४, प्लेट ५६, लेखसं. २, ३, ४. सेलारवाडी—आ. स. वे. ई; जि. ४, प्लेट ४८, लेखसंख्या १६. बेडसा—आ. स. वे. ई; जि. ४, प्लेट ४७, लेखसंख्या ३. कन्हेरी—आ. स. वे. ई; जि. ५, प्लेट ५१, लेखसंख्या २, ३, ४, ५, १४, १५. कार्लि—आ. स. वे. ई; जि. ४, प्लेट ४७, ४८, ५१, ५४, लेखसंख्या ३, ५, ६, ११, १३, १७, १६, २०, २१, २२. जुन्नर—आ. स. वे. ई; जि. ४, प्लेट ४८–५१, लेखसंख्या २–६, १०, १४, १५, २०, २४, २५, २८. नासिक—ऍ. ई; जि. ८, नासिक के लेखों का प्लेट ५, लेखसंख्या १८; प्लेट ३, सं. ६; प्लेट ८, सं. ८; प्लेट ५, सं. २३. आ. स. वे. ई; जि. ४, प्लेट ४५, लेखसंख्या १६, २२, २४, २५ ( नासिक ). कूडा—आ. स. वे. ई; जि. ४, प्लेट ३५–३६ लेखसंख्या १, ५, ६, ११, १३, २०, २४.

अक्षरों में 'अ', 'क', 'र' आदि खड़ी लकीर वाले अक्षरों की तथा 'पु' में 'उ' की मात्रा की खड़ी लकीर को लंबा कर नीचे के भाग में बाईं ओर ग्रंथि भी बना कर अक्षर में अधिक सुंदरता लाने का यत्न स्पष्ट पाया जाता है.

लिपिपत्र ११ वें की मूल पंक्तियों[1] का नागरी अक्षरांतर—

सिधं ओतराहस दांतामितियकस योणकस धंमदेवपुतस
इंद्राग्निदतस धंमात्मना इमं लेणं पवते तिरंण्हुम्हि खा-
नितं अभंतरं च लेणस चेतियघरो पोढियो च माता-
पितरो उदिस इम लेण कारितं सवबुधपुजाय चातुदि-
सस भिखुसंघस नियातितं सह पुतेन धंमरखितेन .

---

लिपिपत्र १२ वां.

यह लिपिपत्र अमरावती के कई एक लेखों[2] तथा जग्गयपेट के ३ लेखों[3] से तय्यार किया गया है. अमरावती के लेखों के अक्षरों में 'इ' की तीन बिंदिओं के स्थान में तीन आड़ी लकीरें बनाई हैं इतना नहीं किंतु उनको वक्र भी बनाया है और 'जा' में 'आ' की मात्रा को नीचे की ओर झुकाया है. जग्गयपेट के लेखों में 'अ', 'क', 'त्र' आदि अक्षरों की खड़ी लकीरों को नीचे की ओर बहुत बढ़ा कर उनमें बाईं ओर घुमाव डाला है. और 'ल' की खड़ी लकीर को ऊपर की ओर बढ़ाकर घुमाया है, ऐसे ही 'इ', 'ई' को और कहीं 'उ' की मात्राओं को भी; 'इ' के चिह्न की तीन बिंदिओं के स्थान में अधिक मुड़ी हुई लकीरें बनाई हैं. 'इ' के पहिले रूप की इन तीनों लकीरों को चलती कलम से जोड़ कर लिखने से वर्तमान तामिळ लिपि के 'इ' का पूर्वरूप बन जाता है (देखो, लिपिपत्र ८४ में तामिळ लिपि की उत्पत्ति में 'इ' का तीसरा रूप).

लिपिपत्र १२ वें की मूल पंक्तियों[4] का नागरी अक्षरांतर—

सिधं। रञे(ञो) माढरिपुतस इखाकुना(णं) सिरिविरपुरिसदतस सं-
वछर २० वासापखं ६ दिवसं १० कमाकरथे गडटुरे
आवेसनिस नाकचंदस पुतो गामे महाकांडुरूरे आवेसनि
सिधथो आपणो मातरं नागिलनिं पुरतो कातुनं घरनिं

---

लिपिपत्र १३ वां.

यह लिपिपत्र मायिडवोलु से मिले हुए पल्लववंशी शिवस्कंदवर्मन् के दानपत्र[5] से तय्यार किया गया है. इसमें 'ए', 'ज', 'त', 'न', 'म' और 'स' अक्षर विलक्षण है. 'ए' की त्रिकोण आकृति मिटकर नया रूप बना है जो त्वरा से लिखने के कारण ऐसा हुआ है. कलम उठाये बिना ही 'त' को पूरा लिखने से उसके बीच में ग्रंथि बन गई है[6]. 'न' कालिं के लेख में मिलनेवाले

---

१. ये मूल पंक्तियां इंद्राग्निदत्त के लेख से हैं (ऍ. इं; जि. ८, नासिक के लेखों का प्लेट ५, लेखसंख्या १८.)
२. आ. स. स. इं; जि. १, प्लेट ५६, लेखसंख्या १, १३, १६, १७, १८, ३०, ३१, ३८, ४०, ४१, ४५, ५३.
३. आ. स. स. इं; जि. १, प्लेट ६२, ६३, लेखसंख्या १–३.
४. ये मूल पंक्तियां आ. स. स. इं; प्लेट ६३, लेखसंख्या ३ से हैं.
५. ऍ. इं; जि. ६, पृ. ८४ से ८८ के बीच के ५ प्लेटों से.
६. 'त' का ऐसा ही रूप कन्हेरी के एक लेख में भी मिलता है (देखो, लिपिपत्र ११ में).

उक्त अक्षर का कुछ परिवर्तित रूप है[1]. 'म' जुन्नर के लेख के 'मि' में जो 'म' अक्षर है उसका विकार मात्र है[2]. 'स' की बांई तरफ़ लगनेवाली वक्र रेखा को अक्षर के मुख्य अंश से अलग कर उसको दाहिनी तरफ़ अधिक ऊपर बढ़ाने से यह विलक्षण 'स' बना है.

लिपिपत्र १३ वें की मूल पंक्तियों का नागरी अक्षरांतर—

[3]चीपुरातो युवमहाराजो भारद्दायसगोत्तो प-
लवानं सिवखंदवम्मो धंञकडे वापतं आन-
पयति अम्हेहि दानि अम्ह वेजयिके धंमा-
युवलवधनिके च वम्हनानं अगिवेससगो-

---

लिपिपत्र १४ वां.

यह लिपिपत्र कोंडमुडि से मिले हुए राजा जयवर्मन् के दानपत्र[4] से तय्यार किया गया है. इसमें 'ई' की खड़ी लकीर को तिरछा कर दिया है. 'ड' और 'न' में स्पष्ट अंतर नहीं है. 'ज', 'न', 'म' और 'स' अक्षर लिपिपत्र १३ के उक्त अक्षरों से मिलते जुलते ही हैं इतना ही नहीं किंतु इस दानपत्र की लिपि बहुधा वैसी ही है जैसी कि लिपिपत्र १३ वें की है.

लिपिपत्र १४ वें की मूल पंक्तियों का नागरी अक्षरांतर—

विजयखंधावारा नगरा कूदूरातो महेस्वरपादप-
रिगहितो बृहत्फलायनसगोतो राजा सिरिजय-
वंमो आनपयति कूदूरे वापतं अम्हे दानि
अम्हवेजयिके आयुवधनिके च वम्हनानं
गोतमसगोतजायापरस मवगुतजस ८ नानवस

---

लिपिपत्र १५ वां.

यह लिपिपत्र हीरहडगल्ली से मिले हुए पल्लववंशी राजा शिवस्कंदवर्मन् के दानपत्र[5] से तय्यार किया गया है. इसमें 'इ' और 'थ' की बिंदिओं के स्थान में + चिह्न लगाये हैं. 'ए' की आकृति नागरी के 'व' (बिना सिर के) से कुछ कुछ मिलती हुई बन गई है. 'ब' की बांई तरफ़ की खड़ी लकीर को भीतर की ओर अधिक दबा कर बीच में गोलाई दी है. 'ब' का यह रूप दक्षिण की शैली की पिछली लिपियों में बराबर मिलता है. 'म्' को पंक्ति से नीचे लिखा है और उसके ऊपर के दोनों शृंगों के साथ सिर की छोटी लकीरें नहीं जोड़ी जो सस्वर 'म' के साथ जुड़ी हुई मिलती हैं. 'गा' के साथ 'आ' की मात्रा नीचे की तरफ़ से लगाई है.

लिपिपत्र १५ वें की मूल पंक्तियों का नागरी अक्षरांतर—

सिद्धम् ॥ कांचिपुरा अग्गिट्थो(त्यो)मवाजपेयस्समेधयाजी
धम्ममहाराजाधिराजो भारद्दायो पल्लवाण सिव-
खंदवमो अम्ह विसये सवत्थ राजकुमारसे-
नापतिरट्ठिकमाडविकदेसाधिकतादिके गामागाम-
भोजके वल्लवे गोवल्लवे अमच्चे अरणाधिकते

---

१. देखो, लिपिपत्र ११ में कार्लि के लेखों के अक्षरों में 'न'.

२. देखो, लिपिपत्र ११ में जुन्नर के लेखों का 'मि'.

३. पहिला अक्षर 'कां' है परंतु मूल में स्पष्ट नहीं है.

४. ऍ. इं; जि. ६. पृ. ३१६ से ३१९ के बीच के ४ प्लेटों से.

५. ऍ. इं; जि. १, पृ. ६-७ के बीच के ३ प्लेटों से.

## ६—गुप्तलिपि.

ई. स. की चौथी और पांचवीं शताब्दी ( लिपिपत्र १६-१७ ).

---

गुप्तों के राज्य के समय सारे उत्तरी भारत में ब्राह्मी लिपि का जो परिवर्तित रूप प्रचलित था उसका कल्पित[1] नाम 'गुप्तलिपि' रक्खा गया है. यह लिपि गुप्तवंशी राजाओं के, जो उत्तरी भारत के बड़े हिस्से के स्वामी थे, लेखों में, एवं उनके समकालीन परिव्राजक और राजर्षितुल्य वंशियों तथा उच्छकल्प के महाराजाओं के दानपत्रादि में, जो अधिकतर मध्यभारत से और कुछ मध्यप्रदेश से मिले हैं, पाई जाती है. ऐसे ही उक्त समय के अन्य राजवंशियों तथा साधारण पुरुषों के लेखादि में भी मिलती है. राजपूताना,[2] मध्यभारत[3] तथा मध्यप्रदेश[4] में गुप्तकाल में भी कहीं कहीं दक्षिणी शैली की ( पश्चिमी ) लिपि भी मिल आती है, जिसका एक कारण यह भी है कि लेख को लिखने के लिये बहुधा सुंदर अक्षर लिखनेवाला पसंद किया जाता है और वह जिस शैली की लिपि का ज्ञाता होता है उसीमें लिखता है. देशभेद और समय के साथ भी अक्षरों की आकृति में कुछ अंतर पड़ ही जाता है और उसीके अनुसार लिपियों के उपविभाग भी किये जा सकते हैं परंतु हम उनकी आवश्यकता नहीं समझते.

गुप्तों के समय में कई अक्षरों की आकृतियां नागरी से कुछ कुछ मिलती हुई होने लगीं. सिरों के चिह्न जो पहिले बहुत छोटे थे बढ़ कर कुछ लंबे बनने लगे और स्वरों की मात्राओं के प्राचीन चिह्न लुप्त हो कर नये रूपों में परिणत हो गये हैं.

---

१. गुप्तलिपि का ही नहीं परंतु पृ. ४२-४४ में ब्राह्मीलिपि के विभागों के जो नाम रक्खे गये हैं वे बहुधा सब ही कल्पित हैं और अक्षरों की आकृति, देश या उन लिपियों से निकली हुई वर्तमान लिपियों के नामों से ही उनके नामों की कल्पना की गई है. इसी तरह उनके लिये जो समय माना गया है वह भी आनुमानिक ही है क्योंकि कई अक्षरों के वे ही रूप अनुमान किये हुए समय से पहिले और पीछे भी मिलते हैं.

२. राजपूताने में बहुधा लेख उत्तरी शैली के ही मिलते हैं परंतु गंगधार ( झालावाड़ राज्य में ) से मिला हुआ वि. सं. ४८० ( ई. स. ४२३ ) का लेख ( फ्ली; गु. ई; लेखसंख्या १७ ), जो विश्ववर्मन् का है, दक्षिणी शैली की लिपि का है और बयाने ( भरतपुरराज्य में ) के किले ( विजयगढ़ ) में विष्णुवर्द्धन के पुंडरीक यज्ञ के यूप ( = स्तंभ ) पर खुदे हुए लेख ( फ्ली; गु. ई; लेखसंख्या ५६ ) में, जो वि. सं. ४२८ ( ई. स. ३७२ ) का है, दक्षिणी शैली का कुछ मिश्रण पाया जाता है.

३. मध्यभारत में भी गुप्तकाल के लेख बहुधा उत्तरी शैली के ही मिलते हैं परंतु कहीं कहीं दक्षिणी शैली के भी मिल आते हैं, जैसे कि चंद्रगुप्त ( दूसरे ) का सांची का लेख ( फ्ली; गु. ई; लेखसंख्या ५ ); नरवर्मन् का मंदसोर से मिला हुआ मालव ( विक्रम ) सं. ४६१ का ( ऍ. इं; जि. १२, पृ. ३२०-२१ ) और कुमारगुप्त के समय का मालव ( विक्रम ) सं. ५२६ का (फ्ली; गु. ई; लेखसंख्या १८) लेख. उदयगिरि से मिला हुआ चंद्रगुप्त (दूसरे) के समय का एक लेख ( फ्ली; गु. ई; लेखसंख्या ६ ) उत्तरी शैली की लिपि का है, परंतु वहीं से मिला हुआ उसी राजा के समय का दूसरा लेख ( फ्ली; गु. ई; लेखसंख्या ३ ) दक्षिणी शैली का है और वहीं से मिले हुए तीसरे लेख की ( फ्ली; गु. ई; लेखसंख्या ६१ ), जो गुप्त संवत् १०६ ( ई. स. ४२५-६ ) का है, लिपि उत्तरी शैली की होने पर भी उसमें दक्षिणी शैली का कुछ कुछ मिश्रण पाया जाता है. इस प्रकार एक ही स्थान के लेखों में भिन्न शैली की लिपियों का मिलना यही बतलाता है कि उनके लेखक भिन्न लिपियों के ज्ञाता थे न कि देशभेद ही इस अंतर का कारण था.

४. मध्यप्रदेश में भी गुप्तों के समय उत्तरी शैली की लिपि का प्रचार था परंतु कोई कोई लेख दक्षिणी शैली के भी मिल आते हैं; जैसा कि एरण से मिला हुआ समुद्रगुप्त के समय का लेख ( फ्ली; गु. ई; लेखसंख्या २ ), परंतु वहीं से मिले हुए बुधगुप्त और गोपराज के लेख उत्तरी शैली के हैं ( फ्ली; गु. ई; लेखसंख्या १६ और २० ).

### लिपिपत्र १६ वां.

यह लिपिपत्र गुप्तवंशी राजा समुद्रगुप्त के अलाहाबाद के स्तंभ के लेख[1] से तय्यार किया गया है. इसमें 'इ' का चिह्न दो बिंदियों के आगे एक खड़ी लकीर है. 'उ' की खड़ी लकीर में वक्रता है और नीचे की आड़ी लकीर गोलाई के साथ दाहिनी तरफ़ ऊपर की ओर मुड़ी है, जैसा कि दक्षिणी शैली की लिपियों में पाया जाता है. ड, ढ, त, द, न, भ, म और 'ष' (पहिले) के रूप नागरी से कुछ मिलने लगे हैं. 'ष' (दूसरे) और 'स' के रूपों की आकृतियां कुछ विलक्षण हैं.

लिपिपत्र १६ वें की मूल पंक्तियों का नागरी अक्षरांतर—

महाराजश्रीगुप्तप्रपौत्रस्य महाराजश्रीघटोत्कचपौत्रस्य महाराजा-
धिराजश्रीचन्द्रगुप्तपुत्रस्य लिच्छविदौहित्रस्य महादेव्यां कुमारदे-
व्यामुत्पन्न(त्प)स्य महाराजाधिराजश्रीसमुद्रगुप्तस्य सर्व्वपृथिवीविजय-
जनितोदयव्याप्तनिखिलावनितलां कीर्त्तिमितस्त्रिदशपतिभ्वनगमनावा-
प्तललि(डि=लि)तसुखविचरणामाचक्षाण इव भुवो बाहुरयमुच्छ्रितः
स्तम्भः यस्य । प्रदानभुजविक्रमप्रशमशास्त्रवाक्योदयैरुपर्य्युपरिस-
ञ्चयोच्छ्रितमनेकमार्ग्गं यशः पुनाति भुवनत्रयं पशुपतेर्ज्जटान्तर्गुहा-

---

### लिपिपत्र १७ वां.

यह लिपिपत्र गुप्तों के राजत्वकाल के उदयगिरि[2], मिहरोली[3], बिलसद[4], करंडांडा[5] और कुडा[6] के शिलालेखों तथा महाराज लक्ष्मण और जयनाथ के दानपत्रों[7] से तय्यार किया गया है और इसमें केवल मुख्य मुख्य अक्षर ही उद्धृत किये गये हैं. उदयगिरि के लेख में पहिले पहिल जिह्वामूलीय और उपध्मानीय के चिह्न मिलते हैं, जो क्रमशः 'क' और 'पा' के ऊपर उक्त अक्षरों से जुड़े हुए लगे हैं. मिहरोली के लेख में कितने एक अक्षर समकोणवाले हैं. 'स्थि' और 'स्ये' में 'स' की आकृति कुछ विलक्षण हो गई है. ऐसे ही 'स्थि' में 'थ' अक्षर का रूप 'छ' से मिलता हुआ है न कि 'थ' से. बिलसद के लेख में स्वरों की उन मात्राओं में, जो अक्षरों के ऊपर लगती हैं, अधिक विकास पाया जाता है और उन्हीं के परिवर्तन से कुटिल लिपि में उनके विलक्षण लंबे रूप बने हैं. करंडांडा के लेख में 'म' की आकृति विलक्षण बनाई है. महाराज लक्ष्मण के पाली गांव के दानपत्र में कहीं कहीं सिरों तथा खड़ी, आड़ी या तिरछी लकीरों के अंतिम भाग को चीर दो हिस्से बनाकर अक्षरों में सुंदरता लाने का यत्न किया है. 'म' के नीचे के ग्रंथिवाले हिस्से को बाईं तरफ़ बढ़ा कर लंबी लकीर का रूप दिया है और 'त्र' में 'र' को नागरी की 'उ' की मात्रा के समान ग्रंथिल बनाया है. जयनाथ के दानपत्र में 'इ' की तीन बिंदिओं में से ऊपर की बिंदी के स्थान में आड़ी लकीर बनाई है. 'इ' के इसी रूप के परिवर्तन से पीछे से नागरी की 'इ' बनी है (देखो लिपिपत्र ८२ में 'इ' की उत्पत्ति). तोरमाण के कुड़ा के लेख के अक्षरों में 'ग' की बाईं तरफ़ की खड़ी लकीर को बाईं ओर ऊपर की तरफ़ मोड़ा है जिससे उक्त अक्षर का रूप वर्तमान नागरी के 'ग' से मिलता हुआ बन गया है, केवल सिर की आड़ी लकीर का ही अभाव है.

---

१. फ्ली; गु. इं; प्लेट १. २. फ्ली; गु. इं; प्लेट ४ (A). ३. फ्ली; गु. इं; प्लेट २१ (A).
४. फ्ली; गु. इं; प्लेट ५. ५. ऍ. इं; जि. १०, पृ. ७१ के पास का प्लेट.
६. ऍ. इं; जि. १, पृ. २४० के पास का प्लेट.
७. लक्ष्मण का दानपत्र-ऍ. इं; जि. २, पृ. ३६४ के पास का प्लेट; और जयनाथ का दानपत्र-फ्ली; गु. इं; प्लेट १६.

लिपिपत्र १७ वें की मूल पंक्तियों[1] का नागरी अक्षरांतर—

ओं स्वस्ति जयपुरात्परममाहेश्वरः श्रीमहाराजलक्ष्म-
णः कुशली फेलापर्व्वतिकाग्रामे ब्राह्मणादीन्प्रतिवासिकु-
टुम्बिनः समाज्ञापयति विदितं वोस्तु यथैष ग्रा-
मो मया मातापित्रोरात्मनश्च पुण्याभिवृद्धये कौत्सस-

---

## ७—कुटिल लिपि.

ई. स. की छठी से नवीं शताब्दी ( लिपिपत्र १८ से २३ ).

---

ई. स. की छठी से नवीं शताब्दी तक की बहुधा सारे उत्तरी भारतवर्ष की लिपि का, जो गुप्तलिपि का परिवर्तित रूप है, नाम 'कुटिललिपि' कल्पना किया गया है. 'कुटिलाक्षर' नाम का प्राचीन प्रयोग[2] भी मिलता है परंतु वह भी उसके वर्णों और विशेष कर मात्राओं की कुटिल आकृतियों के कारण रक्खा गया हो ऐसा अनुमान होता है[3]. इस लिपि के अक्षरों के सिर बहुधा ▼ ऐसे होते हैं परंतु कभी कभी छोटी सी आड़ी लकीर से भी वे बनाये जाते हैं. अ, आ, घ, प, म, य, ष और 'स' का ऊपर का अंश दो विभागवाला होता है और बहुधा प्रत्येक विभाग पर सिर का चिह्न जोड़ा जाता है.

यह लिपि मंदसोर से मिले हुए राजा यशोधर्मन् के लेखों[4], महानामन् के बुद्धगया के लेखों[5],

---

१. ये मूल पंक्तियां पाली गांव से मिले हुए महाराज लक्ष्मण के दानपत्र ( ऍ. इं; जि. २, पृ. ३६४ के पास के प्लेट ) से उद्धृत की गई हैं.

२. देवल (युक्तप्रदेश में पीलीभीत से २० मील पर) गांव से मिली हुई वि. सं. १०४९ ( ई. स. ९९२ ) की प्रशस्ति में 'कुटिलाक्षराणि' ( विग्रहराजेनैव च लिखिता गौडेन करणिकेनेयं। कुटिलाक्षराणि विदुषा तक्षादित्याभिधानेन ॥ ऍ. इं; जि. १, पृ. ८२ ) और विक्रमांकदेवचरित में 'कुटिललिपिभिः' (न कायस्थैः कुटिललिपिभिर्वा विटैर्वाक्छलैः १८. ४२) लिखा मिलता है. उनमें 'कुटिल' शब्द क्रमशः अक्षरों तथा लिपि का विशेषण है, परंतु उनमें उस समय की नागरी की, जो कुटिल से मिलती हुई थी, 'कुटिल' संज्ञा मानी है. मेवाड़ के गुहिलवंशी राजा अपराजित के समय की वि. स. ७१८ ( ई. स. ६६१ ) की प्रशस्ति के अक्षरों को 'विकटाक्षर' कहा है ( यशोभटेन प्रशस्तिरुत्कीर्णा विकटाक्षरा ॥ ऍ. इं; जि. ४, पृ. ३२ ), और अफसड़ के लेख में (फ्ली; गु. ई; लेखसंख्या ४२ ) 'विकटाक्षराणि' लिखा मिलता है. 'विकट' और 'कुटिल' दोनों पर्याय हैं और अक्षरों की आकृति के सूचक हैं.

३. कुटिललिपि में अक्षरों की खड़ी रेखाएं नीचे की तरफ़ बाईं ओर मुड़ी हुई होती हैं और स्वरों की मात्राएं अधिक टेढ़ी मेढ़ी तथा लंबी होती हैं इसी से उसका नाम कुटिल पड़ा.

४. राजा यशोधर्मन् के तीन लेख मंदसोर से मिले हैं जिनमें से एक मालव(विक्रम) सं. ५८९ ( ई. स. ५३२) का है ( फ्ली; गु. ई; प्लेट २१ B, C, और २२ ).

५. महानामन् नामवाले दो लेख बुद्धगया से मिले हैं ( फ्ली; गु. ई; प्लेट ४१ A और B ) जिनमें से एक में संवत् २६९ है. यदि यह गुप्त संवत् माना जावे तो इसका समय ई. स. ५८८–९ होगा.

मौखरियों के लेख और मुद्रा[1], वर्मलात के समय के वसंतगढ़ के लेख[2], राजा हर्ष के दानपत्रादि[3], नेपाल के अंशुवर्मन् के लेखों[4], मेवाड़ के गुहिलवंशी राजा शीलादित्य और अपराजित के लेखों[5], मगध के गुप्तवंशी आदित्यसेन और जीवितगुप्त (दूसरे) के लेखों[6], कुदारकोट के लेख[7], झालरापाटण से मिले हुए राजा दुर्गगण के लेखों[8], कोटा के निकट कणस्वा (कण्वाश्रम) के मंदिर में लगी हुई राजा शिवगण की प्रशस्ति[9], बनारस से मिले हुए पंथ के लेख[10], कामां (काम्यवन) से मिले हुए यादवों के लेख[11], लाखामंडल की प्रशस्ति[12], चंबा राज्य से मिले हुए राजा मेरुवर्मन् के लेखों[13], राजपूताना और मालवे से मिले हुए प्रतिहार (पड़िहार) वंशियों के लेखादि

---

१. मौखरी (मुखर) वंशी राजा ईशानवर्मन् का हड़ाहा का शिलालेख वि. सं ६११ (ई. स. ५५४) का है (सरस्वती ई. स. १९१६, पृ. ८१-८३). आसीरगढ़ से मिली हुई ईशानवर्मन् के पुत्र शर्ववर्मन की मुद्रा में कोई संवत् नहीं है (फ्ली; गु. इं; प्लेट ३० A). अनंतवर्मन् के बराबर और नागार्जुनी पहाड़ियों की गुफाओं के लेखों (फ्ली; गु. इं; प्लेट ३० B. ३१ A और B) में भी संवत् नहीं मिलता परंतु उसका ई. स. की छठी शताब्दी के अंत के आस पास होना अनुमान किया जा सकता है. जौनपुर का लेख भी, जिसका प्रारंभ का हिस्सा बचने नहीं पाया, संभवतः उपर्युक्त ईशानवर्मन् के समय का हो (फ्ली; गु. इं; प्लेट ३२ A). २. यह लेख वि. सं. ६८२ (ई. स. ६२५-६) का है (एँ. इं; जि. ९, पृ. १९० के पास का प्लेट).

३. बैसवंशी राजा हर्ष का बंसखेड़ा का दानपत्र हर्ष संवत् २२ (वि. सं. ६८८-९) का (एँ. इं; जि. ४, पृ. २१० के पास का प्लेट) और मधुवन से मिला हुआ दानपत्र हर्ष संवत् २५ (ई. स. ६३१) का है (एँ. इं; जि. १. पृ. ७२-७३). सोनपत से मिली हुई उक्त राजा की मुद्रा (फ्ली; गु. इं; प्लेट ३२ B) में संवत् नहीं है.

४. अंशुवर्मन् के समय के लेखों में से एक में संवत् ३१६ (या ३१८?) है (इं. एँ; जि. १४, पृ. ९८. बें; ज. ने; पृ. ७४) जिसको गुप्त संवत् माना जावे तो उसका समय ई. स. ६३५-६ (या ६३७-८?) होगा. उसके दूसरे लेखों में संवत् ३४, ३९, ४५ (?) और ४८ मिलते हैं (बें; ज. ने; पृ; ४. इं. एँ; जि. ९. पृ. १७०-७१). यदि इन संवतों को हर्ष संवत् मानें तो इनका समय ई. सं. ६४० से ६५४ तक स्थिर होगा.

५. मेवाड़ के गुहिलवंशी राजा शीलादित्य (शील) के समय का एक शिला लेख वि. सं. ७०३ (ई. स. ६४६) का मेवाड़ के भोमट इलाके के सामोली गांव से मिला है जो मैंने राजपूताना म्युज़िअम (अजमेर) को भेट किया. यह लेख अभी तक छपा नहीं है. राजा अपराजित का लेख वि. सं. ७१८ (ई.स. ६६१) का है (एँ. इं; जि. ४, पृ. ३० के पास का प्लेट).

६. आदित्यसेन के समय के तीन लेखों में से दो में संवत् नहीं है (फ्ली; गु. इं; प्लेट २८, और पृ. २१२) परंतु तीसरा जो शाहपुर से मिली हुई सूर्य की मूर्ति के आसन पर खुदा है [हर्ष] संवत् ६६ (ई. स. ६७२) का है (फ्ली; गु. इं; प्लेट २९ A). आदित्यसेन के प्रपौत्र जीवितगुप्त (दूसरे) के समय का एक लेख देववर्नार्क से मिला है वह भी बिना संवत् का है (फ्ली; गु. इं; प्लेट २९ B).

७. कुदारकोट के लेख में संवत् नहीं है परंतु उसकी लिपि आदि से उसका समय ई. स. की सातवीं शताब्दी अनुमान किया जा सकता है (एँ. इं; जि. १, पृ. १८० के पास का प्लेट).

८. झालरापाटण से मिले हुए राजा दुर्गगण के दो लेख एक ही शिला पर दोनों ओर खुदे हैं जिनमें से एक वि. सं. ७४६ (ई. स. ६८९) का है (इं. एँ; जि. ५, पृ. १८१-८२ के बीच के प्लेट).

९. शिवगण की कणस्वा की प्रशस्ति वि. सं. ७९५ (ई. स. ७३८) की है (इं. एँ; जि. १९, पृ. ५८ के पास का प्लेट).

१०. इस लेख में संवत् नहीं है परंतु इसकी लिपि ई. स. की ७ वीं शताब्दी के आस पास की अनुमान की जा सकती है (एँ. इं; जि. ९, पृ. ६० के पास का प्लेट).

११. इस लेख में संवत् नहीं है परंतु इसकी लिपि ई. स. की आठवीं शताब्दी की अनुमान की जा सकती है (इं. एँ; जि. १०, पृ. ३४ के पास का प्लेट).

१२. मढ़ा के लक्खामंडल नामक मंदिर की प्रशस्ति में संवत् नहीं है परंतु उसकी लिपि ई. स. की आठवीं शताब्दी के आसपास की प्रतीत होती है (एँ. इं; जि. १, पृ. १२ के पास का प्लेट).

१३. मेरुवर्मन् के पांच लेखों में से एक शिला पर (वो; एँ. चं. स्टे; प्लेट ११) और चार पित्तल की मूर्तियों के आसनों पर खुदे हुए मिले हैं (वॉ; एँ. चं. स्टे; प्लेट १०). उन सब में संवत् नहीं है परंतु लिपि के आधार पर उनका समय ई. स. की आठवीं शताब्दी माना जा सकता है.

१४. प्रतिहार राजा नागभट का बुचकला का लेख वि. स. ८७२ (ई. स. ८१५) का (एँ. इं; जि. ९, पृ. २०० के पास प्लेट); बाउक का जोधपुर का वि. सं. ८९४ (ई. स. ८३७) का (ज. रॉ. ए. सो; ई. स. १८९४ पृ ४); कक्कुक का घटिआले का वि. सं. ९१८ (ई. स. ८६१) का (ज. रॉ. ए. सो; ई. स. १८९५ पृ. ५१६); भोजदेव (प्रथम) का वि. सं. ९०० का दानपत्र (एँ. इं; जि. ५ पृ. २११-२); और ५ शिला लेख; जिन में से देवगढ़ का वि. स. ९१९ (ई. स. ८६२) का

तथा कई अन्य लेखों में; एवं जापान के होर्युज़ी नामक स्थान के बौद्ध मठ में रक्खी हुई 'प्रज्ञापारमिताहृदयसूत्र' और 'उष्णीषविजयधारणी'[1] तथा मि. बावर की प्राप्त की हुई हस्तलिखित पुस्तकों[2] में भी मिलती है.

---

लिपिपत्र १८ वां.

यह लिपिपत्र मंदसोर से मिले हुए राजा यशोधर्मन् (विष्णुवर्द्धन) के मालव (विक्रम) सं. ५८९ (ई. स. ५३२) के शिलालेख[3] से तय्यार किया गया है. इसमें 'अ' वर्तमान दक्षिणी शैली के नागरी 'अ' से मिलता हुआ है. 'औ' पहिले पहिल इसी लेख में मिलता है. 'उ, च, ड, ढ, त, द, न, प, म, र, ल, ष, स और ह' अक्षरों के रूप वर्तमान नागरी के उक्त अक्षरों से मिलते जुलते ही हैं. हलंत व्यंजनों को सिरों की पंक्ति से नीचे नहीं किंतु सस्वर व्यंजनों के साथ समान पंक्ति में ही लिखा है परंतु उनके सिर उनसे जुड़े हुए नहीं किंतु विलग ऊंचे धरे हैं और 'त्' के नीचे नागरी की 'उ' की मात्रा का सा चिह्न और बढ़ा दिया है. 'आ' की मात्रा तीन प्रकार की मिलती है जिनमें से एक रूप वर्तमान नागरी की 'आ' की मात्रा से मिलता हुआ है (देखो, ना, मा). 'इ' की मात्रा चार प्रकार से लगी है जिनमें से एक वर्तमान नागरी की 'इ' की मात्रा के समान है (देखो, 'कि'). 'ई' की मात्रा का जो रूप इस लेख में मिलता है उसका अंत नीचे की तरफ़ और बढ़ाने से वर्तमान नागरी की 'ई' की मात्रा बन जाती है (देखो, 'की'). 'उ' और 'ऋ' की मात्राएं नागरी के समान हो गई हैं (देखो, टु, रु, वृ, पृ, ). 'ए' की मात्रा नागरी से मिलती हुई है परंतु अधिक लंबी और कुटिल आकृति की है. (देखो, 'ने'). 'ऐ' की मात्रा की कहीं नागरी की नाईं दो तिरछी, परंतु अधिक लंबी और कुटिल, रेखाएं मिलती हैं और कहीं एक वैसी रेखा और दूसरी व्यंजन के सिर की बाईं तरफ़ नीचे को झुकी हुई छोटी सी रेखा है (देखो, 'मै'). 'ओ' की मात्रा कहीं कहीं नागरी से किसी प्रकार मिलती हुई है (देखो, तो, शो). 'क्ष' में 'क्' और 'ष', और 'ज्ञ' में 'ज्' और 'ञ' स्पष्ट पहिचान में आते हैं.

लिपिपत्र १८ वें की मूल पंक्तियों का नागरी अक्षरांतर—

अथ जयति जनेन्द्रः श्रीयशोधर्म्मनामा प्रमदवनमिवान्तः
शत्रु(त्रु)सैन्यं विगाह्य व्रणकिसलयभङ्गैर्य्योऽङ्गभूषां विधत्ते तरुणत-
रुलतावद्वीरकीर्त्तीर्व्विनाम्य ॥ आजौ जिती विजयते जगतीम्पुनश्च
श्रीविष्णुवर्द्धननराधिपतिः स एव प्रख्यात औलिकरलाञ्छन आत्म-
वङ्शो(वंशो) येनोदितोदितपदं गमितो गरीयः ॥ प्राचो नृपान्सुबृहतश्च
बहूनुदीचः साम्ना युधा च वशगान्प्रविधाय येन नामापरं

---

(ऍ. इं; जि. ४, पृ. ३१०). ग्वालिअर से मिले हुए तीन लेखों में से एक वि. सं. ९३२ (ई. स. ८७५) का (ऍ. इं; जि. १, पृ. १५६-७), दूसरा वि. सं. ९३३ (ई. स. ८७७) का (ऍ. इं; जि. १; पृ. १६० के पास का प्लेट) और तीसरा बिना संवत् का (आ. स. इं; ई. स. १९०३-४, प्लेट ७२). और पहोआ से मिला हुआ हर्ष संवत् २७६ (ई. स. ८८२) का लेख (ऍ. इं; जि १, पृ. १८६-८).

प्रतिहार वंशी राजा भोज के लेखों तथा उसके पीछे के महेन्द्रपाल (प्रथम), महीपाल, आदि के लेखों की लिपियों में कोई स्पष्ट अंतर नहीं है तो भी लिपियों के विभागों के कल्पित समय के अनुसार भोजदेव (प्रथम) तक के लेखों की लिपि की गणना कुटिललिपि में करनी पड़ी है.

1. ऍ. ऑ; (आर्यन् सीरीज़) जि. १, भाग ३ रा. 2. आ. स. इं; (इंपीरिअल सीरीज़) जि. २२ वीं.
3. फ्ली; गु. इं; प्लेट २२.

जगति कान्तमदो दुरापं राजाधिराजपरमेश्वर इत्युद्दृढम् ॥
स्निग्धश्यामाम्बुदाभैः स्थगितदिनकृतो यज्वनामाज्यधूमैरम्भो मेध्यं

लिपिपत्र १९ वां.

यह लिपिपत्र 'उष्णीषविजयधारणी' नामक ताड़पत्र पर लिखी हुई पुस्तक के अंत में दी हुई पूरी वर्णमाला[1], मि. बावर के प्राप्त किये हुए प्राचीन हस्तलिखित पुस्तकों[2], मौखरी शर्ववर्मन् की आसीरगढ़ से मिली हुई मुद्रा[3], मौखरी अनंतवर्मन् के २ लेखों[4] तथा महानामन् के बुद्धगया के लेख[5] से तय्यार किया गया है. 'उष्णीषविजयधारणी' के अंत की वर्णमाला के अक्षरों में अ, उ, ऋ, क, ख, ग, घ, ङ, च, ज, ट, ड, ढ, ण, त, थ, द, न, प, म, य, र, ल, व, श, ष, स और 'ह' नागरी के उन अक्षरों से बहुत कुछ मिलते हुए हैं और 'व' तथा 'ब' में भेद नहीं है. 'इ' की तीन बिंदियों में से नीचे की बिंदी को वर्तमान नागरी के 'उ' की मात्रा का सा रूप दिया है. 'इ' का यह रूप ई. स. की १३ वीं शताब्दी तक कहीं कहीं मिल आता है. 'ऋ', 'ॠ', 'ऌ' और 'ॡ' पहिले पहिल इसी में मिलते हैं. वर्तमान नागरी के 'ऋ' और 'ॠ' इन्हीं से बने हैं परंतु वर्तमान 'ऌ' और 'ॡ' के मूल संकेत नष्ट हो चुके हैं जिससे अब 'ल्' के साथ 'ऋ' और 'ॠ' की मात्राएं लगा कर काम चलाया जाता है. 'ओ' की आकृति नागरी के वर्तमान 'उ' से मिलती हुई है परंतु उसका सिर बाईं तरफ़ अधिक लंबा हो कर उसका बांया अंत नीचे को मुड़ा है. 'ओ' का यह रूप पिछले लेखों तथा प्राचीन हस्तलिखित पुस्तकों में भी मिलता है और कोई कोई लेखक अब तक 'ओं' लिखने में 'ऊ' के ऊपर रेफ तथा अनुस्वार लगा कर इस प्राचीन 'ओ' की स्मृति को जीवित रखते हैं. 'ङ', 'ज' और 'ट' के सिरों के दाहिनी तरफ़ के अंत में ⌐ चिह्न लगाया है. वह अथवा उसका परिवर्तित रूप ⌐ पिछले लेखों में मिलता है (देखो, लिपिपत्र २१, २३, २४, २८, २९, ३०, ३१, ३२, ३३, ३४). वर्तमान नागरी के 'ङ' में, 'ड' की आकृति बना कर उसके आगे बिंदी लगाई जाती है जो इसी चिह्न का स्थानांतर है और 'ङ' तथा 'ड' की आकृति एकसा बन जाने पर उन अक्षरों का भेद बतलाने के लिये ही लगाई जाने लगी है. 'ओं' का सांकेतिक चिह्न नागरी के ७ के अंक सा है जो वास्तविक 'ओं' नहीं किंतु कल्पित चिह्न है. यह कई रूपांतरों के साथ पिछले लेखों तथा प्राचीन जैन, बौद्ध और ब्राह्मणों के हस्तलिखित पुस्तकों के प्रारंभ में मिलता है.

महानामन् के लेख में 'ऊ' को 'उ' के साथ ⌋ चिह्न जोड कर बनाया है परंतु अन्यत्र बहुधा समकोणवाला नहीं किंतु गोलाईदार चिह्न मिलता है जिसका अग्रभाग नीचे की ओर झुका हुआ होता है (देखो, इसी लिपिपत्र में उष्णीषविजयधारणी के अंत की वर्णमाला का 'ऊ' और लिपिपत्र २४, २५, २८, ३१, ३४, ३५ में भी). 'त्' का रूप उपर्युक्त यशोधर्मन् के लेख (लिपिपत्र १८ में) के 'त्' का सा ही है परंतु इसमें सिर की आड़ी लकीर को दाहिनी ओर झुका कर बहुत नीचे बढ़ा लिया है संभव है कि नागरी का वर्तमान हलंत का चिह्न इसीसे निकला हो और व्यंजन के ऊपर लिखे जाने की अपेक्षा नीचे लिखा जाने लगा हो. 'र्य', 'य' से मिलता हुआ है और रेफ को पंक्ति से ऊपर नहीं किंतु सीध में लिखा है और 'र्य' तथा 'य' में भेद बतलाने के लिये ही 'य' के नीचे के दाहिनी ओर के अंश को गोलाई के साथ ऊपर बढ़ाया है. ऐसा ही 'र्य' अन्य लेखों में भी मिलता है (देखो, लिपिपत्र १७, २०, २१, २२, २८, २९).

---

१. ऍ. ऑ.: (आर्यन् सीरीज़) जि. १, भाग ३, प्ले. १-४.

२. आ. स. ई.; (इंपीरिअल सीरीज़) जि. २२ वीं के कई प्लेट.

३. फ्ली; गु. ई.; प्लेट ३० A.

४. फ्ली; गु. ई.; प्लेट ३१ A और B.

५. फ्ली; गु. ई.; प्लेट ४१ A.

लिपिपत्र १६ वें की मूल पंक्तियों[1] का नागरी अक्षरांतर—

ओं आसीत्सर्व्वमहीक्षितामनुरिव क्षत्त्रस्थितेर्द्देशिकः श्रीमान्मत्तगजे-
न्द्रखेलगमनः श्रीयज्ञवर्म्मा नृपः यस्याहूतसहस्रनेत्त्रविरहक्षामा
सदैवाध्वरैः पौलोमी चिरमश्रुपातमलिनं(नां) धत्ते कपोलश्रियं ॥
श्रीशार्दूलनृपात्मजः परहितः श्रीपौरुषः श्रूयते लोके चन्द्रम-

लिपिपत्र २० वां.

यह लिपिपत्र उदयपुर के विक्टोरिआ हॉल में रक्खे हुए मेवाड़ के गुहिलवंशी राजा अपराजित के समय के वि. सं. ७१८ (ई. स. ६६१) के लेख की अपने हाथ से तय्यार की हुई छाप से बनाया गया है. इसके 'थ' और 'श' नागरी के 'थ' और 'श' से मिलते जुलते ही हैं केवल ऊपर की गांठें उलटी हैं. 'य' के प्राचीन और नवीन (नागरी के सदृश) दोनों रूप मिलते हैं. 'आ' की मात्रा चार प्रकार से बनाई है. 'जा' और 'हा' के ऊपर 'आ' की मात्रा ⁄ ऐसी लगी है, जिसकी स्मृति अब तक कितने एक पुस्तकलेखकों को है क्योंकि जब वे भूल से कहीं 'आ' की मात्रा छोड़ जाते हैं और व्यंजन की दाहिनी ओर उसको लिखने का स्थान नहीं होता तब वे उस के ऊपर ⁄ चिह्न लगा देते हैं. इस लेख में अक्षरों तथा स्वरों की मात्राओं में सुंदरता लाने का यत्न कर लेखक ने अपनी चित्रनिपुणता का परिचय दिया है (देखो, जा, टा, रा, धि, रि, हि, ही, ते, ले, नै, वै, यो, कौ, शौ, सौ, त्य, प्र, व्य, श्री).

लिपिपत्र २० वें की मूल पंक्तियों का नागरी अक्षरांतर—

राजा श्रीगुहिलान्वयामलपयोराशौ स्फुरद्दीधितिध्वस्तध्वान्तसमूहदुष्ट-
सकलव्यालावलेपान्तकृत् । श्रीमानित्यपराजितः क्षितिभृतामभ्यर्चितो
मूर्धभिः(र्भि)र्वृत्तस्वच्छतयैव कौस्तुभमणिर्ज्जातो जगद्भूषणं ॥ शिवात्म-
जोखण्डितशक्तिसंपद्गुर्व्यः समाक्रान्तभुजङ्गशत्रु[ः] । तेनेन्द्रवत्स्कन्द इव
प्रणेता वृतो महाराजवराहसिंहः जनगृहीतमपि क्षयवर्जितं
धवलमप्यनुरञ्जितभूतलं स्थिरमपि प्रविकासि दिशो दश भ्रमति

लिपिपत्र २१ वां.

यह लिपिपत्र बंसखेडा से मिले हुए राजा हर्ष (हर्षवर्द्धन) के दानपत्र[2], नेपाल के राजा अंशुवर्मन् के लेख[3], राजा दुर्गगण के झालरापाटण के लेख[4], कुदारकोट के लेख[5] तथा राजा शिवगण के कोटा के लेख[6] से तय्यार किया गया है. हर्ष के दानपत्र से प्राचीन अक्षरों की पहिली पंक्ति के 'ह' से 'प्र' तक के अक्षर उद्धृत किये हैं और अंतिम पांच अक्षर ('ध' से 'श्री' तक) उक्त दानपत्र के अंत के हर्ष के हस्ताक्षरों से लिये गये हैं जो चित्रलिपि का नमूना होने के साथ ही साथ उक्त राजा की चित्रविद्या की निपुणता प्रकट करते हैं. झालरापाटण के लेख में विसर्ग की दोनों बिंदिओं को

१. ये मूल पंक्तियां मौखरी (मुखर) वंशी राजा अनंतवर्मन् के नागार्जुनी गुफा के लेख से उद्धृत की गई हैं (फ्ली; गु. इं; प्लेट ३१ A.)

२. ऍ. इं; जि. ४, पृ. २१० के पास का प्लेट.

३. इं. ऍ; जि. १०, पृ. १७० के पास का प्लेट.

४. झालरापाटण (छावनी) में रक्खे हुए मूल लेख की अपने हाथ से तय्यार की हुई दोनों ओर की छापों से.

५. ऍ. इं; जि. १, पृ. १८० के पास का प्लेट.

६. इं. ऍ; जि. १६, पृ. ५८ के पास का प्लेट.

लिखा है. कुदारकोट के लेख में हलंत का चिह्न ऊपर से तथा वर्तमान चिह्न के समान नीचे से भी बनाया है. कोटा के लेख में 'ञ' (पहिला) वर्तमान नागरी 'ञ' से बहुत कुछ मिलता हुआ है और 'त्' को चलती कलम से लिख कर हलंत के चिह्न को मूल अक्षर से मिला दिया है जिससे उसका रूप कुदारकोट के लेख के 'त्' से भिन्न प्रतीत होता है.

लिपिपत्र २१ वें की मूल पंक्तियों[1] का नागरी अक्षरांतर—

ओं नमः शिवाय ओं नमः स्स(स)कलसंसारसागरो-
त्तारहेतवे । तमोगर्त्ताभिसंपातहस्तालंबाय शम्भवे ॥
श्वेतद्वीपानुकाराः क्वचिदपरिमितैरिन्दुपादैः पतद्भिर्न्नित्यस्थै-

### लिपिपत्र २२ वां.

यह लिपिपत्र चंबा के राजा मेरुवर्मा के ५ लेखों से तय्यार किया है. उक्त लेखों में से गूंगाव का लेख[2] शिला पर खुदा है और बाकी के पित्तल की मूर्तियों पर[3]. मूर्तियों पर के लेखों से उद्धृत किये हुए अक्षरों में कितने एक अक्षरों के एक से अधिक रूप मिलते हैं जिसका कारण यह है कि ये सब लेख एक ही लेखक के हाथ से लिखे नहीं गये और कुछ अक्षर कलम को उठाये विना लिखे हैं ऐसा प्रतीत होता है. 'न' का पहिला रूप नागरी के 'न' से मिलता हुआ है. उक्त अक्षर का ऐसा रूप अन्यत्र भी मिलता है (देखो लिपिपत्र २३ में बुचकला के लेख के अक्षरों में). 'न' के तीसरे रूप में बीच की ग्रंथि उलटी लगाई है, 'र' का दूसरा रूप उलटा लिखा गया है, 'य' को 'व' के समान लिखा है और रेफ को पंक्ति के ऊपर नहीं किंतु पंक्ति की सीध में लिखा है.

लिपिपत्र २२ वें की मूल पंक्तियों[4] का नागरी अक्षरांतर—

ओं प्रासाद[5] मेरुसदृशं हिमवन्तमूर्ध्नि[6] कृत्वा स्वयं
प्रवरकर्म्मशुभैरनेकैः तचन्द्रशाल[7] रचितं[8] नवनाभनाम[9]
प्राग्ग्रीवकैर्व्विविधमण्डपनैः[10] कचित्स्वैः[11] ॥ तस्याग्रतो वृषभ पी[12]-
नकपोलकायः संश्लिष्टवक्षककुदोन्नतदेवयानः[12] श्रीमेरु-
वर्म्मचतुरोदधिकीर्त्तिरेषाः[13] मातापितृः[14] सततमात्मफ-

### लिपिपत्र २३ वां.

यह लिपिपत्र प्रतिहार राजा नागभट के समय के बुचकला के लेख[15], प्रतिहार बाउक के जोधपुर के लेख[16] तथा प्रतिहार कक्कुक के घटिआले के लेख[17] से तय्यार किया गया है. बुचकला के लेख में 'न' नागरी के 'म' से मिलता हुआ है, 'ह' की आकृति नागरी के 'ड' के समान है और 'स' में 'त' उलटा जोड़ा है. जोधपुर के लेख के अधिकतर अक्षर नागरी के समान हो गये हैं.

---

१. ये मूल पंक्तियां कोटा के लेख से हैं (इं. ऐं; जि. १४, पृ. ४८ के पास का प्लेट).

२. फो; ऐं. चं. स्टे; प्लेट ११.  ३. फो; ऐं. चं. स्टे; प्लेट १०.

४. ये मूल पंक्तियां नंदी की मूर्ति के लेख से उद्धृत की गई हैं (फो; ऐं. चं. स्टे; प्लेट १०). इनमें अशुद्धियां बहुत हैं इस लिये उन्हें मूल के साथ ( ) चिह्न के भीतर नहीं किंतु टिप्पणों में शुद्ध किया है.

५. °सादं.  ६. °वन्मूर्ध्नि.  ७. °शाला.  ८. °चिता.  ९. नयनाभिरामा.

१०. °विधमण्डपैर्नैक°.  ११. °षभः पी°.  १२. °वक्षःककुदुन्नतदेवयानं.

१३. चतुरुदधिकीर्त्तिरेषा.  १४. मातापित्रोः.  १५. ऐं. इं; जि. ६, पृ. २०० के पास का प्लेट.

१६. राजपूताना म्युज़िअम् (अजमेर) में रक्खे हुए मूल लेख की अपने हाथ से तय्यार की हुई छाप से.

१७. प्रसिद्ध इतिहासवेत्ता जोधपुर के मुन्शी देवीप्रसाद की भेजी हुई छाप से.

लिपिपत्र २३ वें की मूल पंक्तियों[1] का नागरी अक्षरांतर—

ओं नमो विष्णवे ॥ यस्मिन्विशन्ति भूतानि यत-
स्सर्गस्थिती मते । स वः पायाद्धृषीकेशो निर्गुण-
स्सगुणश्च यः ॥ गुणाः पूर्व्वपुरुषाणां कीर्त्यन्ते तेन
पण्डितैः । गुणकीर्त्तिरनश्यन्ती स्वर्गवासकरी यतः ॥
अतः श्रीबाउको धीमां(मान्) स्वप्रतीहारवङ्शजा(वंशजान्) । प्रश-

---

## ८—नागरीलिपि

ई. स. की १० वीं शताब्दी से ( लिपिपत्र २४-२७ ).

---

जैसे वर्तमान काल में भारतवर्ष की आर्य लिपियों में नागरी का प्रचार सब से अधिक है और सारे देश में इसका आदर है वैसे ही ई. स. की १० वीं शताब्दी के प्रारंभ से लगा कर अब तक भारत के अधिकतर हिस्सों अर्थात् राजपूताना, गुजरात, काठिआवाड़, कच्छ, मध्यभारत, युक्तप्रदेश और मध्यप्रदेश में तो इसका अटल राज्य बना रहा है. बिहार और बंगाल में भी १० वीं शताब्दी तक तो यही लिपि रही जिसके पीछे इसीके कुछ कुछ परिवर्तित रूप अर्थात् बंगला लिपि का प्रचार रहा, जो इसकी पुत्री ही है. पंजाब और कश्मीर में इसकी बहिन शारदा का प्रचार १० वीं शताब्दी के आसपास से होने लगा. दक्षिण के भिन्न भिन्न विभागों में जहां तेलुगु-कनडी, ग्रंथ और तामिळ लिपियों का प्रचार रहा वहां भी उनके साथ साथ इसका आदर बना रहा. इसीसे उत्तरी और दक्षिणी कोंकण तथा कोल्हापुर के शिलारवंशी राजाओं के शिलालेखों और दानपत्रों[2], दक्षिण ( मान्यखेट ) के राष्ट्रकूटों ( राठौड़ों ) के कई दानपत्रों[3], गुजरात के राष्ट्रकूटों के कुछ दानपत्रों[4], पश्चिमी चालुक्यों[5] तथा सेउणदेश[6] और देवगिरि[7] के यादवों के शिलालेख और दानपत्रों एवं विजयनगर के तीनों राजवंशों के कई दानपत्रों[8] में नागरी लिपि मिल आती है. विजयनगर के राजाओं के दानपत्रों की नागरी लिपि 'नंदि नागरी' कहलाती है और अब तक दक्षिण में संस्कृत पुस्तकों के लिखने में उसका प्रचार है.

---

१. ये मूल पंक्तियां प्रतिहार बाउक के उपर्युक्त जोधपुर के लेख से उद्धृत की गई हैं.

२. ऍ. इं; जि. ३, पृ. २७१-६; २६७-३०२. जि. १२, पृ. २६१-५ इं. ऍ; जि. ५, पृ. २७७-८. जि. ६, पृ. ३३-५. जि. १३, पृ. १३४-६. ज. बंब. ए. सो; जि. १२, पृ. २१६; ३३३. जि. १३ पृ. २-५; आदि.

३. ऍ. इं; जि. ३, पृ. १०५-१०. जि. ४, पृ. ६०-२; २८१-६. जि. ५, पृ १६२-६. जि. ६, पृ. २४२-६.. जि. ७, पृ. ३६-४१. जि. ८, पृ. १८४-८. जि. ६, पृ. २६ ३७. जि. १०, पृ. ८१-६. इं. ऍ: जि. ११, पृ. १११-३; १५७-६०. जि. १२, पृ. १४६-५२; २६४-७. जि. १३, पृ. १३४-६. बू; इं. पे. प्लेट ५. अक्षरों की पंक्ति ५ वीं.

४. ऍ. इं; जि ६, पृ. २८७-६४. इं. ऍ; जि. १३, पृ. ६६-८. जि. १४, पृ. १६६-२००.

५. ऍ. इं; जि. ३, पृ ४-६; ३०५-६. इं. ऍ; जि. १४, पृ. १४१-४२. जि. १६, पृ. २१-४; आदि.

६. ऍ. इं; जि. १. पृ २१७-२१; २२५-८. इं. ऍ; जि. १२, पृ. १२६-७. जि. १७, पृ. १२०-२२; आदि.

७. ऍ. इं; जि. १, पृ. ३४१-४. जि. ३, पृ. २१६-२०. इं. ऍ; जि. १४, पृ. ३१५-६. ज. बंब. ए. सो; जि. १२, पृ. ७-८; २५-३०; ४२-५. जि. १५. पृ. ३८६-६०; आदि.

८. ऍ. इं; जि. ३, पृ. ३७-६; १२०-२४; १५१-८; २४०-५१. जि. ४, पृ. १२-२२; २७२-८. जि. ७, पृ. ८०-८३. जि. ६, पृ. ३३१-६. जि. ११, पृ. ३२६-३६. जि. १२, पृ. १७१-८५. जि. १३, पृ. १२६-३१. इ. ऍ; जि. १३, पृ. १२८-३२; १५६-६०; आदि.

उत्तरी भारत में नागरी का प्रयोग ई. स. की १०वीं शताब्दी के प्रारंभ के आसपास से मिलता है और यह पहिले पहिल कन्नौज के प्रतिहारवंशी राजा महेंद्रपाल ( प्रथम ) के दिघवादूबौली से मिले हुए वि. सं. ६५५ के दानपत्र[1] में मिलती है. तदनंतर उसी वंश के अन्य राजाओं[2]; मेवाड़, वागड़ आदि के गुहिलवंशियों[3]; सांभर, अजमेर, नाडौल, जालौर, चंद्रावती ( आबू ) आदि के चाहमान (चौहान) वंशियों[4]; कनौज के गाहडवालों[5]; हडुंदी, धनोप, बदाऊं आदि के राष्ट्रकूटों[6]; काठिआवाड़, लाट और गुजरात ( अणहिलवाड़ा ) के चौलुक्यों[7] ( सोलंकियों ); आबू और मालवा आदि के परमारों[8]; ग्वालियर, दूबकुंड, नरवर आदि के कच्छपघात[9] ( कछवाहा ) वंशियों; जेजाकभुक्ति ( जझौटी=बुंदेलखंड ) के चंद्रात्रेय (चंदेल) वंशियों[10]; त्रिपुरी ( तेवर ), रत्नपुर आदि के हैहय ( कलचुरि ) वंशियों[11] आदि अनेक राजवंशियों के शिलालेखों और दानपत्रों में एवं साधारण पुरुषों के लेखों में अबतक बराबर मिलती है.

ई. स. की १०वीं शताब्दी की उत्तरी भारतवर्ष की नागरी लिपि में, कुटिल लिपि की नांईं, अ, आ, घ, प, म, य, ष और स के सिर दो अंशों में विभक्त मिलते हैं, परंतु ११वीं शताब्दी से ये दोनों अंश मिलकर सिर की एक लकीर बन जाती है और प्रत्येक अक्षर का सिर उतना लंबा रहता है जितनी

---

१. इं. एँ; जि. १५. पृ. ११२ के पास का प्लेट.

२. एँ. इं: जि. १. पृ. १७३-६: २४४-८. जि. ३, पृ. २६६-७. जि. ६, पृ. ४-१०. इं. एँ: जि. १२, पृ. १६३-४. जि. १५. पृ. १४०-१. जि. १६, पृ. १७४-५. जि. १८, पृ. ३४-५. रि. रा. म्यु. अ: ई. स. १९१५-६, पृ. २-३, लेख संख्या २: आदि.

३. एँ. इं; जि. २, पृ. ४१०-२१. इं. एँ: जि. १६, पृ. ३४७-५१. जि. ३६, पृ. १९१. भा. इं; पृ. ६७-११६. क: आ. स. इं. रि; जि. २३, प्लेट २०-२१. बै: ज. ने; पृ. ८२. ज. बंगा. ए. सो; जि. ५५. भाग प्रथम, पृ. १६, ४२, ४८; जि. ५६, भाग प्रथम, पृ. ७९; आदि.

४. एँ. इं; जि. २, पृ. ११६-२५. जि. ४, पृ. ३१३-४. जि. ९. पृ. ६४-८३; १५५-९. जि. ११, पृ. २७-६७. जि. १२, पृ. ५६-६१. इं. एँ; जि. १९, पृ. २१८. जि. २०, पृ २०५-१२; जि. ४१, पृ. १९, ८७-८८. ज. बंगा. ए. सो; जि. ५५, भाग १, पृ. ४०; ४६. क; आ. स. इं. रि; जि. ६, प्लेट २१; जि. १० प्लेट ३२; आदि.

५. एँ. इं; जि. २, पृ. ३५९-६३. जि. ४, पृ. १००-१३३. जि. ५, पृ. ११४-८. जि. ७, पृ. ९९-१००. जि. ८, पृ. १५३-९. जि. ९, पृ. ३२३-६. जि. ११, पृ. २२-२५. इं. एँ; जि. १५, पृ. ६-१२. जि. १८, पृ. ११-२१; १३०-४३. ज. बंगा. ए. सो. जि. २७, भाग १, पृ. २४२. जि. ३१, भाग १, पृ. १२३. जि. ५६, भा. १, पृ. १०८, ११४, ११९.

६. एँ. इं; जि. १, पृ. ६४-६. जि. १०, पृ. २०-२४. इं. एँ; जि. ४०, पृ. १७५; आदि.

७. एँ. इं; जि. १, पृ. २५-३२; २८०-८७; २९६-३०१; ३१७-८. जि. २, पृ. ४२२-४; ४३९-४६. जि. ५, पृ. १०३. जि. ८, पृ. २०८-१२; २१९-२२. जि. ९, पृ. ४-१० जि. १०, पृ. ७८-९. जि. ११, पृ. ४४-६. इं. एँ जि. ६, पृ. १९१-२१२. जि. १०, पृ. १५९. जि. ११, पृ. ७१-७२; २४२-४३. जि. १२, पृ. २०१-३. जि १८, पृ. ८२-८४; १०९-१०; ११२-४; ३४३; ३४७-८. जि. २१, पृ. २७७. आ. स. वे. इं; जि. २, पृ. १७०-७१. भा. इं; पृ. १७२-२२६. Wiener Zeitsctrift. Vol. V. p. 300; Vol. VII. p. 88; आदि.

८. एँ. इं; जि. १, पृ. २३३-६. जि. २, पृ. १८२-८. जि. ३, पृ. ४८-५०. जि, ८, पृ. १०१-२२; २०८-१३; २४३-६०. जि. ९, पृ. १२-१५; १०८-१३; १२०-३. इं. एँ; जि. ६, पृ. ५१-२; ५३-४. जि. १३, पृ. १६०. जि. १६. पृ. २५४-६. जि. १९, पृ. ३४९-५४. जि. २०, पृ. ८३-८४; ३११-२. जि. २२, पृ. ८०. जि. ४५, पृ. ७७-९. ज. बंगा. ए. सो; जि. ५, पृ. ३७८. जि. ७, पृ. ७३६. ज. अ. ओ. सो; जि. ७, पृ. २५; ३२. बंब. गे; जि. १, भाग १, पृ. ४७२-३. ज. बंब. ए. सो; जि. २३, पृ. ७५-८०.

९. एँ. इं; जि. २, पृ. २३७-४०. इं. एँ; जि. १५, पृ. ३६-४१; २०२-३. ज. बंगा. ए. सो; जि. ३१. पृ. ३९३; आदि.

१०. एँ. इं; जि. १, पृ. १२२; १२४-९; १३६; १४०-४७; १५३; १९७-२०२; २०८-११; २१५-७; २२१-२; ३२७-८; ३३३-५. जि. ४, पृ. १५७-७०. इं. एँ, जि. १६, पृ. २०२-८. जि. १८, पृ. २३७-८. जि. २५, पृ. २०६-८. क; आ. स. रि; जि. १०, प्लेट ३२, संख्या ९-१०. जि. २१, पृ. ३४, ३५, ४६, ५०, ५१, ५२, ७३, ७४, १७३-४, और प्लेट १०, A. B. C: १२ A. D; १४ F, G; २३, D, G. ज. बंगा. ए. सो; जि. ६, पृ. ८८२. जि. १७, भाग १, पृ. ३१२, ३१७; आदि.

११. एँ. इं; जि. १, पृ. ३४-६; ४०-२; ४७-९; २५४-६२. जि. २, पृ. ३-५; १०-१३; १८; १७५-९; ३०५-१० इं. एँ; जि. १७, पृ. १३९-४०. जि. १८, पृ. २१०-१८. जि. २०, पृ. ८४. जि. २२, पृ. ८२. क; आ. स. रि; जि. २१. पृ. ११२, प्लेट २८. ज. बंगा. ए. सो; जि. ८, पृ. ४८१; जि. ३१, पृ. ११६; आदि.

कि अक्षर की चौड़ाई होती है. ११वीं शताब्दी की नागरीलिपि वर्तमान नागरी से मिलती जुलती ही है और १२ वीं शताब्दी से वर्तमान नागरी बन गई, केवल 'इ', और 'ध' में ही कहीं पुरानापन नज़र आता है (देखो, लिपिपत्र २६ में जाजल्लदेव के लेख के अक्षर) और व्यंजनों के साथ जुड़नेवाली ए, ऐ, ओ और औ की मात्राओं में कभी कभी यह अंतर पाया जाता है कि 'ए' की मात्रा व्यंजन के पूर्व खड़ी लकीर के रूप में सिर की लकीर से सटी रहती है, 'ऐ' की मात्रा में एक तो वैसी ही खड़ी लकीर और दूसरी तिरछी रेखा व्यंजन के ऊपर लगाई जाती है (देखो, लिपिपत्र २७ में धारावर्ष के लेख से दिये हुए अक्षरों में 'ने' और 'लै'); 'ओ' की मात्रा दो खड़ी लकीरों से बनाई जाती है जिनमें से एक व्यंजन के पहिले और दूसरी उसके पीछे ('आ' की मात्रा की नांई) रहती है, और 'औ' में वैसी ही दो लकीरें तथा एक वक्र रेखा व्यंजन के ऊपर रहती हैं (देखो, लिपिपत्र २७ की मूल पंक्तियों की दूसरी पंक्ति में 'वंशोद्धरण' में 'शो', और पहिली पंक्ति में 'भौमे' में 'भौ' तथा 'चौलुक्य' में 'चौ'). उक्त ४ स्वरों की इस प्रकार की मात्राएं शिलालेखादि में कहीं कहीं ई. स. की १५ वीं शताब्दी तक और हस्तलिखित पुस्तकों में १६वीं शताब्दी के पीछे तक मिल आती हैं, जिनको राजपूताना के पुस्तकलेखक 'पड़ी मात्राएं' (पृष्ठमात्रा) कहते हैं. ई. स. की १२ वीं शताब्दी से लगा कर अब तक नागरी लिपि बहुधा एक ही रूप में चली आती है तो भी लेखनशैली और देशभेद से कुछ अंतर रह ही जाता है, जैसे कि जैन लेखकों के इ, उ, छ, झ, ठ, ड, ल और क्ष अक्षर (इ, उ, छ, झ, ठ, ड, ल, क्ष), और दक्षिणवालों के अ, झ, ण, भ और क्ष अक्षर (अ, झ, ण, भ और क्ष) नागरी के उन अक्षरों से अब भी भिन्न हैं.

दक्षिण में वर्तमान नागरी से अधिक मिलती हुई लिपि उत्तरी भारतवर्ष की अपेक्षा पहिले, अर्थात् ई. स. की आठवीं शताब्दी से, मिलती है. पहिले पहिल वह राष्ट्रकूट (राठौड़) वंश के राजा दंतिदुर्ग के सामनगढ़[1] से मिले हुए शक संवत् ६७५ (ई. स. ७५४) के दानपत्र में; उसके बाद राष्ट्रकूट राजा गोविंदराज (दूसरे) के समय के धुलिआ से मिले हुए शक सं. ७०१ (ई. स. ७८०) के दानपत्र[2] में; तदनंतर पैठण[3] और वणीगांव[4] से मिले हुए राष्ट्रकूट गोविंद (तीसरे) के दानपत्रों में, जो क्रमशः शक संवत् ७१६ और ७३० (ई. स. ७९४ और ८०८) के हैं; बड़ौदे[5] से मिले हुए गुजरात के राष्ट्रकूट ध्रुवराज (धारावर्ष, निरुपम) के श. सं. ७५७ (ई. स. ८३५) के दानपत्र में और राष्ट्रकूट अमोघवर्ष और उसके शिलारवंशी सामंत पुल्लशक्ति (प्रथम और द्वितीय) के समय के कन्हेरी के लेखों[6] में, जो क्रमशः श. सं. ७६५ (?) और ७७३ (ई. स. ८४३ और ८५१) के हैं, पाई जाती है और उक्त समय के पीछे भी दक्षिण की लिपियों के साथ साथ बराबर मिलती चली आती है. उपर्युक्त सब ताम्रपत्र और शिलालेख भिन्न भिन्न पुरुषों के हाथ के लिखे हुए होने से उनकी लेखनशैली कुछ कुछ निराली है परंतु उनकी लिपि को नागरी कहने में कोई संकोच नहीं है. इस प्रकार नागरी लिपि ई. स. की ८ वीं शताब्दी के उत्तरार्ध से विस्तृत रूप में लिखी हुई मिलती है परंतु उससे पहिले भी उसका व्यवहार होना चाहिये क्योंकि गुजरात के गूर्जरवंशी राजा जयभट (तीसरे) के कलचुरि संवत् ४५६ (ई. स. ७०६) के दक्षिणी शैली की पश्चिमी लिपि के दानपत्र[7] में उक्त राजा के हस्ताक्षर 'स्वहस्तो मम श्रीजयभटस्य' नागरी लिपि में ही है.

---

१. इं. ऐं; जि. ११, पृ. ११० से ११३ के बीच के प्लेट.  २. ऐं. इं; जि. ८, पृ. १८६-७ के बीच के प्लेट.

३. ऐं. इं; जि. ३, पृ. १०६ और १०७ के बीच के प्लेट.

४. इं. ऐं; जि. ११, पृ. १५८ और १६१ के बीच के प्लेट.  ५. इं. ऐं; जि. १४, पृ. २०० और २०१ के बीच के प्लेट.

६. इं. ऐं; जि. १३, पृ. १३६ और १३४. जि. २०, पृ. ४२१-२. बू; इं. पे; प्लेट ५. अक्षरों की पंक्ति ५. और पृ. ५१, टिप्पण ४.

७. इं. ऐं; जि. २, पृ. २५८ के पास का प्लेट.

लिपिपत्र २४ वां.

यह लिपिपत्र मोरबी से मिले हुए राजा जाइंकदेव के गुप्त संवत् ५८५ (ई. स. ९०४) के दानपत्र[1], अलवर से मिले हुए प्रतिहार राजा विजयपाल के समय के वि. सं. १०१६ (ई. स. ९५९) के शिलालेख[2] और नेपाल से मिली हुई हस्तलिखित पुस्तकों[3] से तय्यार किया गया है. जाइंकदेव के दानपत्र के अक्षरों की आकृति कुटिल[4] है परंतु लिपि नागरी से मिलती हुई ही है, केवल ख, घ, छ, ड, थ, ध, न, फ और म अक्षर वर्तमान नागरी से कुछ भिन्न हैं.

लिपिपत्र २४ वें की मूलपंक्तियों[5] का नागरी अक्षरांतर—

षष्टिवरिष वर्ष सहस्राणि स्वर्गे तिष्ठति भूमिदः ।
आछेत्ता [चा]नुमंता च तान्येव नरकं वसेत् । स्वदत्तां
परदत्तां वा यो हरेतु(त) वसुंधरां । गवां शतस-
हस्रस्य ह(हं)तुः प्राप्नोति किल्बि(ल्बि)षं ॥ विंध्याटवीष्व-

---

लिपिपत्र २५ वां.

यह लिपिपत्र छिंदवंशी लल्ल के वि. सं. १०४९ (ई. स. ९९२) के देवल के लेख[6] से, परमार राजा भोजरचित 'कूर्मशतक' नामक दो काव्यों से, जो धार से शिलाओं[7] पर खुदे हुए मिले हैं, और परमार राजा उदयादित्य के समय के उदयपुर[8] तथा उज्जैन[9] के लेखों से, तय्यार किया गया है. देवल के लेख में 'अ' नागरी का सा बन गया है क्योंकि उसकी खड़ी लकीर के नीचे के अंत में बाई ओर से तिरछी रेखा जोड़ी है. यही तिरछी रेखा कुछ काल के अनंतर 'अ' की बाईं तरफ़ की तीन तिरछी लकीरों में से तीसरी बन गई जो वास्तव में अक्षर में सुंदरता लाने के विचार से जोड़ी जाती थी. कूर्मशतक के अक्षरों में 'इ' और 'ई' में ऊपर की दो बिंदियों के बीच की वक्र रेखा, उन्हींके नीचे की तीसरी बिंदी के स्थानापन्न ৩ चिह्न के अंत का बाईं तरफ़ से दाहिनी तरफ़ बढ़ा हुआ घुमाव, एवं 'ऊ' और 'ओ' के नीचे के भाग का वैसा ही घुमाव, केवल सुंदरता के विचार से ही हैं. उदयादित्य के उदयपुर के लेख में 'इ' की जो आकृति मिलती है वह तीन बिंदीवाले 'इ' का रूपांतर है और उसे सुंदर बनाने के विचार से ही इस विलक्षण रूप की उत्पत्ति हुई है. उदयादित्य के उज्जैन के लेख के अंत में उस समय की नागरी की पूरी वर्णमाला, अनुस्वार, विसर्ग, जिह्वामूलीय और उपध्मानीय के चिह्नों सहित खुदी है, जिससे ई. स. की ११वीं शताब्दी में ऋ, ॠ, ऌ और ॡ के रूप कैसे थे यह पाया जाता है.

---

१. इं. एँ; जि. २, पृ. २५८ के पास का प्लेट. २. उदयपुर निवासी कुंवर फतहलाल मेहता की भेजी हुई उक्त लेख की छाप से.

३. बू; इं. पे; प्लेट ६, प्राचीन अक्षरों की पंक्ति ७ से.

४. भिन्न भिन्न लेखकों की लेखन शैली भिन्न मिलती है. कोई सरल अक्षर लिखता है तो कोई टेढ़ी मेढ़ी आकृति के अर्थात् कुटिल. ऐसी दशा में लिपिविभाग निश्चय रूप से नहीं हो सकते.

५. ये मूल पंक्तियां जाइंकदेव के उपर्युक्त दानपत्र से हैं.

६. एँ. इं; जि. १, पृ. ७६ के पास का प्लेट. ७. एँ. इं; जि. ८, पृ. २४८ और २६० के बीच के ३ प्लेट.

८. एँ. इं; जि १, पृ. २३४ के पास का प्लेट.

९. उज्जैन में महाकाल के मंदिर के पीछे की एक छत्री में खड़ी हुई शिला पर खुदी हुई प्रशस्ति की अपने हाथ से तय्यार की हुई छाप से.

यह शिला उदयादित्य के समय की किसी प्रशस्ति की अंतिम शिला है जिसमें ८० के पीछे के थोड़े से श्लोक हैं. इसमें संवत् नहीं है, परंतु पत्थर का जो अंश खाली रह गया उसपर प्रशस्तिलेखक के हाथ से ही लिखी हुई पूरी वर्णमाला तथा नाग के ग्रंथिल चित्र के भीतर धातुओं के प्रत्यय आदि खुदे हैं (जैसे कि धार से मिले हैं) और अंत के श्लोक में "उदयादित्यदेवस्य वर्णनागकृपाणिका" खुदा है जिससे उक्त प्रशस्ति का उदयादित्य के समय का होना पाया जाता है.

लिपिपत्र २५ वें की मूल पंक्तियों[1] का नागरी अक्षरांतर—

आरामोद्यानवापीषु देवतायतनेषु च । कृतानि क्रियमाणा-
नि यस्याः कर्म्माणि सर्व्वदा ॥ दीनानाथविपन्नेषु करुणाद्रि-
तचेतसः । सत्त्रेषु भुञ्जते यस्या विप्रसंघा दिने दिने ॥
इत्थं विविक्रमनयोः परिवर्द्धमानधर्म्मप्रव(ब)न्धविगलत्कलिकालद-

लिपिपत्र २६ वां.

यह लिपिपत्र कन्नौज के गाहडवालवंशी राजा चंद्रदेव और मदनपाल के वि. सं. ११५४ (ई. स. १०९८) के दानपत्र[2], हस्तलिखित पुस्तकों[3] तथा हैहय (कलचुरि) वंशी राजा जाजल्लदेव के समय के शिलालेख[4] से तय्यार किया गया है. चंद्रदेव के दानपत्र की 'इ' के परिवर्तित रूप से वर्तमान नागरी का 'इ' बना है (देखो, लिपिपत्र ८२ में 'इ' की उत्पत्ति). 'धा' में 'आ' की मात्रा की खड़ी लकीर को 'ध' के मध्य से एक नई आड़ी लकीर खींच कर जोड़ा है, जिसका कारण यह है कि 'ध' और 'व' के रूप बहुधा एकसा बन गये थे जिससे उनका अंतर बतलाने के लिये 'ध' बहुधा बिना सिर के लिखा जाता था, यदि कोई कोई सिर की लकीर लगाते थे तो बहुत ही छोटी. ऐसी दशा में 'ध' के साथ 'आ' की मात्रा सिर की आड़ी लकीर के साथ जोड़ी नहीं जाती थी, क्योंकि ऐसा करने से 'धा' और 'वा' में अंतर नहीं रहता. इसी लिये 'धा' के साथ की 'आ' की मात्रा मध्य से जोड़ी जाती थी. चंद्रदेव के दानपत्र के अक्षरों की पंक्ति के अंत का 'म' उक्त दानपत्र से नहीं किंतु चंद्रदेव के वंशज गोविंदचंद्र के सोने के सिक्के पर के लेख से लिया गया है और इसीसे उसको अंत में अलग धरा है. जाजल्लदेव के लेख में हलंत और अवग्रह के चिह्न उनके वर्तमान चिन्हों के समान ही हैं. उक्त लेख के अक्षरों के अंत में 'इ' और 'ई' अलग दिये गये हैं जिनमें से 'इ' बीजोल्यां (मेवाड़ में) के पास के चटान पर खुदे हुए चाहमान (चौहान) वंशी राजा सोमेश्वर के समय के वि. सं. १२२६ (ई. स. ११७०) के लेख से लिया गया है और 'ई' चौहान वंशी राजा पृथ्वीराज (तीसरे) के समय के वि. सं. १२४४ (ई. स. ११८७) के बीसलपुर (जयपुर राज्य में) के लेख से लिया गया है. उक्त दोनों अक्षरों के ऐसे रूप अन्यत्र कहीं नहीं मिलते.

लिपिपत्र २६ वें की मूल पंक्तियों[5] का नागरी अक्षरांतर—

तदन्वयो हैहय आसीद्यतोजायन्त हैहयाः ।......त्यसेन-
प्रिया सती ॥ ३ ॥ तेषां हैहयभूभुजां समभवद्वंसे(शे) स चेदीश्व-
रः श्रीकोकल्ल इति स्मरप्रतिकृतिर्व्विस्व(श्व)प्रमोदो यतः । येनायं
त्रितसौ(शौ)धा......मेन मातुं यशः स्वीयं प्रेषितमुच्चकैः
कियदिति व(ब्र)ह्मांडमन्तः क्षिति ॥ ४ ॥ अष्टादशास्य रिपुकुंभिवि-

लिपिपत्र २७ वां.

यह लिपिपत्र आबू के परमार राजा धारावर्ष के समय के वि. सं. १२६५ (ई. स. १२०८) के ओरिआगांव के लेख[6], जालोर के चाहमान (चौहान) राजा चाचिगदेव के समय के वि. सं. १३२१ (ई. स.

---

१. ये मूल पंक्तियां राजा लल्ल के समय के उपर्युक्त देवल के लेख से हैं. २. ई. एँ; जि. १८, पृ. ११ के पास का प्लेट.
३. कू; ई. ऐ; प्लेट ६, अक्षरों की पंक्ति १५-१६. ४. ए. ई; जि. १, पृ. १४ के पास का प्लेट.
५. ये मूल पंक्तियां हैहयवंशी राजा जाजल्लदेव के रत्नपुर के लेख से हैं (ए. ई; जि. १, पृ. ३४ के पास का प्लेट).
६. राजपूताना म्यूज़िअम (अजमेर) में रक्खे हुए उक्त लेख की अपने हाथ से तय्यार की हुई छाप से.

१२६४ ) के सूंधा नामक पहाड़ के लेख[1] और मेवाड़ के गुहिलवंशी रावल समरसिंह के समय के चीरवा गांव से मिले हुए वि. सं. १३३० ( ई. स. १२७३ ) के लेख[2] से तय्यार किया गया है. ओरिआ गांव के लेख में 'ध' के सिर नहीं है परंतु 'ध' को 'व' से स्पष्ट रूप से भिन्न बतलाने के लिये ध के ऊपर बाईं ओर ( ऐसी लकीर जोड़ दी है. यह रूप पिछले नागरी के लेखों तथा पुस्तकों में मिल आता है. सूंधा के लेख की लिपि जैन है. उसके 'छ', 'ठ' आदि अक्षरों को अब तक जैन लेखक वैसा ही लिखते हैं. 'ख' को, 'ष' लिखके बीच में आड़ी लकीर लगा कर बनाया है. यह रूप कई लेखों में मिलता है और अब तक कई पुस्तकलेखक उसको ऐसा ही लिखते हैं. चीरवा के लेख में 'ग्ग' को 'ग्र' का सा लिखा है और अन्य लेखों में भी उसका ऐसा रूप मिलता है, जिसको कोई कोई विद्वान् 'ग्र' पढ़ते भी हैं परंतु उक्त लेख का लेखक बहुत शुद्ध लिखनेवाला था अत एव उसने भूल से सर्वत्र 'ग्ग' को 'ग्र' लिख दिया हो यह संभव नहीं. उसने उस समय का 'ग्ग' का प्रचलित रूप ही लिखा है जिसका नीचे का अंश प्राचीन 'ग' का ही कुछ विकृत रूप है, जैसे कोई कोई लेखक वर्तमान नागरी के 'क्क' और 'क्र' को 'क्त' और 'क्र' लिखते हैं जिनमें वर्तमान 'क' नहीं किंतु उसका प्राचीन रूप ही लिखा जाता है.

लिपिपत्र २७ वें की मूल पंक्तियों[3] का नागरी अक्षरांतर—

संवत् १२६५ वर्षे ॥ वैशाखशु १५ भौमे । चौलुक्य-
वंशोद्धरणपरमभट्टारकमहाराजाधिराजश्रीमद्भीमदेवप्र-
वर्द्धमानविजयराज्ये श्रीकरणे महामुद्रामात्यमहं०-
भाभूप्रभृतिसमस्तपंचकुले परिपंथयति चंद्रावतीनाथमां-
डलिकसुरशंभश्रीधारावर्षदेवे एकातपत्रवाहकत्वेन

---

## ९—शारदा ( कश्मीरी ) लिपि.

ई. स. की १० वीं शताब्दी के आसपास से ( लिपिपत्र २८ से ३१ ).

---

शारदालिपि पंजाब के अधिकतर हिस्से और कश्मीर में प्राचीन शिलालेखों, दानपत्रों, सिक्कों[4] तथा हस्तलिखित पुस्तकों में मिलती है. यह लिपि नागरी की नांई कुटिल लिपि से निकली है ई. स. की ८ वीं शताब्दी के मेरुवर्मा के लेखों[5] से पाया जाता है कि उस समय तक तो उधर कुटिल लिपि का ही प्रचार था, जिसके पीछे के स्वाइम् ( सइ ) गांव से मिली हुई भगवती की मूर्ति के आसन पर खुदे हुए सोमट के पुत्र राजानक भोगट के लेख[6] की लिपि भी शारदा की अपेक्षा कुटिल से अधिक मिलती हुई है. शारदालिपि का सब से पहिला लेख सराहां की प्रशस्ति[7] है जिसकी लिपि ई. स. की १०वीं शताब्दी के आसपास की है. यही समय शारदा लिपि की उत्पत्ति का माना जा सकता है.

---

१. जोधपुर निवासी मेरे विद्वान् मित्र मुन्शी देवीप्रसाद की भेजी हुई छाप से.

२. चीरवा गांव के मंदिर की भीत में लगे हुए उक्त लेख की अपने हाथ से तय्यार की हुई छाप से.

३. ये मूल पंक्तियां उपर्युक्त ओरिआ गांव के लेख से हैं.

४. कश्मीर के उत्पलवंशी राजाओं के सिक्कों में. ५. देखो, लिपिपत्र २२ वां. ६. फो; एँ. चं. स्टे; पृ. १५२, प्लेट १३.

७. देखो, लिपिपत्र २८ वां. कांगड़ा ज़िले के कीरग्राम के बैजनाथ ( वैद्यनाथ ) नामक शिवमंदिर में जालंधर (कांगड़े)

पहिले शारदालिपि के लेख बहुत ही कम प्रसिद्धि में आये थे और ई. स. १९०४ तक तो एक भी लेख की प्रतिकृति प्रसिद्ध नहीं हुई थी, परंतु सुप्रसिद्ध पुरातत्ववेत्ता डॉ. फोजल ने ई. स. १९११ में बड़े श्रम के साथ चंबा राज्य के शिलालेख और दानपत्रों का बड़ा संग्रह कर 'ऍटिकिटीज़ ऑफ चंबा स्टेट' नामक अपूर्व ग्रंथ प्रकाशित किया जिसमें प्राचीन लिपियों के अभ्यासियों के लिये शारदा लिपि की अमूल्य सामग्री है.

---

लिपिपत्र २८ वां.

यह लिपिपत्र सराहां की प्रशस्ति[1] से तय्यार किया गया है. इसमें 'ए' के त्रिकोण की सिर के स्थान की आड़ी लकीर की बाईं ओर ᐁ चिह्न और जोड़ा है जो वास्तव में 'ए' की मात्रा का एक प्रकार का चिह्न है और कुटिल तथा नागरी लिपि के लेखों में ए, ऐ, ओ और औ की मात्राओं में भी कभी कभी मिलता[2] है. पीछे से यही चिह्न लंबा होकर खड़ी लकीर[3] के रूप में परिणत होगया (देखो, लिपिपत्र ३१ में बहादुरसिंह के दानपत्र का 'ए'). वर्तमान शारदा 'ए' में इस खड़ी लकीर के अतिरिक्त 'ए' के ऊपर भी नागरी की 'ए' की मात्रा सी मात्रा और लगाई जाती है (देखो, लिपिपत्र ७७). 'द' के मध्य में ग्रंथि लगाई है. 'श' और 'स' में इतना ही भेद है कि पहिले का सिर पूरे अक्षर पर है और दूसरे का दो अंशों में विभक्त है. 'त' तथा 'म' में मूल अक्षरों के चिह्न स्पष्ट नहीं रहे. 'ओ' की मात्रा का चिह्न कहीं ~ भी है (देखो, 'यो'), 'औ' की मात्रा कहीं उक्त चिह्न के अतिरिक्त व्यंजन के सिर के अंत में ˉ चिह्न और जोड़ कर बनाई है (देखो, 'मौ') और रेफ पंक्ति से ऊपर नहीं किंतु सीध में लगाया है.

लिपिपत्र २८ वें की मूल पंक्तियों का नागरी अक्षरांतर—

**किष्किन्धिकाधीशकुले प्रसूता सोमप्रभा नाम बभूव तस्य ।**
**देवी जगद्भूषणभूतमूर्तिस्त्रिलोचनस्येव गिरीशपुत्री ॥ अपूर्व-**
**मिन्दुम्प्रविधाय वेधास्सदा स्फुरत्कान्तिकलङ्कमुक्त···संपूर्णविम्वं(बिम्बं)**

---

के राजा जयचंद्र (जयचंद्र) के समय की दो प्रशस्तियां लगी हैं. जनरल कनिंगहाम ने बाबू (राजा) शिवप्रसाद के पठनानुसार उनका समय क्रमशः लौकिक (सप्तर्षि) संवत् ८० और गत शककाल ७२६ (ई. स. ८०४) माना था (क; आ. स. रि; जि. ५, पृ. १८०-८१; प्लेट ४२). फिर डॉ. बूलर ने ये प्रशस्तियां छापीं (ऍ. इं; जि. १, पृ. १०४-७; ११२-५) और पहिली का संवत् [लौकिक] संवत्सर ८० ज्येष्ठ शुक्ल १ रविवार और दूसरी का गत शककाल ७[२६] होना स्थिर किया. फिर उसी आधार पर इन प्रशस्तियों को शारदा लिपि के सब से पुराने लेख, एवं उक्त लिपि का प्रचार ई. स. ८०० के आस पास से होना, मान लिया (बू; इं. पे; पृ. ५७) परंतु ई. स. १८८८ में डॉ. कीलहॉर्न ने गणित कर देखा तो शक संवत् ६२६ से १४२६ तक की आठ शताब्दियों के गत २६ वें वर्षों में से केवल शक संवत् ११२६ ही एक ऐसा वर्ष पाया जिसमें ज्येष्ठ शुक्ल १ को रविवार था. इस आधार पर उक्त विद्वान् ने इन प्रशस्तियों का ठीक समय शक संवत् ११२६=लौकिक संवत् ८० होना स्थिर किया (इं. ऍं; जि. २०, पृ. १५४) और डॉ. फोजल ने मूल प्रशस्तियों को देखकर डॉ. कीलहॉर्न का कथन ही ठीक बतलाया (फो; ऍ. चं. स्टे; पृ. ४३-४). ऐसी दशा में ये प्रशस्तियां न तो ई. स. ८०४ की मानी जा सकती है और न शारदा लिपि का प्रचार ई. स. ८०० के आस पास होना स्वीकार किया जा सकता है. दूसरी बात यह भी है कि जनरल कनिंगहाम ने जयचंद्र से पांचवें राजा जयचंद्रसिंह की गद्दीनशीनी ई. स. १३१५ में और ८ वें राजा रूपचंद्र की गद्दीनशीनी ई. स. १३६० में होना और उस (रूपचंद्र) का फ़ीरोज़ तुग़लक (ई. स. १३६०-७०) के अधीन होना लिखा है (क; कॉ. मि. इं; पृ. १०४). ऐसी दशा में भी जयचंद्र का ई. स. ८०४ में नहीं किंतु १२०४ में विद्यमान होना ही स्थिर होता है.

१. फो; ऍ. चं. स्टे; प्लेट १५.

२. देखो, लिपिपत्र १८वें की मूल पंक्तियों में से दूसरी पंक्ति में 'विधत्ते' का 'ते', उसी पंक्ति में 'शत्रुसैन्यं' का 'सै', और उसी लिपिपत्र में 'वो' और 'औ'.

३. यही खड़ी लकीर नागरी में 'पड़ीमात्रा' (पृष्ठमात्रा) होकर ए, ऐ, ओ और औ की मात्रावाले व्यंजनों के पूर्व

सद्मनं यदीयमभ्रूभ्रमराङ्करुचिनाङ्कुशिः ॥ नानाविधालङ्कृतिसन्नि-

वेशविशेषरम्या गुणशालिनी या । मनोहरत्वं सुतरामवाप स-

चेतसां सत्कविभारतीव ॥ शृङ्गारसिन्धो॰ किमियन्नु वेला किं वा

मनोभूलतमञ्जरी स्यात् [illegible] नु राज्यलक्ष्मीस्त्रैलोक्यसौन्दर्य-

---

लिपिपत्र २९ वां.

यह लिपिपत्र राजा विदग्ध के सुंगल गांव के दानपत्र[1] से तय्यार किया गया है. इसमें 'ड' विलक्षण है, कहीं कहीं 'प' और 'स' में स्पष्ट अंतर नहीं है, 'व' तथा 'ब' में भेद नहीं है, 'ए' की मात्रा तीन प्रकार से लगी है जिनमें से एक आड़ी लकीर है ( देखो, 'ऐ' ) और 'थे', 'थें', 'स्था' और 'स्थि' में 'थ' का रूप विकृत मिलता है.

लिपिपत्र २९ वें की मूल पंक्तियों का नागरी अक्षरांतर—

ओं स्वस्ति ॥[2] श्रीचरप(म्प)कावासकात्परमभट्टारकमहाराजाधिराज-

परमेश्वरश्रीमद्युगाकरवर्मदेवपादानुध्यात[ः] परमव्र(ब्र)ह्मण्यो निखि-

लसच्छासनाभिप्रवृत्तगुरुवृत्तदेवतानुवृत्तसमधिगतशास्त्रकुशल-

तया समाराधितविद्वज्जनहृदयो नयानुगतपौरुषप्रयोगा-

वाप्तत्रिवर्गसिद्धिः सम्यगर्जिताभिकामिकगुणसहिततया फ-

लित इव मार्गतरु[ः] । सर्वसत्वा(त्त्वा)श्रयनी(णी)यो मोषनाम्नाय[3]

आदित्यवङ्शो(वंशो)द्भव[ः] परममाहेश्वरो(रः) श्रीभोगमतीदेव्या(व्यां) समुत्पन्न[ः]

---

लिपिपत्र ३० वां.

यह लिपिपत्र सोमवर्मा के कुलैत के दानपत्र[4], चंबा से मिले हुए सोमवर्मा और आसट के दानपत्र[5], राजानक नागपाल के देवीरीकोठी ( देव्रिकोटि ) के शिलालेख[6], आरिगांव के शिलालेख[7] तथा जालंधर के राजा जयच्चंद्र के समय की शक संवत् ११२६[8]=लौकिक संवत् ८० ( ई. स. १२०४ ) की कांगड़ा ज़िले के कीरग्राम के वैजनाथ ( वैद्यनाथ ) के मंदिर की दो प्रशस्तियों[9] से तय्यार किया गया है और इसमें मुख्य मुख्य अक्षर ही दिये गये हैं. कुलैत के दानपत्र में 'च' के बाईं तरफ़ के अंश के नीचे के भाग में गांठ सी लगाई है और 'ढ' की खड़ी लकीर के मध्य में ग्रंथि बनाकर उसके और 'फ' के बीच के अंतर को स्पष्ट किया है. वैजनाथ की प्रशस्तियों के 'ई' को, उक्त अक्षर के प्राचीन रूप में खड़ी

---

कभी कभी लगने लगी और बंगला, मैथिल तथा उड़िया लिपियों में दाहिनी तरफ़ नीचे गांठवाली वक्र रेखा के रूप में उसका अब तक प्रयोग होता है ( देखो, लिपिपत्र ७८ और ७९ में उक्त लिपियों की वर्णमालाओं में के, कै, को और कौ ).

१. फो; एँ. चं. स्टे; प्लेट १७ से.

२. इन तीन लकीरों में से पहिली की आकृति ↄ ऐसी है और दूसरी व तीसरी खड़ी लकीरें हैं जिनमें से एक अनावश्यक है.

३. शुद्ध पाठ 'मोषणान्वयः' होना चाहिये.

४. फो; एँ. चं. स्टे; प्लेट २४ से.

५. फो; एँ. चं. स्टे; प्लेट २५ से.

६. फो; एँ. चं. स्टे; प्लेट ३० से.

७. एँ. इं; जि. ६, पृ. ३०१ के पास के प्लेट से.

८. इन प्रशस्तियों के समय के लिये देखो ऊपर पृ. ७३ टिप्पण ७

९. बू; इं. पे; प्लेट ४, प्राचीन अक्षरों की पंक्ति प्रथम से.

लकीर के दोनों पार्श्व में लगनेवाली बिंदियों को उक्त लकीर के परिवर्तित रूप के ऊपर लगा कर, बनाया है और उसीसे वर्तमान शारदा का 'ई' बना है. 'ते' और 'थै' में 'ए' और 'ऐ' की मात्राएं क्रमशः एक और दो आड़ी लकीरें व्यंजन के ऊपर लगा कर बनाई हैं. टाकरी लिपि में 'ए' और 'ऐ' की मात्राएं अब तक ऐसी ही लगाई जाती हैं (देखो लिपिपत्र ७७).

लिपिपत्र ३० वें की मूल पंक्तियों[१] का नागरी अक्षरांतर—

ओं नमश्शिवाय ॥ जयति भुवनकारणं स्वयंभूर्जयति पुर-
न्दरनन्दनो मुरारिः [।] जयति गिरिसुतानिरुद्धदेहो···रितभयाप-
हरो हरश्च देवः ॥ श्रीचम्प(म्प)कावासकात्परमब्रह्मण्यो लला-
टतटघटितविकटभ्रुकुटिप्रकटकुटि(हि)तकटकसौभटिकक्षतसाना-

---

लिपिपत्र ३१ वां.

यह लिपिपत्र कुलू के राजा बहादुरसिंह के दानपत्र[२], अथर्ववेद[३] (पिप्पलादशाखा) और शाकुन्तल नाटक[४] की हस्तलिखित पुस्तकों से तय्यार किया गया है. अथर्ववेद की पुस्तक के अक्षरों का 'इ' प्राचीन 'इ' के 'ः' इस रूप को नीचे के अंश से प्रारंभ कर चलती कलम से पूरा लिखने से ही ऐसा बना है. उसीसे वर्तमान शारदा का 'इ' बना है. शाकुंतल नाटक से उद्धृत किये हुए अक्षरों में से अधिकतर अर्थात् अ, आ, ई, ऊ, ऋ, ओ, औ, क, ख, घ, च, छ, झ, ञ, ड, ढ, ण, त, थ, द, ध, न, प, फ, ब, म, य, र, श, ष, स और ह अक्षर वर्तमान कश्मीरी से मिलते जुलते ही हैं (उक्त अक्षरों को लिपिपत्र ७० में दी हुई वर्तमान शारदालिपि से मिला कर देखो).

लिपिपत्र ३१ वें की मूल पंक्तियों[५] का नागरी अक्षरांतर—

ओं स्वस्ति ॥ रामरामरामपराक्रमपराक्रमणदक्षदक्षजा-
कांतनितांतचरणशरणक्रतांतःकरणरणविशारदशारदहि-
मकरानुकारियशःपूरपूरितदिगंतरपरमभट्टारकमहाराजाधिरा-
जश्रीबहादुरसिंहदेवपादाः ॥ ॥ महाश्रीयुवराजप्रतापसिं-
हः महामंत्रिवरनारायणसिंहः ॥ श्रीचंपकपुरस्थमहापं-

---

१. ये मूल पंक्तियां राजा सोमवर्मा के कुलैत के दानपत्र से हैं.

२. आ. स. रि; ई. स. १९०३-४, प्लेट ७१ से. ३. हार्वर्ड ओरिएंटल सिरीज में छपे हुए अथर्ववेद के अंग्रेज़ी अनुवाद के साथ दी हुई उक्त पुस्तक के एक पत्रे की प्रतिकृति से.

४. बू; इं. पे; प्लेट ६, प्राचीन अक्षरों की पंक्ति ६ से.

५. ये मूल पंक्तियां कुलू के राजा बहादुरसिंह के दान पत्र से हैं.

## १०—बंगला लिपि.

ई. स. की ११ वीं शताब्दी के आस पास से ( लिपिपत्र ३२ से ३५ ).

---

बंगला लिपि भारतवर्ष के पूर्वी विभाग अर्थात् मगध की तरफ़ की नागरी लिपि से निकली है और बिहार, बंगाल, मिथिला, नैपाल, आसाम तथा उडीसा में मिलनेवाले कितने एक शिलालेख, दानपत्र, सिक्कों या हस्तलिखित पुस्तकों में पाई जाती है. बंगाल के राजा नारायणपाल के समय अर्थात् ई. स. की दसवीं शताब्दी तक तो उधर भी नागरी लिपि का ही प्रचार रहा. उक्त राजा के लेखों में केवल 'ए'[1], 'ख'[2] आदि कुछ अक्षरों में बंगला की ओर झुकाव नज़र आता है. ई. स. की ग्यारहवीं शताब्दी के पालवंशी राजा विजयपाल के देवपारा के लेख[3] में ए, ख, ञ, त, म, र, ल और स में नागरी से थोड़ी सी भिन्नता है और कामरूप के वैद्यदेव के दानपत्र[4], आसाम से मिले हुए वल्लभेंद्र के दानपत्र[5] और हस्ताकोल के लेख[6] की लिपियों में से प्रत्येक को नागरी (लिपिपत्र २४-२७) से मिलाया जावे तो अ, इ, ई, ऋ, ए, ऐ, ख, घ, ञ, ग, ट, थ, प, फ, र, श और ष में अंतर पाया जाता है इस प्रकार लेखनशैली में क्रमशः परिवर्तन होते होते वर्तमान बंगला लिपि बनी.

---

लिपिपत्र ३२ वां.

यह लिपिपत्र बंगाल के राजा नारायणपाल के समय के बदाल के स्तंभ के लेख[7] और विजयसेन के देवपारा के लेख[8] से तय्यार किया गया है. बदाल के लेख से तो मुख्य मुख्य अक्षर ही लिये गये हैं. उनमें 'अ' और 'आ' की प्रारंभ की छोटीसी खड़ी लकीर न लगने से उनके रूप नागरी के 'ञ' से बन गये हैं. संभव है कि यह भिन्नता दानपत्र खोदनेवाले की ग़लती से हुई हो. देवपारा के लेख में अवग्रह की आकृति वर्तमान नागरी के 'इ' सी है, विसर्ग के ऊपर भी सिर की आड़ी लकीर लगाई है, 'प' तथा 'य' में विशेष अंतर नहीं है और 'व' और 'ब' में कोई भेद नहीं है.

लिपिपत्र ३२वें की मूल पंक्तियों[9] का नागरी अक्षरांतर—

तस्मिन् सेनान्ववाये प्रतिसुभटशतोत्सादनव्र(ब्र)ह्मवादी
स व्र(ब्र)ह्मक्षत्रियाणामजनि कुलशिरोदाम सामन्तसे-
नः । उद्गीयन्ते यदीयाः स्खलदुदधिजलोल्लोलशी-
तेषु सेतोः कच्छान्तेष्वप्सरोभिर्दशरथतनयस्पर्द्धया
युद्धगाथाः ॥ यस्मिन् सङ्गरचत्वरे पटुरटत्तूर्योप-

---

१. देखो लिपिपत्र ३२.

२. मेमॉयर्स ऑफ एशिआटिक् सोसाइटी ऑफ बंगाल, जिल्द ५, प्लेट २४ की अंतिम पंक्ति में 'वैशाख:' का 'ख'

३. एँ. इं; जि. १, पृ. ३०८ के पास का प्लेट.

४. एँ. इं; जि. २, पृ. ३५२ और ३५३ के बीच के ४ प्लेट.

५. एँ. इं; जि. २, पृ. १८४ और १८५ के बीच के २ प्लेट.

६. ज. बंगा. ए. सो; ई. स. ११०८, पृ. ४६२.

७. एँ. इं; जि. २, पृ. १६१ के सामने का प्लेट.

८. एँ. इं; जि. १, पृ. ३०८ के पास का प्लेट.

९. ये मूल पंक्तियां देवपारा के लेख से हैं.

लिपिपत्र ३३ वां.

यह लिपिपत्र बंगाल के राजा लक्ष्मणसेन के तर्पणदिघी के दानपत्र[1] से और कामरूप के वैद्यदेव के दानपत्र[2] से तय्यार किया गया है. उन दोनों में 'इ' और 'ई' में विशेष अंतर नहीं है. वैद्यदेव के दानपत्र का 'ऐ', 'ए' से नहीं, किंतु 'इ' में कुछ परिवर्तन करके बनाया है, अनुस्वार को अक्षर के ऊपर नहीं किंतु आगे धरा है और उसके नीचे हलंत की सी तिरछी लकीर और लगाई है, 'ऊ' और 'ऋ' की मात्राओं में स्पष्ट अंतर नहीं है, 'व' और 'ब' में भेद नहीं है और सिर सीधी लकीर से नहीं किंतु ⌐ ऐसी लकीर से बनाये हैं, जिसका अधिक विकास उड़िया लिपि के सिरों में पाया जाता है.

लिपिपत्र ३३ वें की मूल पंक्तियों[3] का नागरी अक्षरांतर—

ओं ओं नमो भगवते वासुदेवाय ॥ स्वस्ति ॥ अम्व(म्ब)र-
मानस्तम्भः कुम्भः संसारवी(बी)जरक्षायाः । हरिदन्तरमि-
तमूर्त्तिः क्रीडापोत्री हरिज्ज(र्ज्ज)यति ॥ एतस्य दक्षिणदृशो
वंशे मिहिरस्य जातवान(न्) पूर्व्वं(र्व्वे) ॥ विग्रहपालो नृप-
तिः सव्वा(र्व्वा)कारद्धि(र्द्धि)संसिद्धः ॥ यस्य वंशक्रमेणाभूत्सचि-

लिपिपत्र ३४ वां.

यह लिपिपत्र आसाम से मिले हुए वल्लभेंद्र के दानपत्र[4] और हस्तलिखित पुस्तकों[5] से तय्यार किया गया है. वल्लभेंद्र के दानपत्र में कहीं कहीं 'न' और 'ल' में, एवं 'प' और 'य' में, स्पष्ट अंतर नहीं है और 'व' तथा 'ब' में भेद नहीं है. विसर्ग की दोनों बिंदियों को चलती कलम से लिख कर एक दूसरे से मिला दिया है.

लिपिपत्र ३४ वें की मूल पंक्तियों[6] का नागरी अक्षरांतर—

ओं ओं नमो भगवते वासुदेवाय ॥ यन्नगण्डमण्डलत-
टीप्रकटालिमाला वर्णावलीव खदले खलु मङ्ग-
लस्य । लम्बो(म्बो)दरः स जगतां यशसां प्रसारमान-
न्दतां द्युमणिना सह यावदिन्दुः ॥ पातालपल्वल-
तलाद्दिवमुत्पतिष्णोर्व्विष्णोः पुनातु क्षतघृष्टितनोस्तनु-

लिपिपत्र ३५ वां.

यह लिपिपत्र हस्राकोल से मिले हुए बौद्ध तांत्रिक शिलालेख[7] तथा उड़ीसा के राजा पुरुषोत्तमदेव के दानपत्र[8] से तय्यार किया गया है. हस्राकोल के लेख में प्रत्येक वर्ण पर अनुस्वार लगा कर पूरी वर्णमाला के बीज बनाये हैं, जिनके अनुस्वार निकाल कर यहां अक्षर ही दिये हैं. पुरुषोत्तमदेव के

---

१. ऍ. ई; जि. १२, पृ. ८ और ९ के बीच के प्लेटों से.
२. ऍ. ई; जि. २, पृ. ३५० और ३५३ के बीच के ५ प्लेटों से.
३. ये मूल पंक्तियां वैद्यदेव के उपर्युक्त दानपत्र से हैं.
४. ऍ. ई; जि. ५, पृ. १८२ और १८५ के बीच के ४ प्लेटों से.
५. बू; ई. पे; प्लेट ६, प्राचीन अक्षरों की पंक्ति १०-११ से.
६. ये मूल पंक्तियां वल्लभेंद्र के दानपत्र से हैं.
७. ज. बंगा. ए. सो; ई. स. १९०८, पृ. ४६२ से.
८. ई. ऍ; जि. १, पृ. ३५४ के पास के प्लेट से.

दानपत्र के अक्षरों में से अधिकतर के सिर ◡ ऐसे हैं जिनकी उत्पत्ति वैद्यदेव के उपर्युक्त दानपत्र के अक्षरों के सिरों से हुई हो. वर्तमान उड़िया लिपि के अक्षरों के सिर पुरुषोत्तमदेव के दानपत्र के सिरों से अधिक घुमाववाले हैं और उनका अंतिम भाग अधिक नीचा होता है परंतु वे सिरे उक्त दानपत्र के अक्षरों के सिरों ही के विकसित रूप हैं.

लिपिपत्र ३५ वें की मूल पंक्तियों[1] का अक्षरांतर—

श्री जय दुर्गायै नमः। वीर श्रीगजपति
गउडेश्वर नवकोटिकर्नाटकलवर्गेश्वर
श्रीपुरुषोत्तमदेव महाराजाङ्कर। पोते-
श्वरभटकु दान शासन पटा। ए ५
अङ्क मेष दि १० अं सोमवार ग्रहण-

---

## ११—पश्चिमी लिपि.

ई. स. की पांचवीं से नवीं शताब्दी तक ( लिपिपत्र ३६ से ४० ).

---

पश्चिमी लिपि का प्रचार गुजरात, काठिआवाड़, नासिक, खानदेश तथा सतारा ज़िलों में, हैदराबाद राज्य के कुछ अंशों और कोंकण आदि में ई. स की पांचवीं से नवीं शताब्दी तक रहा ( देखो, ऊपर पृष्ठ ४३ ).. ई. स. की पांचवीं शताब्दी के आसपास इसका कुछ कुछ प्रचार राजपूताना, मध्यभारत और मध्यप्रदेश में भी पाया जाता है ( देखो, ऊपर पृ. ६०, टिप्पण २,३,४ ). यह लिपि गुप्तों[2], वलभी के राजाओं[3], भड़ौच के गूर्जरवंशियों[4], बादामी और गुजरात के चालुक्यों,[5] त्रैकूटकों,[6] राष्ट्रकूटों,[7] गुजरात के कलचुरियों[8] आदि[9] राजवंशों के कितने एक शिलालेखों या दानपत्रों में तथा साधारण पुरुषों के लेखों में मिलती है. उत्तरी शैली की लिपियों के पड़ोस की लिपि होने से इसपर उनका प्रभाव पड़ा है.

दक्षिणी शैली की लिपियों में घ, प, फ, ष और स उनके पुराने रूपों के अनुसार ऊपर से खुले हुए होते हैं ( देखो, लिपिपत्र २६–५८ ); 'ल' की खड़ी लकीर बहुधा ऊपर की तरफ़ से बाईं

---

१. ये मूल पंक्तियां पुरुषोत्तमदेव के दानपत्र से हैं. २. फ्ली ; गु. ई ; लेख संख्या ५, १४, १८.

३. ऍ. इं ; जि. ३, पृ. ३२०-२. जि. ८, पृ. १९०-९६. जि. ११, पृ. ८१-४ ; १०६-१७ ; १७८-८०. आ. स. इं ; ई. स. १९०२-३, पृ. २३५-८. फ्ली ; गु. इं ; लेख संख्या ३८-३९. इं. ऍ ; जि ७, पृ. ६६-८६. जि. ८, पृ. ३०१-३. जि. ९, पृ. २३८-९ ; आदि.

४. ऍ. इं ; जि. २ पृ. २०-२१. जि. ५, पृ. ३९-४१. इं. ऍ ; जि. ५, पृ. ११३-४ ; जि. १३, पृ. ७७-९ ; आदि.

५. ऍ. इं ; जि. ३, पृ ५१-२. इं. ऍ ; जि. ७, पृ. १६३-४. जि. ८, पृ. ४५-६. जि. ९, पृ. १२४. जि. १९, पृ. ३०९-१०. ज. बंब. ए. सो ; जि. १६, पृ. १-३ ; आदि.

६. ऍ. इं ; जि. १० पृ. ५३. जि. ११, पृ. २२०-१. ज. बंब. ए. सो : जि. १६, पृ. ३४७. केव टॅंपल्स ऑफ़् वेस्टर्न इंडिया पृ. ५८ ; आदि.

७. ऍ. इं ; जि. ३, पृ. ५४-७. जि. ८, पृ. १६५-६. इं. ऍ ; जि. १२, पृ. १५८-६२. ज. बंब. ए. सो ; जि. १६, पृ. १०६-११० ; आदि.

८. ऍ. इं ; जि. ६, पृ. २९७-९. जि. १०, पृ. ७४-७५ ; आदि. ९. ऍ. इं ; जि. ११, पृ. १७-८.

और मुड़ कर नीचे को झुकी हुई रहती है ( देखो, लिपिपत्र ३६-४८, ५२-५७ ) और अ, आ, ई, क, ञ और र अक्षरों की खड़ी लकीरें तथा बहुधा उ, ऊ और ऋ की मात्राओं के नीचे के अंत बांई तरफ मुड़ कर झुकाव के साथ ऊपर की ओर बढ़े हुए रहते हैं ( देखो, लिपिपत्र ३६-४८, ५२-५८ ). यही ऊपर की ओर बढ़ा हुआ अंश समय के साथ और ऊपर बढ़ कर सिर तक भी पहुंचने लगा जिससे तेलुगु-कनडी तथा ग्रंथ लिपियों में अ, आ, ई, क, झ और र की आकृतियां मूल अक्षरों से बिलकुल विलक्षण हो गईं. इसके अतिरिक्त दक्षिण के लेखक अपने अक्षरों में सुंदरता लाने के विचार से खड़ी और आड़ी लकीरों को वक्र या खमदार बनाने लगे जिससे ऊपर की सीधी आड़ी लकीर की आकृति बहुधा ⁀ , नीचे की सीधी आड़ी लकीर की ‿ और सीधी खड़ी लकीर की आकृति { ऐसी बनने लगी तथा इन लकीरों के प्रारंभ, मध्य या अंत में कहीं कहीं ग्रंथियां भी बनाई जाने लगी. इन्हीं कारणों, तथा कितने एक अक्षरों को चलती कलम से पूरा लिखने, से दक्षिण की लिपियों के वर्तमान अक्षर उनके मूल ब्राह्मी अक्षरों से बहुत ही विलक्षण बन गये.

---

लिपिपत्र ३६ वां.

यह लिपिपत्र मंदसोर से मिले हुए राजा नरवर्मन्[1] के समय के मालव ( विक्रम ) संवत् ४६१ ( ई. स. ४०४ ) और वहीं से मिले हुए कुमारगुप्त[2] के समय के मालव ( विक्रम ) संवत् ५२९ ( ई. स. ४७२ ) के लेखों से तय्यार किया गया है. नरवर्मन् के समय के लेख में 'य' प्राचीन और नवीन ( नागरी का सा ) दोनों तरह का मिलता है. दक्षिणी शैली के अन्य लेखों में 'य' का दूसरा ( नागरी का सा ) रूप केवल संयुक्ताक्षर में, जहां 'य' दूसरा अक्षर होता है, प्रयुक्त होता है परंतु यह लेख उत्तरी भारत का है, इसलिए इसमें वैसे रूप का भी केवल 'य' के स्थान में प्रयोग हुआ है. 'रु' का दूसरा रूप 'उ' की मात्रा सहित 'र' को चलती कलम से लिखने से बना है, शुद्ध रीति से लिखा हुआ रूप तो पहिला ही है. 'इ' में दो बिंदियों के ऊपर की सीधी आड़ी लकीर को वक्र रेखा बना दिया है.

लिपिपत्र ३६ वें की मूल पंक्तियों[3] का नागरी अक्षरांतर—

सिद्धम् सहस्रशिरसे तस्मै पुरुषायामितात्मने च-
तुस्समुद्रपर्य्यङ्कतोयनिद्रालवे नमः श्रीर्म्मालवगणाम्नाते
प्रशस्ते कृतसंज्ञिते एकषष्ट्यधिके प्राप्ते समाशतचतुष्ट-
य(ये) प्रावृक्क(ट्का)ले शुभे प्राप्ते मनस्तुष्टिकरे नृणाम् मघे(हे)
प्रवृत्ते शक्रस्य कृष्णस्यानुमते तदा निष्पन्नव्रीहियवसा

---

लिपिपत्र ३७ वां.

यह दानपत्र वलभी के राजा ध्रुवसेन[4] के गुप्त सं. २१० ( ई. स. ५२९ ) के और धरसेन[5] ( दूसरे ) के गुप्त सं. २५२ ( ई. स. ५७१ ) के दानपत्रों से तय्यार किया गया है. धरसेन ( दूसरे ) के दानपत्र में अनुस्वार और विसर्ग की बिंदिओं के स्थान में आड़ी लकीरें बनाई

---

१. मेरे विद्वान् मित्र देवदत्त रामकृष्ण भंडारकर की भेजी हुई उक्त लेख की छाप से.
२. फ्ली ; गु. इं ; प्लेट ११ से.
३. ये मूल पंक्तियां नरवर्मन् के मंदसोर के लेख से हैं.
४. ऍ. इं ; जि. ११, पृ. ११० के पास के प्लेट से.
५. इं. ऍं ; जि. ८, पृ. ३०२ और ३०३ के बीच के प्लेटों से.

हैं ( देखो 'णां' और 'द्दः' ) और हलंत अक्षर को उसके पहिले अक्षर के नीचे लिखा है ( देखो 'पत्' 'शत्' और 'सेत्' ).

लिपिपत्र ३७वें की मूल पंक्तियों[1] का नागरी अक्षरांतर—

स्वस्ति वलभि(भी)तः प्रसभप्रणतामित्राणां मैत्रकाणामतु-
लबलसपत्नमण्डलाभोगसंसक्तसंप्रहारशतलब्धप्रतापः
प्रतापः[2] प्रतापोपनतदानमानार्ज्जवोपार्ज्जितानुरागोनुरक्तमौ-
लभृतमित्रश्रेणीबलावाप्तराज्यश्रिः(श्रीः) परमम(मा)हेश्वरः श्रि(श्री)सेना-
पतिभटार्क्कस्तस्य सुतस्तत्पादरजोरुणावनतपविचि(त्री)कृतशिराः

---

लिपिपत्र ३८ वां.

यह लिपिपत्र पालीताना से मिले हुए गारुलक सिंहादित्य के गुप्त सं. २५५ ( ई. स. ५७४ ) के दानपत्र[3] और वलभी के राजा शीलादित्य ( पांचवें ) के गुप्त सं. ४०३ ( ई. स. ७२२ ) के दानपत्र[4] से तय्यार किया गया है. शीलादित्य के दानपत्र में 'इ' के चार टुकड़े किये हैं, जिनमें से नीचे की दो रेखाएं तो दो बिंदिओं के स्थानापन्न हैं और ऊपर की दो तिरछी रेखाएं, सीधी आड़ी लकीर के खमदार रूप के ही हिस्से हैं जो जुड़े हुए होने चाहिये थे. 'ए' का रूप विलक्षण बना है परंतु वह लिपिपत्र ३७वें में दिये हुए 'ए' का त्वरा से लिखा हुआ विकृत रूप ही है. 'ऐ' में ऊपर की खमदार आड़ी रेखा का खम के पूर्व का हिस्सा 'ए' के अग्रभाग की बांई ओर जुड़नेवाली रेखा का गोलाईदार रूप ही है और बाकी का भाग 'ए' का है. 'ळ' में ऊपर का आधा भाग 'ल' ( दूसरे ) का रूप है और नीचे का आधा भाग 'ल' ( तीसरे ) का कुछ विकृत रूप है. इस तरह दो प्रकार के 'ल' मिलकर यह रूप बना है.

लिपिपत्र ३८ वें की मूल पंक्तियों[5] का नागरी अक्षरांतर—

ओं स्वस्ति फक्कप्रस्रवणात्प्रकृष्टकर्म्माभ्योकूताभ्युदया-
भिभूताशेषद्विषामनेकसमरशतसंपातात्यन्तविजयिना(नां)
प्रभूतयशःकीर्त्यलङ्कारालङ्कृतान्वयभुवां गारुलकानां
वंङ्शा(वंशा)नुक्रमेणाविर्भूतो द्वीनानाथाश्रितार्त्थिबान्धवजनो-
पजीव्यमानविभवविस्तरः तरुरिवाक्षीणफलच्छायतयैका-

---

लिपिपत्र ३९ वां.

यह लिपिपत्र त्रैकूटकवंशी राजा दर्हसेन[6] के कलचुरि संवत् २०७ ( ई. स. ४५६ ) के, गूर्जरवंशी रणग्रह[7] के कलचुरि सं. ३९१ ( ई. स. ६४० ) के और दद्द[8] ( दूसरे ) के कलचुरि सं. ३९२

---

1. ये मूल पंक्तियां धरसेन (दूसरे) के दानपत्र से हैं. 2. 'प्रतापः' शब्द यहां पर अनावश्यक है.
3. ऍ. इं; जि. ११, पृ. १८ और १९ के बीच के प्लेटों से. 4. ज. बंब. ए. सो; जि. ११, पृ. ३६३ के पास के प्लेट १ A. B. से.
5. ये मूल पंक्तियां गारुलक सिंहादित्य के दानपत्र से हैं.
6. ऍ. इं; जि. १०, पृ. ५३ के पास के प्लेट से. 7. ऍ. इं; जि. २, पृ. २१ के पास के प्लेट से.
8. ऍ. इं; जि. ५, पृ. ४० और ४१ के बीच के प्लेटों से.

( ई. स. ६४१ ) के दानपत्रों से तय्यार किया गया है. रणग्रह के दानपत्र का 'ए' लिपिपत्र ३८ में दिये हुए वलभी के राजा शीलादित्य के दानपत्र के 'ए' से मिलता हुआ है.

लिपिपत्र ३९वें की मूल पंक्तियों[1] का नागरी अक्षरांतर—

इत्युक्तञ्च भगवता वेदव्यासेन व्यासेन षष्टिवरिष(वर्ष)-
सहस्राणि स्वर्गे मोदति भूमिदा(दः) आच्छेत्ता चानुमन्ता
च तान्येव नरके वसे[त्] विन्ध्याटवीष्वतोयासु शुष्ककोटरवा-
सिन[:] कृ(कृ)ष्णाहयो हि जायन्ते भूमिदानापहारका[:]

---

लिपिपत्र ४० वां.

यह लिपिपत्र नवसारी से मिले हुए चालुक्य युवराज श्याश्रय (शीलादित्य) के कलचुरि सं. ४२१ ( ई. स. ६७० ) के दानपत्र[2] और गुजरात के राष्ट्रकूट ( राठौड़ ) राजा कर्कराज ( सुवर्णवर्ष ) के शक सं. ७३४ ( ई. स. ८१२ ) के दानपत्र[3] से तय्यार किया गया है. कर्कराज के दानपत्र के 'ड' की आकृति नागरी के 'द' की सी है जिसमें, संभव है कि, ग्रंथि से नीचे निकला हुआ अंश 'ढ' से उक्त अक्षर को भिन्न बतलाने के लिये ही हो. 'ड' का ऐसा ही या इससे मिलता हुआ रूप लिपिपत्र ३७ और ३८ में भी मिलता है.

लिपिपत्र ४०वें की मूल पंक्तियों[4] का नागरी अक्षरांतर—

ओं स वोव्याद्वेधसा येन(धाम) यन्नाभिकमलङ्कृतं । हरश्च
यस्य कान्तेन्दुकलया स(क)मलङ्कृतं ॥ स्वस्ति स्वकीया-
न्वयवङ्श(वंश)कर्त्ता श्रीराष्ट्रकूटामलवङ्श(वंश)जन्मा । प्रदानशूर-
समरैकवीरो गोविन्दराजः क्षितिपो बभूव ॥ यस्या-
...ाजजयिनः प्रियसाहसस्य क्ष्मापालवेशफलमेव

---

## १२—मध्यप्रदेशी लिपि.

ई. स. की पांचवीं से नवीं शताब्दी के आस पास तक ( लिपिपत्र ४१-४२ ).

---

मध्यप्रदेशी लिपि का प्रचार मध्यप्रदेश, बुंदेलखंड, हैदराबाद राज्य के उत्तरी विभाग तथा माईसोर राज्य के कुछ हिस्सों में ई. स. की पांचवीं से नवीं शताब्दी के आस पास तक रहा. यह लिपि गुप्तों[5], वाकाटकवंशियों[6], शरभपुर के राजाओं[7], महाकोशल के कितने एक सोम(गुप्त)वंशी

---

1. ये मूल पंक्तियां रणग्रह के दानपत्र से हैं.
2. ज. बंब. ए. सो; जि. १६, पृ. २ और ३ के बीच के प्लेटों से.
3. इं. ऐं; जि. १२, पृ. १५८ और १६१ के बीच के प्लेटों से.
4. ये मूल पंक्तियां गुजरात के राष्ट्रकूट राजा कर्कराज के दानपत्र से हैं.
5. फ्ली; गु. इं; लेख २-३. इन्हीं लेखों की लिपि पर से वाकाटकों आदि के दानपत्रों की लिपि निकली हो.
6. ऍ. इं; जि. ३, पृ. २६०-६२. जि. ९, पृ. २७०-७१. इं. ऐं; जि. १२, पृ. २४२-५. फ्ली; गु. इं; लेखसंख्या ५३-६. आ. स. वे. इं; जि. ४, प्लेट ५६, लेखसंख्या ४, प्लेट ५७ लेखसंख्या ३.
7. ऍ. इं; जि. ९, पृ. १८३-४. फ्ली; गु. इं; लेख संख्या ४०-४१.

राजाओं[1] तथा कुछ कदंबों[2] के दानपत्रों या शिलालेखों में मिलती है. इस लिपि के दानपत्र अधिक और विस्तृत रूप में मिलते हैं, शिलालेख कम और बहुधा छोटे छोटे. इसके अक्षर लंबाई में अधिक और चौड़ाई में कम होते हैं, उनके सिर चौकूंटे या संदूक की आकृति के बहुधा भीतर से खाली, परंतु कभी कभी भरे हुए भी, मिलते हैं और अक्षरों की आकृति बहुधा समकोणवाली होती है (देखो, ऊपर पृ. ४३). इससे इस लिपि के अक्षर साधारण पाठक को विलक्षण प्रतीत होते हैं परंतु इन दो बातों को छोड़ कर देखा जावे तो इस लिपि में और पश्चिमी लिपि में बहुत कुछ समता है. इस लिपि पर भी पश्चिमी लिपि की नांई उत्तरी शैली का प्रभाव पड़ा है.

---

लिपिपत्र ४१ वां.

यह लिपिपत्र वाकाटकवंशी राजा प्रवरसेन(दूसरे) के दूदिआ[3] सिवनी[4] और चम्मक[5] के दानपत्रों से तय्यार किया गया है. दूदिआ तथा सिवनी के दानपत्रों के अक्षरों के सिर चौकूंटे और भीतर से खाली हैं तथा अधिकतर अक्षर समकोणवाले हैं. परंतु चम्मक के दानपत्र के अक्षरों के चौकूंटे सिर भीतर से भरे हुए हैं और समकोणवाले अक्षरों की संख्या कम है. दूदिआ के दानपत्र से उद्धृत किये हुए अक्षरों के अंत में जो 'इ', 'ऊ' और 'औ' अक्षर दिये हैं वे उक्त दानपत्र से नहीं हैं. 'ऊ' अजंटा की गुफा के लेखसंख्या ३ की पंक्ति १७ से[6] और 'औ' महासुदेवराज के रायपुर के दानपत्र की १० वीं पंक्ति[7] से लिया है. उक्त तीनों दानपत्रों में कोई प्रचलित संवत् नहीं दिया परंतु यह निश्चित है कि प्रवरसेन(दूसरा) गुप्तवंशी राजा चंद्रगुप्त दूसरे (देवगुप्त) की पुत्री प्रभावतीगुप्ता का पुत्र था और चंद्रगुप्त दूसरे के समय के लेख गुप्त संवत् ८२ से ९३ (ई. स. ४०१-१२) तक के मिले हैं. ऐसी दशा में प्रवरसेन (दूसरे) का ई. स. की पांचवीं शताब्दी के प्रारंभ के आस पास विद्यमान होना निश्चित है.

लिपिपत्र ४१वें की मूल पंक्तियों[8] का नागरी अक्षरांतर—

इष्टम् प्रवरपुरात् अग्निष्टोम(मा)प्तोर्य्यामोक्थ्यषोडश्यतिरो(रा)त्रवाज-
पेयबृहस्पतिसवसाद्यस्कचतुरश्वमेधयाजिनः विष्णुवृद्धसगो-
त्रस्य सम्राटः(जो) वाकाटकानाम्महाराजश्रीप्रवरसेनस्य सूनोः
सूनोः अत्यन्तस्वामिमहाभैरवभक्तस्य अंसभारसन्निवेशितशि···लि-

---

लिपिपत्र ४२ वां.

यह लिपिपत्र बालाघाट से मिले हुए वाकाटकवंशी राजा पृथिवीसेन(दूसरे) के[9], खरिअर से मिले हुए राजा महासुदेव[10] के और राजीम से मिले हुए राजा तीवरदेव के[11] दानपत्रों से तय्यार किया गया है. तीवरदेव के दानपत्र में 'इ' की दो बिंदिओं के ऊपर की आड़ी लकीर में विलक्षण मोड़ डाला है.

खरिअर और राजीम के दानपत्रों का समय अनुमान से लगाया है क्योंकि उनका निश्चित समय स्थिर करने के लिये अब तक ठीक साधन उपलब्ध नहीं हुए.

---

१. ऍ. ई; जि. ७, पृ. १०४-६. जि. ८, पृ. १७२-३. फ्ली; गु. ई; लेखसंख्या ८१.
२. इं. ऍ; जि. २१, पृ. ९३. रा; ऍ. क; जि. ७, पृ. २०० के पास का प्लेट.
३. ऍ. ई; जि. ३, पृ. २६० और २६१ के बीच के प्लेट. ४. फ्ली; गु. ई; प्लेट ३५ वां.
५. फ्ली; गु. ई; प्लेट ३४.
६. आ. स. वे. इं; जि. ४, प्लेट ५७. ७. फ्ली; गु. ई; प्लेट २७.
८. ये मूल पंक्तियां प्रवरसेन (दूसरे) के दूदिआ के दानपत्र से हैं.
९. ऍ. ई; जि. ९, पृ. २७० और २७१ के बीच के प्लेटों से.
१०. ऍ. ई; जि. पृ. १७२ और १७३ के बीच के प्लेटों से. ११. फ्ली; गु. ई; प्लेट ४५ से.

लिपिपत्र ४२ वें की मूल पंक्तियों[1] का नागरी अक्षरांतर—

स्वस्ति शरभपुराद्विक्रमोपनतसामन्तमकुटचूडामणिप्रभाप्रसे-
कान्बुधौतपादयुगलो रिपुविलासिनीसीमन्तोद्धरणहेतुर्व्वसुवसु-
धागोप्रद परमभागवतो मातापिचि(तृ)पादानुध्यातश्रीमहासुदेवराजः
क्षितिमण्डाहारीयनवन्नकण्तत्प्रावेश्यशाम्बिलकयोः प्रतिवासिकुटु-
म्बिनस्समाज्ञापयति ॥ विदितमस्तु वो यथास्माभिरेतद्ग्रामद्व-
यं त्रि(त्रि)दशपतिसदनसुखप्रतिष्ठाकरो(रं) यावद्रविशशिताराकिरणप्र-

---

## १३—तेलुगु-कनड़ी लिपि.

ई. स. की पांचवीं शताब्दी से ( लिपिपत्र ४३ से ५१ ).

---

तेलुगु-कनड़ी लिपि का प्रचार बंबई इहाते के दक्षिणी विभाग में, हैदराबाद राज्य के दक्षिणी हिस्सों में, माइसोर राज्य में तथा मद्रास इहाते के उत्तर-पूर्वी विभाग में ई. स. की पांचवीं शताब्दी के आस-पास से पाया जाता है ( देखो, ऊपर पृष्ठ ४३ ). इसमें समय के साथ परिवर्तन होते होते अक्षरों की गोलाई बढ़ने लगी और त्वरासे लिखने के कारण ई. स. की ११ वीं शताब्दी के आसपास इसके कितने एक अक्षर और १४ वीं शताब्दी के आसपास अधिकतर अक्षर वर्तमान तेलुगु और कनड़ी लिपियों से मिलते जुलते बन गये. फिर उनमें थोड़ासा और परिवर्तन होकर वर्तमान तेलुगु और कनड़ी लिपियां, जो परस्पर बहुत ही मिलती हुई हैं, बनीं; इसलिये इस लिपि का नाम तेलुगु-कनड़ी कल्पना किया गया है. यह लिपि पल्लवों, कदंबों, पश्चिमी तथा पूर्वी चालुक्यों, राष्ट्रकूटों, गंगावंशियों, काकतीयों आदि कई राजवंशों तथा कई सामंतवंशों के शिलालेख तथा दानपत्रों में एवं कितने ही साधारण पुरुषों के लेखों में मिलती है. उक्त लेखादि की संख्या सैंकड़ों नहीं किंतु हजारों को पहुंच चुकी हैं, और वे ऍपिग्राफिआ इंडिका, ऍपिग्राफिआ कर्नाटिका, इंडिअन ऍटिकेरी आदि प्राचीन शोध-संबंधी अनेक पुस्तकों में छप चुके हैं.

---

लिपिपत्र ४३ वां.

यह लिपिपत्र पल्लववंशी राजा विष्णुगोपवर्मन् के उरुवुपल्लि[2] के, तथा उसी वंश के राजा सिंहवर्मन् के पिकिर[3] और मंगलूर[4] गांवों से मिले हुए दानपत्रों से तय्यार किया गया है. विष्णु-गोपवर्मन् के दानपत्रों के अक्षरों के सिर मध्यप्रदेशी लिपि की नांई बहुधा चौकूंटे और भीतर से खाली हैं और समकोणवाले अक्षरों की संख्या कम और गोलाईदार या खमदार लकीरवालों की अधिक है, तोभी इसकी लिपि मध्यप्रदेशी और पश्चिमी लिपि से बहुत कुछ मिलती हुई है. सिंहवर्मन्

---

१. ये मूल पंक्तियां महासुदेव के खरिअर के दानपत्र से हैं.
२. इं. ऍं; जि. ५, पृ. ५० और ५१ के बीच के प्लेटों से.
३. ऍ. इं; जि. ८, पृ. १६० और १६१ के बीच के प्लेटों से.
४. इं. ऍ; जि ५, पृ. १५४ और १५६ के बीच के प्लेटों से.

के दानपत्रों के अक्षरों के सिर चौकूंटे नहीं किंतु छोटी सी आड़ी लकीर से बने हुए हैं. इस लिपिपत्र की लिपियों का समय केवल अनुमान से ही लिखा है.

लिपिपत्र ४३वें की मूल पंक्तियों का[1] नागरी अक्षरांतर—

जितं भगवता श्रीविजयपलक्कडस्थानात् परमब्रह्म-
ण्यस्य स्वबाहुबलार्जितोर्जितक्षात्रतपोनिधेः विहि-
तसर्व्वमर्यादस्य स्थितिस्थितस्यामितात्मनो महाराज-
स्य श्रीस्कन्दवर्म्मणः प्रपौत्रस्यार्चितशक्तिसिद्धिसम्पन्न-
स्य प्रतापोपनतराजमण्डलस्य महाराजस्य वसु-
धातलैकवीरस्य श्रीवीरवर्म्मणः पौत्रस्य देवद्विज-

---

लिपिपत्र ४४ वां.

यह लिपिपत्र देवगिरि से मिले हुए कदंबवंशी राजा मृगेशवर्मन्[2] और काकुस्थवर्मन्[3] के दानपत्रों से तय्यार किया गया है. इनके अक्षरों के सिर चौकूंटे परंतु भीतर से भरे हुए हैं और कितने ही अक्षरों की आड़ी लकीरें विशेष कर खमदार बनती गई हैं (देखो, मृगेशवर्मन् के दानपत्रों में इ, ख, ज, ट, ड, ध, ब, भ, म, व और ह, और काकुस्थवर्मन् के दानपत्र में इ, ख, च, ढ, द, ल आदि).

लिपिपत्र ४४वें की मूल पंक्तियों[4] का नागरी अक्षरांतर—

सिद्धम् ॥ जयत्यर्हंस्त्रिलोकेशः सर्व्वभूतहिते रतः रागा-
द्यरिहरोनन्तोनन्तज्ञानदृगीश्वरः ॥ स्वस्ति विजयवैज[य]न्त्या[ः] स्वामिम-
हासेनमातृगणानुद्ध्या(ध्या)ताभिषिक्ता नां[5] मानव्यसगोत्राणां[6] हारितिपु-
त्राणं(णां) अ(आं)गिरसां प्रतिकृतस्वाद्ध्य(ध्या)यचर्च्चकाना(नां) सद्धर्म्मसदंबाना(नां)
कदंबानां अनेकजन्मान्तरोपार्ज्जितविपुलपुण्यस्कन्धः आहवार्ज्जित-

---

लिपिपत्र ४५ वां.

यह लिपिपत्र चालुक्यवंशी राजा मंगलेश्वर के समय के शक सं. ५०० (ई. स. ५७८) के शिलालेख[7], उसी वंश के राजा पुलुकेशिन (दूसरे) के हैदराबाद (निज़ाम राज्य में) से मिले हुए शक सं. ५३४ (ई. स. ६१२) के दानपत्र[8] और पूर्वी चालुक्य राजा सर्वलोकाश्रय (विजयसिद्धि, मंगियुवराज) के राज्यवर्ष दूसरे (ई. स. ६७३) के दानपत्र[9] से तय्यार किया गया है. मंगलेश्वर

---

१. ये मूल पंक्तियां उरुवुपल्लि के दानपत्र से हैं.

२. इं. ऐं; जि. ७, पृ. ३५ के सामने के प्लेट से.

३. इं. ऐं; जि. ६, पृ. २४ और २५ के बीच के प्लेटों से.

४. ये मूल पंक्तियां मृगेशवर्मन् के दानपत्र से हैं.

५. '०भिषिक्तानां' के 'ना' के पीछे ठीक वैसा ही चिह्न है जैसा कि मृगेशवर्मन् के दानपत्र से दिये हुए अक्षरों में 'हिः' के विसर्ग के नीचे की बिंदी के स्थान में पाया जाता है. संभव है कि यह अनुस्वार का चिह्न हो (न कि 'न्' का) जो अक्षर के ऊपर नहीं किंतु आगे धरा हो. इस प्रकार का चिह्न उक्त दानपत्र में तीन जगह मिलता है. अन्यत्र अनुस्वार का नियत चिह्न सर्वत्र अक्षर के ऊपर ही धरा है.

६. यहां भी ठीक वही चिह्न है जिसका विवेचन टिप्पण ५ में किया गया है.

७. इं; ऐं; जि. १०, पृ. ५८ के पास के प्लेट से.

८. इं. ऐं; जि ६, पृ. ७२ और ७३ के बीच के प्लेटों से.

९. ऐ. इं; जि. ८, पृ. २३८ और २३९ के बीच के प्लेटों से.

के लेख की लिपि स्थिरहस्त से लिखी गई है. पुलुकेशिन् के दानपत्र की लिपि में 'अ' और 'आ' की खड़ी लकीर को बांई ओर मोड़ कर उक्त अक्षरों के सिरों तक ऊपर बढ़ा दिया है जिससे ये अक्षर मंगलेश्वर के लेख के उक्त अक्षरों से कुछ कुछ भिन्न प्रतीत होने लगे हैं और इन्हीं के रूपांतर से वर्तमान कनडी और तेलुगु के 'अ' और 'आ' बने हैं (देखो, लिपिपत्र ८३ में कनड़ी लिपि की उत्पत्ति). 'ऱ' अक्षर, जिसका प्रचार दक्षिण की भाषाओं में मिलता है, पहिले पहिल इसी दानपत्र में मिलता है. सर्वलोकाश्रय के दानपत्र की लिपि में 'इ' की दो बिंदियों के ऊपर की लकीर के प्रारंभ में ग्रंथि बनाई है और उसका घुमाव बढ़ा दिया है. इसीको चलती कलम से पूरा लिखने से वर्तमान कनड़ी और तेलुगु लिपियों का 'इ' बनता है (देखो, लिपिपत्र ८३). 'क' की खड़ी लकीर को मोड़ कर मध्य तक और 'र' की को सिरे तक ऊपर बढ़ा दिया है. इन्हीं रूपों में थोड़ा सा और परिवर्तन होने पर वर्तमान कनड़ी और तेलुगु के 'क' और 'र' बने हैं.

लिपिपत्र ४५वें की मूल पंक्तियों[१] का नागरी अक्षरांतर—

स्वस्ति ॥ श्रीस्वामिपादानुद्ध्या(ध्या)तानाम्मानव्यसगोत्राणाङ्हा(णां हा)रितीपुत्त्राणाम् अ-
ग्निष्टोमाग्निचयनवाजपेयपौण्डरीकबहुसुवर्ण्णाश्वमेधावभृथ-
स्नानपवित्त्रीकृतशिरसां चल्क्यानां वंशे संभूतः शक्तित्रयसं-
पन्नः चल्क्यवंशाम्बरपूर्ण्णचन्द्रः अनेकगुणगणालंकृतशरीर-

लिपिपत्र ४६ वां.

यह लिपिपत्र पश्चिमी चालुक्यवंशी राजा कीर्तिवर्मन् (दूसरे) के केंडूरगांव से मिले हुए शक सं. ६७२ (ई. स. ७५०) के दानपत्र[२] से तय्यार किया गया है. इसकी लिपि त्वरा से लिखी हुई (घसीट) है और कई अक्षरों में आड़ी या खड़ी लकीरें खमदार हैं (देखो, इ, ए, घ, च, ज, ड, ढ, थ, द, ध प, फ, ब, भ, म, व, ह, का और दा). 'क्क' को 'क' के मध्य में दोनों तरफ बाहर निकली हुई वक्र रेखा जोड़ कर बनाया है.

लिपिपत्र ४६वें की मूल पंक्तियों का नागरी अक्षरांतर—

तदागामिभिरस्मद्वंश्यैरन्यैश्च राजभिरायुरैश्वर्य्यादीनां वि-
लसितमचिरांशुचञ्चलमवगच्छद्भिराचन्द्रार्कधरार्णवस्थिति-
समकालं यशश्चिकीर्षुभिस्स्वदत्तिनिर्व्विशेषं परिपालनीय-
मुक्तञ्च भगवता वेदव्यासेन व्यासेन बहुभिर्व्व-
सुधा भुक्ता राजभिस्सगरादिभिः यस्य यस्य य-
दा भूमिस्तस्य तस्य तदा फलं स्वन्दातुं सु-
महच्छक्यं दुःखमन्यस्य पालनं दानं वा पा-

लिपिपत्र ४७ वां.

यह लिपिपत्र राष्ट्रकूट (राठौड़)वंशी राजा प्रभूतवर्ष (गोविंदराज तीसरे) के कडब गांव से मिले हुए शक सं. ७३५ (ई. स. ८१३) के दानपत्र[३] से तय्यार किया गया है. इसकी लिपि भी

१. ये मूल पंक्तियां मंगलेश्वर के समय के लेख से हैं.
२. एँ. ई; जि. ३, पृ. २०४ और २०५ के बीच के प्लेटों से. ३. इं. एँ; जि. १२, पृ. १४ और १५ के बीच के प्लेटो से

घसीट है. 'ई' की दो बिंदियों के बीच की खड़ी लकीर को नीचे से बाईं ओर घुमा कर सिर तक ऊपर बढ़ाने से ही उक्त अक्षर का यह रूप बना है. 'ळ' (ऋग्वेद के 'ळ्ह' का स्थानापन्न) पहिले पहिल इसी दानपत्र में मिलता है जिसके मध्य भाग में एक आड़ी लकीर जोड़ने से दक्षिण की लिपियों का 'ऱ' बना हो ऐसा प्रतीत होता है. इस दानपत्र से दिये हुए अक्षरों के अंत में 'ळ', 'ळ्ह' और 'ऴ' अक्षर दिये हैं वे इस दानपत्र से नहीं हैं. 'ळ' और 'ळ्ह' पूर्वी चालुक्य राजा विजयादित्य दूसरे के एडुरु के दानपत्र[1] से और 'ऴ' उसी वंश के राजा अम्म (प्रथम) के मछलीपट्टन (मसुलिपटम्, मद्रास इहाते के कृष्णा ज़िले में) के दानपत्र[2] से है.

लिपिपत्र ४७वें की मूल पंक्तियों का नागरी अक्षरांतर—

राष्ट्रकूटकुलामलगगनमृगलांछनः बुधजनमुखक-
मलांशुमाली मनोहरगुणगणालंकारभारः कक्कराज-
नामधेयः तस्य पुत्रः स्ववंशानेकनृपसंघातपरंप-
राभ्युदयकारणः परमरिषि(र्षि)ब्राह्मणभक्तितात्पर्य्यकुश-
लः समस्तगुणगणाधिव्वोनो(?ष्ठानं) विख्यातसर्व्वलोकनिरुप-
मस्थिरभावनि(वि)जितारिमण्डलः यस्यैम(?व)मासीत् ॥ जित्वा भू-
पारिवर्गन्न(र्गं न)यकुशलतया येन राज्यं कृतं यः

---

लिपिपत्र ४८ वां.

यह लिपिपत्र पूर्वी चालुक्यवंशी राजा भीम दूसरे (ई. स. ९३४ से ९३५ तक) के पागनवरम् के दानपत्र[3] से और उसी वंश के अम्म दूसरे (ई. स. ९४५ से ९७० तक) के एक दानपत्र[4] से तय्यार किया गया है. इन दोनों दानपत्रों की लिपि स्थिरहस्त और सुंदर है.

लिपिपत्र ४८वें की मूल पंक्तियों[5] का नागरी अक्षरांतर—

स्वस्ति श्रीमतां सकलभुवनसंस्तूया(य)मान-
मानव्यसगो(गो)त्राणा(णां) हारीतिपुत्राणां कौशिकीवरप्र-
सादलब्धराज्यानां मातृ(तृ)गणपरिपालितानां स्वा-
मि[म]हासेनपादानुध्यातानां भगवन्नारायणप्रसा-
दसमासादितवरवराहलांच(छ)नेक्षणक्षणवशीकृ-

लिपिपत्र ४९ वां.

यह लिपिपत्र पूर्वी चालुक्यवंशी राजा राजराज के कोरुमेल्लि से मिले हुए शक सं. ९४४ (ई. स. १०२२) के दानपत्र[6] से तय्यार किया गया है. इसकी लिपि घसीट है और इसके अ, आ, इ, ई, उ, ख, ग, च, ज, ठ, ड, ढ, त, थ, ध, न, ब, य, र, ल और स वर्तमान कनड़ी या तेलुगु लिपि के उक्त अक्षरों से मिलते जुलते ही हैं. अक्षरों के सिर बहुधा V ऐसे बनाये हैं और अनुस्वार

---

१. ए. इं; जि. ५, पृ. १२० और १२१ के बीच के प्लेट की क्रमशः पंक्ति १९ और २० से.
२. ए. इं; जि. ५. पृ. १३२ के पास के प्लेट की पंक्ति ३२. ३. इं. ऍ; जि. १३, पृ. २१४ और २१५ के बीच के प्लेटों से.
४. इं. ऍ; जि. १३, पृ. २४८ और २४९ के बीच के प्लेटों से.
५. ये मूल पंक्तियां भीम (दूसरे) के दानपत्र से हैं. ६. इं. ऍ; जि. १४, पृ. ५० और ५३ के बीच के प्लेटों से.

को कहीं अक्षर की दाहिनी ओर ऊपर की तरफ़ और कहीं अक्षर के सामने मध्य में धरा है. इस दानपत्र से दिये हुए अक्षरों के अंत में जो अ, आ, ख, र, ऊ, खा और उ अक्षर दिये हैं वे इस ताम्रपत्र से नहीं है. उनमें से अ, आ, ख और र ये चार अक्षर जान्हवी( गंगा )वंशी राजा अरिवर्मन् के जाली दानपत्र[1] से लिये गये हैं. इस पुस्तक में जाली दानपत्रों से कोई लिपिपत्र नहीं बनाया गया परंतु उक्त अक्षरों के ऐसे रूप अन्यत्र नहीं मिलते और उनका जानना भी आवश्यक होने से ये यहां दिये गये हैं. बाकी के तीन अक्षरों में से 'ऊ' और 'खा' पूर्वी चालुक्य राजा विष्णुवर्द्धन पांचवें ( कलिविष्णुवर्द्धन ) के दानपत्र से[2] और अंतिम 'उ'[3] एहोले के नारायण के मंदिर के शिलालेख[4] से लिया गया है.

लिपिपत्र ४९वें की मूल पंक्तियों[5] का नागरी अक्षरांतर—

श्रीधाम्नः पुरुषोत्तमस्य महतो नारा-
यणस्य प्रभोर्न्नाभीपंकरुहाद्बभूव जगतस्स्रष्टा
स्वयंभूस्ततः जज्ञे मानससूनुरत्रिरिति य[ः]
स्तस्मान्मुनेरत्रितस्सोमो वंशकरस्सुधांशुरुदित[ः] श्रीक-
ण्ट(ण्ठ)चूडामणिः । तस्मादासीत्सुधासूतेर्ब्बुधो बुध-
नुतस्ततः ज(जा)तः पुरूरवा नाम चक्रवर्त्ती[र्त्ती] स-

---

लिपिपत्र ५० वां.

यह लिपिपत्र काकतीयवंशी राजा रुद्रदेव के शक सं. १०८४ (ई. स. ११६२) के अनंकोंड के शिलालेख[6] और उसी वंश के राजा गणपति के समय के शक सं. ११३५ ( ई. स. १२१३ ) के चेब्रोलु के शिलालेख[7] से तय्यार किया गया है. अनंकोंड के लेख से मुख्य मुख्य अक्षर ही दिये गये हैं. इस लिपिपत्र में दिये हुए अक्षरों में से अ, आ, इ, ई, उ, ओ, औ, ख, ग, च, छ, ज, झ, ट, ठ, ड, ढ, ण, त, थ, ध, न, ब, भ, म, य, र, ल, श और स वर्तमान कनड़ी या तेलुगु के उक्त अक्षरों से बहुत कुछ मिलते जुलते हैं. चेब्रोलू के लेख के 'श्री' में 'शी' बना कर उसके चौतरफ़ चतुरस्र सा बना कर उस के अंत में ग्रंथि लगाई है. यह सारा चतुरस्रवाला अंश 'र' का ही विलक्षण रूप है 'ष्ठ' और 'स्थ' में 'ठ' और 'थ' का केवल नीचे का आधा हिस्सा ही बनाया है. चेब्रोलू के लेख के अक्षरों के अंत में ॠ के तीन रूप और ऐ अक्षर अलग दिये हैं. उनमें से पहिला 'ॠ' चालुक्यवंशी राजा कीर्तिवर्मन् ( दूसरे ) के वक्कलेरी से मिले हुए शक सं. ६७९ ( ई. सं. ७५७ ) के दानपत्र[8] से, दूसरा वनपल्ली से मिले हुए अन्नवेम के शक सं. १३०० ( ? १३०१ ) के दानपत्र[9] से, और तीसरा 'ॠ' तथा 'ऐ' दोनों चालुक्यवंशी राजा पुलुकेशिन् [प्रथम] के जाली दानपत्र[10] से लिये गये हैं.

---

१. ई. एँ; जि. ८, पृ. २१२ और २१३ के बीच के प्लेटों से.

२. ई. एँ; जि. १३, पृ. १८६ और १८७ के बीच के प्लेटों से.

३. लिपिपत्र ४९ में दिये हुए अक्षरों के अंतिम अक्षर के ऊपर ग़लती से नागरी का 'ऊ' छप गया है जो अशुद्ध है. उसके स्थान में पाठक 'उ' पढ़ें.

४. ई. एँ; जि. ६, पृ. ७५ के पास के प्लेट से.

५. ये मूल पंक्तियां राजराज ( दूसरे ) के दानपत्र से हैं.

६. ई. एँ; जि. ११ पृ. १२ और १७ के बीच के प्लेटों से.

७. एँ. ई; जि. ५, पृ. १४६ और १४७ के बीच के प्लेटों से.

८. एँ. ई; जि. ५, पृ. २०५ के पास के प्लेट ४ B, पंक्ति ६५ से.

९. एँ. ई; जि. ३, पृ. ६३ के पास के प्लेट ३ A, पंक्ति ५०.

१०. ई. एँ; जि. ८ पृ. ३४० के पास की प्लेटें, क्रमशः पंक्ति ४५ और ३६.

लिपिपत्र ५०वें की मूल पंक्तियों[1] का नागरी अक्षरांतर—

एषां वंशे रघूणां क्षितिपतिरभवद्दूर्जयश्शौ-

र्य्यकेलि(लि)स्फूर्ज्जद्भूमा ततोभूत्प्रतिकरटिघटाखाल-

नो वेतराजः । चक्रे विक्रांतवाहुस्तदनु व-

सुमतीपालनं प्रोलभूपस्तत्पुत्रो रुद्रदेवस्त-

दुपरि च नृपोत्तंसरत्नं बभूव ॥ ततस्तत्सोद-

---

लिपिपत्र ५१ वां.

यह लिपिपत्र दोनेपूंडि से मिले हुए पीठापुरी के नामयनायक के शक सं. १२५६ (ई. स. १३३७) के दानपत्र[2], वनपल्ली से मिले हुए अन्नवेम के दानपत्र[3] तथा कोंडवीडु से मिले हुए गाणदेव के शक सं. १३७७ के दानपत्र[4] से तय्यार किया गया है. वनपल्ली और कोंडवीडु के दानपत्रों से मुख्य मुख्य अक्षर दिये गये हैं. दोनेपूंडि के दानपत्र के क, ञ ('ज्ञ' में), द, प, फ, व और ह में थोड़ा सा परिवर्तन होने से वर्तमान कनड़ी और तेलुगु लिपियों के वे ही अक्षर बने हैं. 'फ' के नीचे जो उलटे अर्धवृत्त का सा चिह्न लगा है वह 'फ' और 'प' का अंतर बतलाने के लिये ही है. पहिले उसका स्थानापन्न चिह्न 'फ' के भीतर दाहिनी ओर की खड़ी लकीर के साथ सटा रहता था (देखो, लिपिपत्र ४८, ४९, ५०) और वर्तमान कनड़ी तथा तेलुगु लिपियों में उसका रूप शंकु जैसी आकृति की खड़ी लकीर में बदल कर अक्षर के नीचे लगाया जाता है. अनुस्वार अक्षर के ऊपर नहीं किंतु आगे लगाया है. ई. स. की १४ वीं शताब्दी के पीछे भी इस लिपि में और थोड़ा सा अंतर पड़ कर वर्तमान कनड़ी और तेलुगु लिपियां बनी हैं. यह अंतर लिपिपत्र ८० में दी हुई लिपियों का लिपिपत्र ५१ से मिलान करने पर स्पष्ट होगा.

लिपिपत्र ५१वें की मूल पंक्तियों[5] का नागरी अक्षरांतर—

ओउ(श्यु)मामहेश्वराभ्यां न्न(न)मः । पायाद्वः

करिवदनः क्रु(क्र)तनिजदानस्तुताविवालिगणे ।

निनदति मुहुरपिधत्ते कर्न्नौ(र्णौ) यः कर्न्न(र्ण)-

तालाभ्यां ॥ श्रीविष्णुरस्तु भवदिष्टफलप्रदा-

---

## १४—ग्रंथ लिपि

ई. स. की ७ वीं शताब्दी से (लिपिपत्र ५२ से ५६).

---

**इस लिपि का प्रचार मद्रास इहाते के उत्तरी व दक्षिणी आर्कट, सलेम, ट्रिचिनापली, मदुरा और तिन्नेवेल्लि जिलों में तथा ट्रावनकोर राज्य में ई. स. की सातवीं शताब्दी के आस पास से**

---

१. ये मूल पंक्तियां चेब्रोलू के लेख से हैं. २. ऍ. इं; जि. ५, पृ. २६४ और २६७ के बीच के प्लेटों से.

३. ऍ. इं; जि. ३, पृ. ६२ और ६३ के बीच के प्लेटों से. ४. इं. ऍ; जि. २०, पृ. ३९२ और ३९३ के बीच के प्लेटों से.

५. ये मूल पंक्तियां नामयनायक के दोनेपूंडि के दानपत्र से हैं.

मिलता है और इसीमें क्रमशः परिवर्तन होते होते वर्तमान ग्रंथ लिपि बनी (देखो, ऊपर पृ. ४३-४४). मद्रास इहाते के जिन हिस्सों में तामिळ लिपि का, जिसमें वर्णों की अपूर्णता के कारण संस्कृत ग्रंथ लिखे नहीं जा सकते, प्रचार है वहां पर संस्कृत ग्रंथ इसी लिपि में लिखे जाते हैं इसीसे इसका नाम 'ग्रंथ लिपि' (संस्कृत ग्रंथों की लिपि) पड़ा हो. यह पल्लव, पांड्य, और चोल राजाओं, तथा चोलवंशियों का राज्य छीननेवाले वेंगी के पूर्वी चालुक्य राजा राजेंद्रचोड़ के वंशजों, गंगावंशियों, बाणवंशियों, विजयनगर के यादवों आदि के शिलालेखों या ताम्रपत्रों में मिलती है. यह लिपि प्रारंभ में तेलुगु-कनड़ी से बहुत कुछ मिलती हुई थी (लिपिपत्र ५२ में दी हुई राजा राजसिंह के कांचीपुरम् के लेख की लिपि को लिपिपत्र ४३ में दी हुई पल्लववंशी विष्णुगोपवर्मन् के उरुपवुल्लि के दानपत्र की लिपि से मिला कर देखो), परंतु पीछे से चलती कलम से लिखने तथा खड़ी और आड़ी लकीरों को वक्र या खमदार रूप देने (देखो, ऊपर पृ. ८०) और कहीं कहीं उनके प्रारंभ, बीच या अंत में ग्रंथि लगाने के कारण इसके रूपों में विलक्षणता आती गई जिससे वर्तमान ग्रंथ लिपि वर्तमान तेलुगु और कनड़ी लिपियों से बिलकुल भिन्न हो गई.

---

### लिपिपत्र ५२ वां.

यह लिपिपत्र पल्लववंशी राजा नरसिंहवर्मन् के समय के मामल्लपुरम् के छोटे छोटे ६ लेखों[1], उसी वंश के राजा राजसिंह के समय के कांचीपुरम् के कैलासनाथ नामक मंदिर के शिलालेख[2] तथा कूरम से मिले हुए उसी वंश के राजा परमेश्वरवर्मन् के दानपत्र[3] से तय्यार किया गया है. नरसिंहवर्मन् के लेखों में 'अ' के तीन रूप मिलते हैं. राजा राजसिंह के समय के कांचीपुरम् के लेख के 'अ' की बाईं तरफ़ के गोलाईदार अंश को मूल अक्षर से मिला देने से 'अ' में ग्रंथि बन गई है. 'अ' के उक्त तीन रूपों में से दूसरा मुख्य है और उसीको त्वरा से लिखने से पहिला और तीसरा रूप बना है जिनमें ग्रंथि मध्य में लगाई है. विसर्ग के स्थानापन्न दोनों आड़ी लकीरों को एक खड़ी लकीर से जोड़ दिया है. राजा राजसिंह के समय के कांचीपुरम् के लेख के लिखनेवाले ने अपनी लेखनकला की निपुणता का खूब परिचय दिया है. 'अ' की खड़ी लकीर को दाहिनी ओर घुमा कर सिर तक ऊपर बढ़ा दिया है, 'आ' की मात्रा की खड़ी रेखा को सुंदर बनाने के लिये उसमें विलक्षण घुमाव डाला है (देखो, टा, णा, मा, ळा). परमेश्वरवर्मन् के कूरम के दानपत्र की लिपि त्वरा से लिखी हुई है उसमें 'ए' और 'ज' के नीचे के भाग में ग्रंथि भी लगी है और अनुस्वार को अक्षर के ऊपर नहीं किंतु आगे धरा है.

लिपिपत्र ५२ वें की मूल पंक्तियों[4] का नागरी अक्षरांतर—

नरसिंहवर्म्मणः स्वयमिव भगवतो नृपतिरूपावती-
र्णस्य नरसिंहस्य मुहुरवजितचोळ(ल)केरळ(ल)काळ(ल)भ्रपाण्ड्य-
स्य सहस्रबाहोरिव समरशतनिर्व्विष्टसहस्रबाहु-
कर्म्मणः परियळमणिमंगलशूरमारप्रभृतिरणविदर्शि(र्शि)-

---

१. ऍ. इं. जि. १०, पृ. ६ के पास का प्लेट, लेख संख्या २-१०.
२. हु; सा. इं. इं; जि. २, भाग ३, प्लेट ६.
३. हु; सा. इं. इं; जि. २, भाग ३, प्लेट ११-२.
४. ये मूल पंक्तियां कूरम के दानपत्र से हैं.

लिपिपत्र ४३ वां.

यह लिपिपत्र मामल्लीपुरम् के अतिरणचंडेश्वर नामक गुफामंदिर के लेख[1], कशाकूड़ि से मिले हुए पल्लव राजा नंदिवर्मन् के दानपत्र[2] और पांड्यवंशी राजा परांतक के समय के नारसिंगम् के लेख[3] से, जो गत कलियुग संवत् ३८७१ (ई. स. ७७० ) का है, तय्यार किया गया है. नंदिवर्मन् के दानपत्र के अक्षरों में से इ, ख, ग, ज, न और व वर्तमान ग्रंथ लिपि के उक्त अक्षरों से कुछ कुछ मिलते हुए हैं.

लिपिपत्र ४३वें की मूल पंक्तियों[4] का नागरी अक्षरांतर—

लंकाजयाधरितरामपराक्रमश्रीरुत्पन्न(न्न)वान्नृपकुलसंक्षयधूम-
केतुः वातापिनिर्ज्जयविडम्बितकुम्भजन्मा वीरस्ततोजनि
जयि(यी) नरसिंहवर्म्मा ॥ तस्मादजायत निजायतबाहुदण्ड-
चण्डासनी रिपिकुलस्य महेन्द्रवर्म्मा यस्मात्प्रभृ(भृ)त्यलम-

---

लिपिपत्र ४४ वां.

यह लिपिपत्र पल्लववंशी राजा नंदिवर्मन् ( पल्लवमल्ल ) के उदयेंदिरम् के दानपत्र[5] और गंगावंशी राजा पृथ्वीपति ( दूसरे ) के वहीं के दानपत्र[6] से तय्यार किया गया है. नंदिवर्मन् के दानपत्र के अक्षरों में से अ, इ, उ, ए, ख, ग, घ, च, ज, ठ, ड, ढ, ण, न, थ, ध, प, ब, भ, म, य, व, ष और स वर्तमान ग्रंथ लिपि से कुछ कुछ मिलते हुए हैं.

लिपिपत्र ४४वें की मूल पंक्तियों[7] का नागरी अक्षरांतर—

श्रि(श्री) स्वस्ति सुमेरुगि[रि]मूर्द्धनि प्रवरयोगब-
द्धासनं जगत(त्र)यविभूतये रविशशांकनेत्रद्व-
यमुमासहितमादरादुदयचन्द्रलक्ष्मी(क्ष्मी)प्रदम्(दं) सदाशि-
वमहम्नमामि शिरसा जटाधारिणम् ।[।] श्रीमान-
नेकरणभुवि(भूमि)षु पल्लवाय राज्यप्रदः परहि-

---

लिपिपत्र ४५ वां.

यह लिपिपत्र राजा कुलोत्तुंगचोडदेव के चिदंबरम् के लेख[8], विक्रमचोड़ के समय के शेविलिमेडु के लेख[9] और बाणवंशी राजा विक्रमादित्य दूसरे ( विजयबाहु ) के उदयेंदिरम् के दानपत्र[10] से तय्यार किया गया है. इस लिपिपत्र में दिये हुए अक्षरों में से कई एक वर्तमान ग्रंथाक्षरों से मिलते जुलते हैं ( इस लिपिपत्र को लिपिपत्र ८० में दी हुई वर्तमान ग्रंथ लिपि से मिला कर देखो ).

---

१. ऍ. इं. जि. १०, पृ. १२ के पास के प्लेट से.
२. हु; सा. इं. इं; जि. २, भाग ३, प्लेट १३-१४, पंक्ति १-११४ से.
३. ऍ. इं; जि. ८, पृ. ३२० के पास का प्लेट, लेखसंख्या १ से. ४. ये मूल पंक्तियां कशाकूडि के दानपत्र से हैं.
५. इं. ऍ; जि. ८, पृ. २७४ और २७६ के बीच के प्लेट, पंक्ति १-१०५ से.
६. हु; सा. इं. इं; जि. १, भाग ३, प्लेट १६, पंक्ति १-७१ से.
७. ये मूल पंक्तियां नंदिवर्मन् के उदयेंदिरम् के दानपत्र से हैं.
८. ऍ. इं; जि. ५, पृ. १०४ के पास का प्लेट, लेख A से. ऍ. इं; जि. ६, पृ. २२८ के पास के प्लेट से.
१०. ऍ. इं; जि. ३, पृ. ७६ और ७७ के बीच के प्लेटों से.

लिपिपत्र ५५वें की मूल पंक्तियों[1] का नागरी अक्षरांतर—

क्षि(क्षी)रोदम् मथितम् मनोभिरतुलम्(लं) देवासुरैर्म्मंदरं
हित्वाश्रित इवाञ्जनाद्रिरिव यस्तच्चाधिकम्(कं) राज-
ते यो भोगि(गी)न्द्रनिविष्टमूर्त्ति(र्त्ति)रनिशम् भूयोमृतस्या-
प्तये रक्षे[द्]वः सुरव्रु(वृ)न्दवन्दितपत(द)द्वव्वः स्त(न्द्रस्त)

---

लिपिपत्र ५६ वां.

यह लिपिपत्र पांड्यवंशी राजा सुंदरपांड्य के श्रीरंगम् के लेख[2], आलंपूंडि से मिले हुए विजयनगर के यादव राजा विरूपाक्ष के शक सं. १३०५ (ई. स. १३८३) के दानपत्र[3] और वहीं के श्रीगिरिभूपाल के शक सं. १३४६ (ई. स. १४२४) के दानपत्र[4] से तय्यार किया गया है. इस लिपिपत्र में दिये हुए अक्षरों में से अ, आ, इ, उ, ऊ, ऋ, ए, ओ, क, ख, ग, घ, ङ, च, ज, ठ, ड, ण, त, थ, द, ध, न, प, फ, ब, भ, म, य, र, ल, व, श, ष, स, ह और ळ वर्तमान ग्रंथ लिपि के उक्त अक्षरों से मिलते जुलते ही हैं. ई. स. की १४ वीं शताब्दी के पीछे थोड़ा सा और अंतर पड़ने पर वर्तमान ग्रंथ लिपि बनी.

लिपिपत्र ५६ वें की मूल पंक्तियों[5] का नागरी अक्षरांतर—

हरिः ओम् स्वस्ति श्रीः येनासौ
करुणामनीयत दशां श्रीरंगपत्मा(द्मा)करः
कृत्वा तम् भुवनान्तरप्रणयिनं कारुण्णी-

---

## १५—कलिंग लिपि.

ई. स. की ७ वीं से ११ वीं शताब्दी तक (लिपिपत्र ५७ से ५६).

---

कलिंग लिपि मद्रास इहाते के चिकाकोल और गंजाम के बीच के प्रदेश में कलिंगनगर के गंगावंशी राजाओं के दानपत्रों में ई. स. की ७ वीं शताब्दी के आस पास से ११ वीं शताब्दी के आस पास तक मिलती है. इसका सब से पहिला दानपत्र, जो अब तक मिला है, पूर्वी गंगावंशी राजा देवेंद्रवर्मन् का गांगेय संवत् ८७ का है. उसकी लिपि में मध्यप्रदेशी लिपि का अनुकरण पाया जाता है क्योंकि अक्षरों के सिर संदूक की आकृति के, भीतर से भरे हुए, हैं और कई अक्षर समकोण वाले हैं (देखो, ऊपर पृ. ४४). पिछले दानपत्रों में अक्षर समकोणवाले नहीं किंतु पश्चिमी एवं तेलुगु-कनड़ी लिपि की नांई गोलाईदार मिलते हैं और उनमें तेलुगु-कनड़ी के साथ साथ कुछ ग्रंथ तथा नागरी लिपि का मिश्रण भी पाया जाता है.

---

1. ये मूल पंक्तियां उदयेंदिरम् के दानपत्र से हैं.
2. ऍ. इं; जि. ३, पृ. १४ के पास के प्लेट से.
3. ऍ. इं; जि. ३, पृ. २२८ के पास के प्लेट से.
4. ऍ. इं; जि. ८, पृ. ३१२ और ३१३ के बीच के प्लेटों से.
5. ये मूल पंक्तियां श्रीरंगम् के लेख से हैं.

लिपिपत्र ४७ वां.

यह लिपिपत्र पूर्वी गंगावंशी राजा इंद्रवर्मन् के अच्युतपुरम् के दानपत्र[1], राजा इंद्रवर्मन् (दूसरे) के चिकाकोल के दानपत्र[2] और राजा देवेंद्रवर्मन् के दानपत्र[3] से तय्यार किया गया है. अच्युतपुरम् के दानपत्र के अक्षरों के सिर मध्यप्रदेशी लिपि की नांई संदूक की आकृति के, भीतर से भरे हुए, हैं और अ, आ, क, र आदि अक्षर समकोणवाले हैं. 'न' नागरी का सा है और बाकी के अक्षर तेलुगु-कनड़ी से मिलते हुए हैं. चिकाकोल के दानपत्र के अक्षरों के भी सिर चौकूंटे, भीतर से भरे हुए हैं, और 'म' ग्रंथ लिपि की शैली का है.

लिपिपत्र ४७वें की मूल पंक्तियों[4] का नागरी अक्षरांतर—

ओं स्वस्ति सर्व्वर्तुरमणीयाद्विजयकलिङ्गनगरात्सकलभुवन-
निर्म्माणैकसूत्रधारस्य भगवतो गोकर्णस्वामिनश्चरणकम-
लयुगलप्रणामादपगतकलिकलङ्को विनयनयसम्पदा-
माधारः स्वासिधारापरिस्पन्दाधिगतसकलकलिङ्गाधिराज्यश्चतु-
रुदधितरङ्गमेखलावनितलप्रविततामलयशाः अनेकसम-

लिपिपत्र ४८ वां.

यह लिपिपत्र पूर्वी गंगावंशी राजा देवेंद्रवर्मन् दूसरे (अनंतवर्मन् के पुत्र) के गांगेय संवत् [२]५१[5] और २५४[6] के दो दानपत्रों से तय्यार किया गया है. पहिले दानपत्र के अक्षरों में 'अ' तीन प्रकार का है जिनमें से पहिले दो रूप नागरी हैं और तीसरा रूप तेलुगु-कनड़ी की शैली का है और लिपिपत्र ४६ में दिये हुए 'अ' के दूसरे रूप से मिलता हुआ है. उ, ए, ग (पहिला), ज (दूसरा), त (दूसरा), द और न (पहिला और दूसरा) नागरी से मिलते हुए ही हैं. दूसरे ताम्रपत्र के अक्षरों में से अ, आ, इ, ट, ध और ष नागरी के ही हैं.

लिपिपत्र ४८वें की मूल पंक्तियों[7] का नागरी अक्षरांतर—

ओं स्वस्ति अमरपुरानुकारिण[:] सर्वर्तु(र्तु)सुखरम-
णीयाद्विजयवत[:] कलिङ्गा(ङ्ग)नगराधिवासका[त्] महेन्द्राच-
लामलशिखरप्रतिष्ठितस्य सचराचरगुरो[:] सक-
लभुवननिर्माणैकसूत्रधारस्य शशाङ्कचूडामणि(णे)-

---

१. एँ. इं; जि. ३, पृ. १२८ और १२६ के बीच के प्लेटों से.

२. इं. एँ; जि. १३, पृ. १२२ और १२३ के बीच के प्लेटों से. इस लिपिपत्र में चिकाकोल के दानपत्र का संवत् गांगेय सं. १४६ छपा है जिसको शुद्ध कर पाठक १४८ पढ़ें.

३. एँ. इं; जि. ३, पृ. १३२ और १३३ के बीच के प्लेटों से.

४. ये मूल पंक्तियां राजा इंद्रवर्मन् के अच्युतपुरम् के दानपत्र से हैं.

५. इं. एँ; जि. १३, पृ. २७४ और २७५ के बीच के प्लेटों से. ६. इं. एँ; जि. १८, पृ. १४४ और १४५ के बीच के प्लेटों से.

७. ये मूल पंक्तियां देवेंद्रवर्मन् के गांगेय संवत् [२]५१ के दानपत्र से हैं.

लिपिपत्र ५६ वां.

यह लिपिपत्र गंगावंशी राजा वज्रहस्त के पर्लाकिमेडी के दानपत्र[1] से तय्यार किया गया है. इस दानपत्र का लेखक उत्तरी और दक्षिणी शैली की भिन्न भिन्न लिपियों का ज्ञाता रहा हो और उसने इसमें अपने लिपिसंबंधी विशेष ज्ञान का परिचय देने के विचार से ही भिन्न भिन्न लिपियों का मिश्रण जान बूझ कर किया हो ऐसा अनुमान होता है. प्रसिद्ध पुरातत्ववेत्ता डॉ. कीलहॉर्न ने इस दानपत्र का संपादन करते समय इसके अक्षरों की गणना कर लिखा है कि प्रायः ७३० अक्षरों में से ३२० नागरी में लिखे हैं और ४१० दक्षिणी लिपियों में[2]. प्राचीन लिपियों के सामान्य बोधवाले को भी इस लिपिपत्र के मूल अक्षरों को देखते ही स्पष्ट हो जायगा कि उनमें अ ( पहिला ), आ ( पहिला ), ई, उ, ऋ, क ( पहिले तीन रूप ), ग ( पहिला ), च ( पहिला ), ज ( पहिला ), ड ( दूसरा ), ण ( पहिला ), त ( पहिला ), द ( पहिला व दूसरा ), न ( पहिला ), प ( पहिला ), भ ( पहिला ), म ( पहिला ), र ( पहिला व दूसरा ), ल ( पहिला ), व ( पहिला ), श ( पहिला व दूसरा ), ष ( पहिला ), स ( पहिला ) और ह ( पहिला व दूसरा ) नागरी के ही हैं. दक्षिणी शैली के अक्षरों में से अधिकतर तेलुगु-कनड़ी हैं और ग्रंथ लिपि के अक्षर कम हैं जैसे कि 'ग' ( पांचवां ), ण ( चौथा और पांचवां ) और म ( दूसरा ).

लिपिपत्र ५६वें की मूल पंक्तियों का नागरी अक्षरांतर—

ओं स्वस्त्यमरपुरानुकारिणः सर्व्वर्तुसुखरमणी-
याद्विजयवत: कलिङ्गा(ङ्ग)नगरवासकान्महेन्द्राचलामलशिख-
रप्रतिष्ठितस्य सचराचरगुरोस्सकलभुवननिर्म्माणैक-
सूत्रधारस्य शशाङ्कचूडामणेर्भ्भगवतो गोकर्ण्णस्वामि-

---

## १६—तामिळ लिपि.

ई. स. की सातवीं शताब्दी से ( लिपिपत्र ६०-६२ ).

---

यह लिपि मद्रास के जिन हिस्सों में प्राचीन ग्रंथ लिपि प्रचलित थी वहां के तथा उक्त इहाते के पश्चिमी तट अर्थात् मलबार प्रदेश के तामिल भाषा के लेखों में पल्लव, चोल, राजेन्द्रचोड आदि पूर्वी चालुक्य एवं राष्ट्रकूट आदि वंशों के शिलालेखों तथा दानपत्रों में एवं साधारण पुरुषों के लेखों में ई. स. की सातवीं शताब्दी से मिलती है. इस लिपि में 'अ' से 'औ'[3] तक के स्वर, और व्यंजनों में केवल क, ङ, च, ञ, ट, ण, त, न, प, म, य र, ल, व, ळ, ऴ, ऱ और ण के चिह्न हैं. ग, ज, ड, द, ब और श के उच्चारण भी

---

1. ए. इं; जि. ३, पृ. २२२ और २२३ के बीच के प्लेटों से. 2. ए. इं; जि. ३, पृ. २२०.

3. अब तक जितने लेख प्राचीन तामिळ लिपि के मिले हैं उनमें 'औ' अक्षर नहीं मिला परंतु संभव है कि जैसे 'उ' के सिर की दाहिनी ओर नीचे को झुकी हुई खड़ी लकीर लगा कर 'ऊ' बनाया जाता था ( देखो, लिपिपत्र ६० में पल्लववंशी राजा नंदिवर्मन् के कशाकुडि के दानपत्र के अक्षरों में ) वैसा ही चिह्न 'ओ' के साथ जोड़ने से 'औ' बनता होगा; क्योंकि वर्तमान तामिळ में जो चिह्न 'ऊ' बनाने में 'उ' के आगे लिखा जाता है वही 'औ' बनाने में 'ओ' के आगे रक्खा जाता है जो उक्त प्राचीन चिह्न का रूपांतर ही है.

तामिळ भाषा में मिलते हैं परंतु उन अक्षरों के लिये स्वतंत्र चिह्न नहीं हैं. 'ग' की ध्वनि 'क' से, 'ज' और 'श' की 'च' से, 'द' की 'त' से और 'ब' की 'प' से व्यक्त की जाती है जिसके लिये विशेष नियम मिलते हैं. संयुक्त व्यंजन एक दूसरे से मिला कर नहीं किंतु एक दूसरे के पास लिखे जाते हैं और कई लेखों में हलंत और सस्वर व्यंजन का भेद नहीं मिलता, तो भी कितने एक लेखों में संयुक्त व्यंजनों में से पहिले के ऊपर बिंदी, वक्र या तिरछी रेखा लगा कर हलंत को स्पष्ट कर जतलाया है. अनुस्वार का काम अनुनासिक वर्णों से ही लिया जाता है इस लिपि में व्यंजन वर्ण केवल १८ ही हैं जिनमें से चार (ळ, ऴ, ऱ और ऩ) को छोड़ देवें तो संस्कृत भाषा में प्रयुक्त होनेवाले व्यंजनों में से तो केवल १४ ही रह जाते हैं. ऐसी दशा में संस्कृत शब्द इसमें लिखे नहीं जा सकते, इसलिये जब उनके लिखने की आवश्यकता होती है तब वे ग्रंथलिपि में ही लिखे जाते हैं. इसलिपि के अधिकतर अक्षर ग्रंथ लिपि से मिलते हुए ही हैं और ई, क, और र आदि अक्षर उत्तरी ब्राह्मी से लिये हों ऐसा प्रतीत होता है; क्योंकि उनकी खड़ी लकीरें सीधी ही हैं, नीचे के अंत से बाईं ओर मुड़ कर ऊपर को बढ़ी हुई नहीं हैं. अन्य लिपियों की नांई इसमें भी समय के साथ परिवर्तन होते होते १० वीं शताब्दी के आस पास कितने एक और १४ वीं शताब्दी के आस पास अधिकतर अक्षर वर्तमान तामिळ से मिलते जुलते हो गये. फिर थोड़ा सा और परिवर्तन होकर वर्तमान तामिळ लिपि बनी. लिपिपत्र १ से ५९ तक के प्रत्येक पत्र में पाठकों के अभ्यास के लिये मूल शिलालेखों या दानपत्रों से पंक्तियां दी हैं परंतु लिपिपत्र ६० से ६४ तक के पांच लिपिपत्रों में वे नहीं दी गई, जिसका कारण यही है कि संस्कृतज्ञ लोग उनका एक भी शब्द समझ नहीं सकते उनको केवल वे ही लोग समझते हैं जिनकी मातृभाषा तामिळ है या जिन्होंने उक्त भाषा का अध्ययन किया है तो भी बहुधा प्रत्येक शताब्दी के लेखादि से उनकी विस्तृत वर्णमालाएं बना दी हैं जिनसे तामिळ जाननेवालों को उस लिपि के प्राचीन लेखादि पढ़ने में सहायता मिल सकेगी.

---

लिपिपत्र ६० वां.

यह लिपिपत्र पल्लववंशी राजा परमेश्वरवर्मन् के कूरम के दानपत्र[1] तथा उसी वंश के राजा नंदिवर्मन् के कशाकूडि[2] और उदयेंदिरम्[3] के दानपत्रों के अंत के तामिळ अंशों से तय्यार किया गया है. कूरम के दानपत्र के अक्षरों में से अ, आ, इ, उ, ओ, च, ञ, ए, त, न, प, य और व (पहिला) ग्रंथ लिपि के उक्त अक्षरों की शैली के ही हैं. 'अ' और 'आ' में इतना ही अंतर है कि उन की खड़ी लकीरों को ऊपर की तरफ दोहराया नहीं है. इस अंतर को छोड़कर इस ताम्रपत्र के 'अ' और लिपिपत्र ५२ में दिये हुए मामल्लपुरम् के लेखों के 'अ' (दूसरे) में बहुत कुछ समानता है. क, ट, र और व (दूसरा) उत्तरी शैली की ब्राह्मी लिपि से मिलते हुए हैं. कशाकूडि के दानपत्र का 'अ' कूरम के दानपत्र के 'अ' की ग्रंथि को लंबा करने से बना है. उदयेंदिरम के दानपत्र में हलंत और सस्वर व्यंजन में कोई भेद नहीं है.

---

लिपिपत्र ६१ वां.

यह लिपिपत्र पल्लवतिलकवंशी राजा दंतिवर्मन् के समय के तिरुवेळ्ळरै के लेख[4], राष्ट्रकूट

---

१. हु; सा. इं. इं; जि. ३, भाग ३, प्लेट १२, पंक्ति ५७-८६ से.
२. हु; सा. इं. इं; जि. ३, भाग ३, प्लेट १४-५, पंक्ति १०५-१३७ से.
३. इं. एँ; जि. ८, पृ. २७७ के पास के प्लेट की पंक्ति १०५-१०६ से.
४. एँ. इं; जि. ११, पृ. १५७ के पास के प्लेट से.

राजा कएणरदेव (कृष्णराज तीसरे) के समय के तिरुक्कोवलूर[1] और वेल्लोर[2] के लेखों से तय्यार किया गया है. इसमें क, ङ, ट, ए, प, य और व में लिपिपत्र ६० से कुछ परिवर्तन पाया जाता है.

लिपिपत्र ६२ वां.

यह लिपिपत्र राजेन्द्रचोल(प्रथम) के तिरुमलै के चटान पर खुदे हुए लेख[3], पगन (बर्मा में) से मिले हुए वैष्णव लेख[4], विजयनगर के राजा विरूपाक्ष के शोरैक्कावुर के शक सं. १३०८ (ई. स. १३८७) के दानपत्र[5] और महामंडलेश्वर वालककायम[6] के शक सं. १४०३ (ई. स. १४८२) के जंबुकेश्वर के शिलालेख[7] से तय्यार किया गया है. तिरुमलै के चटान के लेख का 'ई' उत्तरी शैली की ब्राह्मी का है क्योंकि उसकी दो बिंदियों के बीच की खड़ी लकीर का नीचे का अंश बाईं ओर मुड़ कर ऊपर की तरफ़ बढ़ा हुआ नहीं है. यह 'ई' प्रायः वैसा ही है जैसा कि मथुरा से मिले हुए संवत् ७६ के लेख[8] में मिलता है, और महाक्षत्रप ईश्वरदत्त के सिक्कों (लिपिपत्र १०) और अमरावती के लेखों (लिपिपत्र १२) के 'ई' से भिन्न है क्योंकि उनमें खड़ी लकीर का नीचे का अंश बाईं ओर ऊपर को मुड़ा हुआ मिलता है. विरूपाक्ष के दानपत्र और वालककायम के लेख के अक्षरों में से अधिकतर वर्तमान तामिळ अक्षरों से मिलते जुलते हो गये हैं.

## १७—वट्टेळुत्तु लिपि.

ई. स. की सातवीं शताब्दी के अन्त के आसपास से (लिपिपत्र ६३ से ६४).

यह लिपि तामिळ लिपि का घसीट रूप ही है और इसके अक्षर बहुधा गोलाई लिये हुए या ग्रंथिदार होते हैं. इसका प्रचार मद्रास इहाते के पश्चिमी तट तथा सब से दक्षिणी विभाग में ई. स. की ७ वीं शताब्दी के अंत के आसपास से चोल, पांड्य आदि वहां के राजवंशों के शिलालेखों और दानपत्रों में मिलता है. कुछ समय से इसका व्यवहार बिलकुल उठ गया है.

लिपिपत्र ६३ वां.

यह लिपिपत्र जटिलवर्मन् के समय के आणैमलै के शिलालेख[9], उसी राजा के दानपत्र[10] और वरगुणपांड्य के अंबासमुद्रम् के लेख[11] से तय्यार किया गया है. आणैमलै के लेख का 'अ' और 'आ' कूरम के दानपत्र (लिपिपत्र ६०) के उक्त अक्षरों के कुछ विकृत और घसीट रूप हैं. मुख्य अंतर

---

१. ऍ. इं; जि. ७, पृ. १४४ के पास के प्लेट, लेख G से.

२. ऍ. इं; जि. ४, पृ. ८२ के पास के प्लेट से. ३. ऍ. इं; जि. ६, पृ. २३२ के पास के प्लेट से.

४. ऍ. इं; जि. ७, पृ. १६४ के पास के प्लेट (लेखसंख्या २७) से.

५. ऍ. इं; जि. ८, पृ. ३०२ और ३०३ के बीच के प्लेटों से.

६. लिपिपत्र ६२ में वाकलकामय छप गया है जिसको शुद्ध कर पाठक वालककायम पढ़ें.

७. ऍ. इं; जि. ३, पृ. ७२ के पास के प्लेट के नीचे के भाग से.

८. ऍ. इं; जि. २, पृ. ३२१ के पास के प्लेट चौथे में. इसी लेख की छाप उसी जिल्द के पृ. २०४ के पास के प्लेट (लेख संख्या २०) में छपी है परंतु उसमें 'ई' स्पष्ट नहीं आया.

९. ऍ. इं; जि. ८, पृ. ३१० के पास के प्लेट, लेख दूसरे से. १०. इं. ऍं; जि. २२, पृ. ७० और ७१ के बीच के प्लेटों से.

११. ऍ. इं; जि. ६, पृ. ९० के पास के प्लेट से.

यही है कि बाहर की ग्रंथि भीतर की ओर बनी है. 'ङ' कूरम के दानपत्र के 'ङ' के नीचे के अंश को बाईं ओर न मोड़ कर दाहिनी ओर मोड़ने और घसीट लिखने से बना हो ऐसा प्रतीत होता है. उ, क, ङ, च, ञ, ट, ण, त, न, प, म, य, र, ल, व, ळ और ऱ लिपिपत्र ६० में दिये हुए उक्त अक्षरों के घसीट रूप ही हैं. जटिलवर्मन् के दानपत्र का 'ई' प्राचीन तामिळ 'ई' (देखो, लिपिपत्र ६२) का घसीट रूप मात्र है. 'ए' और 'ओ' लिपिपत्र ६० में दिये हुए उक्त अक्षरों के ही ग्रंथिवाले या घसीट रूप हैं.

---

लिपिपत्र ६४ वां

यह लिपिपत्र मांबळ्ळि से मिले हुए श्रीवल्लवंगोडे के कोल्लम् (कोलंब) संवत् १४९ (ई. स. ९७३) के दानपत्र[1], कोचीन से मिले हुए भास्कररविवर्मन के दानपत्र[2] और कोट्टयम् से मिले हुए वीरराघव के दानपत्र[3] से तय्यार किया गया है. इसकी लिपि में लिपिपत्र ६३ की लिपि से जो कुछ अंतर पाया जाता है वह त्वरा से लिखे जाने के कारण ही समयानुसार हुआ है. कोट्टयम् के दानपत्र में जो ई. स. की १४ वीं शताब्दी के आसपास का माना जा सकता है, 'ए' और 'ओ' के दीर्घ और ह्रस्व रूप मिलते हैं. वर्तमान कनड़ी, तेलुगु, मलयाळम् और तामिळ लिपियों में भी 'ए' और 'ओ' के दो दो रूप अर्थात् ह्रस्व और दीर्घ मिलते हैं, परंतु १४ वीं शताब्दी के आसपास तक के तेलुगु-कनड़ी, ग्रंथ और तामिळ लिपियों के लेखों में यह भेद नहीं मिलता; पहिले पहिल यह वीरराघव के दानपत्र में ही पाया जाता है. अतएव संभव है कि इस भेद का ई. स. की १४ वीं शताब्दी के आसपास तामिळ लिपि में प्रारंभ हो कर दूसरी लिपियों में उसका अनुकरण पीछे से हुआ हो. नागरी लिपि में 'ए' और 'ओ' में ह्रस्व और दीर्घ का भेद नहीं है इस लिये हमने 'ए' और 'ओ' के ऊपर आड़ी लकीर लगा कर उनको दीर्घ 'ए' और दीर्घ 'ओ' के सूचक बनाया है.

---

## १८—खरोष्ठी लिपि.

ई. स. पूर्व की चौथी शताब्दी से ई. स. की तीसरी शताब्दी तक (लिपिपत्र ६५ से ७० ).

---

खरोष्ठी लिपि आर्य लिपि नहीं, किंतु अनार्य (सेमिटिक) अरमइक् लिपि से निकली हुई प्रतीत होती है (देखो, ऊपर पृ. ३४-३६). जैसे मुसलमानों के राज्यसमय में ईरान की फ़ारसी लिपि का हिंदुस्तान में प्रवेश हुआ और उसमें कुछ अक्षर और मिलाने से हिंदी भाषा के मामूली पढ़े लिखे लोगों के लिये काम चलाऊ उर्दू लिपि बनी वैसे ही जब ईरानियों का अधिकार पंजाब के कुछ अंश पर हुआ तब उनकी राजकीय लिपि अरमइक् का वहां प्रवेश हुआ, परंतु उसमें केवल २२ अक्षर, जो आर्य भाषाओं के केवल १८ उच्चारणों को व्यक्त कर सकते थे, होने तथा स्वरों में ह्रस्व दीर्घ का भेद और स्वरों की मात्राओं के न होने के कारण यहां के विद्वानों में से खरोष्ठ या किसी और ने

---

1. एँ. इं; जि. ६, पृ. २३६ के पास के प्लेट से.
2. एँ. इं; जि. ३, पृ. ७२ के पास के प्लेट के ऊपरी अंश से. 3. एँ. इं; जि. ४. पृ. २९६ के पास के प्लेट से.

नये अक्षरों तथा ह्रस्व स्वरों की मात्राओं की योजना कर मामूली पढ़े हुए लोगों के लिये, जिनको शुद्धाशुद्ध की विशेष आवश्यकता नहीं रहती थी, काम चलाऊ लिपि बना दी ( देखो, ऊपर पृ. ३५-३६ ). यह लिपि फ़ारसी की नांई दाहिनी ओर से बाईं ओर लिखी जाती है और आ, ई, ऊ, ऋ, ऐ और औ स्वर तथा उनकी मात्राओं का इसमें सर्वथा अभाव है. संयुक्त व्यंजन भी बहुत कम मिलते हैं, जिनमें भी कितने एक में तो उनके घटक व्यंजनों के अलग अलग रूप स्पष्ट नहीं होते किंतु उनका एक विलक्षण ही रूप मिलता है, जिससे कितने एक संयुक्त व्यंजनों का पढ़ना अभी तक संशययुक्त ही है. इसके लेख भारतवर्ष में विशेष कर पंजाब से ही मिले हैं अन्यत्र बहुत कम. यह लिपि ईरानियों के राजत्वकाल के कितने एक चांदी के मोटे और भद्दे सिक्कों, मौर्यवंशी राजा अशोक के शहबाज़गढ़ी और मान्सेरा के चटानों पर खुदे हुए लेखों, एवं शक, क्षत्रप, पार्थिअन् और कुशनवंशी राजाओं के समय के बौद्ध लेखों और बाकट्रिअन् ग्रीक, शक, क्षत्रप, पार्थिअन्, कुशन, औदुंबर आदि राजवंशों के कितने एक सिक्कों पर या भोजपत्रों पर लिखे हुए प्राकृत पुस्तकों में मिलती है. इस लिपि के शिलाओं आदि पर खुदे हुए लेखों की, जो अब तक मिले हैं, संख्या बहुत कम[1] है. ई. स. की तीसरी शताब्दी के आस पास तक इस लिपि का कुछ न कुछ प्रचार पंजाब की तरफ़ बना रहा जिसके बाद यह इस देश से सदा के लिये उठ गई और इसका स्थान ब्राह्मी ने ले लिया ( विशेष वृत्तान्त के लिये देखो, ऊपर पृ. ३१-३७ ).

---

लिपिपत्र ६५ वां.

यह लिपिपत्र मौर्यवंशी राजा अशोक के शहबाज़गढ़ी और मान्सेरा के लेखों[2] से तय्यार किया गया है. उक्त लेखों से दिये हुए अक्षरों में सब स्वर 'अ' के साथ स्वरों की मात्रा लगा कर ही बनाये हैं और कितने एक अक्षरों की बाईं ओर झुकी हुई खड़ी लकीर के नीचे के अंत को मोड़ कर कुछ ऊपर की ओर बढ़ाया है [ देखो, 'अ' ( तीसरा ), 'ख' (दूसरा), 'ग' ( दूसरा ), 'च' ( तीसरा ), 'ढ' ( दूसरा ), 'न' ( चौथा ), 'प' ( दूसरा ), 'फ' (दूसरा ), 'ब' ( तीसरा ), 'र' ( तीसरा ), 'व' (दूसरा ), और 'श' ( दूसरा )]. 'ज' ( दूसरे ) की खड़ी लकीर के नीचे एक आड़ी लकीर और जोड़ी है. 'म' ( चौथे ) की बाईं ओर अपूर्ण वृत्त और 'म' ( पांचवें ) के नीचे के भाग में तिरछी लकीर अधिक लगाई है. 'र' ( दूसरे ) की तिरछी खड़ी लकीर के नीचे के अंत से दाहिनी ओर एक आड़ी लकीर[3] और लगाई है. यह लकीर संयुक्ताक्षर में दूसरे आनेवाले 'र' का चिह्न है परंतु उक्त लेखों में कहीं कहीं यह लकीर विना आवश्यकता के भी लगी हुई मिलती है और वर्डक से मिले हुए पीतल के पात्र पर के लेख में तो इसकी भरमार पाई जाती है जो उक्त लेखों के लेखकों का शुद्ध लिखना न जानना प्रकट करती है[4]. इन लेखों में 'इ' की मात्रा एक खड़ी या तिरछी

---

१. खरोष्ठी लिपि के लेखों के लिये देखो ऊपर पृष्ठ ३२, टिप्पण ७-६, और पृष्ठ ३३, टिप्पण १-२.

२. एँ. इं; जि. १, पृ. १६ के पास का प्लेट. ज. ए; ई. स. १८६० में छपे हुए प्रसिद्ध फ्रेंच विद्वान् सेनार्ट के 'नोट्स् डी एपिग्राफे इंडिअने' ( संख्या १ ) नामक लेख के अंत के मान्सेरा के लेखों के २ प्लेट; और 'डाइरेक्टर जनरल ऑफ आर्किआलॉजी इन् इंडिआ' के भेजे हुए अशोक के शहबाज़गढ़ी के लेखों के फोटो से.

३. एँ. इं; जि. २, पृ. १६ के पास के प्लेट की पंक्ति १ में 'देवनं प्रियो प्रियद्रशि रय' में 'रय' के 'र' के नीचे 'र' की सूचक जो आड़ी लकीर लगी है वह बिलकुल स्पष्ट है. यहां 'र' के साथ दूसरा 'र' जुड़ ही नहीं सकता. ऐसी दशा में इस लकीर को या तो 'र' का अंश ही या निरर्थक मानना पड़ता है. अशोक के उक्त लेखों में ऐसी ही 'र' सूचक निरर्थक लकीरें अन्यत्र जहां 'र' की संभावना नहीं है वहां भी लगी हुई मिलती है ( जैसे कि उक्त पहिली पंक्ति में 'सव्रप्रषंडनि' में 'प' के साथ, जहां 'पषंड' (पाषंड) शब्द में 'र' का सर्वथा अभाव है, आदि ).

४. अब तक राजपूताना के कई महाजन लोग, जिनको अक्षरों का ही ज्ञान होता है और जो संयुक्ताक्षर तथा स्वरों की मात्राओं का शुद्ध लिखना नहीं जानते, अपनी लिखावट में ऐसी अशुद्धियां करने के अतिरिक्त स्वरों की मात्राएं या तो

लकीर है जो अक्षर के ऊपर के भाग या मध्य को काटती हुई लगती है (देखो, इ, कि, खि, चि, गि, ठि, णि, ति, मि, शि और सि). 'उ' की मात्रा सीधी आड़ी या घुमावदार लकीर है जो अक्षर के नीचे के अंत (या कभी कुछ ऊंचे) से बाईं ओर जुड़ती है (देखो, उ, गु, चु, तु, धु, हु, यु, वु और हु). 'ए' की मात्रा एक तिरछी या खड़ी लकीर है जो बहुधा अक्षर के ऊपर के भाग के साथ और कभी कभी मध्य में ऊपर की तरफ़ जुड़ती है (देखो, ए, थे, ते, ने, दे, ये और पे). 'ओ' की मात्रा एक तिरछी रेखा है जो बहुधा अक्षर के मध्य से बाईं ओर को झुकती हुई लगती है (देखो, ओ, चो, नो, मो और सो, परंतु 'यो' में उसका झुकाव दाहिनी ओर है). अनुस्वार का चिह्न एक आड़ी सीधी या वक्र रेखा है जो बहुधा अक्षर के अंत भाग से सटी रहती है (देखो, अं, थं, रं, वं और षं) परंतु कभी कभी अक्षर की खड़ी लकीर के अंत से कुछ ऊपर उक्त खड़ी लकीर को काटती हुई भी लगती है (देखो, अं, नं और हं). 'मं' (प्रथम) के साथ का अनुस्वार का चिह्न 'म' से विलग नीचे को लगा है, 'मं' (दूसरे) में दाहिनी ओर भिन्न रूप में जुड़ा है और 'यं' के साथ उसके दो विभाग करके 'य' की नीचे को झुकी हुई दोनों तिरछी रेखाओं के अंतों में एक एक जोड़ा है. इन लेखों में रेफ कहीं नहीं है. रेफ को या तो संयुक्ताक्षर का दूसरा अक्षर बनाया है (जैसे कि 'सर्व' को 'सव्र') या उसको पूर्व के अक्षर के नीचे 'र' के रूप से जोड़ा है ('प्रियदर्शी' को 'प्रियद्रशि', 'धर्म' को 'ध्रम' आदि). संयुक्ताक्षर में दूसरे 'र' के लिये एक आड़ी, तिरछी या कुछ गोलाईदार लकीर है जो व्यंजन के नीचे के अंत के साथ दाहिनी ओर जुड़ती है, परंतु कहीं कहीं 'र' का योग न होने पर भी ऐसी लकीर अधिक जुड़ी हुई मिलती[1] है जिससे यह संदेह रह जाता है कि कहां यह अनावश्यक है और कहां ठीक है ('प्रियद्रशि पढ़ें या 'पियदशि'; 'सव्रप्रषंडनि' या 'सवपषंडनि' आदि). संयुक्ताक्षरों में कहीं कहीं भिन्न वर्णों के रूप स्पष्ट नहीं हैं (देखो, ख्रि).

लिपिपत्र ६५वें की मूल पंक्तियों[2] का नागरी अक्षरांतर—

देवनं प्रियो प्रियद्रशि रय सव्रप्र(प)षंडनि ग्रहठनि
च पुजेति दनेन विविधये च पुजये नो चु त-
थ दन व पुज व देवनं प्रियो मञति यथ कि-
ति सलवढि सिय सव्रप्र(प)षंडनं सलवढि तु.

---

लिपिपत्र ६६ वां.

यह लिपिपत्र ग्रीक (यूनानी), शक, पार्थिअन् और कुशनवंशी राजाओं के सिक्कों[3] से तय्यार किया गया है. ग्रीकों के सिक्कों से लिये हुए अक्षरों में कहीं कहीं 'न', 'द' और 'न' में स्पष्ट

बिलकुल नहीं लगाते अथवा बिना किसी विचार के उनका प्रयोग करते हैं अर्थात् जहां मात्रा की आवश्यकता नहीं होती वहां कोई भी मात्रा लगा देते हैं और जहां मात्रा की अपेक्षा रहती है वहां उसे या तो छोड़ जाते हैं या अशुद्ध मात्रा लगा देते हैं. ऐसी लिखावटों के अक्षरों को राजपूतानावाले 'केवळा अक्षर' (केवल अक्षर संकेत) कहते हैं और पुरानी महाजनी लिखावटें विशेष कर ऐसी ही मिलती हैं. ऐसी लिखावटों से ही 'काकाजी अजमेर गया' (ककज अजमर गय) के स्थान में 'काकाजी आज मर गया' पढ़े जाने की कथा प्रसिद्ध है.

१. देखो, ऊपर पृष्ठ ६८ टिप्पण ५.

२. ये मूल पंक्तियां अशोक के शहबाज़गढ़ी के लेख से हैं (ऐ. इं; जि. १ पृष्ठ १६ के पास के प्लेट से).

३. ग्रीकों (यूनानियों) के सिक्के—गा; कॅ. कॉ. ग्री. सी. किं. बा. इं; प्लेट ४-१५. सि.; कॅ. कॉ. इं. म्यु; प्लेट १-६. व्हा; कॅ. कॉ. पं. म्यु; प्लेट १-६. शक, पार्थिअन् और कुशनवंशियों के सिक्के—गा; कॅ. कॉ. ग्री. सी. किं. बा. इं; प्लेट १६-२५. सि; कॅ. का. इं. म्यु; प्लेट ८-६. व्हा; कॅ. कॉ. पं. म्यु; प्लेट १०-१७.

अंतर नहीं है (देखो, 'न' का चौथा रूप, 'द' का दूसरा रूप और 'न' का तीसरा रूप). कहीं कहीं 'म' के नीचे आड़ी लकीर या बिंदी और 'ह' के नीचे भी बिंदी लगी मिलती है. 'र्व' के साथ के रेफ को अक्षर के नीचे लगाया है परंतु उसको ग्रंथि का सा रूप देकर संयुक्ताक्षर में आनेवाले दूसरे 'र' से भिन्न बतलाने का यत्न पाया जाता है और शक, पार्थिअन् आदि के सिक्कों में यह भेद अधिक स्पष्ट किया हुआ मिलता है (देखो 'र्व'). शक पार्थिअन् आदि के सिक्कों से जो मुख्य मुख्य अक्षर ही लिये गये हैं उनमें कई अक्षरों की लकीरों के प्रारंभ या अंत में ग्रंथियां लगाई हैं जो संभव है कि, अक्षरों में सुंदरता लाने के लिये ही हों. 'फ' की ऊपर की दाहिनी ओर की लकीर नीचे की ओर नहीं किंतु ऊपर की तरफ़ बढ़ाई है.

लिपिपत्र ६६वें की मूल पंक्तियों[1] का नागरी अक्षरांतर—

महरजस भ्रमिकस हेलियक्रेयस. महरजस भ्रमिकस जयधरस
अर्खेबियस. महरजस त्रतरस मेनद्रस. महरजस अपडिहतस
फिलसिनस. महरजस त्रतरस जयंतस हिपुस्त्रतस. महरजस
त्रतरस हेरमयस रजतिरजस महतस मोअस. महरजस रजरजस
महतस अयस. महरजस रजरजस महतस अयिलिषस.

---

लिपिपत्र ६७ वां.

यह लिपिपत्र क्षत्रप राजुल के समय के मथुरा से मिले हुए सिंहाकृतिवाले स्तंभसिरे के लेखों[2], तक्षशिला से मिले हुए क्षत्रप पतिक के ताम्रलेख[3] और वहीं से मिले हुए एक पत्थर के पात्रपर के लेख[4] से तय्यार किया गया है. इस लिपिपत्र के अक्षरों में 'उ' की मात्रा का रूप ग्रंथि बनाया है और 'न' तथा 'ण' में बहुधा स्पष्ट अंतर नहीं पाया जाता. मथुरा के लेखों में कहीं कहीं 'त', 'न' तथा 'र' में भी स्पष्ट अंतर नहीं है.

लिपिपत्र ६७वें की मूल पंक्तियों का नागरी अक्षरांतर—

सिहिलेन[5] सिहरछितेन च भतरेहि तखशिलए अयं थुवो प्र-
तिथवितो सवबुधन पुयए[6] तखशिलये नगरे उत-
रेण प्रचु देशो छेम नम अत्र ... ये पतिको अप्रतिठवित

---

१. ये मूल पंक्तियां ग्रीक आदि राजाओं के सिक्कों पर के लेखों से हैं.

२. एॅ. इं; जि. ६, पृष्ठ १३६ और १४६ के बीच के प्लेटों से.

३. एॅ. इं; जि. ४, पृष्ठ ५६ के पास के प्लेट से. इस ताम्रलेख में अक्षर रेखारूप में नहीं खुदे हैं किंतु बिंदियों से बनाये हैं. राजपूताने में ई. स. की १४ वीं शताब्दी के बाद के कुछ ताम्रपत्र ऐसे ही बिंदियों से खुदे हुए भी देखने में आये जिनमें से सब से पिछला २० वर्ष पहिले का है. कई तांबे और पीतल के बरतनों पर उनके मालिकों के नाम इसी तरह बिंदियों से खुदे हुए भी देखने आते हैं. ताम्रपत्रादि बहुधा सुनार या लुहार खोदते हैं. उनमें जो अच्छे कारीगर होते हैं वे तो जैसे अक्षर स्याही से लिखे होते हैं वैसे ही खोद लेते हैं परंतु जो अच्छे कारीगर नहीं होते या ग्रामीण होते हैं वे ही बहुधा स्याही से लिखे हुए अक्षरों पर बिंदियां बना देते हैं. यह त्रुटि खोदनेवाले की कारीगरी की ही है.

४. एॅ. इं; जि. ८, पृष्ठ २६६ के पास के प्लेट से.

५. 'सिहिलेन' से लगाकर 'पुयए' तक के लेख में तीन बार 'ण' या 'न' आया है जिसको दोनों ही तरह पढ़ सकते हैं, क्योंकि उस समय के आसपास के खरोष्ठी लिपि के कितने एक लेखों में 'न' और 'ण' में स्पष्ट भेद नहीं पाया जाता.

६. यहां तक का लेख तक्षशिला के पत्थर के पात्र से है.

७. यहां से लगाकर अंत तक का लेख तक्षशिला से मिले हुए ताम्रलेख से लिया है.

लिपिपत्र ६८ वां.

यह लिपिपत्र पार्थिअन्‌वंशी राजा गंडोफरस के समय के तख्त-इ-बाही के शिलालेख[1], कुशन-वंशी राजा कनिष्क के समय के सुएविहार ( बहावलपुर राज्य में ) के ताम्रलेख[2], शाहजी की ढेरी ( कनिष्क विहार ) के स्तूप से मिले हुए कांसे के पात्र पर के राजा कनिष्क के समय के तीन लेखों[3] और झेडा के शिला लेख[4] से तय्यार किया गया है. सुएविहार के ताम्रलेख में 'ष्य' और 'स्य'[5] के नीचे का ग्रंथिदार अंश 'य' का सूचक है.

लिपिपत्र ६८वें की मूल पंक्तियों[6] का नागरी अक्षरांतर—

महरजस्य रजतिरजस्य देवपुत्रस्य कनिष्कस्य संवत्सरे एकदशे
सं १० १[7] दइसिकस्य मसस्य दिवसे अठविशे दि २० ४ ४[8] उत्र दि-
वसे भिक्षुस्य नगदतस्य संखके(?)टिस्य अचर्यदमत्रतशिष्यस्य
अचर्यभवप्रशिष्यस्य यठिं अरोपयतो इह दमने विहरस्वमिनि

---

लिपिपत्र ६९ वां

यह लिपिपत्र वर्डक से मिले हुए पीतल के पात्र पर खुदे हुए कुशनवंशी राजा हुविष्क के समय के लेख[9], कुशनवंशी वाझेष्प के पुत्र कनिष्क के समय के आरा के लेख[10] और पाजा[11] तथा कलदरा[12] के शिलालेखों से तय्यार किया गया है. वर्डक के पात्रपर का लेख बिंदियों से खुदा है और उसमें कई जगह अक्षरों के नीचे के भाग से दाहिनी ओर 'र' सूचक आड़ी लकीर निरर्थक लगी है, जैसे कि भग्रवद्[13] ( भगवद्=भगवत् ), अग्रभग्र ( अग्रभग=अग्रभाग ), नतिग्र

---

१. ज. ए; ई. स. १८९०, भाग १, पृ. ११९ और प्लेट ( देखो, ऊपर पृ. ३२, टिप्पण ६ ).

२. इं. ऐं; जि. १०, पृ. ३२५ के पास के प्लेट से. ३. आ. स. रि; ई. स. १९०८-१०, प्लेट ५३. ये लेख भी बिंदियों से खुदे हैं.

४. ज. ए; ई. स. १८९०, भाग १, पृ. १३६ और प्लेट.

५. पंडित भगवानलाल इंद्रजी ने इनको 'ष्प' और 'स्स' पढ़ा है ( इं. ऐं; जि. ११, पृ. १२८ ) परंतु इनको 'ष्य' और 'स्य' पढ़ना ही ठीक होगा. यह वृत्तांत लिखते समय मेरे पास एक गुप्तलिपि के प्राकृत लेख की छाप आई जिसमें 'खन्दसेठिस्य' स्पष्ट है. संस्कृतमिश्रित प्राकृत लेखों में 'स्स' के स्थान में 'स्य' विभक्ति-प्रत्यय का होना कोई आश्चर्य की बात नहीं है.

६. ये मूल पंक्तियां सुएविहार के ताम्रलेख से हैं. ७. १० १ =१०+१=११.

८. २० ४ ४ =२०+४+४=२८. ९. ऍ. इं; जि. ११, पृ. २१० और २११ के बीच के प्लेटों से.

१०. इं. ऐं; जि. ३७, पृ. ५८ के पास का प्लेट, लेख दूसरा.

११. इं. ऐं; जि. ३७, पृ. ६४ के पास का प्लेट, लेख दूसरा.

१२. इं. ऐं; जि. ३७, पृ. ६६ के पास का प्लेट, लेख पहिला.

१३. भारतवर्ष की किसी प्राचीन प्राकृत भाषा में 'भगवत्' का 'भग्रवद्' और 'अग्रभाग' का 'अग्रभग्र' रूप नहीं होता. ऐसी दशा में जैसे अशोक के खरोष्ठी लेखों में 'रय' ( देखो, ऊपर पृ. ६६ ) के 'र' के नीचे ऐसी ही लकीर लगी है वहां 'र' किसी तरह पढ़ा नहीं जा सकता वैसे ही 'भग्रवद्' और 'अग्रभग्र' आदि पढ़ना अशुद्ध ही है. अशोक के लेखों में ( देखो, लिपिपत्र ६५ ) जैसे 'ज' ( दूसरे ), और 'म' ( चौथे ), तथा ग्रीकों के सिक्कों में ( लिपिपत्र ६६ ) 'ज' ( पांचवें, छठे और सातवें ), त ( दूसरे, तीसरे और चौथे ), 'न' ( पहिले व दूसरे ), 'म' ( पहिले ) और 'ल' ( पहिले) के नीचे दोनों तरफ निकली हुई आड़ी लकीरें विना किसी आशय के लगी मिलती हैं वैसे ही इस लेख में इस लकीर का होना संभव है, जो कलम को उठा कर दोनों तरफ निकली हुई न बना कर चलती कलम से दाहिनी ओर ही बना दी जान पड़ती है. इसलिये इस रेखा को पूरे 'ग' का अंश ही मानना चाहिये. ऐसे ही 'मि' के साथ ऐसी लकीर कहीं कहीं निरर्थक लगी है जहां उसको या तो 'मि' का अंश ही मानना चाहिये अथवा उसको 'म्रि' पढ़ना चाहिये. जहां 'र' की संभावना हो वहीं 'म्रि' पढ़ना चाहिये.

( नतिग=ज्ञातिक ), अवक्ष ( अवक=आवक ), संभतिग्नन ( संभातिगन ) आदि में. इस लेख में कितने एक अक्षर ऐसे हैं जिनका एक से अधिक तरह पढ़ा जाना संभव है. उनपर एक से अधिक अक्षर लगाये हैं. 'मु' में 'म' का रूप खड़ी लकीर सा बन गया है. कहीं कहीं 'ल' और 'र', तथा 'य' और 'श' में स्पष्ट अंतर नहीं है और 'न' तथा 'ण' में भेद नहीं है चाहे सो पढ़ लो.

लिपिपत्र ६९वें की मूल पंक्तियों[1] का नागरी अक्षरांतर—

इमेन कुशलमुलेन महरजरजतिरजहोवेष्कस्य अग्रभग़ए[2] भवतु
मदपिदर मे पुयए भवतु भ्रदर मे हष्ठुनमरेग़स्य पुयए
भवतु शोच मे भुय नतिग़मित्रसंभतिग़न पुयए भवतु महि-
श च वग्रमरेग़स्य अग्रभग़पडियंश भवतु सर्वसत्वन

---

लिपिपत्र ७० वां.

यह लिपिपत्र तक्षशिला से मिले हुए रौप्यपत्र के लेख[3], फ़तहजंग[4], कनिहारा[5] और पथियार[5] के शिलालेखों तथा चारसड्डा से मिले हुए तीन लेखों से, जिनमें से दो मिट्टी के पात्रों पर स्याही से लिखे हुए[6] हैं और तीसरा एक मूर्ति के नीचे[7] खुदा है, तय्यार किया गया है. तक्षशिला के रौप्यपत्र पर का लेख बिंदियों से खुदा है.

लिपिपत्र ७०वें की मूल पंक्तियों[8] का नागरी अक्षरांतर—

स १०० २० १० ४ २[9] अयस अषडस मसस दिवसे १० ४ १[10] इश दिवसे
प्रदिस्तवित भगवतो धतुओ उर...केन लोतफ्रिअपुचन बहलिएन नोअ-
चए नगरे वस्तवेन तेन इमे प्रदिस्तवित भगवतो धतुओ धमर-
इए तक्षशि[ल]ए तनुवए बोधिसत्वगहमि महरजस रजतिरजस

---

1. ये मूल पंक्तियां वर्डक के पात्र के लेख से हैं.

2. इन मूल पंक्तियों में जिन जिन अक्षरों के नीचे 'र' की सूचक आड़ी लकीर निरर्थक लगी है उसके स्थान में हमने 'र' नहीं पढ़ा परंतु जिन अक्षरों के नीचे वह लगी है उनके नीचे...ऐसा चिह्न लगा दिया है.

3. ज. रॉ. ए. सो; ई. स. १९१५, पृ. १९२ के पास के प्लेट से.

4. ज. ए; ई. स. १८९० भाग १, पृ. १३० और प्लेट. 5. ऐं. इं; जि. ७ पृ. ११८ के पास के प्लेट से.

6. आ. स. रि; ई. स. १९०२-३, पृ. १८३. लेख A और C.

7. आ. स. रि; ई. स. १९०३-४, प्लेट ६७, मूर्ति प्रथम के नीचे.

8. ये मूल पंक्तियां तक्षशिला से मिले हुए रौप्यपत्र के लेख से हैं. 9. अर्थात् १३६. 10. अर्थात् १५.

## १९—ब्राह्मी और उससे निकली हुई लिपियों के अंक.

( लिपिपत्र ७१ से ७६ के उत्तरार्द्ध के प्रथम खंड तक ).

---

प्राचीन शिलालेखों, दानपत्रों, सिक्कों तथा हस्तलिखित पुस्तकों के देखने से पाया जाता है कि लिपियों की तरह प्राचीन और अर्वाचीन अंकों में भी अंतर है. यह अंतर केवल उनकी आकृति में ही नहीं किंतु अंकों के लिखने की रीति में भी है. वर्तमान समय में जैसे १ से ९ तक अंक और शून्य इन १० चिह्नों से अंकविद्या का संपूर्ण व्यवहार चलता है वैसे प्राचीन काल में नहीं था. उस समय शून्य का व्यवहार ही न था और दहाइयों, सैंकड़े, हज़ार आदि के लिये भी अलग चिह्न थे. अंकों के संबंध में इस शैली को 'प्राचीन शैली' और जिसमें शून्य का व्यवहार है उसको 'नवीन शैली' कहेंगे.

---

### प्राचीन शैली के अंक

---

प्राचीन शैली में १ से ९ तक के अंकों के ९ चिह्न; १०, २०, ३०, ४०, ५०, ६०, ७०, ८० और ९० इन ९ दहाइयों के लिये ९ अलग चिह्न; और १०० तथा १००० के लिये एक एक अलग चिह्न नियत था ( देखो, लिपिपत्र ७१ से ७५ के पूर्वार्द्ध के प्रथम खंड तक में ). इन २० चिह्नों से ९९९९९ तक की संख्या लिखी जा सकती थी. लाख, करोड़, अरब आदि के लिये जो चिह्न थे उनका पता अब तक नहीं लगा क्योंकि शिलालेख अथवा दानपत्रों में लाख[1] या उसके आगे का कोई चिह्न नहीं मिला.

इन अंकों के लिखने का क्रम १ से ९ तक तो वैसा ही था जैसा कि अब है. १० के लिये नवीन शैली के अंकों की नाईं १ और ० नहीं किंतु एक नियत चिह्न ही लिखा जाता था; ऐसे ही २०, ३०, ४०, ५०, ६०, ७०, ८०, ९०, १०० और १००० के लिये भी अपना अपना चिह्न मात्र लिखा जाता था ( देखो, लिपिपत्र ७१ से ७५ के पूर्वार्द्ध के प्रथम खंड तक में ).

११ से ९९ तक लिखने का क्रम ऐसा था कि पहिले दहाई का अंक लिख कर उसके आगे इकाई का अंक रक्खा जाता था, जैसे कि १५ के लिये १० का चिह्न लिख उसके आगे ५; ३३ के लिये ३० और ३; ९३ के लिये ९० तथा ३, इत्यादि ( देखो, लिपिपत्र ७५ में मिश्र अंक).

---

१. प्रसिद्ध पुरातत्त्ववेत्ता डॉ. सर ऑरल स्टाइन ने अगाध परिश्रम के साथ तुर्कस्तान से जो अमूल्य प्राचीन सामग्री प्राप्त की है उसमें कुछ खरड़े ऐसे भी हैं जिन पर भारतवर्ष की गुप्तलिपि से निकली हुई तुर्कस्तान की ई. स. की छठी शताब्दी के आसपास की आर्य लिपि में स्वर, व्यंजन, स्वरों की १२ मात्राओं ( ऋ ॠ और ऌ ॡ को छोड़ कर ) की बारखडी (द्वादशाक्षरी) तथा किसीमें प्राचीन शैली के अंक भी दिये हुए हैं (ज. रॉ. ए. सो; ई. स. १९११, पृ. ४५२ और ४५८ के बीच के प्लेट १ से ४ तक ). एक खरड़े में १ से १००० तक के वहां के प्रचलित प्राचीन शैली के चिह्नों के पीछे दो और चिह्न [illegible] ऐसे हैं (ज. रॉ. ए. सो; ई. स. १९११, पृ. ४५५) जिनको प्रसिद्ध विद्वान् डॉ. हॉर्नले ने क्रमशः १०००० और १००००० के चिह्न माना है. परंतु हमको उन चिह्नों को १०००० और १००००० के सूचक मानने में शंका की है. संभव है कि इनमें से पहिला चिह्न १००००० का सूचक हो और दूसरा केवल समाप्ति ( विराम ) का चिह्न हो. उसको अंकसूचक चिह्न मानना संदिग्ध ही है.

२०० के लिये १०० का चिह्न लिख उसकी दाहिनी ओर, कभी ऊपर कभी मध्य और कभी नीचे की तरफ़, आड़ी (सीधी, तिरछी या वक्र) रेखा जोड़ी जाती थी[1]. ३०० के लिये १०० के चिह्न के साथ वैसे ही दो लकीरें जोड़ी जाती थीं. ४०० से ६०० तक के लिये १०० का चिन्ह लिख उसके साथ क्रमशः ४ से ६ तक के अंक एक छोटी सी आड़ी लकीर[2] से जोड़ देते थे. १०१ से ६६६ तक लिखने में सैंकड़े के अंक के आगे दहाई और इकाई के अंक लिखे जाते थे, जैसे कि १२६ के लिये १००, २०, ६; ६५५ के लिये ६००, ५०, ५. यदि ऐसे अंकों में दहाई का अंक नहीं हो तो सैंकड़े के बाद इकाई का अंक रक्खा जाता था, जैसे कि ३०१ के लिये ३००, १. (देखो, लिपिपत्र ७५ में मिश्र अंक).

२००० के लिये १००० के चिह्न की दाहिनी ओर ऊपर को एक छोटीसी सीधी आड़ी (या नीचे को मुड़ी हुई) लकीर जोड़ी जाती थी और ३००० के लिये वैसी ही दो लकीरें. ४००० से ६००० तक और १०००० से ६०००० तक के लिये १००० के चिह्न के आगे ४ से ६ तक के और १० से ६० तक के चिह्न क्रमशः एक छोटी सी लकीर से जोड़े जाते थे (देखो, लिपिपत्र ७५). ११००० के वास्ते १०००० लिख, पास ही १००० लिखते थे. इसी तरह २१००० के लिये २००००, १०००; ६६००० के लिये ६००००, ६००० लिखते थे. ऐसे ही ६६६६६ लिखने हो तो ६००००, ६०००, ६००, ६०, ६ लिखते थे. यदि सैंकड़ा और दहाई के अंक न हों तो हज़ार के अंक के आगे इकाई का अंक लिखा जाता था, जैसे कि ६००१ लिखना हो तो ६०००, १.

उपर्युक्त प्राचीन अंकों के चिह्नों में से १, २, और ३ के चिह्न तो क्रमशः –, = और ≡ आड़ी लकीरें हैं जो अब तक व्यौपारियों की बहियों में रुपयों के साथ आने लिखने में एक, दो और तीन के लिये व्यवहार में आती हैं. पीछे से इन लकीरों में वक्रता आने लगी जिससे १ की लकीर से वर्तमान नागरी आदि का १ बना, और २ तथा ३ की वक्र रेखाओं के परस्पर मिल जाने से वर्तमान नागरी आदि के २ और ३ के अंक बने हैं. बाकी के चिह्नों में से कितने एक अक्षरों से प्रतीत होते हैं और जैसे समय के साथ अक्षरों में परिवर्तन होता गया वैसे ही उनमें भी परिवर्तन होता रहा. प्राचीन शिलालेख और दानपत्रों में ४ से १००० तक के चिह्नों के, अक्षरों से मिलते हुए, रूप नीचे लिखे अनुसार पाये जाते हैं—

४–अशोक के लेखों में इस अंक का चिह्न 'क' के समान है. नानाघाट के लेख में उसपर गोलाईदार या कोणदार सिर बनाया है जिससे उसकी आकृति 'प्क' से कुछ कुछ मिलती होने लगी है. कुशनवंशियों के मथुरा आदि के लेखों में उसका रूप 'प्क' जैसा मिलता है. क्षत्रपों और आंध्रवंशियों के नासिक आदि के लेखों में 'प्क' ही विशेष कर मिलता है परंतु उन लेखों से उद्धृत किये हुए चिह्नों में से चौथे में 'क' की खड़ी लकीर को बाईं तरफ़ मोड़ कर कुछ ऊपर को बढ़ा दिया है जिससे उसकी आकृति 'प्क्' सी प्रतीत होती है. पश्चिमी क्षत्रपों के सिक्कों में 'क' की दाहिनी ओर मुड़ी हुई खड़ी लकीर, चलती कलम से पूरा चिह्न लिखने के कारण, 'क' के मध्य की आड़ी लकीर से मिल गई जिससे उक्त सिक्कों से उद्धृत किये चिह्नों में से दो अंतिम चिह्नों की आकृति 'प्त' के समान बन गई है. जग्गयपेट के लेखादि से उद्धृत किये हुए चिह्नों में चार के चिह्न के 'प्क' और 'प्त' से रूप मिलते हैं; गुप्तों आदि के लेखों में भी 'प्क' और 'प्त' से ही मिलते हैं. पल्लव और शालंकायन वंशियों के दानपत्रों से उद्धृत किये ६ चिह्नों में से पहिला 'प्क', दूसरा 'प्की', तीसरा और चौथा 'ल्क',

---

१. यह रीति ई. स. पूर्व की दूसरी शताब्दी और उसके पीछे के शिलालेखादि में मिलती है. अशोक के लेखों में इससे कुछ भिन्नता पाई जाती है (देखो, लिपिपत्र ७४ के पूर्वार्ध में अशोक के लेखों से दिये हुए २०० के अंक के तीन रूप).

२. पिछले लेखों में कहीं कहीं यह लकीर नहीं भी लगाई जाती थी (देखो, लिपिपत्र ७४ के उत्तरार्द्ध में भिन्न भिन्न लेखों से उद्धृत किये हुए अंकों में ४०० और ७०० तथा प्रतिहारों के दानपत्रों में ६००.)

पांचवां 'द्क' और छठा 'म' के समान है. नेपाल के लेखों में 'एक', और भिन्न भिन्न लेख व दानपत्रों की पंक्ति में 'ष्क' मिलता है (देखो, लिपिपत्र ७१ और ७२ के पूर्वार्द्ध की तीन पंक्तियां) ४ का मूल चिह्न 'क' सा था जिस पर सिर की गोलाईदार या कोणदार रेखा लगाने से उसकी आकृति कुछ कुछ 'एक' से मिलती हुई बनी. लेखकों की भिन्न भिन्न लेखन-शैली, सुंदरता लाने के यत्न और चलती कलम से पूरा अंक लिखने से उपर्युक्त भिन्न भिन्न रूप बने हैं. आगे के अंकों का इस प्रकार का विवेचन करने में लेख बहुत बढ़ जाने की संभावना होने के कारण बहुधा भिन्न भिन्न अक्षरों के नाम मात्र लिखे जायेंगे जिनको पाठक लिपिपत्र ७१ से ७५ के पूर्वार्द्ध के प्रथम खंड तक में दिये हुए अंकों से मिला कर देख लेवें.

५—इस अंक के चिह्न त, ता, पु, हु, रू, तृ, तृा, ना, न, ह्न, हृ और ह अक्षरों से मिलते हुए पाये जाते हैं.

६—के लिये 'ज', स (?), फ्र, फ्रा, फा, फ और ह्रा से मिलते जुलते चिह्न मिलते हैं, तो भी जग्गयपेट, गुप्तों और पल्लव आदि के लेखों से दिये हुए इस अंक के चिह्न ठीक तरह किसी अक्षर से नहीं मिलते, वे अंकसंकेत ही हैं. उनको अक्षरों से मिलाने का यत्न करना खैंचतान ही है.

७—के चिह्न ग्र, ग्रु और ग से मिलते जुलते हैं.

८—के चिह्न ह्र, ह्रा, ह, हा, उ, पु, ट, टा, र, व्र और द्रा से मिलते हुए हैं, परंतु कुछ चिह्न ऐसे हैं जो अक्षर नहीं माने जा सकते.

९—नानाघाट के, कुशनवंशियों के और क्षत्रपों तथा आंध्रवंशियों के लेखों में जो ९ के चिह्न मिलते हैं उनकी किसी प्रकार अक्षरों में गणना नहीं हो सकती. पीछे से अंतर पड़ने पर उसके चिह्न ओ, उ और ओं (के कल्पित चिह्न) से बनते गये.

१०—नानाघाट के, कुशनवंशियों के, क्षत्रपों तथा आंध्रों के लेखों; क्षत्रपों के सिक्कों, जग्गयपेट के लेखों तथा गुप्तादिकों के लेखादि में तो १० का अंकसंकेत ही है क्यों कि उसकी किसी अक्षर से समानता नहीं हो सकती परंतु पीछे से उसकी आकृति र्य, ह, ह्न, ख और ऌ से मिलती हुई बन गई.

२०—का चिह्न 'थ' था जो पीछे के परिवर्तनों में भी उसी अक्षर के परिवर्तित रूपों के सदृश बना रहा.

३०—का चिह्न 'ल' के सदृश ही मिलता है.

४०—का चिह्न 'स' और 'स' से मिलता हुआ मिलता है.

५०—का चिह्न किसी अक्षर से नहीं मिलता. केवल भिन्न भिन्न लेखादि से उद्धृत किये हुए इस अंक के चिह्नों में से दूसरा दक्षिणी शैली के 'व' से मिलता है.

६०—का चिह्न 'प', 'पु' या 'प्र' से मिलता हुआ है.

७०—का चिह्न 'स', 'म', रो, 'मा', 'प्र' या 'ह्र' से मिलता है.

८०—का चिह्न उपध्मानीय के चिह्न से मिलता हुआ है (देखो, लिपिपत्र १७ में उदयगिरि के लेख के अक्षरों में उपध्मानीय का चिह्न).

९०—का चिह्न किसी अक्षर से नहीं मिलता. यदि उपध्मानीय के चिह्न के मध्य में एक आड़ी लकीर और बढ़ा दी जावे तो उसकी आकृति क्षत्रपों के सिक्कों से उद्धृत किये हुए इस चिह्न के दूसरे रूप से मिल जायगी.

१००–नानाघाट के लेख में इस अंक का चिह्न 'सु' अथवा 'अ' से मिलता हुआ है क्यों कि उक्त दोनों अक्षरों की आकृति उस समय परस्पर बहुत मिलती हुई थी. पिछले लेखों में सु, अ, लु, से, ओ और औं से मिलते हुए रूप मिलते हैं, परंतु नासिक के लेखों और क्षत्रपों के सिक्कों में इसके जो रूप मिलते हैं उनकी उस समय के किसी अक्षर से समानता नहीं है.

२००–अशोक के लेखों में मिलनेवाले इस अंक के तीन चिह्नों में से पहिला 'सु' है, परंतु दूसरे दो रूप उस समय के किसी अक्षर से नहीं मिलते. नानाघाट के लेख का रूप 'आ' के समान है. गुप्तों आदि के लेखों का दूसरा रूप 'ला' से मिलता हुआ है और भिन्न भिन्न लेखादि से उद्धृत किये हुए इस अंक के दो रूपों में से दूसरा 'सू' से मिलता है. नासिक के लेखों, क्षत्रपों के सिक्कों, वलभी के राजाओं तथा कलिंग के गंगावंशियों के दानपत्रों में मिलनेवाले इस अंक के रूप किसी अक्षर से नहीं मिलते.

३००–का अंक १०० के अंक की दाहिनी ओर २ आड़ी या गोलाईदार लकीरें लगाने से बनता है. १०० के सूचक अक्षर के साथ ऐसी दो लकीरें कहीं नहीं लगती, इसलिये इसकी किसी मात्रासहित अक्षर के साथ समानता नहीं हो सकती. ४०० से ६०० तक के चिह्न, १०० के चिह्न के आगे ४ से ६ तक के अंकों के जोड़ने से बनते थे, उनकी अक्षरों से समानता नहीं है.

१०००–का चिह्न नानाघाट के लेख में 'रो' के समान है. नासिक के लेखों में 'धु' अथवा 'चु' से मिलता हुआ है और वाकाटकवंशियों के दानपत्रों में उनकी लिपि के 'चु' के समान है.

२००० और ३००० के चिह्न, १००० के चिह्न की दाहिनी ओर ऊपर को क्रमशः एक और दो आड़ी लकीरें जोड़ने से बनते थे. इसलिये उनकी किसी अक्षर से समानता नहीं हो सकती. ४००० से ६००० तक के अंक, १००० के चिह्न के आगे क्रमशः ४ से ६ तक के, और १०००० से ६०००० तक के अंक, १००० के आगे १० से ६० तक की दहाईयों के चिह्न जोड़ने से बनते थे इसलिये उनकी अक्षरों से समानता नहीं है.

ऊपर प्राचीन शैली के अंकों की जिन जिन अक्षरों से समानता बतलाई गई है उसमें सब के सब अक्षर उक्त अंकों से ठीक मिलते हुए ही हों ऐसा नहीं है. कोई कोई अक्षर ठीक मिलते हैं बाकी की समानता ठीक वैसी है जैसी कि नागरी के वर्तमान अक्षरों के सिर हटाने के बाद उनका नागरी के वर्तमान अंकों से मिलान करके यह कहा जाय कि २ का अंक 'र' से, ३ 'रु' से, ५ 'पू' से, ६ 'ई' से, ७ 'उ' की मात्रा से और ८ 'ट' से मिलता जुलता है. १, २, ३, ५०, ८० और ६० के प्राचीन उपलब्ध रूपों और अशोक के लेखों में मिलनेवाले २०० के दूसरे व तीसरे रूपों ( देखो, लिपिपत्र ७४ ) से यही पाया जाता है कि ये चिह्न तो सर्वथा अक्षर नहीं थे किंतु अंक ही थे. ऐसी दशा में यही मानना पड़ेगा कि प्रारंभ में १ से १००० तक के सब अंक वास्तव में अंक ही थे. यदि अक्षरों को ही भिन्न भिन्न अंकों का सूचक माना होता तो उनका कोई क्रम अवश्य होता और सब के सब अंक अक्षरों से ही बतलाये जाते, परंतु ऐसा न होना यही बतलाता है कि प्रारंभ में ये सब अंक ही थे. अनायास से किसी अंक का रूप किसी अक्षर से मिल जाय यह बात दूसरी है; जैसे कि वर्तमान नागरी का २ का अंक उसी लिपि के 'र' से, और गुजराती के २ (२) और ५ (५) के अंक उक्त लिपि के र (२) और

---

१. एक, दो और तीन के प्राचीन चिह्न तो स्पष्ट ही संख्यासूचक हैं और अशोक की लिपि में चार का चिह्न जो 'क' अक्षर से मिलता हुआ है वह संभव है कि चौराहे या स्वस्तिक का सूचक हो. ऐसे ही और अंकों के लिए भी कोई कारण रहा होगा.

प (५) से बिलकुल मिलते हुए हैं. कभी कभी अक्षरों की नांई अंकों के भी सिर बनाने से उनकी आकृतियां कहीं कहीं अक्षरों सी बनती गई[1]. पीछे से अंकचिह्नों को अक्षरों के से रूप देने की चाल बढ़ने लगी और कितने एक लेखकों ने और विशेषकर पुस्तकलेखकों ने उनको सिरसहित अक्षर ही बना डाला जैसा कि बुद्धगया से मिले हुए महानामन् के शिलालेख[2], नेपाल के कितने एक लेखों[3] तथा प्रतिहारवंशियों के दानपत्रों[4] से पाया जाता है. तो भी १, २, ३, ५०, ८० और ६० तो अपने परिवर्तित रूपों में भी प्राचीन रूपों से ही मिलते जुलते रहे और किन्हीं अक्षरों में परिणत न हुए.

शिलालेखों और ताम्रपत्रों के लेखक जो लिखते थे वह अपनी जानकारी से लिखते थे, परंतु पुस्तकों की नक़ल करनेवालों को तो पुरानी पुस्तकों से ज्यों का त्यों नक़ल करना पड़ता था. ऐसी दशा में जहां वे मूल प्रति के पुराने अक्षरों या अंकों को ठीक ठीक नहीं समझ सके वहां वे अवश्य चूक कर गये. इसीसे हस्तलिखित प्राचीन पुस्तकों में जो अंकसूचक अक्षर मिलते हैं उनकी संख्या अधिक है जिनमें और कई अशुद्ध रूप दर्ज हो गये हैं.

लिपिपत्र ७२ (पूर्वार्द्ध की अंतिम तीन पंक्तियों) और ७४ (उत्तरार्द्ध की अंतिम दो पंक्तियों) में हस्तलिखित प्राचीन पुस्तकों से अंकसूचक अक्षरादि दिये गये हैं वे बहुत कम पुस्तकों से हैं. भिन्न भिन्न हस्तलिखित पुस्तकों में वे नीचे लिखे अनुसार मिलते हैं—

१—ए, स्व और ॐ.

२—द्वि, स्ति और न.

३—त्रि, श्री और मः.

४—ङ्क[5], ङ्कं, ङ्का, र्क, र्कं, ष्क, ष्कं, प्कि (प्के), ⊞क[6], ᳵक[7], र्फ्क और पु.

५—तृ, र्तृ, र्तृा, र्न, ह और नृ.

६—फ्र, र्फ्र, र्फ्रु, घ्र, भ्र, र्पु, ण्या और फ्ल.

७—ग्र, ग्रा, र्ग्रा, र्ग्रा र्ग्गा और भ्र.

८—ह्र, र्ह्र, र्ह्रा और द्र.

९—ओं, उँ, उं, उं, ॐ, अ और र्नु.

१०—लृ, र्लृ, ळ, एट, डा, अ और र्सा.

२०—थ, था, र्थ, र्था, घ, र्घ, प्व और व.

३०—ल, ला, र्ल और र्ला.

४०—स, र्स, सा, र्सा और म.

५०—ⵃ, ⵃ, ⵃ, ⵃ, ⵔ और ए.

---

१. फ्ली; गु. ई; प्लेट ३६ A. २. फ्ली; गु. ई; प्लेट ४१ A. ३. इं. ऐं; जि. ६, पृ. १६३-८०.

४. ऍ. इं; जि. ५, पृ. २०६. इं. ऐं; जि. १५, पृ. ११२ और १४० के पास के प्लेट; और राजपूताना म्युज़िअम् में रक्खा हुआ प्रतिहार राजा महेंद्रपाल (दूसरे) के समय का वि. सं. १००३ का लेख. यह लेख मैंने 'ऍपिग्राफिआ इंडिका' में छपने के लिये भेज दिया है.

५. 'सूर्यप्रज्ञप्ति' नामक जैन ग्रंथ का टीकाकार मलयगिरि, जो ई. स. की १२वीं शताब्दी के आसपास हुआ, मूल पुस्तक के 'ङ्क' शब्द को ४ का सूचक बतलाता है (अत्र ङ्कशब्दोपादानात् प्राक्तदीया इत्यनेन पदेन सह पदचतुष्टयस्य सूचा कृता —इं. ऐं; जि. ६, पृ. ४७).

६. यह चतुरस्र चिह्न उपध्मानीय का है (देखो, लिपिपत्र ४१). 'क' के पूर्व इसका प्रयोग करना यही बतलाता है कि उस समय इस चिह्न का ठीक ठीक ज्ञान नहीं रहा था.

७. 'क' के ऊपर का यह चिह्न जिह्वामूलीय का है (देखो, लिपिपत्र १६).

६०—चु, धु, धु, थु, थुं, थू, थूं, घं, धुं और धु.
७०—चु, चू, थू, थूं, घूं और र्त्तृ.
८०—२९,[1] ( ), ◯, ( ), ⊘ और पु.
९०—⊗, ⊗, ⊗, ⊗ और ⊗[2].

१००—सु, सू, लु और अ.
२००—सु, सू, सुं, आ, लू और थूं.
३००—स्ना, स्ता, सुा[3], सा, सु, सुं और सू.
४००—स्तो, स्तो और स्ता.

ऊपर लिखे हुए अंकसूचक संकेतों में १, २ और ३ के लिये क्रमशः ए, द्वि और त्रि; स्व, स्ति और श्री; और ओं, न और मः मिलते हैं; वे प्राचीन क्रम के कोई रूप नहीं है किंतु पिछले लेखकों के कल्पित हैं. उनमें से ए, द्वि और त्रि तो उन्हीं अंकों के वाचक शब्दों के पहिले अक्षर हैं और स्व, स्ति और श्री तथा ओं, न और मः मंगल वाचक होने से इनको प्रारंभ के तीन अंकों का सूचक मान लिया है. एक ही अंक के लिये हस्तलिखित पुस्तकों में कई भिन्न अक्षरों के होने का कारण कुछ तो प्राचीन अक्षरों के पढ़ने में और कुछ पुस्तकों से नकल करने में लेखकों की ग़लती है, जैसे २० के अंक का रूप 'थ' के समान था जिसकी आकृति पीछे से 'घ' से मिलती हुई होने से लेखकों ने 'थ' को 'घ', फिर 'घ' को 'प्व' और 'प' पढ़ा होगा. इसी तरह दूसरे अंकों के लिये भी अशुद्धियां हुई होंगी

प्राचीन शिलालेखों और दानपत्रों में सब अंक एक पंक्ति में लिखे जाते थे परंतु हस्तलिखित पुस्तकों के पत्रांकों में चीनी अक्षरों की नांई एक दूसरे के नीचे लिखे मिलते हैं. ई. स. की छठी शताब्दी के आस पास के मि. बावर के प्राप्त किये हुए पुस्तकों में भी पत्रांक इसी तरह एक दूसरे के नीचे लिखे मिलते हैं. पिछले पुस्तकों में एक ही पत्रे पर प्राचीन और नवीन दोनों शैलियों से भी अंक लिखे मिलते हैं पत्रे की दूसरी तरफ़ के दाहिनी ओर के ऊपर की तरफ़ के हाशिये पर तो अक्षरसंकेत से, जिसको अक्षरपल्ली कहते थे; और दाहिनी तरफ़ के नीचे के हाशिये पर नवीन शैली के अंकों से, जिनको अंकपल्लि कहते थे. इस प्रकार के अंक नेपाल, पाटण (अणहिलवाड़ा), खंभात और उदयपुर (राजपूताना में) आदि के पुस्तकभंडारों में रक्खे हुए पुस्तकों में पाये जाते हैं. पिछले हस्तलिखित पुस्तकों में अक्षरों के साथ कभी कभी अंक, तथा खाली स्थान के लिये शून्य भी लिखा हुआ मिलता है, जैसे कि ३३=ला/३, १००=सु/०/०, १०२=सु/०/२, १३१=सु/ला/१, १५०=सु/६/०, २०९=सू/०/९ आदि. नेपाल के बौद्ध, तथा गुजरात, राजपूताना आदि के जैन पुस्तकों में यही अक्षरक्रम ई. स. की १६ वीं शताब्दी तक कहीं कहीं मिल आता है और दक्षिण की मलयालम् लिपि के पुस्तकों[3] में अब तक अक्षरों से अंक

---

[1] यह चिह्न उपध्मानीय का है (देखो, लिपिपत्र २१, २५, ४७).

[2] यह चिह्न उपध्मानीय का है (देखो, लिपिपत्र ३८, ४२, ४४).

[3] मलयालम् लिपि के पुस्तकों में बहुधा अब तक इस प्रकार अक्षरों में अंक लिखने की रीति चली आती है. एच. गंडर्ट ने अपने मलयालम् भाषा के व्याकरण (दूसरे संस्करण) में अक्षरों से बतलाये जाने वाले अंकों का व्यौरा इस तरह दिया है—

१=न. २=न्न. ३=न्य. ४=ष्क. ५=भ्र. ६=हा (ह). ७=ग्र. ८=प्र. ९=द्रे (?). १०=म. २०=थ. ३०=ल. ४०=प्त. ५०=व. ६०=च. ७०=रु (त्रु). ८०=च. ९०=ण. १००=भ्र. (ज. रॉ. ए. सो; ई. स. १८९६, पृ. ७९०). इनमें भी प्राचीन अक्षरों के पढ़ने में ग़लती होना पाया जाता है जैसे कि ६ का सूचक 'हा', 'फ' को 'ह' पढ़ने से ही हुआ है. उस लिपि में 'फ' और 'ह' की आकृति बहुत मिलती हुई है (देखो, लिपिपत्र ८१) ऐसे ही और भी अशुद्धियां हुई हैं.

बतलाने का प्रचार बना हुआ है; परंतु उनके देखने से पाया जाता है कि उनके लेखक सर्वथा प्राचीन क्रम को भूले हुए थे और 'मक्षिकास्थाने मक्षिका' की नांई केवल प्राचीन पुस्तकों के अनुसार पत्रांक लगा देते थे.

शिलालेख और दानपत्रों में ई. स. की छठी शताब्दी के अंत के आस पास तक तो केवल प्राचीन क्रम से ही अंक लिखे मिलते हैं. पहिले पहिल गूर्जरवंशी किसी राजा के ताम्रपत्र के दूसरे पत्रे में, जो [ कलचुरि ] संवत् ३४६ ( ई. स. ५९५ ) का है, नवीन शैली से अंक दिये हुए मिलते हैं अर्थात उसमें क्रमशः ३, ४ और ६ के अंक हैं. उक्त संवत् के पीछे कहीं प्राचीन शैली से और कहीं नवीन शैली से अंक लिखे जाने लगे और १० वीं शताब्दी के मध्य तक प्राचीन शैली का प्रचार कुछ कुछ रहा[1]; फिर तो उठ ही गया[2] और नवीन शैली से ही अंक लिखे जाने लगे. उसके पीछे का केवल एक ही लेख ऐसा मिला है, जो नेपाल के मानदेव के समय का [ नेवार ] सं. २५९ ( ई. स. ११३९ ) का है और जिसमें अंक प्राचीन शैली से दिये हैं[3].

भारतवर्ष में अंकों की यह प्राचीन शैली कब से प्रचलित हुई इसका पता नहीं चलता परंतु अशोक के सिद्धापुर, सहस्राम और रूपनाथ के लेखों में इस शैली के २००, ५० और ६ के अंक मिलते हैं जिनमें से २०० का अंक[4] तीनों लेखों में बिलकुल ही भिन्न प्रकार का है और ५० तथा ६ के दो दो प्रकार के रूप मिलते हैं. २०० के भिन्न भिन्न तीन रूपों से यही कहा जा सकता है कि ई. स. पूर्व की तीसरी शताब्दी में तो अंकों की यह शैली कोई नवीन बात नहीं किंतु सुदीर्घ काल से चली आती रही होगी. यदि ऐसा न होता तो अशोक के लेखों में २०० के अंक के एक दूसरे से बिलकुल ही भिन्न तीन रूप सर्वथा न मिलते. अशोक से पूर्व उक्त अंकों के चिह्न कैसे थे और किन किन परिवर्तनों के बाद वे उन रूपों में परिणत हुए इस विषय में कहने के लिये अब तक कोई साधन उपलब्ध नहीं हुआ.

कई विद्वानों ने जैसे ब्राह्मी अक्षरों की उत्पत्ति के विषय में भिन्न भिन्न कल्पनाएं की हैं वैसे ही इन प्राचीन शैली के अंकों की उत्पत्ति के विषय में भी की हैं जिनका सारांश नीचे लिखा जाता है—

प्रथम ई. स. १८३८ में जेम्स प्रिन्सेप ने यह अनुमान किया कि ये अंक उनके सूचक शब्दों के प्रथम अक्षर हैं, जिसको वोप्के आदि कितने एक यूरोपिअन् विद्वानों ने स्वीकार भी किया.

---

१. यद्यपि शिलालेखों और दानपत्रों में प्राचीन शैली के अंकों का प्रचार १०वीं शताब्दी के मध्य तक कुछ न कुछ पाया जाता है तो भी ताम्रपत्रों के लेखक ई. स. की आठवीं शताब्दी से ही उस शैली के अंकों के लिखने में ग़लतियां करने लग गये थे. वलभी के राजा शीलादित्य ( छठे ) के गुप्त सं. ४४१ के दानपत्र में १०० के साथ जुड़नेवाले ४ के अंक के स्थान में ४० का अंक जोड़ दिया है ( इं. ऍ; जि. ६ पृ. १९ के पास का प्लेट ), और पूर्वी गंगावंशी राजा देवेंद्रवर्मन् के गांगेय सं. १८३ के दानपत्र में ८० के स्थान पर ८ का और ३ के स्थान पर ३० का चिह्न ( 'लो', 'ल' का घसीट रूप ) लिखा है और २० के लिये २ के आगे बिंदी लगा कर एक ही दानपत्र में प्राचीन और नवीन शैली का मिश्रण भी कर दिखाया है ( ऍ. इं; जि. ३, पृ. १३३ के पास का प्लेट ).

२. तामिळ लिपि में अब तक अंक प्राचीन शैली से ही लिखे जाते हैं, नवीन शैली के अंकों का प्रचार अब होने लगा है. थोड़े समय पूर्व के छपे हुए पुस्तकों में पत्रांक प्राचीन शैली से ही दिये हुए मिलते हैं परंतु अब नवीन शैली से देने लगे हैं. तामिळ अंकों के लिये देखो, लिपिपत्र ८१ में तामिळ लिपि.

३. बँ; ज ने; पृ. ८१.

४. अशोक के लेखों में मिलनेवाले २०० के अंक के भिन्न भिन्न ३ चिह्नों के लिये देखो लिपिपत्र ७४ का पूर्वार्द्ध. उक्त चिह्नों में से दूसरा सहस्राम के लेख से है. करीब ८०० वर्ष पीछे उसीका किंचित् बदला हुआ रूप फिर मथुरा से मिली हुई गुप्त सं. २३० ( ई. स. ५४९ ) की एक बौद्ध मूर्त्ति के नीचे के लेख ( फ्ली; गु. इं; प्लेट ४० D ) में मिलता है; बीच में कहीं नहीं मिलता. कभी कभी लेखकों को अक्षरों या अंकों के प्राचीन चिह्नों की स्मृति रहने का यह अद्भुत उदाहरण है.

पंडित भगवानलाल इंद्रजी ने इन अंकों के उनके सूचक शब्दों के प्रथम अक्षर होने न होने के विषय में कुछ न कह कर भारतवर्ष के प्राचीन अंकों के विषय के अपने लेख में ई. स. १८७७ में लिखा है कि 'अंकों की उत्पत्ति के विषय में मेरा विश्वास है कि मैं निश्चय के साथ यह प्रतिपादन कर सकता हूं कि पहिले तीन अंकों को छोड़ कर बाकी सब के सब अक्षरों या संयुक्ताक्षरों के सूचक हैं और भिन्न भिन्न वंशों के लेखों और [भिन्न भिन्न] शताब्दियों में उन(अंकों)की आकृतियों में जो अंतर पाया जाता है उसका मुख्य कारण उक्त समय और वंशों के अक्षरों का अंतर ही है'[1].

डॉ. बूलर ने उक्त लेख के साथ ही अपनी संमति प्रकट करते समय लिखा है कि 'प्रिन्सेप का यह पुराना कथन, कि अंक उनके सूचक शब्दों के प्रथम अक्षर हैं, छोड़ देना चाहिये. परंतु अब तक इस प्रश्न का संतोषदायक समाधान नहीं हुआ. पंडित भगवानलाल ने आर्यभट और मंत्रशास्त्र की अक्षरों द्वारा अंक सूचित करने की रीति को भी जांचा परंतु उसमें सफलता न हुई (अर्थात् अक्षरों के क्रम की कोई कुंजी न मिली); और न मैं इस रहस्य की कोई कुंजी प्राप्त करने का दावा करता हूं. मैं केवल यही बतलाऊंगा कि इन अंकों में अनुनासिक, जिह्वामूलीय और उपध्मानीय का होना प्रकट करता है कि उन(अंकों)को ब्राह्मणों ने निर्माण किया था, न कि वाणिआओं (महाजनों) ने और न बौद्धों ने जो प्राकृत को काम में लाते थे'[2].

प्रॉ. कर्न ने ई. स. १८७७ में 'इंडिअन् ऍटिकरी' के संपादक को एक पत्र के द्वारा यह सूचित किया कि 'मैं सामान्यतः बूलर के इस कथन से सहमत हूं कि अंक ब्राह्मणों ने निर्माण किये थे'[3].

ई. स. १८७८ में बर्नेल ने लिखा कि 'अंकसूचक शब्दों के आदि अक्षरों से इन [अंक] चिह्नों की उत्पत्ति मानना बिलकुल असंभव है क्योंकि उनकी दक्षिणी अशोक (ब्राह्मी) अक्षरों से, जो अंकसूचक शब्दों के आदि अक्षर हैं, बिलकुल समानता नहीं है'[4]. परंतु बर्नेल ने ब्राह्मी अक्षरों की उत्पत्ति फिनिशिअन् अक्षरों से होना तो मान ही रक्खा था; इससे इन अंकों की उत्पत्ति भी बाहरी स्रोत से होना अनुमान करके लिखा कि 'इस (अंक) क्रम की इजिप्ट (मिसर) के डेमोटिक् अंकक्रम से सामान्य समानता, मेरे विचार में, इस कामचलाऊ अनुमान के लिये बस होगी कि अशोक के अंकक्रम की उत्पत्ति उसी (डिमोटिक्) क्रम से हुई है, परंतु इसका विकास भारतवर्ष में हुआ है'[5].

फिर इ. सी. बेले ने 'वर्तमान अंकों का वंशक्रम' नामक विस्तृत लेख[6] में यह बतलाने का यत्न किया कि 'भारतीय अंकशैली का सिद्धान्त मिसर के हिएरोग्लिफिक् अंकों से निकला है, तो भी भारतीय अंकचिह्नों में से अधिकतर फिनिशिअन्, बाक्ट्रिअन् और अक्केडिअन् अंकों या अक्षरों से लिये हुए हैं; परंतु कुछ थोड़ेसों की विदेशी उत्पत्ति प्रमाणित नहीं हो सकती'.

इस पर ई. स. १८९६ में बूलर ने लिखा कि 'बेले का कथन, यह मानने से बड़ी आपत्ति उपस्थित करता है कि हिंदुओं ने [अंक] भिन्न भिन्न चार या पांच स्रोतों से लिये, जिनमें से कुछ तो बहुत प्राचीन और कुछ बहुत अर्वाचीन हैं. परंतु उसके लेख के साथ प्रकट किया हुआ मिसर और भारत के अंकों के मिलान का नक्शा और उन दोनों में सैंकड़ों के अंकों के बनाने की रीति की समानता के बारे में उसका कथन, भगवानलाल की कल्पना को छोड़ देने और कुछ परिवर्तन के साथ बर्नेल के कथन को, जिससे बार्थ भी सहमत है, स्वीकार करने को प्रस्तुत करता है. मुझे यह संभव प्रतीत

---

१. इं. ऍ; जि. ६, पृ. ४४. २. इं. ऍ; जि. ६, पृ. ४८. ३. इं. ऍ; जि. ६, पृ. १४३. ४. ब; सा. इं. पे; पृ. ६०.
५. ब; सा. इं. पे; पृ. ६५. ६. ज. रॉ. ए. सो. (न्यू सीरीज़) जि. १४, पृ. ३३५ से और जि. १५, पृ. १ से.

होता है कि ब्राह्मी अंकों के चिह्न मिसर के हिएरेटिक् अंकों से निकले हैं और हिंदुओं ने उनका अक्षरों में रूपांतर कर दिया, क्योंकि उनको शब्दों से अंक प्रकट करने का पहिले ही से अभ्यास था तो भी ऐसी उत्पत्ति का विवेचन अभी तक बाधा उपस्थित करता है और निश्चयात्मक नहीं कहा जा सकता. परंतु दूसरी दो महत्व की बातें निश्चय समझना चाहिये कि—

(१) अशोक के लेखों में मिलने वाले [अंकों के] भिन्न रूप यही बतलाते हैं कि इन अंकों का इतिहास ई. स. पूर्व की तीसरी शताब्दी से बहुत पूर्व का है;

(२) इन चिह्नों का विकास ब्राह्मण विद्वानों के द्वारा हुआ है क्योंकि उनमें उपध्मानीय के दो रूप मिलते हैं जो निःसंशय शिक्षा के आचार्यों के निर्माण किये हुए हैं'[१].

ई. स. १८९८ में फिर बूलर ने डा. बर्नेल के मत को ठीक बतलाया परंतु उसमें इतना बदलने की संमति दी कि भारतीय अंक मिसर के डेमोटिक् क्रम से नहीं किंतु हिएरेटिक् से निकले हुए अनुमान होते हैं, और साथ में यह भी लिखा कि 'डॉ. बर्नेल के मत को निश्चयात्मक बनाने के लिये ई. स. पूर्व की तीसरी और उससे भी पहिले की शताब्दियों के और भी [भारतीय] अंकों की खोज करने, तथा भारतवर्ष और मिसर के बीच के प्राचीन संपर्क के विषय में ऐतिहासिक अथवा परंपरागत वृत्तान्त की खोज, की अपेक्षा है. अभी तो इसका सर्वथा अभाव है और यदि कोई मिसर के अंकों का भारत में प्रचार होना बतलाने का यत्न करे तो उसको यही अटकल लगाना होगा कि प्राचीन भारतीय नाविक और व्यौपारी मिसर के अधीनस्थ देशों में पहुंचे होंगे अथवा अपनी समुद्रयात्रा में मिसर के व्यौपारियों से मिले होंगे. परंतु ऐसी अटकल अवश्य संदिग्ध है जब तक कि उसका सहायक प्रमाण न मिले.'[२]

इस तरह डॉ. बर्नेल भारतवर्ष के प्राचीन शैली के अंकों की उत्पत्ति मिसर के डिमोटिक् अंकों से; बेले उनका क्रम तो मिसर के हिएरोग्लिफिक् अंकों से और अधिकतर अंकों की उत्पत्ति फिनिशिअन्, बाकट्रिअन् और अक्केडिअन् अंकों से, और बूलर मिसर के हिएरेटिक अंकों से बतलाता है. इन विद्वानों के कथनों का भारतीय अंकों के क्रम और आकृतियों से मिलान करने से पाया जाता है कि—

हिएरोग्लिफिक् अंकों का क्रम भारतीय क्रम से, जिसका विवेचन ऊपर पृ. १०३-४ में किया गया है, सर्वथा भिन्न है, क्योंकि उसमें मूल अंकों के चिह्न केवल तीन, अर्थात् १, १० और १०० थे. इन्हीं तीन चिह्नों को बारंबार लिखने से ९९९ तक के अंक बनते थे. १ से ९ तक के अंक, एक के अंक के चिह्न (खड़ी लकीर) को क्रमशः १ से ९ बार लिखने से बनते थे. ११ से १९ तक के लिये १० के चिह्न की बाईं ओर क्रमशः १ से ९ तक खड़ी लकीरें खींचते थे. २० के लिये १० का चिह्न दो बार और ३० से ९० तक के लिये क्रमशः ३ से ९ बार लिखा जाता था. २०० बनाने के लिये १०० के चिह्न को दो बार लिखते थे, ३०० के लिये तीन बार आदि (देखो, पृ. ११३ में दिया हुआ नकशा). इस क्रम में १००० और १०००० के लिये भी एक एक चिह्न था[३] और १००००० के लिये

---

१. बू; इं. पे; पृ. ८२.

२. बू; इं. स्ट; संख्या ३, पृ. ११६ (द्वितीय संस्करण). इससे पूर्व उक्त पुस्तक से जहां जहां हवाले दिये हैं वे प्रथम संस्करण से हैं.

३. ए. ब्रि; जि. १७, पृ. ६२५.

मैंढक और १०००००० के लिये हाथ फैलाये हुए पुरुष का चिन्ह[1] बनाया जाता था. मिसर का सब से पुराना अंकक्रम यही था जो बहुत ही जटिल और गणना की बिलकुल प्रारंभिक दशा का सूचक है. इसीसे फिनिशिअन् अंक निकले हैं जिनका क्रम भी ऐसा ही है, केवल १० के चिह्न को बारंबार लिखने की जटिल रीति को कुछ सरल बनाने के लिये उसमें २० के अंक के लिये नवीन चिह्न बनाया गया, जिससे ३० के लिये २० और १०; ९० के लिये २०, २०, २०, २० और १० लिखने पड़ते थे. इस क्रम के ४ मूल अंकों में से १ का चिह्न तो एक खड़ी लकीर है और १०, २० और १०० के तीन चिह्नों में से एक भी उक्त अंकों के सूचक भारतीय अंक चिह्नों से नहीं मिलता ( देखो, पृ. ११३ में दिया हुआ नकशा ). इस लिये बेले का कथन किसी प्रकार स्वीकार नहीं किया जा सकता और इसीसे बूलर को भी यह लिखना पड़ा था कि बेले का कथन बड़ी आपत्ति उपस्थित करता है.

पीछे से मिसरवालों ने किसी विदेशी सरल अंकक्रम को देख कर अथवा अपनी बुद्धि से अपने भद्दे हिएरोग्लिफिक् क्रम को सरल करने के लिये भारतीय अंकक्रम जैसा नवीन क्रम बनाया, जिसमें १ से ९ तक के लिये ९, १० से ९० तक की दहाइयों के लिये ९, और १०० तथा १००० के लिये एक एक चिह्न स्थिर किया. इस अंकक्रम को 'हिएरेटिक्' कहते हैं और इसमें भी अंक दाहिनी ओर से बाईं ओर लिखे जाते हैं. हिएरेटिक् और भारतीय अंकों की आकृतियों का परस्पर मिलान किया जावे तो अंकों के २० चिह्नों में से केवल ९ का चिह्न दोनों में कुछ मिलता हुआ है; बाकी किसी में समानता नहीं है. दूसरा अंतर यह है कि हिएरेटिक् अंकों में २०० से ४०० तक के अंक १०० के अंक की बाईं तरफ़ क्रमशः १ से ३ खड़ी लकीरें रखने से बनते हैं परंतु भारतीय अंकों में २०० और ३०० के लिये क्रमशः १ और २ आड़ी लकीरें १०० के अंक के साथ दाहिनी ओर जोड़ी जाती हैं और ४०० के लिये वैसी ही ३ लकीरें १०० के अंक के साथ जोड़ी नहीं जाती किंतु ४ का अंक ही जोड़ा जाता है. तीसरा अंतर यह है कि हिएरेटिक् में २००० से ४००० बनाने के लिये १००० के अंक के कुछ विकृत रूप को आड़ा रख कर उसके ऊपर क्रमशः २ से ४ तक खड़ी लकीरें जोड़ी जाती हैं परंतु भारतीय अंकों में २००० और ३००० के अंक तो १००० के अंक की दाहिनी ओर क्रमशः १ और २ आड़ी लकीरें जोड़ने से बनते हैं परंतु ४००० के लिये वैसी ही तीन लकीरें नहीं किंतु ४ का अंक ही जोड़ा जाता है ( देखो, पृ. ११३ में दिया हुआ नकशा.)

डेमोटिक् अंक हिएरेटिक् से ही निकले हैं और उन दोनों में अंतर बहुत कम है ( देखो, पृ.११३ में दिया हुआ नकशा ) जो समय के साथ हुआ हो. इन अंकों को भारतीय अंकों से मिलाने से यही पाया जाता है कि इनमें से केवल ९ का अंक नानाघाट के ९ से ठीक मिलता है. बाकी किसी अंक में कुछ भी समानता नहीं पाई जाती.

ऊपर के मिलान से पाया जाता है कि मिसर के हिएरेटिक् और उससे निकले हुए डिमॉटिक् अंकों का क्रम तो भारतीय क्रमसे अवश्य मिलता है क्योंकि १ से १००० तक के लिये २० चिह्न दोनों में हैं परंतु उक्त २० चिह्नों की आकृतियों में से केवल ९ की आकृति के सिवाय किसीमें सामनता नहीं है, और २०० तथा ३००, एवं २००० और ३००० बनाने की रीति में भी अंतर है और ४०० तथा ४००० बनाने की रीति तो दोनों में बिलकुल ही भिन्न है.

---

[1] ए. सा. ब्रि; जि. १७, पृ. ६२५.

मिसर और भारत दोनों के प्राचीन अंकों में १००० तक के लिये २० चिह्न होने से केवल दो ही अनुमान हो सकते हैं कि या तो एक ने दूसरे का क्रम अपनाया हो अथवा दोनों ने अपने अपने अंक स्वतंत्र निर्माण किये हों. यदि पहिला अनुमान ठीक है तो यही मानना पड़ेगा कि भारतवासियों ने हिएरेटिक् या डिमोटिक् क्रम से अपना अंकक्रम नहीं लिया क्योंकि जैसे भारतीय अंकों में १ से ३ तक के लिये प्रारंभ में क्रमशः १ से ३ आड़ी ( एक दूसरी से विलग ) लकीरें थीं वैसे ही हिएरोग्लिफिक् अंकों में १ से ९ तक के लिये क्रमशः १ से ९ ( एक दूसरी से विलग ) खड़ी लकीरें थीं. पीछे से भारत की उन अंकसूचक लकीरों में वक्रता आकर २ और ३ की लकीरें एक दूसरी से मिल गईं जिससे उनका एक एक संमिलित चिह्न बन कर नागरी के २ और ३ के अंक बन गये. अरबों ने ई. स. की ९ वीं शताब्दी में भारत के अंक ग्रहण किये तो ये अंक ठीक नागरी ( संमिलित ) रूप में ही लिये. इसी प्रकार हिएरोग्लिफिक् अंकों की २ से ४ तक की खड़ी लकीरें पीछे से परस्पर मिल कर २, ३ और ४ के लिये नये ( मिलवां ) रूप बन गये, जो हिएरेटिक् और उनसे निकले हुए डेमोटिक् अंकों में मिलते हैं. यदि भारतवासियों ने अपने अंक हिएरेटिक् या डिमोटिक् से लिये होते तो उनमें २ और ३ के लिये एक दूसरी से विलग २ और ३ आड़ी लकीरें न होतीं किंतु उनके लिये एक एक संमिलित चिह्न ही होता. परंतु ऐसा न होना यही सिद्ध करता है कि भारतवासियों ने मिसरवालों से अपना अंकक्रम सर्वथा नहीं लिया. अतएव संभव है कि मिसरवालों ने भारत के अंकक्रम को अपनाया हो; और उनके २, ३, ४, ७, ८, ९, २०, ३०, ४०, ५०, ६०, ७०, ८० और ९० के अंकों को बाईं तरफ़ से प्रारंभ कर दाहिनी ओर समाप्त करने की रीति भी, जो उनकी लेखनशैली के बिलकुल विपरित है, इसी अनुमान को पुष्ट करती है. दूसरी बात यह भी है कि डेमोटिक् लिपि और उसके अंकों की प्राचीनता का पता मिसर के २५ वें राजवंश के समय अर्थात् ई. स. पूर्व ७१५ से ६५६ से पहिले नहीं चलता. मिसरवालों ने अपने भद्दे हिएरोग्लिफि अंकक्रम को कब, कैसे और किन साधनों से हिएरेटिक् क्रम में पलटा इसका भी कोई पता नहीं चलता, परंतु हिएरेटिक् और डिमोटिक अंकों में विशेष अंतर न होना यही बतलाता है कि उनकी उत्पत्ति के बीच के समय का अंतर अधिक नहीं होगा. अशोक के समय अर्थात् ई. स. पूर्व की तीसरी शताब्दी में २०० के अंक के एक दूसरे से बिलकुल भिन्न ३ रूपों का मिलना यही प्रकट करता है कि ये अंक सुदीर्घकाल से चले आते होंगे. ऐसी दशा में यही मानना पड़ता है कि प्राचीन शैली के भारतीय अंक भारतीय आर्यों के स्वतंत्र निर्माण किये हुए हैं.

पृष्ठ ११३ पर अंकों का एक नक्शा[१] दिया गया है जिसमें हिएरोग्लिफिक्, फिनिशिअन्, हिएरेटि और डेमोटिक् अंकों के साथ अशोक के लेखों, नानाघाट के लेख, एवं कुशनवंशियों के तथा क्षत्रपों और आंध्रों के लेखों में मिलनेवाले भारतीय प्राचीन शैली के अंक भी दिये हैं. उनका परस्पर मिलान करने से पाठकों को विदित हो जायगा कि हिएरोग्लिफिक् आदि विदेशी अंकों के साथ भारतीय अंकों की कहां तक समानता है.

---

१. इस नक्शे में ९ खड़ी पंक्तियां बनाई गई हैं, जिनमें से पहिली पंक्ति में वर्तमान नागरी के अंक दिये हैं; दूसरी पंक्ति में मिसर के हिएरोग्लिफिक् अंक (ए. ब्रि; जि. १७, पृ. ६२५); तीसरी में फिनिशिअन् अंक (ए. ब्रि: जि. १७, पृ. ६२५); चौथी में हिएरटिक् अंक (१ से ३०० तक ए. ब्रि; जि. १७, पृ. ६२५ से और ४०० से ४००० तक बू; इं. स्टु; संख्या ३, प्लेट ३ ); पांचवीं में डेमोटिक् अंक (बू; इं. स्टु; संख्या ३, प्लेट ३); छठी में अशोक के लेखों में मिलनेवाले अंक (लिपिपत्र ७१, ७२, ७४); सातवीं में नानाघाट के लेख के अंक ( लिपिपत्र ७१, ७२, ७४, ७५); आठवीं में कुशनवंशियों के लेखों में मिलनेवाले अंक ( लिपिपत्र ७१, ७२), और नवीं में क्षत्रपों तथा आंध्रों के नासिक आदि के लेखों से अंक उद्धृत किये गये हैं ( लिपिपत्र ७१, ७२, ७४, ७५ ).

## नवीन शैली के अंक.

नवीन शैली के अंकक्रम में १ से ९ तक के लिये ९ अंक और खाली स्थान का सूचक शून्य ० है. इन्हीं १० चिह्नों से अंकविद्या का समस्त व्यवहार चलता है. इस शैली में प्राचीन शैली की नांई प्रत्येक अंक नियत संख्या का ही सूचक नहीं है किंतु प्रत्येक अंक इकाई, दहाई, सैंकड़े आदि प्रत्येक स्थान पर आ सकता है और स्थान के अनुसार दाहिनी ओर से बाईं ओर हटने पर प्रत्येक अंक का स्थानीय मूल्य दसगुना बढ़ता जाता है, जैसे १११११११ में छओं अंक १ के ही हैं परंतु पहिले से (दाहिनी ओर से लेने से) १, दूसरे से १०, तीसरे से १००, चौथे से १०००, पांचवें से १०००० और छठे से १००००० का बोध होता है. इसीसे इस संख्यासूचकक्रम को दशगुणोत्तर संख्या कहते हैं, और वर्तमान समय में बहुधा संसार भर का अंकक्रम यही है.

यह अंकक्रम भारतवर्ष में कब से प्रचलित हुआ इसका ठीक ठीक पता नहीं चलता. प्राचीन शिलालेखों तथा दानपत्रों में ई. स. की छठी शताब्दी के अंत के आस पास तक तो प्राचीन शैली से ही अंक लिखे मिलते हैं. नवीन शैली से लिखे हुए अंक पहिलेपहिल कलचुरि सं. ३४६[1] (ई. स. ५९५) के दानपत्र में मिलते हैं, जिसके पीछे ई. स. की १० वीं शताब्दी के मध्य के आस पास तक कहीं प्राचीन और कहीं नवीन शैली के अंकों का व्यवहार है. उसके बाद नवीन शैली ही मिलती है. परंतु ज्योतिष के पुस्तकों में ई. स. की छठी शताब्दी से बहुत पूर्व इस शैली का प्रचार होना पाया जाता है क्योंकि शक सं. ४२७[2] (ई. स. ५०५) में वराहमिहर ने 'पंचसिद्धांतिका' नामक ग्रंथ लिखा जिसमें सर्वत्र नवीन शैली से ही अंक[3] दिये हैं. यदि उस समय नवीन शैली का व्यवहार सामान्य रूप से न होता तो वराहमिहर अपने ग्रंथ में नवीन शैली से अंक न देता. इससे निश्चित है कि ई. स. की पांचवीं शताब्दी के अंत के आसपास तो नवीन शैली से अंक लिखने का प्रचार सर्वसाधारण में था परंतु शिलालेख और दानपत्रों के लिखनेवाले प्राचीन शैली के ढर्रे पर ही चलते रहे हों जैसा कि इस देश में हर बात में होता आया है. वराहमिहर ने 'पंचसिद्धांतिका' में पुलिश, रोमक, वसिष्ठ, सौर (सूर्य)

---

१. संखेड़ा से मिले हुए गूर्जरवंशी किसी राजा के उक्त दानपत्र में संवत् 'संवत्सरशतत्रयं(ये) षट्चत्वारिंशो-(शदु)त्तरके । ३४६' दिया है. जी. आर. के ने अपनी 'इंडिअन् मॅथेमॅटिक्स' (भारतीय गणितशास्त्र) नामक पुस्तक में उक्त ताम्रपत्र के विषय में लिखा है कि 'वह संदेहरहित नहीं है' और टिप्पण में लिखा है कि 'ये अंक पीछे से जोड़े गये हैं' (पृ. ३१). मि. के का यह कथन सर्वथा स्वीकार करने योग्य नहीं है, क्योंकि उक्त दानपत्र को संदिग्ध मानने के लिये कोई कारण नहीं है और न कोई कारण मि. के ने ही बतलाया है. इसी तरह अंकों के पीछे से जोड़ने का कथन भी स्वीकार योग्य नहीं है क्योंकि जब संवत् शब्दों में दिया ही था तो पीछे से फिर उसको अंकों में बनाने की आवश्यकता ही न थी. हरिलाल हर्षदराय ध्रुव ने, जिसने उसका संपादन किया है, मूल ताम्रपत्र को देखा था परंतु उक्त विद्वान् को उन अंकों का पीछे से बनाया जाना मालूम न हुआ और न उसके फोटो पर से ऐसा पाया जाता है मि. के की भारतीय गणितशास्त्र को नवीन ठहराने की खैंचतान ने ही इस और ऐसी ही और प्रमाणशून्य कल्पनाओं की सृष्टि कर दी है जिसका कुछ परिचय आगे दिया जायगा. शब्दों और अंकों दोनों में संवत् देने की परिपाटी प्राचीन है और कई लेखादि में मिलती है, जैसे कि छार(चार)गांव से मिले हुए राजा हुविष्क के लेख में हुविस्क(ष्क)स्य स(सं)वत्सर चत(तु)रिश ४०' (आ. स. रि; ई. स. १९०८-९, प्लेट ५६); गिरनार के पास के चटान पर खुदे हुए महाक्षत्रप रुद्रदामन् के लेख में 'वर्षे द्विसप्ततितमे ७० २' (ऍ. ई. जि. ८, पृ. ४२) आदि.

२. ड; कॉ. ई; पृ. ३८. सु; ग. त; पृ. १३. 'खंडखाद्य' की टीका में आमराज ने वराहमिहर की मृत्यु शक सं. ५०९ (ई. स. ५८७) में होना लिखा है वह विश्वास योग्य नहीं है (सु; ग. त; पृ. १२).

३. सप्ताश्विवेद(४२७)संख्यं शककालमपास्य चैत्रशुक्लादौ (पंचसिद्धांतिका, अध्याय १, आर्या ८). रोमकसूर्यो यमयम खतिथि(१५०)गुणात् पंचकर्तु(६५)परिहीनात् । सप्ताष्टकसप्तकमुनि(५७७८७)कृताप्तमार्क्यः (पंच; ८।१) आदि.

और पितामह इन पांच सिद्धांत ग्रंथों का भी करणरूप से वर्णन किया है; और लाटाचार्य[१] (लाटदेव), सिंहाचार्य,[२] सिंहाचार्य के गुरु[३] (जिसका नाम नहीं दिया), आर्यभट[३], प्रद्युम्न[४] और विजयनंदि[४] के प्रसंगवशात् नाम तथा मत दिये हैं, जिससे पाया जाता है कि ये ज्योतिष के आचार्य 'पंचसिद्धांतिका' की रचना से पूर्व के हैं, परंतु खेद की बात यह है कि न तो वराहमिहर के वर्णन किये हुए पांच सिद्धांतों में से एक भी अब उपलब्ध[५] है और न आर्यभट[६] (प्रथम) के सिवाय लाटाचार्य आदि किसी आचार्य का कोई ग्रंथ मिलता है, जिससे उनकी अंकशैली का निर्णय हो सके. इस समय 'पुलिशसिद्धांत' नामक कोई ग्रंथ उपलब्ध नहीं है परंतु भट्टोत्पल ने वराहमिहर की बृहत्संहिता की टीका में कई जगह 'पुलिशसिद्धांत' से वचन उद्धृत किये हैं और एक स्थल में 'मूलपुलिशसिद्धांत' के नाम से एक श्लोक भी उद्धृत किया है. उन दोनों में अंक वर्तमान[७] शैली से ही मिलते हैं. इससे पाया जाता है कि वराहमिहर से पूर्व भी इस शैली का प्रचार था. बख्शाली (यूसफ़ज़ई ज़िले, पंजाब में) गांव से अंकगणित का एक भोजपत्र पर लिखा हुआ प्राचीन पुस्तक ज़मीन से गड़ा हुआ मिला है जिसमें अंक नवीन शैली से ही दिये हैं. प्रसिद्ध विद्वान् डॉ. हॉर्नले ने उसकी रचना का काल ई. स. की तीसरी अथवा चौथी शताब्दी[८] होना अनुमान किया है. इस पर डॉ. बूलर ने लिखा है कि 'यदि हॉर्नले का अंकगणित की प्राचीनता का यह बहुत संभवित अनुमान ठीक हो तो उस [ अंकक्रम ] के निर्माण का समय ई. स. के प्रारंभकाल अथवा उससे भी पूर्व का होगा'[९]. अभी तक तो नवीन शैली के अंकों की प्राचीनता का यहीं तक पता चलता है.

---

१. पंचभ्यो द्वावाद्यौ व्याख्यातौ लाटदेवेन (पंच० १।३).

२. लाटाचार्येणोक्तो यवनपुरे चार्धास्तगे सूर्ये। रव्युदये लंकायां सिंहाचार्येण दिनगणोऽभिहितः। (१५।४४).

३. यवनानां निशि दशभिर्गतैर्मुहूर्तैश्च तद्गुरुणा। लंकार्धरात्रसमये दिनप्रवृत्तिं जगाद चार्यभटः (१५।४५).

४. प्रद्युम्नो भूतनये जीवे सौरे च विजयनंदी (१५।४६).

५. जो 'सूर्यसिद्धांत' इस समय उपलब्ध है वह वराहमिहर का वर्णन किया हुआ उक्त नाम का सिद्धांत नहीं किंतु उससे भिन्न और पिछला है.

६. आर्यभट (प्रथम) ने, जिसका जन्म ई. स. ४७६ में (ड; क्रॉ. ई; पृ. ३४. सु; ग. त; पृ. २) हुआ था, 'आर्यभटीय' (आर्यसिद्धांत) नामक ग्रंथ बनाया, जिसको डॉ. कर्न ने ई. स. १८७४ में हॉलैंड देश के लेडन नगर में छपवाया है. उसमें अंक न तो शब्दों में और न अंकों में दिये है किंतु सर्वत्र अक्षरों से दिये हैं जिनका क्रम नवीन शैली से ही है.

७. तिथिर्जोपाः खखर्तुदिकदस्राष्टकग्रहान्यमरपक्षाः (२५०८२२८०); अंबरगगनवियत्खमुनिनगवियदरनगेंदुभिः (१०९१७०००) प्रसिद्धमत (शंकर बालकृष्ण दीक्षितरचित 'भारतीय ज्योतिःशास्त्र, पृ. १६२) आदि; ये वचन 'पुलिशसिद्धांत' से भट्टोत्पल ने उद्धृत किये हैं. खखाष्टमुनिरामाश्विनेत्राष्टशररात्रिपाः (१५८२२३७८००)। भानां चतुर्युगेनैते परिवर्ताः प्रकीर्तिताः (वही, पृ. १६३). यह वचन भट्टोत्पल के अनुसार, 'मूलपुलिशसिद्धांत' से है.

८. इं. एँ; जि. १७, पृ. ३६.

९. बू; इं. पे; पृ. ८२. मि. के ने ई. स. १९०७ के एशिआटिक् सोसाइटी बंगाल के जर्नल में (पृ. ४७५-५०८) 'नोट्स ऑन् इंडिअन् मॅथॅमॅटिक्स' (भारतीय गणितशास्त्र पर टिप्पण) नामक विस्तृत लेख में यह बतलाने का यत्न किया है कि भारतीय गणित शास्त्र अब तक जितना प्राचीन माना गया है उतना प्राचीन नहीं है और उसी लेख में भारतवर्ष के नवीन शैली के (वर्तमान) अंकों के विषय में लिखा है कि 'हम पूर्ण सत्यता के साथ कह सकते हैं कि हिंदुओं के गणित शास्त्र भर में ई. स. की दसवीं शताब्दी के पूर्व नवीन शैली के (वर्तमान) अंकों के व्यवहार की कल्पना का तनिक भी चिह्न नहीं मिलता' (पृ. ४९३). मि. के के इस कथन में कुछ भी वास्तविकता नहीं है केवल हठधर्मी ही है क्योंकि ई. स. की छठी शताब्दी के प्रारंभ के आचार्य वराहमिहर *

---

* द्विघन शशिरस(६१)भक्तो द्वादशशतीनं दिवसमानं (पंचसिद्धांतिका १२।५). सप्ताश्विवेद(४२७)संख्यं शककालमपास्य चैत्रशुक्लादौ (पं. सि; १।८). रोमकवर्षो व्यर्गयात खतिथि(१५०) ग्रहात पंचकर्तु(६५)परिहीनात्। सप्ताष्टवसप्तकृतेंद्वियो(५४७८७)हृताब्धमार्गः सः (पं. सि; ८।१). रोमकयुगमर्केन्द्वोर्वर्षाण्याकाशपंचवसुपक्षाः (२८५०)। खेंद्रियदिशो(१०५०)धिमासाः स्वरकृतविषयाष्टयः (८५४७) प्रलयाः (पं. सि; १।१५). आसन्मघासु मुनयः शासति पृथ्वीं युधिष्ठिरे नृपतौ। षड्द्विकपंचद्वियुतः (२५२६) शककालस्तस्य राज्ञश्च (वाराहीसंहिता, सप्तर्षिचार, श्लोक ३). क्या उपर्युक्त उदाहरण, जिनमें कई जगह शून्य (०) का भी प्रयोग हुआ है, वराहमिहर के समय अर्थात् ई. स. की छठी शताब्दी के प्रारंभ में नवीन शैली के अंकों का प्रचार होना नहीं बतलाते?

शून्य की योजना कर नव अंकों से गणित शास्त्र को सरल करनेवाले नवीन शैली के अंकों का प्रचार पहिलेपहिल किस विद्वान् ने किया इसका कुछ भी पता नहीं चलता. केवल यही पाया जाता है कि नवीन शैली के अंकों की सृष्टि भारतवर्ष में हुई. फिर यहां से अरबों ने यह क्रम सीखा और अरबों से उसका प्रवेश यूरोप में हुआ, जिसके पहिले बाबिलअन्, हिब्रू, ग्रीक, अरब आदि एशिआ और यूरोप की जातियां वर्णमाला के अक्षरों[1] से अंकों का काम लेती थीं. अरबों के यहां खलिफ़ वलीद के समय (ई. स. ७०५-७१५) तक अंकों का प्रचार न था[2] जिसके बाद उन्होंने भारतवासियों से अंक लिये.

इस विषय में 'एन्साइक्लोपीडिआ ब्रिटॅनिका' नामक महान् अंग्रेज़ी विश्वकोश में लिखा है कि 'यह सर्वथा निःसंशय है कि हमारे (अंग्रेज़ी) वर्तमान दशगुणोत्तर अंकक्रम की उत्पत्ति ...भारतीय है. संभवतः खगोलसंबंधी उन सारणियों के साथ, जिनको एक भारतीय राजदूत ई. स. ७७३ में बगदाद में लाया था, भारतवासियों से उसका प्रवेश अरबों में हुआ. वस्तुतः

---

और सातवीं शताब्दी के लल्ल † तथा ब्रह्मगुप्त ‡ के ग्रंथों में सैंकड़ों जगह नवीन शैली से दिये हुए अंक मिलते हैं जिनको देखे बिना ही यह मनमानी कल्पना की गई है. प्राचीन लेख और दानपत्रों में यद्यपि अंक विशेष कर शब्दों में दिये जाते हैं तो भी ई. स. की छठी शताब्दी के अंत के आस पास से कहीं नवीन शैली से दिये हुए भी मिलते हैं. मि. के ने ई. स. ५९४ से लगा कर ८८२ तक के १६ लेखों की सूची अपने उक्त लेख में दी है जिनमें अंक नवीन शैली से दिये हुए हैं परंतु उनमें से प्रत्येक के अंकों में कुछ न कुछ दूषण लगा कर एक का भी ठीक होना स्वीकार नहीं किया (पृ. ४८२-८६) जिसका कारण यही है कि वे लेख उक्त कथन के विरुद्ध १० वीं शताब्दी से बहुत पूर्व के लेखों में भी नवीन शैली के अंकों का प्रचार होना सिद्ध करते हैं. कोई कोई ताम्रपत्र जाली भी बने होते हैं क्योंकि उनसे भूमि पर अधिकार रहता है परंतु शिलालेखों का बहुधा भूमि से संबंध होता ही नहीं इस लिये उनको कृत्रिम बनाने की आवश्यकता ही नहीं रहती. शेरगढ़ (कोटाराज्य में) के दरवाज़े के पास की तिबारी की सीढ़ियों के पास एक ताक में लगे हुए सामंत देवदत्त के वि. सं. ८४७ (ई. स. ७९१) के लेख को मैंने देखा है उसमें नवीन शैली के संवत् के अंक बहुत स्पष्ट हैं. डॉ. फ़्लीट ने उसके संवत् के अंश की प्रतिकृति छापी है (इं. ऍ; जि. १४, पृ. ३५१) जिसमें भी संवत् के अंक स्पष्ट हैं (डॉ. फ्लीट ने ८७६ पढ़ा है वह अशुद्ध है). प्रतिहार नागभट के समय के बुचकला (जोधपुर राज्य में) के वि. सं. ८७२ (ई. स. ८१५) के शिलालेख के संवत् के अंक (ऍ. इं; जि. ९, पृ. २०० के पास का प्लेट), ग्वालिअर से मिले हुए प्रतिहार भोजदेव के समय के ई. स. ८७० के आस पास के शिला लेख के (जिसमें संवत् नहीं दिया) १ से २६ तक श्लोकांक (आ. स. इं; ई. स. १९०३-४, प्लेट ७२) और वहीं से मिले हुए उसी राजा के समय के वि. सं. ९३३ (ई. स. ८७७) के शिलालेख में दिये हुए ९३३, १८७ और ५० के अंक सब के सब नवीन शैली से ही हैं (ऍ. इं; जि. १, पृ. १६० के पास का प्लेट). इन सब लेखों की उत्तम प्रतिकृतियां छपी हैं. उनमें दिये हुए अंकों को कोई विद्वान् संशययुक्त नहीं कह सकता. ऐसी दशा में मि. के की उपर्युक्त "पूर्ण सत्यता" में वास्तविक सत्यता का अंश कितना है इसका पाठक लोग स्वयं विचार कर सकेंगे.

१. पहिले ९ अक्षरों से १ से ९ तक के अंक, उनके बाद के ९ अक्षरों से १० से ९० तक की दहाइयों के अंक और बाकी के अक्षरों से १००, २०० आदि के अंक बतलाये जाते थे. जब वर्णमाला के अक्षर पूरे हो जाते तब फिर उन्हींके ऊपर चिह्न लगा कर १००० तक सूचित करने के लिये उनको काम में लाते थे. ग्रीक लोगों में १०००० तक के लिये अक्षर संकेत थे परंतु रोमन लोगों में १००० तक के ही. रोमन अक्षरों से अंक लिखने का प्रचार अब तक यूरोप में कुछ कुछ बना हुआ है और बहुधा घड़ियों में घंटों के अंकों और पुस्तकों में कभी कभी सन् के अंक तथा प्लेटों की संख्या आदि में उसका व्यवहार होता है. अरबों में भारतीय अंक ग्रहण करने के पहिले अक्षरों से ही अंक बतलाये जाते थे, जिसको 'अबजद' (हिब्रू वर्णमाला के पहिले ४ अक्षरों के उच्चारणों-अ, ब, ज और द-से) कहते हैं. उन्होंने यह अक्षरसंकेत ग्रीकों से सीखा था. अरबी से फ़ारसी में उसका प्रयोग होने लगा और हिंदुस्तान के मुसलमानों के समय के फ़ारसी लेखों तथा पुस्तकों में कभी कभी अंकसूचक अक्षरों से शब्द बना कर सन् का अंक बतलाया हुआ मिलता है, जैसे कि 'वफ़ात् फ़ीरोज़' (फ़ीरोज़ का देहांत) = हिजरी सन् ७९० ; 'मसजिद जामिउल् शर्क़' = हिजरी सन् ८५२ आदि (क; इं. इं; पृ. २२६).

२. ए. ब्रि; जि. १७, पृ. ६२५, टिप्पण २.

---

† शाके नखाब्धि(४२०)रहिते शशिमानोऽब्दवे(२५)शरतुंगतः स्वत्रिवे(११४)ऽसमः घनांकैः(९६)। गोखाब्धिभिः(४७) सुरगुरोर्गणितं विलोक्य मध्यं विपंचकु(१५१)दलैश्चशराद्रि(२५०)भक्ते ॥ १८ ॥ स्वतंबेरमांबुधि(४८)हते चितिनंदनस्य सूर्यात्मजस्य गणितंबरलोचनै(२०)श्च। गोमाब्धिवेद(४२०)निहते विदधीत लब्धं शीतांशुसूनचलतुंगकलाढ्कैः ॥ १९ ॥ (शिष्यधीवृद्धिदतंत्र, उत्तराधिकार).

‡ पंचांबराद्रि गुणगुणपंचमुनिस्वरशरै(५.७७५.३३०००००)र्मिताः शशिनः । भौमस्य द्वियमशराष्टपंचवसुरसनवद्वियमाः (२२९६८५८५२२) ॥ १६ ॥ (ब्रह्मस्फुटसिद्धांत, मध्यमाधिकार).

ई. स. की नवीं शताब्दी के प्रारंभिक काल में प्रसिद्ध अबुजफर मुहम्मद अल् ख्वारिज़्मी ने अरबी में उक्त क्रम का विवेचन किया और उसी समय से उसका प्रचार ... अरबों में बढ़ता रहा.'

'यूरोप में शून्यसहित यह पूरा [अंक]क्रम ई. स. की १२ वीं शताब्दी में अरबों से लिया गया और इस क्रम से बना हुआ अंकगणित 'अल्गोरिट्मस्' (अल्गोरिथम्) नाम से प्रसिद्ध हुआ. यह (अल्गोरिट्मस्) विदेशी शब्द 'अलख्वारिज़्मी' का अक्षरांतर मात्र है जैसा कि रेनॉड ने अनुमान किया था, और उक्त अरब गणितशास्त्रवेत्ता के अनुपलब्ध अंकगणित के पुस्तक के कैंब्रिज से मिले हुए अद्वितीय हस्तलिखित लॅटिन अनुवाद के, जो संभवतः बाथ-निवासी ऐडेलहर्ड का किया हुआ है, प्रसिद्ध होने के बाद यह (अनुमान) प्रमाणित हो गया है. ख्वारिज़्मी के अंकगणित के प्रकारों को पिछले पूर्वीय विद्वानों ने सरल किया और उन अधिक सरल किये हुए प्रकारों का पश्चिमी यूरोप में पीसा के लिओनार्डो ने और पूर्वी में मॅक्सिमस् प्लॅनुडेस ने प्रचार किया. 'ज़िरो' शब्द की उत्पत्ति अरबी के 'सिफर' शब्द से, लिओनार्डो के प्रयुक्त किये हुए 'ज़िफिरो' शब्दद्वारा, प्रतीत होती है[२]'.

भारतीय अंकों से अरबों के और उनसे यूरोप के अंकों की सर्वमान्य उत्पत्ति के विरुद्ध मि. के ने उपर्युक्त लेख के प्रारंभ में ही लिखा है कि 'यह कहा जाता है कि हमारे अंकगणित के अंकों की उत्पत्ति भारतीय है. पीकॉक, चॅसल्स, वोप्के, कँटोर, बेले, बूलर, मॅकडोनेल और दूसरे लेखक प्रायः निश्चय के साथ यही कहते हैं और विश्वकोशों तथा कोशों का यही कथन है. तो भी इस समय जो सामग्री उपलब्ध है उसकी सावधानी के साथ परीक्षा करने से यह पाया जाता है कि उन(अंकों)की भारतीय उत्पत्ति की कल्पना उचित प्रमाण से रहित है. वैसी परीक्षा यही बतलाती है कि उन कथनों में से बहुत से निस्सार हैं' (बंगा.ए.सो.ज; ई. स. १६०७, पृ. ४७५). अरबी में अंकों को 'हिंदसे' कहते हैं जिसका अबतक के विद्वान् हिंद (हिंदुस्तान) से लिये जाने के कारण ऐसा कहलाना मानते हैं, परंतु मि. के का कथन है कि 'शब्दव्युत्पत्तिशास्त्र का बड़ा ज्ञाता फ़ीरोज अबदि (ई. स. १३२६–१४२४) 'हिंदसह्' शब्द की उत्पत्ति 'अंदाज़ह्' से होना बतलाता है, जिसका अर्थ परिमाण है. हरेक आदमी विचार सकता है कि यह काफ़ी अच्छा प्रमाण है परंतु भारतवर्ष के विषय में लिखनेवालों में से अधिकतर ने इसे स्वीकार नहीं किया' (पृ. ४८६). इसी तरह इब्न सिना के वर्गसंख्या-विषयक नियम में लिखे हुए 'फी अलतरीक अलिहदसे' और उसीके घनसंख्याविषयक नियम में दिये हुए 'अलिहसाब अलिहदसे' में 'हिंदसे' शब्दों का हिंद (हिंदुस्तान) से कोई संबंध न बतलाने का यत्न किया है (पृ. ४६०). मि. के का यह कथन भी स्वीकार करने योग्य नहीं है और वैसा ही है जैसा कि उपर्युक्त यह कथन कि 'हिंदुओं के गणितशास्त्र भर में ई. स. की दसवीं शताब्दी के पूर्व नवीन शैली के (वर्तमान) अंकों के व्यवहार की कल्पना का तनिक भी चिह्न नहीं मिलता' (देखो, ऊपर पृ. ११६, टिप्पण ६). ऐसे कथनों का प्रतिवाद कर लेख को बढ़ाने की हम आवश्यकता नहीं समझते. प्रसिद्ध विद्वान् अल्बेरुनी ने, अपनी भारतवर्ष संबंधी तहक़ीक़ात की अरबी पुस्तक में, जो ई. स. १०३० के आस पास लिखी गई थी, लिखा

---

१. अरबों के द्वारा भारतीय अंकों का यूरोप में प्रवेश हुआ उससे बहुत पहिले अर्थात् ई. स. की ४ थी शताब्दी के आस पास 'निओ-पिथागोरिअन्' नामक अध्यात्म विद्या के उपदेशक, संभवतः अलेक्ज़ँड्रिआ (मिसर में) की तरफ़ भारतीय अंकों का ज्ञान प्राप्त कर, उनको यूरोप में ले गये परंतु उनका प्रचार अधिक न बढ़ा और वे सार्वदेशिक न हुए. यूरोप में भारतीय अंकों का वास्तविक प्रचार स्पेन पर अरबों का अधिकार होने के बाद अरबों के द्वारा ही हुआ. इसीसे यूरोप के वर्तमान अंकों को 'अरेबिक् (अरबों के) अंक' कहते हैं.

२. ए. ब्रि; जि. १७, पृ. ६२६.

है कि 'हिंदूलोग अपनी वर्णमाला के अक्षरों को अंकों के स्थान में काम में नहीं लाते जैसे कि हम हिब्रु वर्णमाला के क्रम से अरबी अक्षरों को काम में लाते हैं. हिंदुस्तान के अलग अलग हिस्सों में जैसे अक्षरों की आकृतियां भिन्न हैं वैसे ही संख्यासूचक चिह्नों की भी, जिनको अंक कहते हैं, भिन्न हैं. जिन अंकों को हम काम में लाते हैं वे हिंदुओं के सब से सुंदर अंकों से लिये गये हैं.⋯जिन भिन्न भिन्न जातियों से मेरा संपर्क रहा उन सबकी भाषाओं के संख्यासूचक क्रम के नामों ( इकाई, दहाई, सैंकड़ा आदि ) का मैंने अध्ययन किया है जिससे मालूम हुआ कि कोई जाति हज़ार से आगे नहीं जानती. अरब लोग भी हज़ार तक [ नाम ] जानते हैं⋯इस विषय में मैंने एक अलग पुस्तक लिखा है. अपने अंकक्रम में जो हज़ार से अधिक जानते हैं वे हिंदू हैं.⋯वे संख्यासूचक क्रम को १८ वें स्थान तक ले जाते हैं⋯जिसको 'परार्द्ध' कहते हैं.⋯⋯अंकगणित में हिंदू लोग अंकों का उसी तरह प्रयोग करते हैं जैसे कि हम करते हैं. मैंने एक पुस्तक लिख कर यह बतलाया है कि इस विषय में हिंदू हमसे कितने आगे बढ़े हुए हैं'[1].

अलबेरुनी का, जो अरबों तथा हिंदुओं के ज्योतिष और गणितशास्त्र का अपूर्व ज्ञाता था और जिसने कई बरस तक हिंदुस्तान में रहकर संस्कृत पढ़ा था इतना ही नहीं किंतु जो संस्कृत में अनुष्टुभ् छंद भी बना लेता था और जिसको इस देश का व्यक्तिगत अनुभव था, यह कथन कि 'जिन अंकों को हम काम में लाते हैं वे हिंदुओं के सब से सुंदर अंकों से लिये गये हैं,' मि. के के विचार में ठीक न जचा परंतु १५ वीं शताब्दी के आसपास के शब्दव्युत्पत्तिशास्त्र के ज्ञाता फ़ीरोज़ अबदी का, जो गणितशास्त्र का ज्ञाता न था, 'हिंदसह' शब्द की उत्पत्ति 'अंदाज़ह' शब्द से बतलाना ठीक जच गया जिसका कारण यही है कि पहिले का लेख मि. के के विरुद्ध और दूसरे का अनुकूल था. 'एन्साइक्लोपीडिआ ब्रिटॅनिका' नामक महान् अंग्रेज़ी विश्वकोष की १७ वीं जिल्द के ६२६ वें पृष्ठ पर नानाघाट के लेख के, भारतीय गुफाओं के लेखों के और १० वीं शताब्दी के नागरी के अंक दिये हैं और उनके नीचे ही शीराज़ में लिखी हुई १० वीं शताब्दी की एक अरबी पुस्तक के भी अंक दिये हैं जो वस्तुतः प्राचीन नागरी ही हैं; उनमें केवल ४ के अंक को टेढ़ा और ७ को उलटा लिखा है बाकी कोई अंतर नहीं है. अरबी, फारसी और उर्दू तक के अंक, उन लिपियों की लेखनशैली तथा सेमेटिक् अंकों के अनुसार दाहिनी ओर से बाईं ओर न लिखे जा कर हिंदू रीति से ही बाईं ओर से दाहिनी ओर अब तक लिखे जाते हैं. ऐसी दशा में अलबेरुनी और मि. के में से किसका कथन यथार्थ है यह पाठक लोग स्वयं जान सकेंगे.

---

### शब्दों से अंक बतलाने की भारतीय शैली.

आर्य लोगों में वेदमंत्रों में स्वरों की अशुद्धि यजमान के लिये नाश का हेतु मानी जाती थी इस लिये वेदों का पठन गुरु के मुख से ही होता था और वे रट रट कर स्वरसहित कंठस्थ किये जाते थे ( देखो, ऊपर पृ. १३-१४ ). उसी की देखादेखी और शास्त्र भी कंठस्थ किये जाने लगे और मुखस्थ विद्या ही विद्या मानी जाने लगी. इसी लिये सूत्रग्रंथों की संक्षिप्त शैली से रचना हुई कि वे आसानी से कंठ किये जा सकें और इसी लिये ज्योतिष, गणित, वैद्यक और कोश आदि के ग्रंथ भी श्लोकबद्ध लिखे जाने लगे. अन्य विषय के ग्रंथों में तो अंकों का विशेष काम नहीं रहता था परंतु ज्योतिष और गणित संबंधी ग्रंथों में लंबी लंबी संख्याओं को

---

१. सा; अ. इं; जि. १, पृ. १७४, १७७.

श्लोकों में लाने में कठिनता रहती थी जिसको सरल करने के लिये संभवतः उक्त शास्त्रों के आचार्यों ने संख्यासूचक सांकेतिक शब्द स्थिर किये हों. ये सांकेतिक शब्द मनुष्य के अंग, छंदों अथवा उनके चरणों के अक्षर, देवता, साहित्य के अंग, ग्रह, नक्षत्र आदि एवं संसार के अनेक निश्चित पदार्थों की संख्या पर से कल्पित किये गये हैं. प्रत्येक नाम के लिये संस्कृत भाषा में अनेक शब्द होने से प्रत्येक संख्या के लिये कई शब्द मिलते हैं जिनमें से कुछ नीचे दिये जाते हैं—

०=शून्य, ख, गगन, आकाश, अंबर, अभ्र, वियत्, व्योम, अंतरिक्ष, नभ, पूर्ण, रंध्र आदि.

१=आदि, शशि, इंदु, विधु, चंद्र, शीतांशु, शीतरश्मि, सोम, शशांक, सुधांशु, अब्ज, भू, भूमि, क्षिति, धरा, उर्वरा, गो, वसुंधरा, पृथ्वी, क्ष्मा, धरणी, वसुधा, इला, कु, मही, रूप, पितामह, नायक, तनु आदि.

२=यम, यमल, अश्विन, नासत्य, दस्र, लोचन, नेत्र, अक्षि, दृष्टि, चक्षु, नयन, ईक्षण, पक्ष, बाहु, कर, कर्ण, कुच, ओष्ठ, गुल्फ, जानु, जंघा, द्वय, द्वंद्व, युगल, युग्म, अयन, कुटुंब, रविचंद्रौ आदि.

३=राम, गुण, त्रिगुण, लोक, त्रिजगत्, भुवन, काल, त्रिकाल, त्रिगत, त्रिनेत्र, सहोदराः, अग्नि, वह्नि, पावक, वैश्वानर, दहन, तपन, हुताशन, ज्वलन, शिखिन्, कृशानु, होतृ आदि.

४=वेद, श्रुति, समुद्र, सागर, अब्धि, जलधि, उदधि, जलनिधि, अंबुधि, केंद्र, वर्ण, आश्रम, युग, तुर्य, कृत, अय, आय, दिश् ( दिशा ) बंधु, कोष्ठ, वर्ण आदि.

५=बाण, शर, सायक, इषु, भूत, पर्व, प्राण, पांडव, अर्थ, विषय, महाभूत, तत्व, इंद्रिय, रत्न आदि.

६=रस, अंग, काय, ऋतु, मासार्ध, दर्शन, राग, अरि, शास्त्र, तर्क, कारक आदि.

७=नग, अग, भूभृत्, पर्वत, शैल, अद्रि, गिरि, ऋषि, मुनि, अत्रि, वार, स्वर, धातु, अश्व, तुरग, वाजि, छंद, धी, कलत्र, आदि.

८=वसु, अहि, नाग, गज, दंति, दिग्गज, हस्तिन्, मातंग, कुंजर, द्विप, सर्प, तक्ष, सिद्धि, भूति, अनुष्टुभ्, मंगल आदि.

९=अंक, नंद, निधि, ग्रह, रंध्र, छिद्र, द्वार, गो, पवन आदि.

१०=दिश्, दिशा, आशा, अंगुलि, पंक्ति, ककुभ्, रावणशिरस्, अवतार, कर्मन् आदि.

११=रुद्र, ईश्वर, हर, ईश, भव, भर्ग, शूलिन्, महादेव, अक्षौहिणी आदि.

१२=रवि, सूर्य, अर्क, मार्तंड, द्युमणि, भानु, आदित्य, दिवाकर, मास, राशि, व्यय आदि.

१३=विश्वेदेवाः, काम, अतिजगती, अघोष आदि.

१४=मनु, विद्या, इंद्र, शक्र, लोक आदि.

१५=तिथि, घस्र, दिन, अहन्, पक्ष आदि.

१६=नृप, भूप, भूपति, अष्टि, कला आदि.

१७=अत्यष्टि. १८=धृति. १९=अतिधृति. २०=नख, कृति.

२१=उत्कृति, प्रकृति, स्वर्ग. २२=कृती, जाति. २३=विकृति.

२४=गायत्री, जिन, अर्हत्, सिद्ध आदि. २५=तत्व. २७=नक्षत्र, उडु, भ आदि.

३२=दंत, रद आदि. ३३=देव, अमर, त्रिदश, सुर आदि.

४०=नरक. ४८=जगती. ४९=तान.

इस प्रकार शब्दों से अंक बतलाने की शैली बहुत प्राचीन है. वैदिक साहित्य में भी कभी कभी इस प्रकार से अंक बतलाने के उदाहरण मिल आते हैं जैसे कि शतपथ[1] और तैत्तिरीय[2] ब्राह्मणों में ४ के लिये 'कृत' शब्द, कात्यायन[3] और लाट्यायन[4] श्रौतसूत्रों में २४ के लिये 'गायत्री' और ४८ के लिये 'जगती' और वेदांग ज्योतिष में १, ४, ८, १२ और २७ के लिये क्रमशः 'रूप', 'अय', 'गुण', 'युग' और 'भसमूह' शब्दों का प्रयोग मिलता है[5]. पिंगल के छंदःसूत्र[6] में तो कई जगह अंक इस तरह दिये हुए हैं. 'मूलपुलिशसिद्धांत'[7] में भी इस प्रकार के अंक होना पाया जाता है. वराहमिहिर की 'पंचसिद्धांतिका'[8] (ई. स. ५०५), ब्रह्मगुप्त के 'ब्रह्म-स्फुटसिद्धांत'[9] (ई. स. ६२८), लल्ल के 'शिष्यधीवृद्धिद'[10] (ई. स. ६३८ के आस पास) में तथा ई. स. की सातवीं शताब्दी के पीछे के ज्योतिष के आचार्यों के ग्रंथों में हज़ारों स्थानों पर शब्दों से अंक बतलाये हुए मिलते हैं और अब तक संस्कृत, हिंदी, गुजराती आदि भाषाओं के कवि कभी कभी अपने ग्रंथों की रचना का संवत् इसी शैली से देते हैं. प्राचीन शिलालेखों[11] तथा ताम्रपत्रों[12] में भी कभी कभी इस शैली से दिये हुए अंक मिल आते हैं.

मि. के ने 'भारतीय गणितशास्त्र' नामक अपने पुस्तक में लिखा है कि 'शब्दों से अंक प्रकट करने की शैली, जो असाधारण रूप से लोकप्रिय हो गई और अब तक प्रचलित है, ई. स. की नवीं शताब्दी के आसपास संभवतः पूर्व की ओर से [इस देश में] प्रवृत्त हुई' (पृ. ३१). मि. के का यह कथन भी सर्वथा विश्वास योग्य नहीं है क्योंकि वैदिक काल से लगा कर ई. स. की सातवीं शताब्दी तक के संस्कृत पुस्तकों में भी इस शैली से दिये हुए अंकों के हज़ारों उदाहरण मिलते हैं. यदि मि. के ने वराहमिहिर की 'पंचसिद्धांतिका' को ही पढ़ा होता तो भी इस शैली के असंख्य उदाहरण मिल आते.

---

अक्षरों से अंक बतलाने की भारतीय शैली.

ज्योतिष आदि के श्लोकबद्ध ग्रंथों में प्रत्येक अंक के लिये एक एक शब्द लिखने से विस्तार बढ़ जाता था जिसको संक्षेप करने के लिये अक्षरों से अंक प्रकट करने की रीतियां निकाली गईं. उपलब्ध ज्योतिष के ग्रंथों में पहिले पहिल इस शैली से दिये हुए अंक आर्यभट (प्रथम) के 'आर्यभटीय' (आर्यसिद्धांत) में मिलते हैं जिसकी रचना ई. स. ४९९[13] में हुई थी. उक्त पुस्तक में अक्षरों से अंक नीचे लिखे अनुसार बतलाये हैं[14]—

---

१. चतुष्टोमेन कृतेन अयानां (श. ब्रा; १३. ३. २. १). २. ये वै चत्वारः स्तोमाः कृतं तत् (तै. ब्रा; १. ५. ११. १).

३. दक्षिणा गायत्रीसम्पन्ना ब्राह्मणस्य ॥ २१ ॥ इस पर टीका—गायत्रीसम्पन्ना गायत्र्यक्षरसमानसंख्याश्चतुर्विंशतिर्गावो दक्षिणा ॥ जगत्या राज्ञः ॥ २२ ॥ इस पर टीका—जगत्या सम्पन्ना राज्ञः सद्यपक्षे प्राकृतदक्षिणः। जगत्यक्षरसमानसंख्या अष्टाचत्वारिंशद्गावो भवन्ति। (का. श्रौ. सू; वेबर का संस्करण; पृ. १०१५).

४. गायत्रीसंपन्ना दक्षिणा ब्राह्मणो दद्यात् जगतीसंपन्ना राजा (ला. श्रौ. सू; प्रपाठक ६, कंडिका ४, सूत्र ३१). इस पर टीका—गायत्रीसंपच्चतुर्विंशतिः। ...। जगतीसंपन्ना अष्टाचत्वारिंशत्।

५. रूपोनं षड्गुणीकृतम् (याजुष, २३; आर्च, ३१); द्विगुणं सायसंयुतम् (याजुष, १३; आर्च, ४); अविद्धाभ्यो गणाभ्यस्तान् (आर्च, १६) युगलब्धं सपर्व स्यात् (याजुष, २५); विभज्य भसमूहेन (याजुष, २०).

६. समुद्रर्तुस्वराः (मंदाक्रांता की यति). आदित्यऋषयः (शार्दूलविक्रीडित की यति). स्वरऋषिरसाः (सुवदना की यति). वसुरुद्रऋषयः (भुजंगविजृंभित की यति).—पिंगलछंदःसूत्र.

७. देखो, ऊपर पृ. ११६ टि. ७. ८. देखो, ऊपर पृ. ११६ टि. *. ९. देखो, ऊपर पृ. ११७ टि. ‡.

१०. देखो, ऊपर पृ. ११७. टि. +.

११. वसुनव[ा]ष्टौ वर्षा गतस्य कालस्य विक्रमाख्यस्य (धौलपुर से मिले हुए चाहमान चंडमहासेन के वि. सं. ८९८ के शिलालेख से (इं. ऐं; जि. १४, पृ. ४५).

१२. गिरिरसवसुसंख्याब्दे शकसमये (पूर्वी चालुक्य अम्म दूसरे के समय के श. सं. ८६७ के दानपत्र से; इं. ऐं. जि. ७, पृ. १९).

१३. सु; ग. त; पृ. २.

१४. वर्गाक्षराणि वर्गेऽवर्गेऽवर्गाक्षराणि कात् ङ्मौ यः। खद्विनवके स्वरा नव वर्गेऽवर्गे नवान्त्यवर्गे वा ॥ (आर्यभटीय, आर्या १).

क्=१. ख्=२. ग्=३. घ्=४. ङ्=५. च्=६. छ्=७. ज्=८. झ्=९. ञ्=१०. ट्=११. ठ्=१२. ड्=१३. ढ्=१४. ण्=१५. त्=१६. थ्=१७. द्=१८. ध्=१९. न्=२०. प्=२१. फ्=२२. ब्=२३. भ्=२४. म्=२५. य्=३०. र्=४०. ल्=५०. व्=६०. श्=७०. ष=८०. स्=९०. ह्=१००. अ=१. इ=१००. उ=१००००. ऋ=१००००००. ऌ=१०००००००००. ए=१००००००००००. ऐ=१०००००००००००००. ओ=१००००००००००००००. औ=१००००००००००००००००.

इस शैली में स्वरों में ह्रस्व दीर्घ का भेद नहीं है. व्यंजन के साथ जहां स्वर मिला हुआ होता है वहां व्यंजनसूचक अंक को स्वरसूचक अंक से गुणना[1] होता है और संयुक्त व्यंजन के साथ जहां स्वर मिला होता है वहां उक्त संयुक्त व्यंजन के प्रत्येक घटक व्यंजन के साथ वही स्वर माना जाता है जिससे प्रत्येक व्यंजन सूचक अंक को उक्त स्वर के सूचक अंक से गुण कर गुणनफल जोड़ना पड़ता है[2] इस शैली में कभी कभी एक ही संख्या भिन्न अक्षरों से भी प्रकट होती है[3]. ज्योतिष के आचार्यों के लिये आर्यभट की यह शैली बहुत ही संक्षिप्त अर्थात् थोड़े शब्दों में अधिक अंक[4] प्रकट करनेवाली थी परंतु किसी पिछले लेखक ने इसको अपनाया नहीं और न यह शैली प्राचीन शिलालेखों तथा दानपत्रों में मिलती है, जिसका कारण इसके शब्दों का कर्णकटु होना हो अथवा आर्यभट के भूभ्रमणवादी होने से आस्तिक हिंदुओं ने उसका बहिष्कार किया हो.

आर्यभट ( दूसरे ) ने, जो लल्ल और ब्रह्मगुप्त के पीछे परंतु भास्कराचार्य से पूर्व अर्थात् ई. स. की ११ वीं शताब्दी के आसपास हुआ, अपने 'आर्यसिद्धांत' में १ से ९ तक के अंक और शून्य ० के लिये नीचे लिखे अक्षर माने हैं[5].—

---

1. 'ङि'=ङ्×इ=५×१००=५००. 'बु'=ब्×उ=२३×१००००=२३००००; 'ण्लृ'=ण्×ऌ=१५×१०००००००००=१५०००००००००.

2. 'ख्षृ (खृ+षृ)=ख्×ऋ+ष्×ऋ=२×१०००००० + ८०×१०००००० = २०००००० + ८००००००० = ८२००००००. 'ख्यु' (खु+यु)=ख्×उ+य्×उ=२×१०००० + ३०×१०००० = २०००० + ३००००० = ३२००००.

3. 'ङ्म'=ङ्×अ+म×अ=५×१+२५×१=५+२५=३०; यही अंक ( ३० ) 'य' से भी सूचित होता है ( ङ्मौ यः; आ. १ ). कि=क्×इ=१×१००=१००; यही अंक 'ह' से भी प्रकट होता है.

4. आर्यभट प्रथम ने 'युगरविभगणाः ख्युघृ शशि चयगियिङुशुछ्लृ कु ङिशिबुण्लृष्खृ प्राक्' इस आधी आर्या से महायुग में होनेवाले सूर्य ( ४३२०००० ) और चंद्र ( ५७७५३३३६ ) के भगण तथा भूभ्रम ( १५८२२३७५०० ) की संख्या दशगुणोत्तर संख्या के क्रम से बतलाई है जिसका ब्यौरा नीचे अनुसार है—

'ख्युघृ'.

| | | |
|---|---|---|
| ख्यु | = | ३२०००० |
| घृ | = | ४०००००० |
| | | ४३२००००. |

'चयगियिङुशुछ्लृ'.

| | | |
|---|---|---|
| च | = | ६ |
| य | = | ३० |
| गि | = | ३०० |
| यि | = | ३००० |
| ङु | = | ५०००० |
| शु | = | ७००००० |
| छ्लृ* | = | ५७०००००० |
| | | ५७७५३३३६ |

ङिशिबुण्लृष्खृ.

| | | |
|---|---|---|
| ङि | = | ५०० |
| शि | = | ७००० |
| बु | = | २३०००० |
| ण्लृ† | = | १५०००००००० |
| ष्खृ | = | ८२०००००० |
| | | १५८२२३७५०० |

5. रूपात्कटपयपूर्वा वर्णा वर्णक्रमाद्भवन्त्यङ्काः। ञनौ शून्यं प्रथमार्थे आ छेदे ऐ तृतीयार्थे ( आर्यसिद्धांत, अधिकार १।२ )

---

* 'छ्लृ' में 'ऌ' स्वर नहीं है किंतु 'ऋ' है ( छ्×ऋ+ल्×ऋ ).
† 'ण्लृ' में 'ऌ' स्वर है ( ण्×ऌ ).

| १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | ० |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| क् | ख् | ग् | घ् | ङ् | च् | छ् | ज् | झ् | ञ् |
| ट् | ठ् | ड् | ढ् | ण् | त् | थ् | द् | ध् | न् |
| प् | फ् | ब् | भ् | म् | | | | | |
| य् | र | ल् | व् | श् | ष् | स् | ह् | [ळ][1] | |

इस क्रम में केवल व्यंजनों से ही अंक सूचित होते हैं, स्वर निरर्थक या शून्यसूचक समझे जाते हैं[2] और संयुक्त व्यंजन के घटक व्यंजनों में से प्रत्येक से एक एक अंक प्रकट होता है[3]. संस्कृत लेखकों की शब्दों से अंक प्रकट करने की सामान्य परिपाटी यह है कि पहिले शब्द से इकाई, दूसरे से दहाई, तीसरे से सैंकड़ा आदि अंक सूचित किये जाते हैं ( अंकानां वामतो गतिः ), परंतु आर्यभट ने अपने इस क्रम में उक्त परिपाटी के विरुद्ध अंक बतलाये हैं अर्थात् अंतिम अक्षर से इकाई, उपांत्य से दहाई इत्यादि. इस क्रम में १ का अंक क, ट, प, या य अक्षर से प्रकट होता है जिससे इसको 'कटपयादि' क्रम कहते हैं.

कभी कभी शिलालेखों[4], दानपत्रों[5], तथा पुस्तकों[6] के संवत् लिखने में अंक 'कटपयादि' क्रम से दिये हुए मिलते हैं परंतु उनकी और आर्यभट (दूसरे) की उपर्युक्त शैली में इतना अंतर है कि उनमें 'अंकानां वामतो गतिः' के अनुसार पहिले अक्षर से इकाई, दूसरे से दहाई आदि के अंक बतलाये जाते हैं और सयुक्त व्यंजनों में केवल अंतिम व्यंजन[7] अंक सूचक होता है न कि प्रत्येक व्यंजन.

---

१. आर्यसिद्धांत में 'ळ' नहीं है, परंतु दक्षिण में इस शैली के अंकों में उसका प्रयोग होता ( इं. ऍं: जि. ४, पृ. २०७ ) है इस लिये यहां दिया गया है.

२. सप्तर्षीणां कध्धसद्गुद्भिखा( १५९९९९२ )बुद्धार्धिमघा( ४८२१७०९ )यनाख्यस्य ( आ. सि. २ । ६ ).

३. कनकप्रैः(१०१५) सरघे( ७२९ )विभजेद्धृणं ( आ. सि; १ । ४० ). स्फुटभुक्तोच्च(११) कन( १० )धनं खेखैः( २० )रभिते(२४४०)र्दृने चिह्ने ( आ. सि; ५ । ५ ).

४. राघवाय( १४४२ ) गणिते शकवर्षे... ॥ राघवाय १४४२ चचरसंज्ञ । शकाब्दे ( ऍ. इं ; जि. ६, पृ. १२१ ). श्रीमत्कोलंबवर्षे भवति( ६४४ ) गुणमणिश्रेणिरादित्यवर्मा वञ्चीपालो ( इं. ऍं; जि. २, पृ. ३६० ). राकालोके(२३१२) शकाब्दे सुरपतिसचिवे सिंहयाते ( इं. ऍं; जि. २, पृ. ३६१ ).

५. शक्त्यालोके( १३१५ ) शकाब्दे परिमवम[ति] शुभे श्रीमुखाभा[ड]नाम्न ( ऍ. इं; जि. ३, पृ. २२६ ). तत्वलोके(१३४६) शकस्याब्दे क्रोधिसंवत्सरे शुभे ( ऍ. इं; जि. ३, पृ. ३८ )

६. खगोन्त्याम्मेवमापे(१५६५१३२)ति कल्यहर्गणने सति । सर्वानुक्रमणीवृत्तिजाता वेदार्थदीपिका ॥ लक्षाणि पञ्चदश वै पञ्चषष्टिसहस्रकं । सद्वात्रिंशच्छतं चेति दिनवाक्यार्थ ईरितः ॥ ( इं. ऍं: जि. २१, पृ. ५० ). इन दो श्लोकों में षड्गुरुशिष्य ने अपनी 'वेदार्थदीपिका' नामक 'सर्वानुक्रमणी' की टीका की रचना कलियुग के १५६५१३२ दिन व्यतीत होने पर करना बतलाया है. इस गणना के अनुसार उक्त टीका की रचना कलियुग संवत ४२८५ = शक सं. ११०६ = वि. सं. १२४१ ( तारीख २४ मार्च, ई. स. ११८४ ) में होना पाया जाता है.

७. इसी पत्र के टिप्पण ८ में 'शक्त्यालोके' के 'क्त्या' में 'य्' के लिये १ का अंक लिया गया है और 'क्' तथा 'त्' को छोड़ दिया है. ऐसे ही उसी टिप्पण में 'तत्वलोके' के 'त्व' के 'व्' के लिये ४ का अंक लिया है, 'त्' के लिये कुछ नहीं. ऐसे ही टिप्पण ६ में 'न्त्या' और 'म्मे' में 'य्' और 'म्' के लिये क्रमशः १ और ५ के अंक लिये हैं बाकी के अक्षरों को छोड़ दिया है.

लिपिपत्र ७१ वां.

इस लिपिपत्र में दो खंड हैं, जिनमें से पहिले में अशोक के लेखों[3], नानाघाट के लेख[4], कुशनवंशियों के समय के मथुरा आदि के लेखों[5], क्षत्रप और आंध्रवंशियों के समय के नासिक आदि के लेखों[6], क्षत्रपों के सिक्कों[7], तथा जग्गयपेट के लेखों एवं शिवस्कंदवर्मन् और जयवर्मन् के दानपत्रों से[8] १ से ९ तक मिलनेवाले प्राचीन शैली के अंक उद्धृत किये हैं. दूसरे खंड में गुप्तों तथा उनके समकालीन परिव्राजक और उच्छकल्प के महाराजाओं आदि के लेख व दानपत्रों[9], वाकाटक[10], पल्लव तथा शालंकायन वंशियों[11] एवं वलभी के राजाओं[12] के दानपत्रों, तथा नेपाल के शिलालेखों[13] से वे ही अंक उद्धृत किये गये हैं.

---

१. ब; सा. इं. पे; पृ. ८०. बर्मा के कुछ हस्तलिखित पुस्तकों के पत्रांकों में 'क' से 'कः' तक से १ से १२ तक, 'ख' से 'खः' तक से १३ से २४, 'ग' से 'गः' तक से २५ से ३६ इत्यादि बारखड़ी के क्रम से अंक बतलाये हैं. सीलोन (लंका) के पुस्तकों के ऐसे ही पत्रांकों में ऋ, ॠ, लृ और ॡ स्वरसहित व्यंजनों से भी अंक बतलाये हुए मिलते हैं जिससे [illegible] 'क' से 'कः' तक से क्रमशः १ से १६, 'ख' से 'खः' तक से १७ से ३२ आदि अंक बतलाये जाते हैं और [illegible] व्यंजन समाप्त हो जाते हैं तब फिर '२ क', '२ का' आदि से आगे के अंक सूचित किये जाते हैं (बू; इं. पे; पृ. ८७).

२. देखो, ऊपर पृ. ७, टिप्पण ५; और बे; इं. लि; पृ. २२२.

३. ऍ. इं; जि. २. पृ. ४६० के पास का प्लेट. इं. ऍ; जि. २२, पृ. २९८ के पास का प्लेट. लिपिपत्र ७१ से ७६ तक में जो अंक दिये गये हैं वे बहुधा भिन्न भिन्न पुस्तकों में छपी हुई लेखादि की प्रतिकृतियों से लिये गये हैं इस लिये आगे उक्त लिपिपत्रों के टिप्पणों में हम बहुधा पत्रांक देंगे, जिससे पाठक उसके पास या उनके बीच के प्लेट समझ लेवें.

४. आ. स. वे. इं; जि. ५, प्लेट ५१.

५. ऍ. इं; जि. १, पृ. ३८८-९३; जि. २, पृ. २००-२०६, २९८; जि. १०, पृ. १०७. इं. ऍ; जि. ३७, पृ. ६६.

६. आ. स. वे. इं; जि. ४, प्लेट ५२-५५. ऍ. इं; जि. ८, पृ. ६०-९० (प्लेट १-८).

७. बांसवाड़ा राज्य (राजपूताना) के सिरवाणिआ गांव से मिले हुए पश्चिमी क्षत्रपों के २४०० सिक्कों, राजपूताना म्यूज़िअम (अजमेर) में रक्खे हुए १०० से अधिक सिक्कों से; तथा रा; कॅ. कॉ. आ. क्ष; प्लेट ९-१७.

८. आ. स. स. इं; जि. १, प्लेट ६२-३. ऍ. इं; जि. १, पृ. ६; जि. ६, पृ. ८४-८; ३१६-९.

९. फ्ली; गु. इं; प्लेट १-४, ६, १२, १५, १६, ३६, ३८, ३९, ४१. ऍ. इं; जि. ६, पृ. ३४४.

१०. फ्ली; गु. इं; प्लेट २६, ३४.

११. ऍ. इं; जि. ८, पृ. १६१; २३५; जि. ९, पृ. ५९. इं. ऍ; जि. ५, पृ. ५०-५२; १५४-५६, १७६-७७.

१२. ऍ. इं; जि. ३, पृ. ३२१; जि. ८, पृ. १९३; जि. ११, पृ. ८३, १०९-१६, १७९. फ्ली; गु. इं; प्लेट २४-२५. इं. ऍ; जि. ५, पृ. २०७-८; जि. ६, पृ. १४-९; जि. ७, पृ. ६६-७८. आ. स. रि; ई. स. १९०२-३, पृ. २३५. ज. बंब. ए. सो; जि. ११, पृ. ३६३.

१३. इं. ऍ; जि. ९, पृ. १६४-७८.

### लिपिपत्र ७२ वां.

इस लिपिपत्र में दो खंड हैं जिनमें से पहिले में कलिंग के गंगावंशियों के दानपत्रों[1], प्रतिहारवंशियों के शिलालेख व दानपत्रों[2], भिन्न भिन्न लेख और दानपत्रों[3], डॉ. बावर के प्राप्त किये हुए हस्तलिखित पुस्तकों[4], नेपाल के बौद्ध ग्रंथों[5] तथा जैन पुस्तकों[6] से १ से ९ तक के प्राचीन शैली के अंक उद्धृत किये गये हैं. दूसरे खंड में अशोक के लेखों[7], नानाघाट के लेख[8], कुशनवंशियों के समय के मथुरा आदि के लेखों[9], क्षत्रपों और आंध्रवंशियों के समय के नासिक आदि के लेखों[10], क्षत्रपों के सिक्कों[11] तथा जग्गयपेट के लेखों एवं पल्लव शिवस्कंदवर्मन् आदि के ताम्रपत्रों[12] से प्राचीन शैली के १० से ९० तक के अंक दिये गये हैं.

---

### लिपिपत्र ७३ वां.

इस लिपिपत्र में दो खंड हैं जिनमें से पहिले में गुप्तों और उनके समकालीन राजाओं के लेखादि[13], वाकाटक आदि वंशियों[14] तथा वलभी के राजाओं[15] और शालंकायनवंशियों[16] के दानपत्रों, नेपाल के लेखों[17] तथा कलिंग के गंगावंशियों के दानपत्रों[18] से १० से ९० तक के प्राचीन शैली के अंक

---

१. ऍ. इं; जि. ३, पृ. १२९, १३३; जि. ४, पृ. १९५, १९७. इं. ऍं; जि. १३, पृ. १२१, १२३.

२. ऍ. इं; जि. ५, पृ २०१. इं ऍं; जि. १५, पृ. ११२, १४०. आठ का अंक जोधपुर से मिले हुए प्रतिहार बाउक के वि. सं. ८९४ (ई. स. ८३७) के लेख से, जो राजपूताना म्यूज़िअम् (अजमेर) में रक्खा हुआ है, लिया गया है.

३. २ का अंक ऍ. इं; जि. १०, पृ. ५१ से. ४ का ऍ. इं; जि. ५, पृ. ८ से. ५ और ६ के ऍ. इं; जि. ७, पृ. १५८ से. ८ का ऍ. इं; जि. ५. पृ. ८ से. ९ का पहिला रूप ऍ. इं; जि. ११, पृ. ३०४ से और दूसरा ज. बंब. ए. सो; जि. १६, पृ. १०८ से.

४. बावर मॅनुस्क्रिप्ट्, भूमिका, पृ. २९, टेबल ४ था.

५. बू; इं. पे; प्लेट ९. पंक्ति २०-२३, २६. इं. ऍं; जि. ६, पृ. ४४, पंक्ति ७, ९.

६. बू; इं. पे; प्लेट ९, पंक्ति २४-२५. इं. ऍं; जि. ६, पृ. ४४, पंक्ति ८.

७. इं. ऍं; जि. २२. पृ. २९८ (सहस्राम). ऍ. इं; जि. ३, पृ. १३८.

८. आ. स. वे. इं; जि. ५, प्लेट ५१.

९. ऍ. इं; जि. १, पृ. ३८८-९३; जि. २, पृ. २००-२०८; जि. १०, पृ. १०७. आ. स. रि; ई. स. १९०८-९, प्लेट ५६.

१०. देखो, ऊपर पृ. १२४. टिप्पण ६. ११. देखो, ऊपर पृ. १२४, टिप्पण ७.

१२. आ. स. स. इं; जि. १ प्लेट ६२-६३. ऍ. इं; जि. ६, पृ. ८८, ३१९.

१३. फ्ली; गु. इं; प्लेट २-४, ६, १२, १५, १६, २६, ३८, ३९, ४१. ऍ. इं; जि. ८, पृ. २८७; जि. ९, पृ. ३४४; जि. १०, पृ. ५१.

१४. फ्ली. गु; इं; प्लेट २७, ३४.

१५. ऍ. इं; जि. ८, पृ. १९३; जि. ११, पृ. ८३, १११, ११३, १७९. इं. ऍं; जि. ५, पृ. २०७, २०९; जि. ६, पृ. १५, १६; ७, पृ. ६९, ७३, ७५, ७८; जि. ९, पृ. २३९; जि. १४, पृ. ३२८. फ्ली; गु. इं; प्लेट २४-२५. आ. स. रि; ई. स. १९०२-३, पृ. २३५. ज. बंब. ए. सो; जि. ११, पृ. ३६३. भा. इं; पृ. ५६.

१६. ऍ. इं; जि ९, पृ. ५९. १७. इं. ऍं; जि. ९, पृ. १६४-७८.

१८. ऍ. इं; जि. ३, पृ. १२९, १३३; जि. ४, पृ. १९७. इं. ऍं; जि. १३, पृ. १२१, १२३.

दिये गये हैं और दूसरे में प्रतिहारवंशियों के दानपत्रादि[1], भिन्न भिन्न लेखों व दानपत्रों[2], मि० बावर के पुस्तकों[3], नेपाल के बौद्ध पुस्तकों[4] तथा जैन पुस्तकों[5] से वे ही अंक दिये गये हैं

---

लिपिपत्र ७४ वां.

इस लिपिपत्र के दो खंड हैं जिनमें से पहिले में अशोक के लेखों[6], नानाघाट के लेख[7], नासिक के लेखों[8], क्षत्रपों के सिक्कों[9], गुप्तों तथा उनके समकालीन राजाओं के लेखादि[10] तथा वलभी के राजाओं के दानपत्रों[11] से १०० से ७०० तक के प्राचीन शैली के अंक दिये गये हैं और दूसरे में नेपाल के लेखों[12], कलिंग के गंगावंशियों[13] और प्रतिहारों[14] के दानपत्रों, भिन्न भिन्न लेखादि[15] एवं बौद्ध[16] और जैन[17] पुस्तकों से १०० से ९०० तक के अंक दिये हैं.

---

लिपिपत्र ७५ वां.

इस लिपिपत्र के तीन खंड किये गये हैं जिनमें से दो पूर्वार्द्ध में हैं. उनमें से पहिले में नानाघाट के लेख[18], नासिक के लेखों[19] तथा वाकाटकों के दानपत्रों[20] से १००० से ७०००० तक के प्राचीन शैली के अंक दिये गये हैं और दूसरे में भिन्न भिन्न शिलालेखों तथा दानपत्रों से १५ से २४४०० तक के मिलवां अंक दिये हैं.

---

१. ऍ. इं; जि ५, पृ. २०१. इं. ऍ; जि. १५, पृ. ११२. १४०; और राजपूताना म्युज़िअम् में रक्खे हुए कन्नौज के प्रतिहार राजा महेंद्रपाल (दूसरे) के समय के परताबगढ़ (राजपूताना) से मिले हुए वि. सं. १००३ (ई. स. ९४६) के लेख से.

२. १० का पहिला रूप ऍ. इं; जि. ६, पृ. २९९ से; दूसरा ऍ. इं; जि. ११, पृ. ३०४ से; तीसरा इं. ऍ; जि. ७, पृ. २४९ से. २० का पहिला रूप ऍ. इं; जि ४, पृ. २१० से; दूसरा ऍ. इं; जि. ८, पृ. २३२ से; तीसरा ऍ. इं; जि. १०, पृ. ५१ से. ४० का पहिला रूप ऍ. इं; जि. ९, पृ. २९६ से; दूसरा ऍ. इं; जि. ११, पृ. २२१ से. ५० का पहिला रूप ऍ. इं; जि. ११, पृ. १९ से; दूसरा ऍ. इं; जि. ५. पृ. ८ से. ६० ऍ. इं; जि. ६, पृ. २९९ से. ७० ज. बंब. ए. सो; जि. १६, पृ. १०८ से. ८० का पहिला रूप ऍ. इं; जि. ११, पृ. ३०४ से; दूसरा ऍ. इं; जि. ६, पृ. १३१ से. ९० का पहिला रूप ऍ. इं; जि. २, पृ. २१ से; दूसरा ऍ. इं; जि. ५, पृ. ४१ से; तीसरा ऍ. इं; जि. १०, पृ. ७४ से; चौथा इं. ऍ; जि. ७, पृ. २४९ से.

३. देखो, ऊपर पृ. १२५, टिप्पण ४. ४. देखो, ऊपर पृ. १२५, टिप्पण ५.

५. देखो, ऊपर पृ. १२५, टिप्पण ६.

६. ऍ. इं; जि. ३, पृ. १३८. इं. ऍ; जि. ६, पृ. १५६; जि. २२, पृ. २९८.

७. आ. स. वे. इं; जि. ५, प्लेट ५१. ८. आ. स. वे. इं; जि. ४, प्लेट ५२.

९. देखो, ऊपर पृ. १२४ टिप्पण ७.

१०. फ्ली; गु. इं; प्लेट ६, १२, १४, १६, २६, ३८, ३९, ६०, ६१. ऍ. इं; जि. ८, पृ. २८७; जि. ६, पृ. ३५५.

११. ऍ. इं; जि. ३, पृ. ३२१; जि. ११, पृ. ८३, १०७, १११, ११३. इं. ऍ; जि. ५, पृ. २०९; जि. ६, पृ. १९; जि. ७, पृ. ६७, ७८. आ. स. रि; ई. स. १९०२-३, पृ. २३५. ज. बंब. ए. सो; जि. ११, पृ. ३६३; जि. २०, पृ. १०९.

१२. इं. ऍ; जि. ९, पृ. १६४-७८.

१३. ऍ. इं; जि. ३, पृ. १३३. इं. ऍ; जि. १३, पृ. १२३

१४. ऍ. इं; जि. ५, पृ. २०१. इं. ऍ; जि. १५, पृ. ११२, १४०.

१५. २०० का पहिला रूप ऍ. इं; जि. ११, पृ. २२१ से; दूसरा ऍ. इं; जि. ११, पृ. ३०४ से. ४०० ऍ. इं; जि. ८, पृ. २३२. ६०० ज. बंब. ए. सो; जि. १६, पृ. १०८. ७०० राजपूताना म्यूज़िअम् (अजमेर) में रक्खे हुए मेवाड़ के गुहिल राजा शीलादित्य के समय के सामोली गांव (मेवाड़ में) से मिले हुए वि. सं. ७०३ (ई. स. ६४६) के लेख से. ८०० ऍ. इं; जि. १२, पृ. २०३ से.

१६. देखो, ऊपर पृ. १२५, टिप्पण ५. १७. देखो, ऊपर पृ. १२५, टिप्पण ६.

१८. आ. स. वे. इं; जि. ५, प्लेट ५१. १९. आ. स. वे. इं; जि. ४, प्लेट ५२-५३.

२०. फ्ली; गु. इं; प्लेट ३४.

उत्तरार्द्ध में किसी गूर्जर राजा[1], राष्ट्रकूट (राठोड़) दंतिदुर्ग[2] और शंकरगण[3] के दानपत्रों, प्रतिहार नागभट[4] और बाउक[5] के लेखों, राष्ट्रकूट दंतिवर्मन् के दानपत्र[6], प्रतिहार भोजदेव के दो लेखों[7], प्रतिहार महीपाल के लेख[8] तथा पुष्कर के लेख[9] से नवीन शैली के १ से ९ तक के अंक, शून्यसहित, दिये हैं.

---

लिपिपत्र ७६ वां.

इस लिपिपत्र के पूर्वार्द्ध में चौलुक्य (सोलंकी) मूलराज[10] और शिलारा अपराजित[11] के दानपत्रों, परमार भोज के शिलाओं पर खुदे हुए 'कूर्मशतक[12]', कलचुरि कर्ण[13] और चौलुक्य त्रिलोचनपाल[14] के दानपत्रों, कलचुरि जाजल्लदेव[15] के लेख, अजमेर से मिली हुई चौहानों के ऐतिहासिक काव्य की शिलाओं में से पहिली शिला[16], बख्शाली से मिले हुए हस्तलिखित अंकगणित के पुस्तक[17] एवं बौद्ध पुस्तकों[18] से नवीन शैली के शून्यसहित १ से ९ तक के अंक दिये गये हैं.

उत्तरार्द्ध के दो खंड किये गये हैं जिनमें से पहिले में शारदा लिपि के लेखों[19], बंगला लिपि के लेख व दानपत्रों[20] और तेलुगुकनडी लिपि के लेखादि[21] से नवीन शैली के शून्यसहित १ से ९ तक के अंक दिये गये हैं. दूसरे खंड में खरोष्ठी लिपि के अंक दिये हैं जिनका विवेचन आगे किया जायगा.

---

१. एँ. इं; जि. २. पृ. २०.  २. इं. ऍ; जि. ११, पृ. ११२.
३. ऍ. इं; जि. ९. पृ. १९७.  ४. ऍ. इं; जि. ८, पृ. २००.
५. राजपूताना म्युज़िश्रम् (अजमेर) में रक्खे हुए प्रतिहार बाउक के वि. सं. ८९४ के लेख से.
६. ऍ. इं; जि. ६, पृ. २८९.
७. पहिले के अंक मेरे विद्वान् मित्र हरविलास सारडा से मिली हुई उक्त लेख की उत्तम छाप से और दूसरे के ऍ. इं; जि. १, पृ. १६० से.
८. इं. ऍं; जि. १६, पृ. १७४.
९. राजपूताना म्युज़िश्रम् (अजमेर) में रक्खे हुए वि. सं. ९८२ के पुष्कर से मिले हुए लेख से.
१०. इं. ऍं; जि. ६, १९३.  ११. ऍ. इं; जि. ३, पृ. २७२.  १२. ऍ. इं; जि. ८, पृ. २४८-६०.
१३. ऍ. इं; जि. २, पृ. ३०७.  १४. इं. ऍं; जि. १२, पृ. २०२.  १५. ऍ. इं; जि. १, पृ. ३४.
१६. राजपूताना म्युज़िश्रम् (अजमेर) में रक्खी हुई शिला से.
१७. बू; इं. पे; प्लेट ९ (B), पंक्ति ९-१० (IX, X).  १८. बू; इं. पे; प्लेट ९ (B), पंक्ति ११-१२ (XI, XII.)
१९. फो; ऍं. चं. स्टे; प्लेट १६, १७, २०, २३, २४, २५, २६, २८, २९, ३०, ३२, ३३, ४०.
२०. ऍ. इं; जि. २, पृ. ३५२; जि. ५, पृ. १८२-४; जि. १२, पृ. ६, २८, २९, ४१. इं. ऍं; जि. १०, पृ. ३४१. ज. बंगा. ए. सो; ई. स. १८९६, भाग १, प्लेट १-२; १९१०, प्लेट ७.
२१. पहिली पंक्ति ऍ. इं; जि. ३, पृ. २७, ८८; जि. ४, पृ. ६२ (c), २१४; जि. ५, पृ. १५१; जि. ६, पृ. २३९. इं. ऍं; जि. ६, पृ. १३८; जि. ११ पृ. १२; दूसरी पंक्ति. ब; सा. इं. पे; प्लेट २३ से.

## ३१—खरोष्ठी लिपि के अंक.

( लिपिपत्र ७६ के उत्तरार्द्ध का द्वितीय खंड ).

---

खरोष्ठी लिपि के अंक उक्त लिपि की नांई विदेशी हैं. अरबी और फ़ारसी की नांई खरोष्ठी लिपि दाहिनी ओर से बाईं ओर लिखी जाती है परंतु उसके अंक अरबी और फ़ारसीके अंकों की नांई बाईं ओर से दाहिनी ओर नहीं लिखे जाते किंतु दाहिनी ओर से बाईं ओर लिखे जाते हैं जिसका कारण यही है कि ये अंक अरबी और फ़ारसी के अंकों की नांई भारतीय अंकों से नहीं निकले किंतु सेमिटिक् फिनिशिअन ( या उनसे निकले हुए अरमइक ) अंकों से निकले हुए प्रतीत होते हैं. ई. स. पूर्व की तीसरी शताब्दी से भारतवर्ष में इन अंकों का कुछ पता लगता है. अशोक के शहबाज़-गढ़ी के लेख की पहिली धर्माज्ञा में १ और २ के लिये क्रमशः एक (।) और दो (॥) खड़ी लकीरें, तीसरी में ५ के लिये पांच (|||||) और १३ वीं में ४ के लिये चार (||||) खड़ी लकीरें मिलती हैं. ऐसे ही अशोक के मान्सेरा के लेख की पहिली धर्माज्ञा में १ और २ के लिये क्रमशः एक (।) और दो (॥), और तीसरी में पांच के लिये पांच (|||||) खड़ी लकीरें खुदी हैं. इससे पाया जाता है कि उस समय तक तो ६ तक के लिये इन अंकों का वही क्रम रहा हो जो फिनिशिअन में मिलता है. अशोक के पीछे शक, पार्थिअन और कुशनवंशियों के समय के खरोष्ठी लेखों[1] में ये अंक विशेष रूप से मिलते हैं. उनमें १, २, ३, ४, १०, २० और १०० के लिये पृथक् पृथक् चिह्न हैं ( देखो, लिपिपत्र ७६ में खरोष्ठी अंक ). इन्हीं ७ चिह्नों से ३६६ तक के अंक लिखे जाते थे.

इन अंकों में १ से ६ तक के लिये यह क्रम था कि ५ के लिये ४ के अंक की बाईं ओर १; ६ के लिये ४ और २; ७ के लिये ४ और ३; ८ के लिये दो बार ४; और ६ के लिये ४, ४ और १ लिखे जाते थे.

११ से १६ तक के लिये १० की बाईं ओर उपर्युक्त क्रम से १ से ६ तक के अंक लिखे जाते थे. २० से २६ के लिये २० की बाईं ओर १ से ६ तक के और ३० के लिये २० और १० लिखे जाते थे.

३१ से ६६ तक के अंक २०, १० और १ से ६ तक के अंकों को मिलाने से बनते थे, जैसे कि ७४ के लिये २०, २०, २०, १० और ४; और ६६ के लिये २०, २०, २०, २०, १०, ४, ४ और १.

१०० के लिये उक्त चिह्न के पूर्व १ का अंक रक्खा जाता था. २०० के लिये १०० के पूर्व २ का और ३०० के लिये ३ का अंक लिखा जाता था. ४०० के लिये १०० के पूर्व ४ का चिह्न लिखा जाता था या चार खड़ी लकीरें बनाई जाती थीं इसका कुछ पता नहीं चलता क्योंकि ३७४ के आगे का कोई अंक अब तक नहीं मिला

अशोक के पीछे के उपर्युक्त ७ चिह्नों में से १, २ और ३ के लिये क्रमशः १, २ और ३ खड़ी लकीरें हैं जो फिनिशिअन क्रम से ही हैं. ४ के अंक का चिह्न × है जो ई. स. पूर्व के सेमिटिक लिपि के किसी लेख में नहीं मिलता. संभव है कि ब्राह्मी के ४ के अंक ( + ) को ही टेढ़ा लिखने से यह चिह्न बना हो. १० का चिह्न फिनिशिअन के १० के आड़े चिह्न को खड़ा लिखने से बना हो ऐसा प्रतीत होता है ( देखो, ऊपर पृ. ११३ में दिया हुआ नक्शा ). उसी ( फिनिशिअन ) चिह्न से पल्माइरावालों का एवं टीमा के लेख का उक्त अंक का चिह्न बना है. २० का चिह्न फिनिशिअन अंकों में मिलने वाले २० के अंक के ४ चिह्नों में से तीसरा है.

---

1. इन संवत् वाले लेखों के लिये देखो, ऊपर पृ. ३१, टिप्पण ७, ६; और पृ. ३३, टिप्पण १.

१०० का चिह्न फिनिशिअन् अंकों के १०० के चिह्न के ४ रूपों में से चौथे से मिलता हुआ है, केवल उसके पूर्व एक की खड़ी लकीर अधिक लगी है. ऐसी दशा में इन चिह्नों में से ४ के चिह्न के सिवाय सब का फिनिशिअन् से निकला हुआ होना अनुमान होता है.

---

लिपिपत्र ७६ के उत्तरार्द्ध का द्वितीय खंड.

इस खंड में ५ खड़ी पंक्तियां हैं जिनमें से पहिली और चौथी में वर्तमान नागरी अंक हैं और दूसरी, तीसरी तथा पांचवीं में उन्हीं के सूचक खरोष्ठी अंक हैं. दूसरी पंक्ति में अशोक के शहबाज़गढ़ी और मान्सेरा के लेखों[1] से और तीसरी तथा पांचवीं में शक, पार्थिअन् और कुशनवंशियों के समय के संवत्‌वाले खरोष्ठी लेखों[2] से अंक दिये गये हैं.

---

## २१—भारतवर्ष की मुख्य मुख्य वर्तमान लिपियां.

( लिपिपत्र ७७ से ८१ ).

भारतवर्ष की समस्त वर्तमान आर्य लिपियों का मूल ब्राह्मी लिपि ही है. ये भिन्न भिन्न लिपियां किन किन परिवर्तनों के बाद बनीं यह लिपिपत्र १ से ६४ तक में दी हुई भिन्न भिन्न लिपियों से मालूम हो सकता है. उन सब में नागरी सार्वदेशिक है और बहुधा सारे भारतवर्ष में उसका प्रचार बना हुआ है इतना ही नहीं किंतु यूरोप, अमेरिका, चीन, जापान आदि में जहां जहां संस्कृत का पठनपाठन होता है वहां के संस्कृतज्ञ लोगों में भी उसका आदर है. हिंदी, मराठी तथा संस्कृत के पुस्तक उसीमें छपते हैं. बाकी की लिपियां एकदेशिक हैं और भारतवर्ष के भिन्न भिन्न विभागों में से किसी न किसी में उनका प्रचार है.

---

लिपिपत्र ७७ वां.

इस लिपिपत्र में शारदा ( कश्मीरी ), टाकरी और गुरमुखी ( पंजाबी ) लिपियां तथा उनके अंक दिये गये हैं.

शारदा लिपि—कश्मीर देश की अधिष्ठात्री देवी शारदा मानी जाती है जिससे वह देश 'शारदादेश' या 'शारदामंडल' कहलाता है और उसीपर से वहां की लिपि को 'शारदा लिपि' कहते हैं. पीछे से उसको 'देवादेश'[3] भी कहते थे. मूल शारदा लिपि ई. स. की दसवीं शताब्दी के आस पास 'कुटिल लिपि' से निकली और उसका प्रचार कश्मीर तथा पंजाब में रहा. उसीमें परिवर्तन होकर वर्तमान शारदा लिपि बनी जिसका प्रचार अब कश्मीर में बहुत कम रह गया है. उसका स्थान बहुधा नागरी, गुरमुखी या टाकरी ने ले लिया है.

टाकरी लिपि—यह शारदा का घसीट रूप है, क्योंकि इसके इ, ई, उ, ए, ग, घ, च, ञ, ड, ढ, त, थ, द, ध, प, भ, म, य, र, ल और ह अक्षर वर्तमान शारदा के उक्त अक्षरों से मिलते

---

१. देखो, ऊपर पृ. १२८.
२. इन लेखों के लिये देखो, ऊपर पृ. ३२, टिप्पण ७, ६; और पृ. ३३, टि. १, २.
३. फो; चँ. वं. स्टे; पृ. ४३, ४७.

जुलते हैं. बाकी के अक्षरों में जो अंतर है वह विशेष कर त्वरा से तथा चलती कलम से पूरा अक्षर लिखने से ही हुआ है 'ख' के स्थान में 'ष' लिखा जाता है. जंमू तथा पंजाब के सारे उत्तरी पहाड़ी प्रदेश में (शायद शिमला ज़िले को छोड़कर) इसका प्रचार है और यह भिन्न भिन्न विभागों में कुछ कुछ भिन्नता से लिखी जाती है. जो जंमू के इलाके में प्रचलित है उसको 'डोगरी' और जो चंबा राज्य में लिखी जाती है उसको 'चमिआली' कहते हैं. जब महाजन आदि मामूली पढ़े हुए लोग, जिनको स्वरों की मात्रा तथा उनके ह्रस्व दीर्घ का ज्ञान नहीं होता, इसको लिखते हैं तब कभी कभी स्वरों की मात्राएं या तो नहीं लगाई जातीं या उनके स्थान पर मूल स्वर भी लिख दिये जाते हैं इसीसे टाकरी का पढ़ना बाहरवालों के लिये बहुत कठिन होता है और जो शिलालेख इस समय उसमें खोदे जाते हैं उनका पढ़ना भी बहुधा कठिन होता है[१]. 'टाकरी' नाम की उत्पत्ति का ठीक पता नहीं चलता परंतु संभव है कि 'ठाकुरी' (ठक्कुरी) शब्द से उसकी उत्पत्ति हो अर्थात् राजपूत ठाकुरों (ठक्कुरों) की लिपि; अथवा टांक (लवाणा) जाति के व्यौपारियों की लिपि होने के कारण इसका नाम टाकरी हुआ हो.

गुरमुखी लिपि—पंजाब के महाजनों तथा अन्य मामूली पढ़े हुए लोगों में पहिले एक प्रकार की 'लंडा' नाम की महाजनी लिपि प्रचलित थी, जिसमें सिंधी की नाईं स्वरों की मात्राएं लगाई नहीं जाती थीं और जो अब तक वहां पर कुछ कुछ प्रचलित है. ऐसा कहते हैं कि सिक्खों के धर्मग्रंथ पहिले उसी लिपि में लिखे जाते थे जिससे वे शुद्ध पढ़े नहीं जाते थे, इसलिये गुरु अंगद (ई. स. १५३८-५२) ने अपने धर्मग्रंथों की शुद्धता के लिये स्वरों की मात्रावाली नई लिपि, जिसमें नागरी के समान शुद्ध लिखा और पढ़ा जावे, बनाई, जिससे उसको 'गुरमुखी' अर्थात् 'गुरु के मुख से निकली हुई' लिपि कहते हैं. इसके अधिकतर अक्षर उस समय की शारदा लिपि से ही लिये गये हैं क्योंकि उ, ऋ, ओ, घ, ङ, छ, ट, ड, ढ, त, थ, द, ध, प, फ, भ, म, य, श, ष और स अक्षर अब तक वर्तमान शारदा से मिलते जुलते हैं. इसके अंक नागरी से लिये गये हैं. सिक्खों के धर्मग्रंथ इसीमें लिखे और छापे जाते हैं इतना ही नहीं किंतु नागरी के साथ साथ इसका प्रचार पंजाब में बढ़ रहा है

---

### लिपिपत्र ७८ वां.

**इस लिपिपत्र में वर्तमान कैथी, बंगला और मैथिल लिपियां तथा उनके अंक दिये गये हैं.**

कैथी लिपि—यह लिपि वास्तव में नागरी का किंचित् परिवर्तित रूप ही है. कायस्थ (कायथ) अर्थात् अहल्कार लोगों की त्वरा से लिखी जानेवाली लिपि होने से इसको 'कैथी' (कायथी) कहते हैं. जैसे मामूली पढ़े हुए लोगों की लिपियों में संस्कृत की पूरी वर्णमाला का उपयोग नहीं होता वैसे ही इसमें भी ऋ, ङ और ञ अक्षर नहीं है, और व तथा 'ब' में अंतर नहीं है. 'व' को 'ब' से भिन्न बतलाने के लिये टाइप के अक्षरों में 'व' के नीचे एक बिंदी लगाई जाती है. अ, ख और झ नागरी से भिन्न हैं जिनमें से 'अ' तो नागरी के 'अ' को चलती कलम से लिखने में ऊपर ग्रंथि बन जाने के कारण 'अ' सा बन गया है और 'ख' नागरी के 'ष' का विकार मात्र है. पहिले यह लिपि गुजराती की नाईं लकीर खींच कर लिखी जाती थी परंतु टाइप में सरलता के विचार से सिरसूचक लकीर मिटा दी गई है. बिहार की पाठशालाओं में नीचे की श्रेणियों में इस लिपी की छपी हुई पुस्तकें पढ़ाई जाती हैं. देशभेद के अनुसार इसके मुख्य तीन भेद हैं अर्थात् मिथिला, मगध और भोजपुर की कैथी.

---

१. फो; ऐं. चं. स्टे; पृ. ४७.

बंगला लिपि—बंग ( बंगाल ) देश की लिपि होने के कारण इसको बंगला कहते हैं. प्राचीन बंगला लिपि प्राचीन पूर्वी नागरी से निकली है ( देखो, ऊपर पृ. ४३ ) और उसीमें परिवर्तन होते होते वर्तमान बंगला लिपि बनी. इस लिपि में नागरी के समान अक्षर पूर्ण हैं और इसका साहित्य भारतवर्ष की सब भाषाओं के साहित्य से बढ़ा हुआ है जिसका कारण यही है कि भारतवर्ष में सर्कार अंग्रेज़ी का राज्य सब से पहिले बंगाल में हुआ जिससे विद्या का सूर्य वहां सबसे पहिले फिर उदय हुआ. यह लिपि सारे बंगाल और आसाम में प्रचलित है. पहिले संस्कृत पुस्तक भी इसमें छपने लग गये थे परंतु अब वे बहुधा नागरी में ही छपते हैं. बंगभाषा के पुस्तक आदि ही इसमें छपते हैं.

मैथिल लिपि—मिथिला (तिरहुत) देश के ब्राह्मणों की लिपि, जिसमें संस्कृत ग्रंथ लिखे जाते हैं, 'मैथिल' कहलाती है. यह लिपि वस्तुतः बंगला का किंचित् परिवर्तित रूप ही है और इसका बंगला के साथ वैसा ही संबंध है जैसा कि कैथी का नागरी से है. मिथिला प्रदेश के अन्य लोग नागरी या कैथी लिखते हैं.

---

लिपिपत्र ७९ वां.

इस लिपिपत्र में उड़िआ, गुजराती और मोडी ( मराठी ) लिपियां दी गई हैं.

उड़िया लिपि—उड्र ( उड़िया वा उड़ीसा ) देश की प्रचलित लिपि को उक्त देश के नाम पर से उड़िया कहते हैं. यह लिपि पुरानी बंगला से निकली हो ऐसा प्रतीत होता है क्योंकि इसके अधिकतर अक्षर हस्ताकोल के लेख के अक्षरों से मिलते हुए हैं और ए, ऐ, ओ और औ तो वर्तमान बंगला ही हैं. इस लिपि के अक्षर सरसरी तौर से देखनेवालों को विलक्षण मालूम देंगे परंतु इस विलक्षणता का मुख्य कारण कुछ तो अ[illegible]गों को चलती क[illegible] से लिखना और कुछ उनके गोलाईदार लंबे सिर ही हैं जिनका दाहिनी ओर का [illegible] नीचे को झुका हुआ रहता है. ये सिर भी बंगाल के राजा लक्ष्मणसेन के तर्पंडिघी और [illegible]रूप के वैद्यदेव के दानपत्रों में मिलनेवाले ⌒ ऐसे सिरों ( देखो, लिपिपत्र ३३ ) के परिवर्ति[illegible] या विकास मात्र हैं. इन सिरों को हटा कर देखा जावे तो मूल अक्षर बहुत ही सरल हैं. इ[illegible] में स्वरों की मात्राओं के चिह्न भी बंगला शैली के ही हैं.

गुजराती लिपि—गुजरात देश में प्रचलित होने के कारण इसको गुजराती कहते हैं. सारे गुजरात, काठिआवाड़ और कच्छ में इसका प्रचार है. काठिआवाड़ के हालार विभाग के बहुत से लोगों की भाषा कच्छी से मिलती हुई हालारी है और कच्छवालों की कच्छी है परंतु उन लोगों की लिपि गुजराती ही है. यह लिपि भी कैथी की नांई नागरी का किंचित् विकृत रूप ही है. अ, इ, ख, च, ज, झ, फ और ब ये आठ अक्षर त्वरा से लिखे जाने के कारण नागरी से अब भिन्न बन गये हैं. उनमें से 'ख' तो 'ष' से बना है और 'इ' तथा 'झ' जैन शैली की नागरी से लिये हैं. इन आठों अक्षरों का विकासक्रम नीचे बतलाये अनुसार है—

અ= अ अ्प અ્ય અ. ઇ= इ इ ઇ ઇ. ખ= ष प ખ ખ. ચ= च च ચ ચ.

જ= ज [illegible] જ. ઝ= झ झ ઝ ઝ. ફ= फ फ ફ ફ. બ= ब બ બ બ.

गुजराती लिपि के अक्षर पहिले सिर की लकीर खींच कर लिखे जाते थे और व्योपारी लोग अब तक अपनी बहियों तथा पत्रों में वैसे ही लिखते हैं, परंतु टाइप बनानेवालों ने सरलता के लिये सिरों के चिह्न मिटा दिये तब से वे बिना लकीर भी लिखे जाते हैं.

मोड़ी लिपि—इसकी उत्पत्ति के विषय में पूना की तरफ़ के कोई कोई ब्राह्मण ऐसा प्रसिद्ध करते हैं कि हेमाडपंत अर्थात् प्रसिद्ध हेमाद्रि पंडित ने इसको लंका से लाकर महाराष्ट्र देश में प्रचलित किया. परंतु इस कथन में कुछ भी सत्यता नहीं पाई जाती क्योंकि प्रसिद्ध शिवाजी के पहिले

इसके प्रचार का कोई पता नहीं चलता. शिवाजी ने जब अपना नया राज्य स्थापित किया तब नागरी को अपनी राजकीय लिपि बनाया परंतु उसके प्रत्येक अक्षर के ऊपर सिर की लकीर बनाने के कारण कुछ कम त्वरा से वह लिखी जाती थी इस लिये उसको त्वरा से लिखी जाने के योग्य बनाने के विचार से शिवाजी के चिटनीस[1] (मुंशी, सरिश्तेदार) बालाजी अवाजी ने इसके अक्षरों को मोड़ (तोड़ मरोड़) कर नई लिपि तय्यार की जिससे इसको 'मोड़ी' कहते हैं. पेशवाओं के समय में बिवलकर नामक पुरुष ने उसमें कुछ और फेर फार कर अक्षरों को अधिक गोलाई दी[2] यह लिपि सिर के स्थान में लंबी लकीर खींच कर लिखी जाती है और बहुधा एक अथवा अधिक शब्द या सारी पंक्ति चलती कलम से लिखी जाती है. इसमें 'इ', तथा 'इ' और 'उ' की मात्राओं में ह्रस्व दीर्घ का भेद नहीं है और न हलंत व्यंजन हैं. इसके अक्षरों में से 'इ' और 'ज' गुजराती के उक्त अक्षरों के समान हैं. 'ख', 'घ', 'ब' और 'र' प्राचीन तेलुगु-कनड़ी के उक्त अक्षरों से लिये हों ऐसा पाया जाता है. 'ट' और 'ठ' के रूप एकसा हैं; उनके बीच का भेद बतलाने के लिये 'ठ' के बीच में एक बिंदी लगाई जाती है. अ, उ, क, ञ, य, ल, व, स और ह के रूपों में नागरी से अधिक अंतर पड़ा है. बाकी के अक्षर नागरी से मिलते जुलते ही हैं. बंबई इहाते की मराठी की प्रारंभिक पाठशालाओं में इसकी छपी हुई लिथो की पुस्तकें पढ़ाई जाती हैं. इसका प्रचार महाराष्ट्र देश की कचहरियो में है और मराठी बोलनेवाले बहुधा पत्रव्यवहार या हिसाब में इसे काम में लाते हैं बंबई इहाते के बाहर के मरहटों के राज्यों में भी इसका कुछ कुछ प्रचार है. राजपूताने में इस लिपि में खुदे हुए दो शिलालेख भी देखने में आये जो मरहटों के समय के ही हैं.

---

लिपिपत्र ८० वां.

इस लिपिपत्र में तेलुगु, कनड़ी और ग्रंथ लिपियां दी गई हैं.

तेलुगु और कनड़ी लिपियां—ये दोनों लिपिपत्र ४३ से ५१ में दी हुई प्राचीन तेलुगु-कनड़ी लिपि से निकली हैं. इनके अधिकतर अक्षर परस्पर मिलते जुलते ही हैं. केवल उ, ऊ, ऋ, क, त, स और ह में अंतर है इन दोनों लिपियों में 'ए' और 'ओ' के ह्रस्व तथा दीर्घ, दो दो भेद हैं. नागरी लिपि में यह भेद न होने से हमने दीर्घ 'ए' और दीर्घ 'ओ' के लिये नागरी के 'ए' और 'ओ' के ऊपर आड़ी लकीर लगा कर उनका भेद बतलाया है. तेलुगु लिपि का प्रचार मद्रास इहाते के पूर्वी समुद्रतट के हिस्से हैदराबाद राज्य के पूर्वी तथा दक्षिणी हिस्सों एवं मध्यप्रदेश के सब से दक्षिणी हिस्से में है. कनड़ी लिपि का प्रचार बहुधा सारे माइसोर राज्य, कुर्ग, नीलगिरि प्रदेश, माइसोर के निकट के पश्चिमी घाट प्रदेश और बंबई इहाते के दक्षिणी कोने (बीजापुर बेलगांव तथा धारवाड़ जिलों और उत्तरी कनड़ा प्रदेश) में है. 'तेलुगु' नाम की उत्पत्ति संभवतः 'त्रिलिंग' (तिलिंग, तिलिंगाना) देश के नाम पर से हो; और कनड़ी की कनड़ (प्राचीन 'कर्णाट') देश के नाम से है.

ग्रंथ लिपि—दक्षिण के जिन हिस्सों में तामिळ लिपि, जिसमें अक्षरों की न्यूनता के कारण संस्कृत भाषा लिखी नहीं जा सकती, प्रचलित है वहां पर संस्कृत ग्रंथ इस लिपि में लिखे जाते हैं इसीसे इसको ग्रंथ लिपि (संस्कृत ग्रंथों की लिपि) कहते हैं. यह लिपि लिपिपत्र ५२ से

---

१. चिटनीस (चिट नवीस) = चिट्ठी नवीस, जैसे कि फडनीस (फडनवीस) = फर्द नवीस
२. इं. ऐं; जि. ३४, पृ. २७-८.

५६ तक में दी हुई प्राचीन ग्रंथ लिपि से निकली है. पहिले संस्कृत पुस्तक भी इसी लिपि में छपने लग गये थे परंतु अब बहुधा नागरी में छपने लगे हैं.

---

लिपिपत्र ८१ वां

इस लिपिपत्र में मलयाळम्, तुळु और तामिळ लिपियां दी गई हैं.

मलयाळम् लिपि—मलयाळम् अर्थात् केरल देश की लिपि होने से इसको मलयाळम् या केरल लिपि कहते हैं. यह लिपि ग्रंथ लिपि का सघीट रूप ही है और इसके अक्षर घसीट रूप में भी ग्रंथ लिपि से मिलते हुए हैं. इसका प्रचार दक्षिणी कनड़ा प्रदेश के दक्षिणी विभाग, सारे मलबार और कोचीन एवं ट्रावनकोर राज्य के अधिकतर हिस्से ( त्रिवंद्रम् से उत्तर के ) में है. तामिळ भाषा बोलनेवाले बहुधा संस्कृत पुस्तक लिखने में ग्रंथ लिपि की नांई इसका प्रयोग करते हैं.

तुळु लिपि—ग्रंथ लिपि से निकली हुई मलयाळम् लिपि का ही यह किंचित् परिवर्तित रूप है. इस लिपि का प्रचार दक्षिणी कनड़ा प्रदेश के तुळु भाषाभाषी लोगों में संस्कृत ग्रंथ लिखने में ही है.

तामिळ लिपि—यह लिपि लिपिपत्र ६०-६२ में दी हुई प्राचीन तामिळ लिपि से बनी है. 'तामिळ' शब्द की उत्पत्ति देश और जातिसूचक 'द्रमिळ' (द्राविड़) शब्द से हुई है. तामिळ भाषा आर्य लोगों की संस्कृत भाषा से बिलकुल भिन्न है तो भी उसके अक्षर आर्य लिपियों से ही लिये गये हैं ( देखो, ऊपर पृ. ४४, ६५). इस लिपि में व्यंजन वर्ण केवल १८ होने से संस्कृत भाषा इस में लिखी नहीं जा सकती इसलिये संस्कृत शब्दों का जहां प्रयोग होता है वहां वे ग्रंथ लिपि में लिखे जाते हैं. इसमें 'ए' और 'ओ' के दो दो रूप अर्थात् ह्रस्व और दीर्घ मिलते हैं ( देखो, ऊपर पृ. ६७). इसका प्रचार मद्रास इहाते के, मद्रास से कुछ ऊपर तक के, दक्षिणपूर्वी हिस्से अर्थात् उत्तरी आर्कट, चिंग्लेपट्, दक्षिणी आर्कट, सलेम्, कोइंबाटोर, ट्रिचिनापोली, तंजौर, मदुरा और तिन्नेवल्लि ज़िलों एवं ट्रावनकोर राज्य के दक्षिणी अंश ( त्रिवंद्रम् से नीचे नीचे ) और पद्दुकोटा राज्य में है.

---

## २२—भारतवर्ष की मुख्य मुख्य वर्तमान लिपियों की उत्पत्ति.

(लिपिपत्र ८२ से ८४ के उत्तरार्ध के प्रथम खंड तक).

---

भारतवर्ष की नागरी, शारदा, बंगला, तेलुगु, कनड़ी, ग्रंथ, तामिळ आदि समस्त वर्तमान ( उर्दू को छोड़ कर ) लिपियों का मूल 'ब्राह्मी' लिपि है, परंतु ये लिपियां अपनी मूल लिपि से इतनी भिन्न हो गई हैं कि जिनको प्राचीन लिपियों से परिचय नहीं है वे सहसा यह स्वीकार भी न करेंगे कि ये सब लिपियां एक ही मूल लिपि से निकली हैं. लेखनप्रवाह सदा एक ही स्रोत में नहीं बहता किंतु लेखकों की लेखनरुचि के अनुसार समय के साथ भिन्न भिन्न मार्ग ग्रहण करता रहता है; इसीसे सब देशों की प्राचीन लिपियां पलटती रही हैं. हमारे यहां की भिन्न भिन्न लिपियां एक ही मूल स्रोत की शाखा प्रशाखाएं हैं जिनके विकास के मुख्य कारण ये हैं—

( अ ) अक्षरों को भिन्न भिन्न प्रकार से सुंदर बनाने का यत्न करना.

(अ) अक्षरों पर सिर की आड़ी लकीर लगाना.

( इ ) कलम को उठाये बिना अक्षर को पूरा लिखना.

( ई ) त्वरा से लिखना.

लिपिपत्र ८२ से ८४ के उत्तरार्ध के प्रथम खंड तक में भारतवर्ष की ६ मुख्य लिपियों का विकासक्रम बतलाया गया है जिसमें प्रत्येक अक्षर के जो रूपांतर दिये हैं उनमें से अधिकतर लिपिपत्र १ से ६४ तक से ही लिये गये हैं.

---

### लिपिपत्र ८२ वां.

इस लिपिपत्र में वर्तमान नागरी और शारदा ( कश्मीरी ) लिपियों की उत्पत्ति बतलाई गई है.

#### नागरी लिपि की उत्पत्ति.

नागरी आदि जितनी लिपियों की उत्पत्ति लिपिपत्र ८२ से ८४ में दी है उनमें पहिले वर्तमान लिपि का प्रत्येक अक्षर दे कर उसके बाद = चिह्न दिया है. उसके पीछे अशोक के समय से लगा कर वर्तमान रूप बनने तक के सब रूपांतर दिये हैं. प्रत्येक रूप अनेक लेखादि में मिलता है और प्रत्येक लेखादि का पता देने से विस्तार बहुत बढ़ जाता है अतएव केवल एक स्थल का पता दिया जायगा.

अ—इसका पहिला रूप अशोक के गिरनार के पास के चटान के लेख ( लिपिपत्र १ ) से लिया गया है ( बहुधा प्रत्येक लिपि के प्रत्येक अक्षर का पहिला रूप उसी लेख से लिया गया है इस लिये आगे पहिले रूप का विवेचन केवल वहीं किया जायगा जहां वह रूप किसी दूसरे स्थल से लिया गया है ). दूसरा रूप मथुरा के लेखों ( लिपिपत्र ६ ) से लिया है जिसमें 'अ' की बाईं ओर के नीचे के अंश में दो बार कोण बनाये हैं. तीसरा रूप कोटा के लेख ( लिपि पत्र २१ ) से है जिसमें 'अ' की बाईं ओर के नीचे के अंश को अर्द्धवृत्त का सा रूप देकर मूल अक्षर से उसे विलग कर दिया है. चौथा रूप देवल के लेख ( लिपिपत्र २५ ) से और पांचवां चीरवा के लेख ( लिपिपत्र २७ ) से लिया गया है. छठा रूप वर्तमान नागरी है. ( लिपिपत्र ८२ से ८४ तक में प्रत्येक अक्षर की उत्पत्ति में अंतिम रूप वर्तमान अक्षर ही है इसलिये उसका भी आगे विवेचन न किया जायगा ).

इस प्रकार प्रत्येक अक्षर की उत्पत्ति का विवेचन करने से विस्तार बढ़ जाता है इस लिये आगे 'पहिला रूप', 'दूसरा रूप' आदि के लिये केवल उनकी संख्या के पहिले अक्षर 'प', 'दू' आदि लिखे जायंगे और उनके आगे जिस लिपिपत्र या लेख से वह रूप लिया है उसका अंक या नाम मात्र दिया जायगा और जहां बहुत ही आवश्यकता होगी वहीं विवेचन किया जायगा. प्रत्येक रूप में क्या अंतर पड़ा यह उक्त रूपों को परस्पर मिला कर देखने से पाठकों को मालूम हो जायगा

अ—'अ' का यह रूप दक्षिण में लिखा जाता है. इसके पहिले तीन रूप पूर्व के 'अ' के समान हैं; चौ. १८ ( इसमें बाईं ओर का नीचे का अर्धवृत्त सा अंश मूल अक्षर से मिल गया है ): पां. चौथे का रूपांतर ही है.

इ—दू. २७ ( जयनाथ का दानपत्र—इसमें ऊपर की बिंदी के स्थान में सिर की आड़ी लकीर, और नीचे की दोनों बिंदियों को भीतर से खाली बनाया है ); ती. २६ ; चौ. २७; पां. चौथे के समान.

उ—दू. ६; ती. में नीचे के अंत को अधिक मोड़ा है; चौ. १८.

ए—दू. १६ (उष्णीषविजयधारणी); ती. १६ (महानामन् का लेख); चौ. १७ (करंडांडा का लेख); पां. २५ (कूर्मशतक).

क—दू. कुशनवंशियों के लेखों से; ती. ८; चौ. १६; पां. २३.

ख—प. २ (खालसी); दू. ६; ती. २१ (दुर्गगण का लेख); चौ. २६ (जाजल्लदेव का लेख).

ग—दू. और ती. ६; चौ १६.

घ—दू. ८; ती. २३ (जोधपुर का लेख); चौ. २२ (उदेपुर का लेख), पां. २५ (उज्जैन का लेख).

ङ—प. बुद्धगया के स्तंभ से; दू. १८ ('ङ्शो' में); ती. २५ (उज्जैन का लेख).

च—दू. ६; ती. २५ (उज्जैन का लेख)

छ—दू. ६; ती. २५ (उज्जैन का लेख); चौ. तीसरे से बना.

ज—दू. ७; ती. २१ (झालरापाटन का लेख); चौ २५ (उज्जैन का लेख.)

झ—'झ' का यह रूप जैन शैली की नागरी लिपि में प्रचलित है. दू ६ (वासिष्ठीपुत्र का लेख); ती. २१ (कोटा का लेख).

झ—'झ' का यह रूप दक्षिणी शैली की नागरी में प्रचलित है. इसके पहिले तीन रूप पूर्व के 'झ' के समान हैं. चौ. २६ (हस्तलिखित पुस्तकों से); पां. चौथे से बना

ञ—दू ८; ती. १६ ('ञ्ज' में)  ट—दू १६; ती. २१ (झालरापाटन का लेख)

ठ—प. २ (अशोक का देहली का लेख); दू. ती. २५ (उज्जैन का लेख)

ड—'ड' का यह रूप जैन शैली की नागरी में प्रचलित है. दू. ८; ती. १६; चौ. १८; पां. चौथे से बना; छ. २७ (सूधा के लेख की पंक्ति के अंत में)

ड—पहिले तीन रूप पूर्व के 'ड' के समान; चौ. २७.

ढ—नागरी लिपि की वर्णमाला में केवल यही अक्षर ऐसा है जो अपने मूल रूप में बना रहा है. केवल सिर की आड़ी लकीर बढ़ी है.

ण—दू. ६; ती दूसरे से बना (देखो, लिपिपत्र ६ में 'ण' का चौथा रूप); चौ. १८; पां. १६ (उष्णीषविजयधारणी).

ण—'ण' का यह रूप दक्षिणी शैली की नागरी में प्रचलित है और नागरी के 'ण' के 'ए' जैसे अंश को चलती कलम से मिलवां लिखने से बना है.

त—दू. पहिले का रूपांतर (देखो, लिपिपत्र ४); ती. २७.

थ—दू. ती. १८; चौ. २५ (उज्जैन का लेख).

द—दू. ५ (पभोसा का लेख); ती. ५ (शोडास का मथुरा का लेख); चौ ६; पां. १८; छ. १६ (उष्णीषविजयधारणी).

ध—दू. २०; ती. २५ (उज्जैन का लेख); चौ. २७ (ओरिआ का लेख).

न—दू ६; ती २०.  प—दू. ५ (शाडास का लेख); ती. १६.

फ—दू. १८; ती. १७ (पाली का दानपत्र); चौ. सीयडोनी के लेख से

ब—दू २०; ती. २३ (जोधपुर का लेख); चौ. १६; पां. चौलुक्य भीमदेव के दानपत्र से. 'ब' और 'व' में भेद न रहने से 'ब' को स्पष्ट बतलाने के लिये 'व' के भीतर बिंदी लगाई जाने लगी जो पीछे से कुछ तिरछी लकीर के रूप में परिणत हो गई.

भ—दू. ३ (नानाघाट का लेख); ती. ५ (शोडास का लेख); चौ. १६; पां. २६ (जाजल्लदेव का लेख).

भ—'भ' का यह रूप दक्षिणी शैली की नागरी लिपि में प्रचलित है. पूर्व के 'भ' के पांचवें रूप में बाईं ओर के अंश में ऊपर की तरफ़ ग्रंथि लगाने से यह बना है.

म—दू. ५ (शोडास का लेख); ती. १६; चौ. १८ ('म्' में).

य—दू. १; ती. दूसरे रूप को चलती कलम से पूरा लिखने से बना (देखो, लिपिपत्र ६ में मथुरा के लेखों के 'र्य्य' और 'स्य' में); चौ. १६ (बुद्धगया का लेख).

र—दू. १८; ती. २०; चौ. २३ (जोधपुर का लेख).

ल—दू. ६; ती. २१ (दुर्गगण का लेख); चौ. २७ (ओरिश्रा का लेख).

व—दू. ती. ५ (मथुरा के चार जैन लेख); चौ. २३; पां. २४.

श—प. २ (अशोक का खालसी का लेख); दू. ६; ती. १८; चौ. १६ (उष्णीषविजयधारणी); पां. २०.

ष—प. ३ (घोसुंडी के लेख के 'र्षे' में); दू. ६; ती. १८; चौ. तोरमाण के लेख से.

स—दू. ५ (मथुरा के जैन लेख); ती. १७ (करंडांडा का लेख); चौ. बिलसद के लेख से; पां. १६ (उष्णीषविजयधारणी).

ह—दू. ५ (शोडास का लेख); ती. ८; चौ. अप्सद के लेख से; पां. २५ (उज्जैन का लेख).

ळ—प. दू. ७; ती. दूसरे का रूपांतर (देखो लिपिपत्र ५० में चेब्रोलू के लेख का 'ळ').

क्ष—प. ७; दू. ८; ती. १६; चौ. १६ (उष्णीषविजयधारणी); पां. २७ (चीरवा का लेख).

ज्ञ—प. ८; दू. पहिले का रूपांतर; ती. २७ (ओरिश्रा का लेख).

वर्तमान नागरी लिपि के ई, ऌ, ओ और औ ये चार अक्षर उनके मूल अक्षरों के रूपांतर नहीं हैं. 'ई', 'इ' के ऊपर रेफ का सा चिह्न लगा कर[1]; 'ऌ', ल् के साथ ऋ की मात्रा जोड़ कर; 'ओ' और 'औ', 'अ' के साथ क्रमशः उक्त स्वरों की मात्राएं लगा कर, बनाये जाते हैं. 'ऊ' और 'ऐ' प्राचीन अक्षरों के रूपांतर ही हैं. 'ॠ' प्राचीन 'ॠ' के स्थानापन्न हो ऐसा पाया जाता है (देखो, लिपिपत्र १६ में दी हुई 'उष्णीषविजयधारणी' के अंत की वर्णमाला का 'ॠ'). वर्तमान 'ओं' में जो 'ओ' का रूप ३० लिखा जाता है वह प्राचीन 'ओ' का रूपांतर है (देखो, लिपिपत्र १८, १६, २१ और ३५ में दिया हुआ 'ओ'), परंतु उज्जैन के लेख के अंत की पूरी वर्णमाला (लिपिपत्र २५) में 'ओ' का रूप वैसा ही दिया है जिससे अनुमान होता है कि ई. स. की ११ वीं शताब्दी के उत्तरार्द्ध में नागरी के लेखक 'ओ' के स्थान में 'ओ' के प्राचीन रूप का व्यवहार करने और 'ओ' के लिये नया चिह्न लिखने लग गये थे. 'झ' का वर्तमान नागरी रूप किसी प्राचीन रूप से नहीं बना, नवीन कल्पित है.

---

शारदा (कश्मीरी) लिपि की उत्पत्ति.

शारदा लिपि नागरी की बहिन होने से उसके उत्पत्तिक्रम में दिये हुए प्रत्येक अक्षर के रूपों में से कुछ ठीक वे ही हैं जो नागरी की उत्पत्ति में दिये हैं. इसलिये उन रूपों का वर्णन

---

१. नागरी में इस प्रकार के 'ई' की कल्पना का कुछ कुछ पता ई. स. की ६ ठी शताब्दी से लगता है. 'उष्णीषविजयधारणी' के अंत की वर्णमाला में 'इ' पर बिंदी (लिपिपत्र १६) और राजा भोज के 'कूर्मशतक' में रेफ सा चिह्न मिलता है (लिपिपत्र २५).

न कर बाकी का ही किया जायगा.

अ—चौ. तीसरे से बना ( बांई ओर का अर्धवृत्त [illegible] ).

इ—दू. १८; ती. २४; चौ. तीसरे से बना ( ऊपर की दोनों बिंदियों को [illegible] लिखने से ); पां. ३१ ( अथर्ववेद ).

ई—प. २० ( 'ई' से मिलता हुआ ); दू. १९ ( आमीनगढ़ की मुद्रा ); ती. [illegible] प्रशस्ति )

उ—नागरी के समान.

ए—ती. २८; चौ. ३१ ( अथर्ववेद ).

ओ—प. १; दू. ६; ती. दूसरे का रूपांतर; चौ. [illegible] नीचे का अंश ऊपर की ओर अधिक बढ़ जाने से बना.

क—पां. २३. ख—चौ. २८. ग—नागरी के समान.

घ—ती. दूसरे से बना. ङ—दू. पहिले से बना. च—ती. चौ. [illegible]

छ—दू. ६. ज—ती. २८; चौ. २९. झ—चौ. तीसरे से बना; पां. ३१ ( शाकुंतल ).

ञ—ती. दूसरे से बना; चौ. तीसरे को चलती कलम से लिखने से [illegible].

ट—ती. २१ ( दुर्गागण का लेख ). ठ—[illegible]

ड—जैन शैली की नागरी के 'ड' के समान.

ढ—दू. १९ ( उष्णीषविजयधारणी ); ती. ३० ( सोमवर्मन् का दानपत्र ).

ण—चौ. २९. त—दू. ती. ८, चौ. २८. थ—चौ. ३१. द—पां. २८

ध—दू. ती. १९. न—नागरी के समान ( [illegible] ).

प—नागरी के समान. फ—दू. ३१ ( शाकुंतल ). ब—नागरी के समान

भ—चौ. १८. म—नागरी के समान ( सिररहित ).

य, र, ल, व—चारों नागरी के समान. श—चौ. तीसरे से बना.

ष—नागरी के समान. स—चौ. तीसरे से बना. ह—ती. दूसरे से बना.

वर्तमान शारदा लिपि के अक्षर अपने प्राचीन रूपों से नागरी की अपेक्षा अधिक मिलते हुए हैं और उनमें पूरे स्वर वर्ण उनके प्राचीन चिह्नों से ही बने हैं.

---

लिपिपत्र ८३ वां.

**इस लिपिपत्र में बंगला और कनड़ी लिपियों की उत्पत्ति बतलाई गई है.**

बंगला लिपि की उत्पत्ति.

बंगला लिपि प्राचीन नागरी की पुत्री है इस लिये उसकी उत्पत्ति में दिये हुए प्रत्येक अक्षर के भिन्न भिन्न रूपों में से कितने एक नागरी के उक्त रूपों से मिलते हैं अत एव उनको छोड़ कर बाकी का ही विवेचन किया जायगा और जो अक्षर नागरी के समान हैं वा जिनके वर्तमान रूप के पूर्व के सब रूप नागरी की उत्पत्ति में बतलाये हुए रूपों के सदृश हैं उनको भी नागरी के समान कहेंगे.

अ—दक्षिणी शैली की नागरी के समान ( मध्य की आड़ी लकीर तिरछी ).

इ—पां. जैन शैली से. उ—नागरी के समान.

ए—चौ. ३२ ( देवपारा का लेख ). ओ—चौ. १८.

क—पां. चौथे से बना

ख—ती. २१ ( दुर्गगण का लेख ); चौ. राष्ट्रकूट गोविंद ( तीसरे ) के दानपत्र से; पां. ३२ ( देवपारा का लेख ).

ग—ती. ६; चौ. ३२. घ—नागरी के समान. ङ—ती. १६ ( उष्णीषविजयधारणी ); चौ. ३५ ( हस्राकोल का लेख ).

च—ती. ३५. छ—ती. १६ ( उष्णीषविजयधारणी ). ज—नागरी के समान.

झ—ती. १६ ( उष्णीषविजयधारणी ); चौ. तीसरे का रूपांतर; पां. ३४ (वल्लभेंद्र का दानपत्र).

ञ—ती. ३५ ( हस्राकोल का लेख ). ट—ती. २३ ( जोधपुर का लेख ).

ठ—दू. १६ ( उज्जैन का लेख ). ड—नागरी के समान.

ढ—नागरी के समान. ण—पां. कन्हेरी के लेख से; छ्र.३४ (वल्लभेंद्र का दानपत्र).

त—चौ. ३३ ( तर्पंडिघी का दानपत्र ); पां. ३४ ( हस्तलिखित पुस्तकें ).

थ—चौ. ३२. द—चौ. ३२. ध—नागरी के समान.

न—नागरी के समान. प—चौ. तीसरे से बना. फ—नागरी के समान.

ब—नागरी के समान. भ—ती. १८, चौ. २३ ( जोधपुर के लेख के 'भू' में ).

म—नागरी के समान य नागरी के समान.

र—ती. ३२ ( देवपारा का लेख ); चौ. ३४ ( वल्लभेंद्र का दानपत्र ). ल नागरी के समान.

व—नागरी के समान. श—चौ. २५ ( देवल का लेख ); पां. ३२ ( देवपारा का लेख ).

ष—नागरी के समान. स—चौ. ३२ ( देवपारा का लेख ). ह—नागरी के समान.

वर्तमान बंगला लिपि के स्वर मूल स्वरों से बने हैं; केवल 'ई' नागरी की नांई 'इ' से बना है

---

कनड़ी लिपि की उत्पत्ति.

अ—दू. ४५; ती. ४७; चौ. ४६; पां. ५० ( चेब्रोलू का लेख ).

इ—दू. ४० ( कर्कराज का दानपत्र ); ती. ४५ ( पुलुकेशिन् का दानपत्र ); चौ. ४५. ( येंडलूर का दानपत्र ).

ई—प. ३६ ( मंदसौर का लेख ); दू. पहिले से बना; ती. ४७; चौ. ५० ( अनंकोंडा का लेख ).

ए—दू. ६ ( वासिष्ठीपुत्र के लेख ); ती. १५; चौ. ४५ ( येंडलूर का दानपत्र ); पां. ४८ ( राजा अम्म का दानपत्र ).

ओ—दू. ६ ( वासिष्ठीपुत्र के लेख ); ती. ५०.

क—दू. ६ ( वासिष्ठीपुत्र के लेख ); ती. ४४ ( देवगिरि का दानपत्र ); चौ. ४७; पां. ५० ( चेब्रोलू का लेख ).

ख—दू. ६ ( वासिष्ठीपुत्र के लेख ); ती. १३; चौ. ४७

ग—दू. ६ ( वासिष्ठीपुत्र के लेख ); ती. ४३ ( उरुवुपल्लि का दानपत्र ).

घ—दू. ६ ( वासिष्ठीपुत्र के लेख ); ती. ४४ ( देवगिरि का दानपत्र ); चौ. ४५ ( येंडलूर का दानपत्र ); पां. ५० ( अनंकोंडा का लेख ).

ङ—दू. ४४ ( काकुस्थवर्मन् के दानपत्र के 'ङ्घो' में ); ती. दूसरे से बना.

च—दू. ६ ( वासिष्ठीपुत्र के लेख ), ती. ४६; चौ. ४८; पां. ५० ( चेब्रोलू का लेख ).

छ—दू. ८; ती. ४०; चौ. ५० ( चेब्रोलू का लेख ).

ज—दू. ४३; ती. ४७; चौ. ४८ ( राजा भीम का दानपत्र ).

झ—दू. ६ ( वासिष्ठीपुत्र के लेख ); ती. दूसरे से बना; चौ. तीसरे से बना; पां. ५०.

अ—दू. ७; ती. ४४ ( 'ज्ञा' में ); चौ. ४८ ( 'ज्ञा' में ).
ट—दू. ४५ ( बादामी का लेख ): ती. दूसरे से बना; चौ. ४८; पां. ५१ ( दोनेपुंडी का दानपत्र ).
ठ—दू. ५१. ड—प. २ ( खालसी ); दू. ७; ती. ४४ ( मृगेशवर्मन् का दानपत्र ): चौ. ५०.
ढ—दू. ती. ४७; चौ. ५०. ण—दू. १२; ती. ४५; चौ. ४८; पां. ४६.
त—दू. ६; ती. ४७; चौ. ४८. थ—दू. ४४ ( काकुस्थवर्मन का दानपत्र ); ती. ४७.
द—प. २ ( जौगड़ ); दू. ७; ती. ४३ ( पिकिर का दानपत्र ); चौ. ४८; पां. ५०.
ध—दू. ६ ( गौतमीपुत्र शातकर्णी के लेख ); ती. १३; चौ. ४६; पां. ५०.
न—दू. ४३ ( उरुवुपल्लि का दानपत्र ); ती. ४५ ( चेंदलूर का दानपत्र ); चौ. ५०.
प—दू. ६ ( वासिष्ठीपुत्र के लेख ); ती ४५; चौ. ५०; पां ५१ ( राजा राणदेव का दानपत्र ).
फ—दू. ८; ती. ४३; चौ ४७; पां. ५०.
ब—दू. ४३ ( विष्णुगोपवर्मन् का दानपत्र ); ती. ४३ ( सिंहवर्मन् का दानपत्र ); चौ. ४७.
भ—दू. ४४ ( मृगेशवर्मन् का दानपत्र ); ती. ४८; चौ. ४६; पां. ५०.
म—दू. ६; ती. ४४ ( मृगेशवर्मन् का दानपत्र ); चौ. ४६; पां. ५०.
य—दू. ७; ती. ४३; चौ. ४५; पां. ४८. र—दू. ७; ती. ४३; चौ. ४७; पां. ४८.
ल—दू. ८; ती. ४४ ( मृगेशवर्मन् का दानपत्र ); चौ. ४८. व—दू. ६; ती. १३; चौ. ४६; पां. ५०.
श—प. २ ( खालसी ); दू. ७; ती ४४ ( मृगेशवर्मन् का दानपत्र ); चौ ४५; पां. ५०
ष—प. ३ ( घोसुंडी के 'ष' में ); दू. ४४; ती. ४५; चौ. ५०; पां. ५१.
स—दू. ४७; ती. ४८. ह—दू. ७; ती. ४३; चौ. ५०; पां. ५१.
ळ—प. ७; दू ४७; ती. ५०; चौ. ५१ ( वनपल्ली का दानपत्र ).

वर्तमान कनड़ी लिपि का 'उ' प्राचीन 'उ' से नहीं बना किंतु 'अ' के साथ 'उ' की मात्रा जोड़ने से बना है. उसी 'उ' से 'ऊ' बना है. 'ऋ' का कोई प्राचीन रूप नहीं मिलता. संभव है कि उष्णीषविजयधारणी के अंत की वर्णमाला के 'ऋ' जैसे ही अक्षर में विकार हो कर यह बना हो. 'ऐ' और 'औ' उनके प्राचीन रूपों से ही बने हैं. 'ऐ' लिपिपत्र ३८ के 'ऐ' से, और 'औ' लिपिपत्र ४३ और ५० में मिलनेवाले 'औ' से बना है[१].

---

लिपिपत्र ८४ वां.

## इस लिपिपत्र में ग्रंथ और तामिळ लिपियों की उत्पत्ति दी गई है.

### ग्रंथ लिपि की उत्पत्ति.

ग्रंथ लिपि की उत्पत्ति में बहुधा प्रत्येक अक्षर के प्रारंभ के कुछ रूप वे ही हैं जो कनड़ी लिपि की उत्पत्ति में दिये गये हैं, इस लिये ऐसे रूपों को छोड़ कर बाकी के रूपों ही का विवेचन किया जायगा.

अ—ती. ५२ ( मामल्लपुरम् के लेख ); चौ. ५४ ( उदयेंदिरम का दानपत्र ); पां. ५६.
इ—पां. ५३ ( नंदिवर्मन् का दानपत्र ).

---

१. वर्तमान तेलुगु लिपि कनड़ी से बहुत मिलती हुई है. जिन अक्षरों में विशेष अंतर है वे उ, ऋ, क, त, श और ह हैं. इनमें से 'उ' उसके प्राचीन रूप से बना है ( विकासक्रम के लिये देखो, क्रमशः लिपिपत्र ४४,४७ और ५० में मिलने वाले उक्त अक्षर के रूप ). 'क' कनड़ी की उत्पत्ति में दिये हुए उक्त अक्षर के पांचवें रूप की आड़ी लकीर और नीचे के वृत्त को चलती कलम से कुछ अंतर के साथ लिखने से बना है. 'त' के बाई ओर के अंत में ग्रंथि और लगा दी है. 'श' और 'ह' भी कनड़ी की उत्पत्ति में दिये हुए उक्त अक्षरों के उपांत्य रूपों के विकार मात्र हैं.

ए—[illegible] के समान. ऊ—दू. ती. १९ (कुडर): चौ. तीसरे से बना, पां. ५६.

ओ—ती. ५२ (कांचीपुरम् का लेख); चौ. ५३ (नंदिवर्मन् का दानपत्र): पां. ५२ (परमेश्वरवर्मन् का दानपत्र); छ. ५४.

औ—दू. ८; ती. ४६ (कूरम्, सिंहवर्मन् के दानपत्र का 'औ'); चौ. ५६.

क—ती. ५४ (उदयेंदिरम् का दानपत्र); चौ. ५३ (श्रीरंगम् का लेख); पां. ५६ (गिरिभूपाल का दानपत्र).

ख—दू. ७; ती. ५३; चौ. ५४ (उदयेंदिरम् का दानपत्र).

ग—ती. ५४ (आकुर्ती का लेख); चौ. ५३; पां. ५३ (नंदिवर्मन् का दानपत्र).

घ—ती. ५४. ङ—ती. ५२ ('ङ्क' में); चौ. ५३ ('ङ्ग' में).

च—ती. ५२ (कूरम् का दानपत्र); चौ. ५३ (नारसिंगम् का लेख); पां. ५४ (पृथ्वीपति का दानपत्र)

छ—दू. ८; ती. ४४ (सर्वलोकाश्रय का दानपत्र); चौ. ५३; पां. चौथे से बना.

ज—ती. ४६; चौ. ५२ (कांचीपुरम् का लेख); पां. चौथे से बना (चलती कलम से लिखने से); छ. ५४.

झ—ती. दूसरे से बना; चौ. तीसरे से बना.

ञ—ती. ५२ (कांचीपुरम् के लेख के 'ञ्ज' में); चौ. ५२ (कूरम् के दानपत्र के 'ञ्ज' में); पां. ५३ (नंदिवर्मन् के दानपत्र के 'ञ्ज' में).

ट—दू. ५४ (नंदिवर्मन् का दानपत्र). ठ—मूल ब्राह्मी के समान.

ड—ती. ५३; चौ. ५४; पां. ५४ (शेविलिमेडु का लेख). ढ—दू. ४७; ती. ५४.

ण—ती. ५१ (मामल्लपुरम् के लेख); चौ. ५३ (मावलीपुरम् का लेख); पां. चौथे से बना.

त—ती. ५२; चौ. ५६.

थ—दू. ११ (काशी के लेख); ती. ५२ (कांचीपुरम् का लेख); चौ. ५२ (कूरम् का दानपत्र); पां. चौथे से बना.

द—दू. ५१ (मामल्लपुरम् के लेख); ती. ५३; चौ. ५६.

ध—ती. ४६ (पिकिर का दानपत्र); चौ. ५२ (कांचीपुरम् का लेख).

न—दू. १२ (जग्गयपेट के लेख); ती. ५२ (कूरम् का दानपत्र); चौ. ५४ (पृथ्वीपति का दानपत्र); पां. ५६.

प—ती. ५४. फ—ती. ५३; चौ. ५६ (श्रीरंगम् का लेख).

ब—दू. १३; ती. ४५; चौ. ५२ (कांचीपुरम् का लेख); पां. ५२ (कूरम् का दानपत्र).

भ—दू. ५२ (मामल्लपुरम् के लेख); ती. ५२ (कांचीपुरम् का लेख); चौ. ५२ (कूरम् का दानपत्र); पां. ५६ (श्रीरंग का लेख).

म—ती. ५२ (कूरम् का दानपत्र); चौ. ५४ (पृथ्वीपति का दानपत्र).

य—दू. ९ (वासिष्ठीपुत्र का लेख). र—चौ. ५५ (चिदंबरं का लेख).

ल—दू. ९; ती. ५२ (कांचीपुरम का लेख); चौ. ५२ (कूरम का दानपत्र).

व—ती. ५२ (कूरम् का दानपत्र); चौ. ५४ (पृथ्वीपति का दानपत्र).

श—ती. ५२ (कांचीपुरम् के लेख के 'श्' में); चौ. ५३; पां. ५४ (पृथ्वीपति का दानपत्र).

ष—ती. ५३ (नंदिवर्मन् का दानपत्र); चौ. ५५; पां. ५६.

स—दू. १२; ती. ५३ (नंदिवर्मन का दानपत्र); चौ. ५३ (नारसिंगम् का लेख); पां. ५४ (पृथ्वीपति का दानपत्र).

ह—ती. ५२ (कूरम का दानपत्र); चौ. तीसरे से बना.

ळ—दू. ५२; ती ५३; चौ. ५४ (नंदिवर्मन् का दानपत्र); पां. ५५ (उदयेंदिरम् का दानपत्र).

---

तामिळ लिपि की उत्पत्ति.

तामिळ लिपि की उत्पत्ति में बहुधा प्रत्येक अक्षर के प्रारंभ के कुछ रूप वे ही हैं जो ग्रंथ लिपि की उत्पत्ति में दिये गये हैं; इस लिये उनको छोड़ कर बाकी के रूपों ही का विवेचन किया जायगा.

अ—चौ. ६१ (तिरुवेळ्ळरै का लेख); पां. ६० (कूरम् का दानपत्र).

इ—दू. २; ती. १७ (जग्गय्यपेट के लेख); चौ. ६० (कूरम् का दानपत्र; दूसरे की तीनों वक्र रेखाओं को चलती कलम से मिला कर लिखने से).

ई—प. ६०; दू. पहिले से बना. उ—ग्रंथ लिपि के समान.

ए—ती. १४; चौ. ६० (कशाकूडि का दानपत्र).

ऐ—दू. ३ (हाथीगुंफा का लेख); ती. ४७ ('प' के साथ 'ऐ' की मात्रा जोड़ने से, लिपिपत्र ३८ के 'पै' की नांई).

ओ—ती. ६० (उदयेंदिरम् का दानपत्र); चौ. ६७ (तिरुमलै के चटान का लेख)

क—दू. ६० (कूरम् का दानपत्र); ती. ६१ (वेल्लोर का लेख); चौ. ६२ (जंबुकेश्वर का लेख)

ङ—दू. पहिले से बना; ती. दूसरे से बना; चौ. ६७ (विरूपाक्ष का दानपत्र).

च—दू. ६० (कूरम् का दानपत्र); ती. ६७ (विरूपाक्ष का दानपत्र)

ञ—ती. ३८ (सिंहादित्य के दानपत्र के 'ञा' में); चौ. ६२ (विरूपाक्ष का दानपत्र).

ट—दू. ६० (उदयेंदिरम् का दानपत्र). ण—ग्रंथ लिपि के समान. त—ग्रंथ लिपि के समान

न—चौ. ६७ (विरूपाक्ष का दानपत्र). प—दू. ७.

म—दू. ६; ती. ५८ (देवेंद्रवर्मन् का दानपत्र); चौ. तीसरे से बना.

य—ग्रंथ लिपि के समान. र—चौ. ५६ (श्रीरंगम् का लेख).

ल—दू. ६० (कूरम् का दानपत्र); ती. ६१ (तिरुवेळ्ळरै का लेख).

व—ग्रंथ लिपि के समान.

---

## २३—वर्तमान नागरी अंकों की उत्पत्ति.

(लिपिपत्र ८४ के उत्तरार्द्ध का द्वितीय खंड)

---

जैसे वर्तमान नागरी लिपि ब्राह्मी लिपि में परिवर्तन होते होते बनी है वैसे ही वर्तमान नागरी के अंक भी प्राचीन ब्राह्मी के अंकों के परिवर्तन से बने हैं.

१—प. ७१ (नानाघाट का लेख); दू. ७१ (गुप्तों के लेख); ती. चौ. ७२ (बौद्ध पुस्तक); पां. ७५ (प्रतिहार भोजदेव का दूसरा लेख).

२—प. ७१ (कुशनवंशियों के लेख); दू. ७१ (गुप्तों के लेख); ती. ७२ (मि. बावर के पुस्तक).

३—प. ७१ (कुशनवंशियों के लेख); दू. ती. ७१ (गुप्तों के लेख); चौ. ७२ (मि. बावर के पुस्तक; तीनों वक्र रेखाओं के परस्पर मिल जाने से).

४—प. ७१ (अशोक के लेख); दू. ७१ (नानाघाट का लेख); ती. ७१ (कुशनवंशियों के लेख); चौ. ७१ (गुप्तों के लेख).

५—प. दू. ७१ ( कुशनवंशियों के लेख ); ती. दूसरे से बना ( बांई ओर की खड़ी लकीर को चलती कलम से दाहिनी ओर बनाने से ).

६—प. ७१ ( अशोक के लेख ); दू. ७१ ( कुशनवंशियों के लेख ).

७—प. ७१ ( कुशनवंशियों के लेख ); दू. ७१ ( क्षत्रपों के सिक्के ); ती. ७१ ( वलभी के राजाओं के दानपत्र ).

८—प. दू. ७१ ( कुशनवंशियों के लेख ); ती. ७१ ( क्षत्रपों के सिक्के ); चौ. ७१ ( कुशनवंशियों के लेख ); पां. ७१ ( गुप्तों के लेख ).

९—प. ७१ ( नानाघाट का लेख ); दू. ७१ ( कुशनवंशियों के लेख ); ती. ७१ ( आंध्रों के नासिक के लेख ); चौ. ७५ ( राष्ट्रकूट दंतिवर्मन् का दानपत्र ); पां. चौथे के ऊपर की ग्रंथि को उलटा लिखने से; छ. ७६ ( कलचुरि कर्ण का लेख ); सा. ७६ (चौलुक्य त्रिलोचनपाल का दानपत्र); आ. ७६ ( अजमेर का लेख ).

९ के अंक के छठे, सातवें और आठवें रूपों में विशेष अंतर नहीं है

---

## २४—लेखनसामग्री.

---

### ताड़पत्र.

ताड़पत्र —ताड़ ( ताल, ताली ) नामक वृक्ष की दो भिन्न जातियों के पत्ते हैं. ताड़ के वृक्ष दक्षिण में तथा समुद्रतट के प्रदेशों में विशेष रूप से और राजपूताना, पंजाब आदि में कम होते हैं. टिकाउ होने तथा थोड़े मूल्य में बहुत मिल आने के कारण प्रारंभिक काल से[1] ही ताड़ के पत्ते पुस्तक आदि लिखने के काम में आते थे. ताड़ के पत्ते बहुत बड़े बड़े होते हैं; उन्हें संधियों में से काट कर, अधिक लंबी परंतु चौड़ाई में एक से चार इंच तक की ही, पट्टियां निकाली जाती हैं जिनमें से जितनी लंबाई का पत्रा बनाना हो उतना काट लेते हैं. पुस्तक लिखने के लिये जो ताड़पत्र काम में आते थे उनको पहिले सुखा देते थे, फिर उनको पानी में उबालते या भिगो रखते थे. पीछे उनको फिर सुखा कर शंख, कौड़े या चिकने पत्थर आदि से घोटते थे. मामूली कामों के लिये जो पत्रे पहिले काम में लाये जाते थे या अब लाये जाते हैं वे इस तरह तय्यार नहीं किये जाते. कश्मीर और पंजाब के कुछ अंश को छोड़ कर बहुधा सारे भारतवर्ष में ताड़पत्र का बहुत प्रचार था. पश्चिमी और उत्तरी भारतवाले उनपर स्याही से लिखते थे परंतु दक्षिणवाले

---

१. बौद्धों की जातक कथाओं में 'पण्ण' ( पर्ण, पत्ता, पन्ना ) का उल्लेख कई जगह मिलता है ( देखो, ऊपर पृ. ५, टिप्पण २, ३, ४ ) जो ताड़पत्र का ही सूचक होना चाहिये. हुएन्त्संग के जीवनचरित से, जो उसीके शिष्य हूली का बनाया हुआ है, पाया जाता है कि बुद्ध के निर्वाण के वर्ष में बौद्धों का जो पहिला संघ एकत्र हुआ ( देखो, ऊपर पृ. ४, टिप्पण ६ ) उसमें बौद्धों का 'त्रिपिटक' ताड़पत्रों पर प्रथम लिखा गया था ( बील अनुवादित हुएन्त्संग का जीवनचरित, पृ. ११६-९७ ). ऐसा कह सकते हैं कि भारतवर्ष में लिखने के लिये सबसे पहिले ताड़पत्र ही काम में आया हो और प्रारंभ में उसपर दक्षिणी शैली से लोहे की तीखे गोल मुंह की शलाका से अक्षर कुचरना ही प्रतीत होता है क्योंकि 'लिख्' धातु का मूल अर्थ कुचरना, रगड़ना या रेखा करना ही है. स्याही से लिखने के लिये 'लिप्' धातु ( लीपना, रंग पोतना ) अधिक उपयुक्त है, अत एव संभव है कि ताड़पत्रों पर स्याही से लिखने की उत्तरी प्रथा पीछे की हो.

संस्कृत साहित्य के कई शब्द और मुहावरे सबसे प्राचीन पुस्तकों का ताड़पत्र पर ही होना सूचित करते हैं, जैसे कि एक विषय का पुस्तक 'ग्रंथ' या 'सूत्र' कहलाता था जो ताड़पत्रों के एक गांठ या एक डोरी से बंधे हुए होने का स्मरण दिलाता है. वृक्ष के पत्रों के संबंध से ही पुस्तक के विषयों का विभाग स्कंध, कांड, शाखा, वल्ली आदि शब्दों से किया गया है. पत्र ( पन्ना ) और पर्ण ( पन्ना ) शब्द भी वृक्षों के पत्रों के ही स्मारक हैं.

तीखे गोल मुख की शलाका को उनपर दबा कर अक्षर कुरेदते थे. फिर पत्रों पर कज्जल फिरा देने से अक्षर काले बन जाते थे. कम लंबाई के पत्रों के मध्य में एक, और अधिक लंबाईवालों के मध्य से कुछ अंतर पर दाहिनी और बाईं ओर एक एक, छिद्र किया जाता था. पुस्तकों के नीचे और ऊपर उसी अंदाज़ के सूराखवाली लकड़ी की पाटियां रहती थीं. इन सूराखों में डोरी डाली जाने से एक माप की एक या अधिक पुस्तकें एकत्र बंध सकती थीं. पढ़ने के समय डोरी को ढीला करने से प्रत्येक पत्रा दोनों ओर से आसानी के साथ उलटाया तथा पढ़ा जा सकता था. सुंदर सस्ते कागजों के प्रचार के साथ ताड़पत्रों का प्रचार कम होता गया और अब तो बंगाल में कोई कोई 'दुर्गापाठ' लिखने में ही उन्हें काम में लेते हैं. भारत के सब से दक्षिणी और दक्षिणपूर्वी हिस्सों की प्रारंभिक पाठशालाओं में विद्यार्थियों के लिखने में या रामेश्वर, जगदीश आदि के मंदिरों में जमा कराये हुए रुपयों की रसीदें देने आदि में ताड़पत्र अब भी काम में आते हैं. दक्षिण की अधिक उष्ण हवा में ताड़पत्र के पुस्तक उतने अधिक समय तक रह नहीं सकते जितने कि नेपाल आदि शीत देशों में रह सकते हैं.

अब तक मिले हुए स्याही से लिखे ताड़पत्र के पुस्तकों में सब से पुराना एक नाटक का कुछ त्रुटित अंश है जो ई. स. की दूसरी शताब्दी के आस पास का है[१]. मि. मॅकार्टने के काशगर से भेजे हुए ताड़पत्रों के टुकड़े ई. स. की चौथी शताब्दी के हैं[२]. जापान के होरियूज़ि के मठ में रक्खे हुए 'प्रज्ञापारमिताहृदयसूत्र' तथा 'उष्णीषविजयधारणी' नामक बौद्ध पुस्तक[३], जो मध्य भारत से वहां पहुंचे थे, ई. स. की ६ठी शताब्दी के आस पास के लिखे हुए हैं. नेपाल के ताड़पत्र के पुस्तकसंग्रह में ई. स. की ७वीं शताब्दी का लिखा हुआ 'स्कंदपुराण'[४], कैंब्रिज के संग्रह में हर्ष संवत् २५२ (ई. स. ८५६) का लिखा हुआ 'परमेश्वरतंत्र'[५] और नेपाल के संग्रह में नेवार सं. २८ (ई. स. ९०६-७)[६] का लिखा हुआ 'लंकावतार' नामक पुस्तक है. ई. स. की ११ वीं शताब्दी और उसके पीछे के तो अनेक ताड़पत्र के पुस्तक गुजरात, राजपूताना, नेपाल आदि के एवं यूरोप के कई पुस्तकसंग्रहों में रक्खे हुए हैं. दक्षिणी शैली के अर्थात् लोहे की तीक्ष्ण अग्रभागवाली शलाका से दबा कर बनाये हुए अक्षरवाले पुस्तक ई. स. की १५ वीं शताब्दी से पहिले के अब तक नहीं मिले जिसका कारण दक्षिण की उष्ण हवा से उनका शीघ्र नष्ट होना ही है.

---

### भूर्जपत्र (भोजपत्र).

भूर्जपत्र (भोजपत्र)—'भूर्ज' नामक वृक्ष की, जो हिमालय प्रदेश में बहुतायत से होता है, भीतरी छाल है. सुलभता तथा नाममात्र के मूल्य से बहुत मिलने के कारण प्राचीन काल में वह पुस्तक, पत्र आदि के लिखने के काम में बहुत आता था. अल्बेरूनी लिखता है कि 'मध्य और उत्तरी भारत के लोग 'तूज़' (भूर्ज) वृक्ष की छाल पर लिखते हैं. उसको 'भूर्ज' कहते हैं. वे उसके प्रायः एक गज़ लंबे और एक बालिश्त चौड़े पत्रे लेते हैं और उनको भिन्न भिन्न प्रकार से तय्यार करते हैं. उनको मज़बूत और चिकना बनाने के लिये वे उनपर तेल लगाते हैं और [घोट कर] चिकना करते हैं, फिर उनपर लिखते हैं[१].' भूर्जपत्र लंबे चौड़े निकल आते हैं जिनको काट कर लेखक अपनी इच्छानुसार भिन्न भिन्न लंबाई चौड़ाई के पत्रे बनाने और

---

१. देखो, ऊपर पृ. २, टिप्पण २.  २. ज. ए. सो. बंगा; जि. ६६, पृ. २१८; प्लेट ७, संख्या १, टुकड़े ६ (a से f तक)
३. ऍ. ऑ. (आर्यन् सीरीज़); प्लेट १-४.
४. ह; कॅ. पा; अंग्रेजी भूमिका, पृ. ५२, और अंत का प्लेट.  ५. ह; कॅ. पा; अंग्रेजी भूमिका, पृ. ५२.
६. ह; कॅ. पा; पृ. १४०.  ७. सा; अ. इं; जि. १, पृ. १७१.

उनपर स्याही से लिखते थे. ताड़पत्रों का अनुकरण कर भूर्जपत्र की पुस्तकों के प्रत्येक पत्रे का मध्य का हिस्सा खाली छोड़ा जा कर उसमें छेद किया जाता था. पुस्तक के ऊपर और नीचे रक्खी जानेवाली लकड़ी की पाटियों में भी उसी अंदाज़ से छेद रहता था. इस प्रकार सब पत्रों के छेदों में डोरी पोई जाकर पाटियों पर लपेट दी जाती थी. मुसल्मानों के समय में कश्मीरवाले भूर्जपत्र के पुस्तकों पर वर्तमान किताबों की नांई चमड़े की जिल्दें भी बांधने लगे. सस्ते और सुंदर कागजों के प्रचार के साथ भूर्जपत्र पर पुस्तकें लिखने की प्रथा कम होती गई और अब तो केवल हिंदुओं में तावीज़ों के लिये यंत्र लिखने के काम में उसका प्रचार रहा है जिससे हरेक बड़े शहर में पन्सारियों आदि की दुकानों पर वह मिल आता है.

भूर्जपत्र पर लिखी हुई पुस्तकें विशेष कर कश्मीर में मिलती हैं और कुछ उड़ीसा आदि में. हिंदुस्तान में पूना आदि के तथा यूरोप के कई प्राचीन हस्तलिखित पुस्तकसंग्रहों में भूर्जपत्र पर लिखी हुई पुस्तकें सुरक्षित हैं जो बहुधा कश्मीर से ही ली गई हैं. भूर्जपत्र पर लिखी हुई सब से पुरानी पुस्तक, जो अब तक मिली है, खोतान से मिला हुआ खरोष्ठी लिपि के 'धंमपद' (प्राकृत) का कुछ अंश है. वह ई. स. की दूसरी या तीसरी शताब्दी का लिखा हुआ होना चाहिये. 'संयुक्तागमसूत्र' (संस्कृत) ई. स. की चौथी शताब्दी का लिखा हुआ मिला है[1]. मि. बावर के पुस्तक ई. स. की छठी शताब्दी के आस पास के और बख्शाली का अंकगणित ई. स. की ८ वीं शताब्दी के आस पास का लिखा हुआ प्रतीत होता है. ये पुस्तक स्तूपों के भीतर रहने या पत्थरों के बीच गड़े रहने से ही इतने दीर्घकाल तक बचने पाये हैं परंतु खुले रहनेवाले भूर्जपत्र के पुस्तक ई. स. की १५ वीं शताब्दी के पूर्व के नहीं मिलते जिसका कारण यही है कि भूर्जपत्र, ताड़पत्र या कागज़ जितना टिकाउ नहीं होता.

---

### कागज़.

यह माना जाता है कि पहिले पहिल चीनवालों ने ई. स. १०५[2] में कागज़ बनाया, परंतु उससे ४३२ वर्ष पूर्व अर्थात् ई. स. पूर्व ३२७ में, निआर्कस, जो सिकंदर बादशाह के साथ हिंदुस्तान में आया था, अपने व्यक्तिगत अनुभव से लिखता है कि 'हिंदुस्तान के लोग रूई को कूट कर लिखने के लिये कागज़ बनाते हैं[3]'. इससे स्पष्ट है कि ई. स. पूर्व की चौथी शताब्दी में भी यहांवाले रूई या चीथड़ों से कागज़ बनाते थे, परंतु हाथ से बने हुए कागज़ सस्ते और सुलभ नहीं हो सकते. यहां पर ताड़पत्र और भूर्जपत्र (भोजपत्र) की बहुतायत होने और नाममात्र के मूल्य से उनके बहुत मिल जाने से कागज़ों का प्रचार कम ही होना संभव है. यूरोप के बने हुए सस्ते और सुंदर कागज़ों के प्रचार के पहिले भी इस देश में चीथड़ों से कागज़ बनाने के कई कारखाने थे और अब भी हैं परंतु यहां के बने कागज़ चिकने न होने से पुस्तक लिखने की पक्की स्याही उनमें और पार फैल जाती थी. इस लिये उनपर गेहूं या चावल के आटे की पतली लेई लगा कर उनको सुखा देते थे जिससे वे करड़े पड़ जाते थे. फिर शंख आदि से घोटने से वे चिकने और कोमल हो जाते

---

1. देखो, ऊपर पृष्ठ २, टिप्पण २.
2. सा. ए. इं; पृ. २०६.
3. इस विषय में मॅक्समूलर लिखता है कि 'निआर्कस भारतवासियों का रूई से कागज़ बनाने की कला का जानना प्रकट करता है (देखो, ऊपर पृ. ३, टि. ७), और बूलर निआर्कस के कथन का आशय अच्छी तरह कूट कर तय्यार किये हुए रूई के कपड़ों के 'पट' से होना मानता है (बू; इं. पे; पृ. ६८) जो भ्रमपूरित है क्योंकि 'पट' अब तक बनते हैं और वे सर्वथा कूट कर नहीं बनाये जाते (उनका विवेचन आगे किया जायगा). निआर्कस का अभिप्राय कागज़ों से ही है.

थे तभी उनपर पुस्तक लिखे जाते थे. जैन लेखकों ने कागज़ की पुस्तकें लिखने में ताड़पत्र पर लिखी हुई पुस्तकों का अनुकरण किया है, क्यों कि उनकी लिखी हुई पुरानी पुस्तकों में ताड़पत्रों की पुस्तकों की नांई प्रत्येक पत्रे का मध्य का हिस्सा, जहां डोरी डाली जाती थी, बहुधा खाली छोड़ा हुआ मिलता है जिसमें कहीं हिंगलू का वृत्त और चतुर्मुख वापी आदि के रंगीन या खाली चित्र मिलते हैं. इतना ही नहीं, ई. स. की १४ वीं शताब्दी की लिखी हुई पुस्तकों[1] में प्रत्येक पत्रे और ऊपर नीचे की पाटियों तक में छेद किये हुए भी देखने में आये हैं यद्यपि उन छेदों की कोई आवश्यकता न थी.

भारतवर्ष के जलवायु में कागज बहुत अधिक काल तक नहीं रह सकता. कागज पर लिखी हुई पुस्तकों में, जो अब तक इस देश में मिली हैं, सब से पुरानी ई. स. १२२३-२४ की बतलाई जाती है[2], परंतु मध्य एशिआ में यारकंद नगर से ६० मील दक्षिण 'कुगिअर' स्थान से जमीन में गड़े हुए भारतीय गुप्त लिपि के ४ पुस्तक मि. वेबर को मिले जो ई. स. की पांचवीं शताब्दी[3] के आस पास के होने चाहियें. इसी तरह मध्य एशिआ के काशगर आदि से जो जो पुराने संस्कृत पुस्तक[4] मिले हैं वे भी उतने ही पुराने प्रतीत होते हैं.

---

## रूई का कपड़ा.

रूई का कपड़ा जिसको 'पट' कहते हैं प्राचीन काल से लिखने के काम में कुछ कुछ आता था और अब तक भी आता है. उसे भी कागजों की तरह पहिले आटे की पतली लेई लगा कर सुखाते हैं, फिर शंख आदि से घोट कर चिकना बनाते हैं तब वह लिखने के काम में आता है. जैनों के मंदिरों की प्रतिष्ठा के समय अथवा उत्सवों पर रंगीन चावल आदि अन्नों से जो भिन्न भिन्न मंडल बनाये जाते हैं उनके पटों पर बने हुए रंगीन नकशों का संग्रह जैन मंदिरों या उपासरों में पुस्तकों के साथ जगह जगह मिलता है[5] ब्राह्मणों के यहां 'सर्वतोभद्र,' 'लिंगतोभद्र' आदि

---

१. अजमेर के सेठ कल्याणमल ढढ्ढा के यहां हस्तलिखित प्राचीन जैन एवं अन्य पुस्तकों का बड़ा संग्रह है. उसमें ज्योतिषसंबंधी पुस्तकों तथा विषयों के संग्रह का २६२ पत्रों का एक पुस्तक है जिसके पत्रांक प्राचीन और नवीन शैली दोनों तरह से दिये हुए हैं. उसके प्रारंभ में दो पत्रों में उक्त संग्रह की पत्रांकसहित विषयसूची भी लगी हुई है जो वि. सं. १४२९ (ई. स. १३७२) में उक्त संग्रह के लेखक श्रीलोकहिताचार्य ने ही तय्यार की थी. उक्त पुस्तक के प्रत्येक पत्रे के मध्य के खाली छोड़े हुए हिस्से में बने हुए हिंगलू के वृत्त में सूराख बना हुआ है और ऊपर नीचे की पाटियों में भी. वहीं के २३५ पत्रों के एक दूसरे पुस्तक में, जिसमें भिन्न भिन्न पुस्तकों का संग्रह है और जो १४ वीं शताब्दी के आस पास का लिखा हुआ प्रतीत होता है (संवत् नहीं दिया), इसी तरह सूराख बने हुए हैं.

२. गुजरात, काठिआवाड़, कच्छ, सिंध और खानदेश के खानगी पुस्तकसंग्रहों की सूचियां, बूलर संगृहीत, भाग १, पृ. २३८; पुस्तकसंख्या १४७.

३. देखो, ऊपर पृ. २, टि. ४.

४. ज. ए. सो. बंगा; जि. ६६, पृ. २१३-२६०. इन पुस्तकों में से जो मध्य एशिआ की गुप्तकाल की लिपि में हैं वे तो मध्य एशिआ के ही लिखे हुए हैं, परंतु कितने एक जो भारतीय गुप्त लिपि के हैं (प्लेट ७, संख्या ३ के a, b, c, e, f टुकड़े; संख्या ४-८, ११. प्लेट १३, १५, १६) उनका भारतवर्ष से ही वहां पहुंचना संभव है जैसे कि होर्युज़ी के मठ के ताड़पत्र के और मि० बावर के भोजपत्र के पुस्तक यहीं से गये हुए हैं. बूलर आदि कितने एक यूरोपिअन् विद्वानों ने यूरोप की नांई भारतवर्ष में भी कागज़ों का प्रचार मुसलमानों ने किया ऐसा अनुमान कर मध्य एशिआ से मिले हुए भारतीय गुप्त लिपि के पुस्तकों में से एक का भी यहां से वहां पहुंचना संदेहरहित नहीं माना परंतु थोड़े समय पूर्व डॉ० सर् ऑरल स्टाइन को चीनी तुर्कस्तान से चीथड़ों के बने हुए ई. स. की दूसरी शताब्दी के जो कागज़ मिले उनके आधार पर डा० बार्नेट ने लिखा है कि 'यह संभव है कि मुग़लों (? मुसल्मानों) के आने से बहुत पहिले हिंदुस्तान में कागज़ का प्रचार होगा परंतु उसका उपयोग कम होता था (बा; ऍ. इं; पृ. २२९-३०).

५. अजमेर के बीसपंथी आम्नाय के बड़े धड़े के दिगंबर जैन मंदिर में २० से अधिक पट रक्खे हुए हैं, जिनपर ढाई द्वीप, तीन लोक, तेरा द्वीप, जंबू द्वीप आदि के विवरणसहित रंगीन चित्र हैं. उनमें से कितने एक पुराने और कुछ नये हैं.

मंडलों के पट पर बने हुए रंगीन नक्शे तथा 'मातृकास्थापन', 'ग्रहस्थापन' के सादे नक्शे मिलते हैं जिनके प्रत्येक कोष्ठ में स्थापित किये जानेवाले देवता आदि का नाम स्याही से यथास्थान लिखा रहता है. राजपूताने में 'भडली' या 'गुरडे' लोग कपड़े के लंबे लंबे खरड़ों पर लिखे हुए पंचांग रखते हैं जिनमें देवताओं, अवतारों आदि के रंगीन चित्र भी होते हैं. वे गांवों और खेतों में फिर कर वहां के लोगों को पंचांग सुना कर और उनके साथ के रंगीन चित्रों का हाल कह कर अपनी जीविका चलाते हैं. दक्षिण में माईसोर आदि की तरफ के व्यौपारी लोग कपड़े पर इमली की गुठली की लेई लगा कर पीछे उसको काला करते हैं और उससे अपने हिसाब की 'वही' बनाते हैं जिसको 'कडितम्' कहते हैं और उसपर खड़िया से लिखते हैं. ऐसे दो तीन सौ वर्ष तक के पुराने सैंकड़ों कड़िते शृंगेरी के मठ में मिले हैं[1] जिनमें मठ के हिसाब, शिलालेखों और ताम्रपत्रों आदि की नक़्लें, तथा गुरुपरंपरा आदि बातें लिखी हुई हैं. पाटण (अणहिलवाड़ा) के एक जैन पुस्तकभंडार में श्रीप्रभसूरिरचित 'धर्मविधि' नामक पुस्तक, उदयसिंह की टीका सहित, १३ इंच लंबे और ५ इंच चौड़े कपड़े के ९३ पत्रों पर लिखा हुआ विद्यमान है[2]. कपड़े के पत्रे बना कर उनपर पुस्तक लिखे जाने का केवल यही एक उदाहरण मिला है.

---

### लकड़ी का पाटा और पाटी.

भारतवर्ष में पत्थर की स्लेटों के प्रचार के पहिले प्राचीन काल से ही विद्यार्थी लोग पाटों पर लिखना सीखते थे. ये पाटे लकड़ी के होते थे और चारों कोनों पर चार पाये उसी लकड़ी में से निकाले हुए होते थे. पाटों पर मुलतानी मिट्टी या खड़िया पोत कर सुखा देते थे. फिर उनपर ईंटों की सुरखी बिछा कर तीखे गोल मुख की लकड़ी की कलम से, जिसको राजपूताने में 'बरतना' या 'बरथा' (वर्णक) कहते हैं, लिखते थे. अब पाटों के स्थान में स्लेटों का प्रचार हो गया है तो भी कितने ही ग्रामीण पाठशालाओं के विद्यार्थी अब तक पाटों पर ही 'पहाड़े', 'हिसाब' आदि लिखते हैं. ज्योतिषी लोग अब तक बहुधा जन्मपत्र और वर्षफल आदि का गणित[3] पाटों पर करने के बाद कागजों पर उतारते हैं. बच्चों की जन्मकुंडलियां तथा विवाह के समय लग्नकुंडलियां प्रथम पाटे पर गुलाल बिछा कर उसपर ही बनाई जाती हैं. फिर वे कागज़ पर लिखी जाकर यजमानों को दी जाती हैं.

लकड़ी की बनी हुई पतली पाटी (फलक) पर भी प्राचीन काल में विद्यार्थी लिखते थे. बौद्धों की जातक कथाओं में विद्यार्थियों के फलक का उल्लेख मिलता है[4]. अब भी उसपर मुलतानी मिट्टी या खड़िआ पोतने बाद स्याही से लिखते हैं. अब तक राजपूताना आदि के बहुत से दुकानदार बिक्री या रोकड़ का हिसाब पहिले ऐसी पाटियों पर लिख लेते हैं, फिर अवकाश के समय उसे बहियों में दर्ज करते हैं. विद्यार्थियों को सुंदर अक्षर लिखना सिखलाने के लिये ऐसी पाटियों को बहुधा एक तरफ़ लाल और दूसरी ओर काली रंगवाते हैं. फिर सुंदर अक्षर लिखनेवाले से उनपर हरताल से वर्णमाला, बारखडी (द्वादशाक्षरी) आदि लिखवा कर उनपर रोग़न फिरा देते हैं

---

सब से छोटा १ फुट ५½ इंच लंबा और उतना ही चौड़ा, और सबसे बड़ा १५⅞ फुट लंबा और ५ फुट ७½ इंच चौड़ा है. कितने ही अन्य स्थानों में भी ऐसे अनेक पट देखने में आये हैं.

1. माइसोर राज्य की आर्किआलॉजिकल् सर्वे की रिपोर्ट, ई. स. १९१६, पृ. १८.
2. पी. पीटर्सन की बंबई इहाते के संस्कृत पुस्तकों की खोज की पांचवीं रिपोर्ट, पृ. ११३.
3. इस प्रकार गणित करने की चाल को ज्योतिष शास्त्र के ग्रंथों में 'धूलीकर्म' कहा है.
4. देखो, ऊपर पृ. ३, और उसी पृष्ठ का टिप्पण २.

जिससे उनपर के हरताल के अक्षर पक्के हो जाते हैं. फिर विद्यार्थी लोग खड़िआ को पानी में घोल कर नड (बरू) की कलम से उनपर लिखने का अभ्यास करते हैं जिसको 'पाटी घोटना' कहते हैं. इस तरह कुछ समय तक उनपर लिखने से विद्यार्थियों के अक्षर सुंदर बनने लग जाते हैं.

प्राचीन पुस्तकों की नक़ल करनेवाले अर्थात् पुस्तकलेखक लकड़ी की सादी या रंगीन पाटी पर, ऊपर से करीब ४ इंच छोड़ कर, डोरी लपेटते हैं और उसमें चार पांच इंच लंबी पतली लकड़ी लगा देते हैं, जिससे मूल प्रति का पन्ना दबा रहता है. उस पाटी को घुटनों पर रख ज़मीन पर बैठ कर पुस्तकों की नक़ल करते हैं.

---

### रेशमी कपड़ा.

रेशमी कपड़ा भी सूती कपड़े की नांई प्राचीन काल में लिखने के काम में लाया जाता था परंतु उसके बहुत मंहगे होने के कारण उसका उपयोग बहुत कम ही होता होगा. अल्बेरुनी लिखता है कि 'मैंने यह सुना कि रेशम पर लिखी हुई काबुल के शाहियावंशी हिंदू राजाओं की वंशावली नगरकोट के क़िले में विद्यमान है. मैं उसे देखने को बहुत उत्सुक था परंतु कई कारणों से वह न बन सका[1]'. डॉ. बूलर ने जेसलमेर के 'बृहत् ज्ञानकोष' नामक जैन पुस्तकभंडार में रेशम की एक पट्टी पर स्याही से लिखी हुई जैन सूत्रों की सूची देखी थी[2].

---

### चमड़ा.

यूरोप तथा अरब आदि एशिआ के देशों में प्राचीन काल में लेखनसामग्री की सुलभता न होने से वहां के लोग जानवरों के चमड़ों को साफ़ कर उनपर भी लिखते थे परंतु भारतवर्ष में ताड़पत्र, भोजपत्र आदि प्राकृतिक लेखनसामग्री की प्रचुरता तथा सुलभता एवं जैनों में चर्ममात्र, तथा वैदिक काल के पीछे के ब्राह्मणों के मृगचर्म के अतिरिक्त और चमड़ा, अपवित्र माना जाने के कारण लिखने में उसका उपयोग शायद ही होता हो. तो भी कुछ उदाहरण ऐसे मिल आते हैं जिनसे पाया जाता है कि चमड़ा भी लिखने के काम में कुछ कुछ आता होगा. बौद्ध ग्रंथों में चमड़ा लेखनसामग्री में गिनाया गया है[3]. सुबंधु ने अपनी 'वासवदत्ता' में अंधकारयुक्त आकाश में रहे हुए तारों को स्याही से काले किये हुए चमड़े पर चंद्रमा रूपी खड़िआ के टुकड़े से बनाये हुए शून्यबिंदुओं (बिंदियों) की उपमा दी है[4]. जेसलमेर के 'बृहत् ज्ञानकोष' नामक जैन पुस्तकभंडार में बिना लिखे हुए एक चर्मपत्र का हस्तलिखित पुस्तकों के साथ मिलना डॉ. बूलर बतलाता है[5].

---

### पत्थर.

ताड़पत्र, भूर्जपत्र (भोजपत्र) या काग़ज़ पर लिखा हुआ लेख बहुत काल तक बचा नहीं रहता इस लिये जिस घटना की यादगार चिरस्थायी करना होता उसको लोग पत्थर पर खुदवाते थे और अब भी खुदवाते हैं. ऐसे लेख चटान, स्तंभ, शिला, मूर्तियों के आसन या पीठ, पत्थर के पात्रों या उन-

---

१. सॅ; अ. इं; जि. २, पृ ११. २. बू; इं पे; पृ ६३. ३. कच्चायन की भूमिका, पृ. २७. बू; इं. पे; पृ. ६५.

४. विश्वं गणयतो विधातुः शशिकठिनीखण्डेन तमोमषीश्यामेऽजिन इव नभसि संसारस्यातिशून्यत्वाच्छून्यबिन्दव इव (वासवदत्ता; हॉल का संस्करण, पृ. १८२).

५. बू; इं. पे; पृ. ६५.

के ढकनों पर खुदे हुए मिलते हैं. पत्थर पर खुदे हुए लेखों को 'शिलालेख,' और जिनमें राजाओं आदि का प्रशंसायुक्त वर्णन होता है उनको 'प्रशस्ति' कहते हैं. जिस आधार पर लेख खुदवाना होता वह यदि समान और चिकना न हो तो पहिले टांकियों से छील कर उसे समान बनाते फिर पत्थर आदि से घोटकर वह चिकना बनाया जाता था[१]. जिस आशय का लेख लिखना होता उसकी रचना कोई कवि, विद्वान्, राजकीय अधिकारी[२] या अन्य पुरुष करता. फिर सुंदर अक्षर लिखनेवाला लेखक[३] एक एक अथवा दो दो पंक्तियां स्याही से पत्थर पर लिखता और उनको कारीगर (सूत्रधार) खोदता जाता था. इस प्रकार क्रमशः सारा पत्थर खोदा जाता[४]. इस प्रकार से तैयार किये जाते हुए शिलालेख मैंने स्वयं देखे हैं. लिखने के पूर्व पंक्तियां सीधी लाने के लिये यदि पत्थर अधिक लंबा होता तो सूत की पतली डोरी को गेरू में भिगो कर उससे पंक्तियों के निशान बनाते, जैसे कि लकड़ी के लट्ठे को चीर कर तख्ते निकालनेवाले खाती लोग लट्ठे पर बनाते हैं, और पत्थर कम लंबाई का होता तो गज़ या लकड़ी की पट्टी रख कर उसके सहारे टांकी आदि से लकीर का निशान बना लेते. मंदिर, बावडी आदि की भींतों में लगाये जानेवाले लेख पत्थर की छोटी बड़ी पट्टियों (शिलाओं) पर खुदवाये जाकर बहुधा ताकों में, जो पहिले बना लिये जाते थे, लगाये जाते थे. ऐसे लेखों के चारों ओर पुस्तकों के पत्रों की नांई हाशिआ छोड़ा जाता था. कभी कभी खोदे जानेवाले स्थान के चारों ओर लकीरें[५] खुदी हुई मिलती हैं. कभी वह स्थान पाव इंच से एक इंच या उससे भी अधिक खोद कर हाशिये से नीचा[६] किया हुआ मिलता है. अधिक सावधानी से खुदवाये हुए लेखों में कभी पत्थर की चटक उड़ गई तो उसमें पत्थर के रंग की मिश्रधातु भर कर उस स्थान को समान बनाते थे और यदि अक्षर का कोई अंश चटक के साथ उड़ जाता तो उसको पीछा उस धातु पर खोद लेते थे[७]. बहुधा शिलालेखों के प्रारंभ में और कभी अंत में कोई मंगल सूचक सांकेतिक चिह्न[८], शब्द[९] या किसी देवता के प्रणामसूचक

---

१. यह हाल सावधानी के साथ तय्यार किये हुए लेखों का है. कई लेख खरदरे पत्थरों पर बेपरवाही के साथ खोदे हुए भी मिलते हैं.

२. जिन शिलालेखों में राजा की तरफ़ की किसी आज्ञा आदि का उल्लेख होता उन्हें राजकर्मचारी ही तय्यार करते थे.

३. लेखक बहुधा ब्राह्मण, कायस्थ, जैन साधु या सूत्रधार (सिलावट) लोग होते थे.

४. हिंदुओं के शिलालेखों के अक्षर पत्थर के भीतर खोदे जाते हैं परंतु मुसलमानों के अरबी या फारसी के लेखों के अक्षर उभडे हुए होते हैं और पत्थर का वह अंश जहां पर अक्षर नहीं होता टांकियों से तोड़कर उडा दिया जाता है. कोई कोई हिंदू मुसल्मानों का अनुकरण कर उभड़े हुए अक्षरवाले लेख भी बनाने लग गये परंतु ऐसे लेख बहुत ही कम मिलते हैं. अब तक ऐसे केवल दो ही लेख मेरे देखने में आये हैं. एक तो मथुरा के म्युज़िअम में और दूसरा बाड़ी (धोलपुर राज्य में) में. ये दोनों मुसल्मानों के समय के हैं.

५. अशोक के गिरनार के लेख की १४ धर्माज्ञाओं में से प्रत्येक के चारों ओर लकीरें खुदी हुई हैं. वि. सं. १३७३ (ई. स. १३१६) के लाडनू (जोधपुर राज्य में) से मिले हुए लेख (जो राजपूताना म्यूज़िअम्, अजमेर, में रक्खा हुआ है) के चारों ओर लकीरें हैं (ऍ. इं; जि. १२, पृ. २४ के पास का प्लेट)

६. बसंतगढ़ (सिरोही राज्य में) से मिले हुए परमार राजा पूर्णपाल के समय के वि. सं. १०९९ (ई. स. १०४२) के लेख का, जो राजपूताना म्युज़िअम् में रक्खा हुआ है, खुदा हुआ अंश हाशिये से करीब पाव इंच नीचा है और वहीं रक्खे हुए अर्थूणा (बांसवाड़ा राज्य में) के दो शिलालेखों का खुदा हुआ अंश प्रायः एक इंच नीचा है. उनमें से एक (खंडित) परमार राजा चामुंडराज के समय का वि. सं. ११५७ (ई. स. ११०१) का और दूसरा परमार राजा विजयराज के समय का वि. सं. ११६६ (ई. स. १११०) का है.

७. राजपूताना म्यूज़िअम् (अजमेर) में अजमेर के चौहान राजा विग्रहराज (बीसलदेव) रचित 'हरकेलिनाटक' की तथा सोमेश्वर पंडितरचित 'ललितविग्रहराजनाटक' की दो दो शिलाएं रक्खी हुई हैं. इन चारों शिलाओं में कई जगह धातु भरी हुई है और कहीं उसपर अक्षर का अंश भी खुदा हुआ है.

८. चिह्नों में स्वस्तिक (आ. स. स. इं; जि. १, प्लेट ६६; आ. स. वे. इं; जि. ४, प्लेट ४६, लेख संख्या ५, ६, ७, ६, ११, १३, १४ आदि), चक्र (धर्मचक्र) पर रहा हुआ त्रिशूल (त्रिरत्न; आ. स. वे. इं; जि. ४, प्लेट ४६, लेख संख्या ८, १०, १५ आदि), 'ओं' का सांकेतिक चिह्न (देखो, लिपिपत्र १६, २१, २३ आदि के साथ दी हुई मूल पंक्तियों के प्रारंभ में) तथा कई अन्य चिह्न मिलते हैं जिनका आशय ठीक ठीक ज्ञात नहीं हुआ (आ. स. वे. इं; जि ४, प्लेट ४४, भाजा का लेख ७; प्लेट ४५, कूडा के लेख १, ६, १६; प्लेट ४६, कूडा के लेख २०, २२, २४, २६).

९. शब्दों में 'सिद्धम्' (ऍ. इं; जि. १२, पृ. ३२० के पास का प्लेट. लिपिपत्र ७, ६, ११, १२, १५ आदि के साथ दी हुई

शब्द[1] मिलते हैं. वर्तमान लेखनशैली के अनुसार उनमें पदच्छेद अर्थात् प्रत्येक शब्द का अलग अलग लिखना नहीं मिलता परंतु पंक्ति की पंक्ति बिना स्थान छोड़े लिखी जाती थी. कभी कभी शब्द अलग अलग भी लिखे मिलते हैं[2] परंतु किसी नियम से नहीं. विराम के चिह्नों के लिये केवल एक और दो खड़ी लकीरों (दंड) का बहुधा प्रयोग होता था[3]. श्लोकार्ध बतलाने अथवा शब्दों या वाक्यों को अलग करने के लिये एक, और श्लोकांत या विषय की समाप्ति के लिये दो खड़ी लकीरें बहुधा बनाई जाती थीं[4]. कहीं कहीं प्रत्येक पंक्ति में आधा या एक श्लोक ही लिखा हुआ मिलता[5] है और कभी कवितावद्ध लेखों में श्लोकांक भी पाये जाते हैं[6]. कभी अंत में अथवा एक विषय की समाप्ति पर कमल[7], फूल[8], वृत्त[9] या कोई अन्य चिह्न[10] भी खोदा जाता था. लेखक जब

---

मूलपंक्तियों के प्रारंभ में), 'स्वस्ति' (लिपिपत्र १७ की मूलपंक्तियों के प्रारंभ में 'ओं' के सांकेतिक चिह्न के बाद), 'हरिः ओम् स्वस्ति श्रीः' (एँ. इं; जि. ३, पृ. १४ के पास का प्लेट) आदि.

१. 'ओं (सांकेतिक चिह्न से) नमः शिवाय' (लिपिपत्र २१ की मूल पंक्तियों के प्रारंभ में), 'ओं (सांकेतिक चिह्न से) नमो विष्णवे' (लिपिपत्र २३ की मूल पंक्तियों के प्रारंभ में), 'नमो अरहतो वधमानस्य' (लिपिपत्र ५ की मूल पंक्तियों के प्रारंभ में), 'ओं (सांकेतिक चिह्न से) ओं नमो वीतरागाय' (राजपूताना म्यूज़िश्रम् में रक्खे हुए परमार राजा विजयराज के समय के वि. सं. ११६६ के शिलालेख के प्रारंभ में), 'ओं (सांकेतिक चिह्न से) नमो बुद्धाय' (एँ. इं; जि. १२, पृ. २८ के पास का प्लेट), 'ओं नमो रत्नत्रयाय' (शेरगढ़ का लेख; इं. ऐं; जि. १४, पृ. ४५) आदि. लेखों के अंत में कभी कभी 'श्रीः', 'शुभं भवतु', 'श्रीरस्तु' आदि शब्द मिलते हैं और कभी कभी '॥ छ ॥' लिखा हुआ मिलता है. यह 'छ' प्राचीन 'थ' अक्षर का रूपांतर प्रतीत होता है जो वास्तव में धर्मचक्र या सूर्य का सूचक होना चाहिये.

२. अशोक के देहली (इं. ऐं; जि. १३, पृ. ३०६ से ३१० के बीच के प्लेट; जि. १६, पृ. १२२ और १२४ के बीच के प्लेट), रधिआ, मथिआ, रामपुरवा (एँ. इं; जि. २, पृ. २४८ से २५२ के बीच के प्लेट), पडेरिआ, निग्लिवा (एँ. इं; जि. ५, पृ. ४ के पास का प्लेट) और सारनाथ (एँ. इं; जि. ८, पृ. १६८ के पास का प्लेट) के स्तंभों के लेखों; खालसी के चटान की १ से ६ तक की धर्माज्ञाओं (एँ. इं; जि. २, पृ. ४५० और ४५६ के बीच के दो प्लेट), एवं कितने एक अन्य लेखों में (आ. स. वे. इं; जि. ४, प्लेट ५२, लेखसंख्या ५, १०, १८, १६; प्लेट ५३, लेखसंख्या १३, १४; प्लेट ५४, लेखसंख्या ११; प्लेट ५६, लेखसंख्या ४; एँ. इं; जि. ८, पृ. १७६ के पास का प्लेट, लेख ७) शब्दों या समासवाले शब्दों के बीच स्थान छोड़ा हुआ मिलता है.

३. इन विरामचिह्नसूचक लकीरों के लिये कोई निश्चित नियम नहीं था. कहीं बिना आवश्यकता के लगाई जाती थीं और कहीं आवश्यकता होने पर भी छोड़ दी जाती थीं. कहीं लेख की प्रत्येक पंक्ति के प्रारंभ में (वेरावल से मिले हुए वलभी संवत् ६२७ के लेख में प्रत्येक पंक्ति के प्रारंभ में दो दो खड़ी लकीरें हैं; एँ. इं; जि. ३, पृ. ३०६ के पास का प्लेट) और कहीं अंत में भी (अजमेर म्यूज़िश्रम में रक्खी हुई चौहानों के किसी ऐतिहासिक काव्य की शिलाओं में से पहिली शिला की बहुधा प्रत्येक पंक्ति के अंत में एक या दो खड़ी लकीरें हैं) ऐसी लकीरें बिना आवश्यकता के मिलती हैं.

४. इन विरामसूचक लकीरों में भी अक्षरों की नांई सुंदरता लाने का यत्न करना पाया जाता है. कहीं खड़ी लकीर के स्थान में अर्धवृत्त, कहीं उनके ऊपर के भाग में गोलाई या सिर की सी आड़ी लकीर और कहीं मध्य में आड़ी लकीर लगी हुई मिलती है.

५. मौखरी अनंतवर्मन् के नागार्जुनी गुफा के लेख की प्रत्येक पंक्ति में आधा (फ्ली; गु. इं; प्लेट ३१ A) और अजंटा की गुफा के एक लेख (आ. स. वे. इं; जि. ४, प्लेट ५६, लेखसंख्या ४) तथा गुलवाड़ा के पास की गुफा के घटोत्कच के लेख (आ. स. वे. इं; जि. ४, प्लेट ६०) में एक एक श्लोक ही खुदा है.

६. समुद्रगुप्त के अलाहाबाद के अशोक के लेखवाले स्तंभ पर खुदे हुए लेख के श्लोकबद्ध अंश में (फ्ली; गु. इं; प्लेट १) तथा ग्वालिअर से मिले हुए प्रतिहार राजा भोजदेव के शिलालेख (आ. स. इं; ई. स. १६०३-४, प्लेट ७२) में श्लोकांक दिये हैं.

७. जोधपुर से मिले हुए प्रतिहार राजा बाउक के लेख में, जो राजपूताना म्यूज़िश्रम् (अजमेर) में रक्खा हुआ है, संवत् के पूर्व कमल खुदा है.

८. चाहमान विग्रहराज के हर्षनाथ के लेख की ३३ वीं पंक्ति में विषय की समाप्ति पर फूल खुदा है (एँ. इं; जि. २, पृ. १२० के पास का प्लेट).

९. परतावगढ़ (राजपूताने में) से मिले हुए कनौज के प्रतिहार राजा महेंद्रपाल (दूसरे) के समय के वि. सं. १००३ (ई. स. ६४६) के शिलालेख में, जो राजपूताना म्यूज़िश्रम् (अजमेर) में रक्खा हुआ है, १४ वीं और ३० वीं पंक्तियों में वृत्त (O) बने हुए हैं.

१०. वसंतगढ़ (सिरोही राज्य में) से मिले हुए परमार राजा पूर्णपाल के समय के वि. सं. १०६६ (ई. स. १०४२) के शिलालेख के अंत में, तथा ऊपर दो जगह भिन्न भिन्न प्रकार के चिह्न बने हुए हैं. कितने एक लेखों के ऊपर के खाली हिस्सों में शिवलिंग, नंदी, वत्ससहित गौ, सूर्य या चंद्र आदि के चित्र भी खुदे मिलते हैं.

किसी अक्षर या शब्द को भूल से छोड़ जाता तो वह अक्षर या शब्द या तो पंक्ति के ऊपर या नीचे अथवा हाशिये पर लिखा जाता था और कभी वह अक्षर या शब्द किस स्थान पर चाहिये था यह बतलाने के लिये ^ या × चिह्न भी मिलता है जिसको 'काकपद' या 'हंसपद' कहते हैं[१]. भूल से अधिक लिखा हुआ अक्षर, शब्द, मात्रा या अनुस्वार आदि या तो टांकी से उड़ा दिया जाता या उस पर छोटी छोटी खड़ी या तिरछी लकीर या लकीरें[२] बना कर उसे काट दिया जाता था. कई लेखों के अंत में उनके लगाये जाने या उनसे संबंध रखनेवाले स्थानों के बनने का संवत्, ऋतु, मास, दिन, पक्ष, तिथि आदि[३] एवं उनके रचयिता, लेखक और खोदनेवालों के नाम भी दिये हुए मिलते हैं[४]. मंदिर आदि की दीवारों के ताकों में लगाये जानेवाले लेख बहुधा एक ही छोटी या बड़ी शिला पर खुदे हुए होते हैं परंतु कभी पांच तक पर भी खुदे हुए मिलते हैं[५]. ये लेख प्राकृत, संस्कृत, कनड़ी, तेलुगु, तामिळ, प्राचीन हिंदी आदि भाषाओं में हैं.

पुस्तकें भी चिरस्थायी रखने के लिये कभी कभी चटान या शिलाओं पर खुदवाई जाती थीं[६].

---

१. बुद्धगया से मिले हुए अशोकचल्ल के लक्ष्मणसेन संवत् ५१ के लेख की पहिली पंक्ति में 'तथागतो ह्यवदत्' में 'तो' लिखना रह गया जिसको पंक्ति के ऊपर लिखा है और नीचे ^ चिह्न बनाया है (ऍ. इं; जि. १२, पृ. २८ के पास का प्लेट). वि. सं. १२०७ की महावन की प्रशस्ति की ८ वीं पंक्ति में 'तस्याभूत्तनयो नयोन्नतमतिः' में दूसरा 'नयो' लिखना रह गया जिसको पंक्ति के नीचे लिखा है. उसी प्रशस्ति की ११ वीं पंक्ति में [ ८ वें ] श्लोक का चतुर्थ चरण लिखना रह गया जो बाईं ओर के हाशिये पर लिखा गया है और जहां वह चाहिये था उस स्थान पर पंक्ति के ऊपर .O चिह्न किया है. ऐसे ही उसी प्रशस्ति की २० वीं पंक्ति में [ १७ वां ] श्लोक रह गया वह भी बाईं ओर के हाशिये पर लिखा है और जहां वह चाहिये था वहां पंक्ति के ऊपर × चिह्न किया है और वही चिह्न हाशिये पर ( अंत में ) दिया है ( ऍ. इं; जि. २, पृ. २७६ के पास का प्लेट ).

२. बिल्हारी के लेख की पहिली पंक्ति [ श्लोक १ ] में पहिले '°तारगपतिः प्रस्फार°' खुदा था परंतु पीछे से '°पोतः' का विसर्ग टांकी से उड़ा दिया है तो भी नीचे की बिंदी का कुछ अंश दीखता है ( ऍ. इं; जि. १, पृ. २५४ के पास का प्लेट ). उसी लेख की पांचवीं पंक्ति [ श्लोक ६ ] में 'लीलोल्लालितशार्व्वपर्व्वतपते°' खुदा था परंतु पीछे से 'शार्व्व' के 'शा' के साथ लगी हुई 'आ' की मात्रा की सूचक खड़ी लकीर को तिरछी लकीर से काट दिया है. कणस्वा के लेख की १६ वीं पंक्ति में 'यति-र्हान्नमर्थशब्दहीनं' खुदा था परंतु पीछे से 'मर्थ' के दोनों अक्षरों के ऊपर पांच पांच छोटी खड़ी लकीरें बना कर उन्हें काट दिया है ( इं. ऍ; जि. १६, पृ. ५८ के पास का प्लेट ).

३. कहीं पुराने लेखों में संवत् के साथ ऋतु और दिन ( 'कनिष्कस्य सं ५ हे १ दि १'—ऍ. इं; जि. १, पृ. ३८१ ); कहीं ऋतु, मास और दिन ( 'सवत्सरे पचविशे हेमंतमसे त्रितिये दिवस वीशे'—ऍ. इं; जि. १, पृ. ३८४ ); कहीं मास, पक्ष और तिथि ( रुद्रदाम्नो वर्षे द्विसप्ततितमे ७० २ मार्गशीर्षबहुलप्रति··· ऍ. इं; जि. ८, पृ. ४२ ) मिलते हैं. कहीं संवत् के स्थान में राज्यवर्ष ( सन् जुलूस ) भी मिलते हैं. चौथी शताब्दी के पीछे के लेखों में बहुधा संवत्, मास, पक्ष, तिथि आदि मिलते हैं.

४. अर्थूणा ( बांसवाड़ा राज्य में ) के मंडलेसर के मंदिर में लगे हुए परमार चामुंडराज के वि. सं. ११३६ फाल्गुन सुदि ७ शुक्र वार के कविताबद्ध बड़े लेख में उसका रचयिता चंद्र, लेखक वालभ्यजाति का कायस्थ आसराज और खोद-नेवाला चामुंडक होना लिखा है.

५. कुंभलगढ़ ( मेवाड़ में ) के कुंभस्वामी ( मामादेव ) के मंदिर में लगा हुआ महाराणा कुंभकर्ण का लेख बड़ी बड़ी पांच शिलाओं पर खुदा हुआ था जिनमें से ४ के टुकड़े मिल गये हैं.

६. प्राग्वाट ( पोरवाड ) श्रेष्ठी ( सेठ ) लोलाक ( लोलिग ) ने बीजोल्यां ( मेवाड़ में ) के निकट के जैन मंदिर के पास के एक चटान पर 'उन्नतशिखरपुराण' नामक दिगंबर जैन पुस्तक वि. सं. १२२६ ( ई. स. ११७० ) में खुदवाया जो अब तक विद्यमान है. बीजोल्यां के विद्यानुरागी स्वर्गीय राव कृष्णसिंह ने उसपर तथा उसके पास के दूसरे चटान पर खुदे हुए उक्त जैन मंदिर के संबंध के ही विशाल लेखपर भी ( जो उसी संवत् का है और जिसमें चाहमान से लगाकर सोमेश्वर तक की सांभर और अजमेर के चौहानों की पूरी वंशावली और लोलाक के वंश का वर्णन है ) मेरे आग्रह से पक्के मकान बनवा कर उनकी रक्षा का सुप्रबंध कर दिया है. चौहान राजा विग्रहराज ( वीसलदेव ) के बनाये हुए 'हरकेलिनाटक' की दो शिला, सोमेश्वर कविरचित 'ललितविग्रहराजनाटक' की दो शिला तथा चौहानों के किसी ऐतिहासिक काव्य की पहिली शिला, ये पांचों अजमेर के ढाई दिन के झोंपड़े से ( जो प्रारंभ में वीसलदेव की बनाई हुई पाठशाला थी ) मिली हैं और इस समय अजमेर के राजपूताना म्यूज़िअम में रक्खी हुई हैं. मालवे के प्रसिद्ध विद्वान् राजा भोजरचित 'कूर्मशतक' नामक दो प्राकृत काव्य (ऍ. इं; जि. ८, पृ. २४३—६०) और राजकवि मदनरचित 'पारि-जातमंजरी(विजयश्री)नाटिका'—ऍ. इं; जि. ८, पृ. १०१—१७, ये तीनों पुस्तक धार ( मालवे में ) में कमल मौला नामक

अकीक, स्फटिक आदि कीमती पत्थरों पर भी खुदे हुए छोटे छोटे लेख मिले हैं[1].

---

## ईंट.

बौद्ध लोग पत्थर की नांई मिट्टी की ईंटों पर भी अपने धर्मसंबंधी सूत्रों आदि को खुदवाते थे. मथुरा के म्यूज़िअम् में कितने एक बड़ी बड़ी ईंटों के टुकड़े रक्खे हुए हैं जिनकी मोटाई पर एक तरफ़ की लंबाई की ओर ई. स. पूर्व की पहिली शताब्दी के आसपास की लिपि में बड़े अक्षरों की एक एक पंक्ति खुदी हुई है. अनुमान होता है कि ये ईंटें दीवार आदि में एक पंक्ति में लगाई गई होंगी कि उनपर खुदा हुआ आशय क्रम से पढ़ा जावे. गोरखपुर ज़िले के गोपालपुर गांव से तीन ईंटें अखंडित और कुछ के टुकड़े मिले हैं जिनके दोनों ओर बौद्ध सूत्र खुदे हैं. ये ईंटें ११½ से ९½ इंच तक लंबी और ४¾ से ४½ इंच तक चौड़ी हैं और उनकी एक ओर १२ से १० और दूसरी तरफ़ १२ से ९ तक पंक्तियां ई. स. की तीसरी या चौथी शताब्दी की लिपि में खुदी हुई हैं[2]. नैनीताल ज़िले के तराई परगने में काशीपुर के निकट के उज्जैन नामक प्राचीन क़िले से दो ईंटें मिली हैं जिनमें से एक पर '...त्तस्य राज्ञोः श्रीपृथिविमित्तरा' और दूसरी पर 'राज्ञो मातृमित्त-पुत्त' लेख खुदा हुआ है[3]. ये लेख ई. स. की तीसरी शताब्दी के आसपास के होने चाहियें. कची ईंटों पर लेख खोद लेने के बाद वे पकाई जाती थीं.

ईंटों के अतिरिक्त कभी मिट्टी के पात्रों[4] पर भी लेख खुदवाये जाते थे और मिट्टी के ढेलों पर भिन्न भिन्न पुरुषों, स्त्रियों आदि की मुद्राएं लगी हुई मिलती हैं, जिनके अक्षर उभड़े हुए होते हैं. पुरुषों की[5] मुद्राओं के अतिरिक्त कितने एक ढेलों पर बौद्धों के धर्ममंत्र 'ये धर्महेतुप्रभवा०' की मुद्रा लगी हुई भी मिलती हैं. बरतन एवं ढेले लेख के खुदने और मुद्रा के लगने के बाद पकाये जाते थे.

---

## सोना.

बौद्धों की जातक कथाओं में कभी कभी कुटुंबसंबंधी आवश्यक विषयों, राजकीय आदेशों तथा धर्म के नियमों के सुवर्ण के पत्रों पर खुदवाये जाने का उल्लेख मिलता है[6], परंतु सोना बहुमूल्य होने के कारण उसका उपयोग कम ही होता होगा. तक्षशिला के गंगू नामक स्तूप से खरोष्ठी लिपि

---

स्थान ( जो पहिले राजा भोज की बनवाई हुई 'सरस्वतीकंठाभरण' नामक पाठशाला थी ) से शिलाओं पर खुदे हुए मिले हैं. मेवाड़ के महाराणा कुंभकर्ण ( कुंभा ) ने कीर्तिस्तंभों के विषय का कोई पुस्तक शिलाओं पर खुदवाया था जिसकी पहिली शिला का प्रारंभ का अंश चित्तौड़ के क़िले से मिला जिसको मैंने वहां से उठवा कर उदयपुर के विक्टोरिआ हॉल के म्यूज़िअम् में रखवाया है. मेवाड़ के महाराणा राजसिंह ( प्रथम ) ने, तैलंग भट्ट मधुसूदन के पुत्र रणछोड़ भट्ट रचित 'राजप्रशस्ति' नामक २४ सर्गों का महाकाव्य बड़ी बड़ी २४ शिलाओं पर खुदवाकर अपने बनवाये हुए 'राजसमुद्र' नामक विशाल तालाब के सुंदर बंद पर २४ ताकों में लगवाया जो अब तक वहां पर सुरक्षित है.

१. स्फटिक के टुकड़े पर खुदा हुआ एक छोटा लेख भट्टिप्रोलु के स्तूप से मिला है (ए. इं; जि. २, पृ ३२८ के पास का प्लेट.)

२. एशिआटिक् सोसाइटी बंगाल के प्रोसीडिंग्ज़, ई. स. १८९६, पृ. १००-१०३. डे; बु. इं; पृ. १२२ के पास का प्लेट

३. इन लेखों की प्रतिकृतियां ई. स. १९०१ ता. ६ डिसंबर के 'पायोनिअर' नामक अलाहाबाद के दैनिक अंग्रेज़ी पत्र में प्रसिद्ध हुई थीं.

४. वलभीपुर ( वळां, काठिआवाड़ में ) से मिले हुए मिट्टी के एक बड़े पात्र के टुकड़े पर '[२००] ४० ७ श्रीगुहसेनः घटा...' लेख है ( इं. ऐं; जि. १४, पृ. ७५ ). यह पात्र वलभी के राजा गुहसेन ( दूसरे ) के समय का गुप्त सं. २४७ ( ई. स. ५६६—७ ) का होना चाहिये.

५. आ. स. रि; ई. स. १९०३-४, प्लेट ६०—६२.

६. देखो, ऊपर पृ. ५ और उसी पृष्ठ के टिप्पण ६, ७, ८.

के लेखवाला एक सुवर्ण का पत्रा[1] जनरल कनिंगहाम को मिला था. बर्मा के प्रोम ज़िले के ह्मज़्वा नामक गांव के पास से दो सोने के पत्रे[2] खुदे हुए मिले हैं. उनमें से प्रत्येक के प्रारंभ में 'ये धर्महेतुप्रभवा०' श्लोक और उसके पीछे पाली भाषा का गद्य है. उनकी लिपि ई. स. की चौथी या पांचवीं शताब्दी के आस पास की है और उसमें कई अक्षर दक्षिणी शैली के हैं.

---

चांदी.

सुवर्ण की नांई कभी कभी चांदी के पत्रों पर भी लेख खुदवाये जाते थे. ऐसा एक पत्रा भट्टिप्रोलू के स्तूप से[3] और दूसरा तक्षशिला[4] से मिला है. जैन मंदिरों में चांदी के गट्टे[5] और यंत्र[5] मिलते हैं.

---

तांबा

लेखन सामग्री के संबंध में धातुओं में तांबा सब से अधिक काम में आता था. राजाओं तथा सामंतों की तरफ़ से मंदिर, मठ, ब्राह्मण, साधु आदि को दान में दिये हुए गांव, खेत, कुए आदि की सनदें तांबे पर प्राचीन काल से ही खुदवा कर दी जाती थीं और अब तक दी जाती हैं जिनको 'दानपत्र', 'ताम्रपत्र', 'ताम्रशासन' या 'शासनपत्र' कहते हैं. दानपत्रों की रचना अमात्य (मंत्री), सांधिविग्रहिक[6], बलाधिकृत ( सेनापति ) या अक्षपटलिक[7] आदि अधिकारियों में से कोई स्वयं करता या किसी विद्वान् से कराता था. कहीं उस काम के लिये एक अधिकारी[8] भी रहता था. फिर उसको सुंदर अक्षर लिखनेवाला लेखक तांबे के पत्रे पर स्याही से लिखता और सुनार, ठठेरा, लुहार या कोई शिल्पी उसे खोदता था. कभी कभी ताम्रलेख रेखारूप में नहीं किंतु बिंदिओं[9] से खुदे हुए भी मिलते हैं. जिस पुरुष की मारफ़त भूमिदान की सनद तय्यार करने की राजाज्ञा पहुंचती उसको 'दूतक[10]' कहते थे. दूतक का नाम बहुधा दानपत्रों में लिखा रहता है. दक्षिण से मिले

---

१. क; आ. स. रि; जि. २, पृ. १३० और प्लेट ५६.

२. ए. इं; जि. ५, पृ, १०१ और उसी के पास का प्लेट.

३. बू; इं. पे; पृ. ६५.

४. ज. रॉ. ए. सो; ई. स. १९१४, पृ. ९७५—७६ और ई. स. १९१५, पृ. १९२ के सामने का प्लेट.

५. जैन मंदिर में मूर्तियों के साथ पूजन में रक्खे हुए चांदी के गट्टे गोल आकृति के होते हैं जिनपर 'नमोकार मंत्र' ( नमो अरिहंताणं० ) आठ दल के कमल और मध्य के वृत्त, इन नव स्थानों में मिल कर पूरा खुदा हुआ होने से उसको 'नवपदजी का गट्टा' कहते हैं. ऐसे ही चांदी के गट्टों पर यंत्र भी खुदे रहते हैं. अजमेर में श्वेतांम्बर संप्रदाय के मूर्तों के मंदिर में चांदी के ४ नवपद के गट्टे और करीब एक फुट लंबे और उतने ही चौड़े चांदी के पत्रे पर 'ऋषिमंडलयंत्र' खुदा है. वहीं के बड़े मंदिर ( श्वेतांबरी ) में 'ह्रीं बीज' तथा 'सिद्धचक्र' यंत्रों के गट्टे भी रक्खे हुए हैं.

६. 'सांधिविग्रहिक' उस राजमंत्री को कहते थे जिसको 'संधि' ( सुलह ) और 'विग्रह' ( युद्ध ) का अधिकार होता था.

७. 'अक्षपटलिक' राज्य के उस अधिकारी को कहते थे जिसके अधीन हिसाबसंबंधी काम रहता था परंतु कभी इस शब्द का प्रयोग राज्य के दफ़्तर के अध्यक्ष के लिये भी होता था. अतएव संभव है कि दफ़्तर और हिसाब दोनों ही कहीं कहीं एक ही अधिकारी के अधीन रहते हों.

८. कश्मीर के राजा ताम्रपत्र तय्यार करने के लिये 'पट्टोपाध्याय' नामक अधिकारी रखते थे. यह अधिकारी अक्षपटलिक के अधीन रहता था ( कल्हणकृत राजतरंगिणी, तरंग ५, श्लो. ३९७—९८ ).

९. देखो, ऊपर पृ. १००, टिप्पण ३.

१०. दूतक कभी कभी राजकुमार, राजा का भाई, कोई राज्याधिकारी आदि होते थे. कभी राजा स्वयं आज्ञा देता था. राजपूताने में ई. स. की १४ वीं शताब्दी के आस पास से ताम्रपत्र राजस्थानी हिंदी में लिखे जाने लगे तो भी दूतक का नाम रहता था ( प्रत दुए ).

हुए किसी किसी दानपत्र के अक्षर इतने पतले हैं कि वे पहिले स्याही से लिखे गये हों ऐसा प्रतीत नहीं होता. संभव है कि तांबे के पत्रों पर पहिले मुलतानी मिट्टी या ऐसा ही कोई और पदार्थ पोतने के बाद दक्षिणी शैली के ताड़पत्रों की नांई उनपर तीखे गोल मुंह की लोहे की कलम से लेखक ने अक्षर बनाये हों जिनको खोदनेवाले कारीगर ने किसी तीक्ष्ण औज़ार से खोदा हो. उत्तरी हिंदुस्तान से मिलनेवाले दानपत्र बहुधा एक या दो पत्रों पर ही खुदे मिलते हैं परंतु दक्षिण से मिलनेवाले अधिक पत्रों पर भी खुदे हुए मिलते हैं, जैसे कि विजयनगर के वेंकटपतिदेव महाराय का मदुरा से मिला हुआ शक सं. १५०८ (ई. स. १५८६) का दानपत्र ६ पत्रों[1] पर और हॉलैंड देश की लेडन यूनिवर्सिटी (विश्वविद्यालय) के म्यूज़िअम् में रक्खा हुआ राजेंद्रचोल के २३ वें राज्यवर्ष का दानपत्र २१ पत्रों[2] पर खुदा हुआ है. दो से अधिक और ६ से कम पत्रों पर खुदे हुए तो कई एक मिल चुके हैं. कभी कभी ऐसे ताम्रपत्रों की एक तरफ़ के बाईं ओर के हाशिये पर या ऊपर पत्रांक भी खुदे मिलते हैं. जो दानपत्र दो या अधिक पत्रों पर खुदे रहते हैं उनका पहिला और अंत का पत्रा बहुधा एक ही ओर अर्थात् भीतर की तरफ़ से खुदा रहता है. ऐसे दानपत्रों के प्रत्येक पत्रे में यदि पंक्तियां कम लंबाई की हों तो एक, और अधिक लंबाई की हों तो दो, छेद होते हैं जिनमें तांबे की कड़ियां डाली जाती हैं जिनसे सब पत्रे एकत्र रहते हैं. कभी कभी ताम्रपत्रों को एकत्र रखनेवाली कड़ी की संधि पर तांबे का लोंदा लगा कर उसपर राजमुद्रा लगाई जाती थी[3], जिसके साथ के लेख के अक्षर उभड़े हुए मिलते हैं. कभी कभी एक ही पत्रे पर खुदे हुए दानपत्र की बाईं ओर राजमुद्रा, जो अलग ढाली जा कर बनाई जाती थी, जुड़ी हुई मिलती है.[4] कभी कभी राजमुद्रा पत्रे पर[5] ही खोदी जाती थी, जिसके साथ कोई लेख नहीं होता. कितने एक ताम्रपत्रों के अंत में राजाओं के हस्ताक्षर खुदे हुए रहते हैं जिनसे उनके लेखनकला के ज्ञान का भी पता लगता है. ताम्रपत्र छोटे बड़े भिन्न भिन्न लंबाई चौड़ाई के पतले या मोटे पत्रों[6] पर खुदवाये जाते थे जो तांबे के पाट को कूट कूट कर बनाये जाते थे. कई ताम्रपत्रों पर हथोड़ों की चोटों के निशान पाये जाते हैं. अब जो ताम्रपत्र बनते हैं वे तांबे की चद्दरों को काट कर उनपर ही खुदवाये जाते हैं. ताम्रपत्र खोदने में यदि कोई अशुद्धि हो जाती तो उस स्थान को कूट कर बराबर कर देते और फिर उसपर शुद्ध अक्षर खोद देते. ताम्रपत्रों पर भी शिलालेखों की तरह कुछ कुछ हाशिया छोड़ा जाता और कभी कभी किनारें ऊंची उठाई जाती थीं. दानपत्रों के अतिरिक्त कभी कोई राजाज्ञा[7] अथवा स्तूप, मठ आदि बनाये जाने के लेख[8] तथा ब्राह्मणों और जैनों के विविध यंत्र[9] भी तांबे के त्रिकोण,

---

१. ऍ. इं; जि. १२, पृ. १७१—८५.

२. डॉ० बर्जेस संपादित 'तामिल ऍंड संस्कृत इन्स्क्रिप्शन्स,' पृ. २०६-१६.

३. राजमुद्रा में राज्यचिह्न, किसी जानवर या देवता का सूचक होता है. भिन्न भिन्न वंशों के राज्यचिह्न भिन्न भिन्न मिलते हैं जैसे कि वलभी के राजाओं का नंदी, परमारों का गरुड, दक्षिण के चालुक्यों का वराह, सेनवंशियों का सदाशिव आदि.

४. राजपूताना म्यूज़िअम् में रक्खे हुए प्रतिहार राजा भोजदेव के वि. सं. ६०० (ई. स. ८४३) के दानपत्र की बड़ी राजमुद्रा अलग बनाई जाकर ताम्रपत्र की बाईं ओर झाल कर जोड़ी है. प्रतिहार महेन्द्रपाल (प्रथम) और विनायकपाल के दानपत्रों की मुद्रायें भी इसी तरह जुड़ी हुई होनी चाहियें (ई. ऍ; जि. १५. पृ. ११२ और १४० के पास के प्लेट. इन प्लेटों में मुद्रा की प्रतिकृति नहीं दी परंतु बाईं ओर जहां वह जुड़ी थी वह स्थान खाली पाया जाता है).

५. मालवे के परमारों के दानपत्रों में राजमुद्रा बहुधा दूसरे पत्रे के बाईं ओर के नीचे के कोण पर लगी होती है.

६. राजपूताना म्यूज़िअम् (अजमेर) में रक्खे हुए दानपत्रों में से सब से छोटा ४ $\frac{१}{२}$ इंच लंबा और ३ इंच चौड़ा है और तोल में १२ तोले है. सब से बड़ा प्रतिहार राजा भोजदेव का दौलतपुरे (जोधपुर राज्य में) से मिला हुआ मुद्रासहित २ फुट ५ $\frac{१}{२}$ इंच लंबा और १ फुट ४ इंच चौड़ा तथा तोल में १६ $\frac{३}{४}$ सेर (३६ $\frac{१}{२}$ पौंड) के करीब है. ये दोनों एक एक पत्रे पर ही खुदे हैं.

७. सोहगौरा के ताम्रलेख में राजकीय आज्ञा है (प्रो. सो. बंगा. के प्रोसीडिङ्ग्स ई. स. १८६४, प्लेट १).

८. तक्षशिला के ताम्रलेख में क्षत्रप पतिक के बनाये बौद्ध स्तूप एवं मठ का उल्लेख है (ऍ. इं; जि. ४, पृ. ५५-५६).

९. राजकोट के सुप्रसिद्ध स्वर्गीय वैद्य बाबा मेहता के घर की देवपूजा में तांबे के कई एक छोटे बड़े यंत्र मेरे देखने

गोल या चतुरस्र पत्रों पर खुदे हुए मिलते हैं. तांबे आदि के बरतनों पर उनके मालिकों के नाम खुदाये जाने की प्रथा भी प्राचीन है. कभी कभी तांबे के पत्रों पर पुस्तकें[१] भी खुदवाई जाती थीं.

---

## पीतल.

जैन मंदिरों में पीतल की बनी हुई बड़ी बड़ी कई मूर्तियां मिलती हैं जिनके आसनों[२] पर और छोटी मूर्तियों की पीठ पर लेख खुदे रहते हैं. ऐसे लेखोंवाली १००० से अधिक जैन मूर्तियां मेरे देखने में आई हैं जिनपर के लेख ई. स. की ७ वीं से १६ वीं शताब्दी तक के हैं. जैन मंदिरों में पीतल के गोल गट्टे रक्खे हुए मिलते हैं जिनपर 'नमोकार' मंत्र और यंत्र खुदे रहते हैं.

---

## कांसा.

कई मंदिरों में लटकते हुए कांसे के घंटों पर भी उनके भेट करनेवालों के नाम और भेट करने का संवत् आदि खुदा हुआ मिलता है.

---

## लोहा.

लोहे पर भी लेख खोदे जाने के कुछ उदाहरण मिल आते हैं. देहली (मिहरोली) के कुतुब मीनार के पास के लोह के स्तंभ पर राजा चंद्र का लेख खुदा है जो ई. स. की ५ वीं शताब्दी का है. आबू पर अचलेश्वर के मंदिर में खड़े हुए लोहे के विशाल त्रिशूल पर वि. सं. १४६८ फाल्गुन सुदि १५ का लेख खुदा हुआ है. चित्तौड़ आदि कई स्थानों में लोहे की तोपों पर भी लेख खुदे हुए मिलते हैं. सोने, चांदी, तांबे और सीसे के सिक्कों के ठप्पे लोहे के ही बनते थे और उनपर अक्षर उलटे खोदे जाते थे.

---

## काली स्याही.

कागज़ पर लिखने की काली स्याही (मसी) दो तरह की होती है पक्की और कच्ची. पक्की स्याही से पुस्तकें लिखी जाती हैं और कच्ची स्याही से व्यौपारी लोग अपनी बही आदि लिखते हैं. पक्की स्याही बनाने

---

में आये. मंगल का त्रिकोण यंत्र कई लोगों के यहां मिलता है. अजमेर के संभवनाथ के जैन (श्वेतांबर) मंदिर में छोटी ढाल जैसा बड़ा एक गोल यंत्र रक्खा हुआ है, जिसको 'बीसस्थानक' का यंत्र कहते हैं.

१. त्रिपती (मद्रास इहाते में) में तांबे के पत्रों पर खुदे हुए तेलुगु पुस्तक मिले हैं (बी; सा. ई. पे; पृ. ८६). हुएन्त्संग के लेख से पाया जाता है कि 'राजा कनिष्क ने प्रसिद्ध विद्वान् पार्श्व की प्रेरणा से कश्मीर में बौद्धसंघ एकत्रित किया जिसने सूत्रपिटक पर 'उपदेशशास्त्र', विनयपिटक पर 'विनयविभाषाशास्त्र' और अभिधर्मपिटक पर 'अभिधर्मविभाषाशास्त्र' नामक लाख लाख श्लोकों की टीकाएं तैय्यार की. कनिष्क ने इन तीनों टीकाओं को ताम्रफलकों पर खुदवाया और उनको पत्थर की पेटियों में रख कर ऊपर स्तूप बनवाया' (बी; बु. रे. वे. व; जि. १, पृ. १५५. हुएन्त्संग की भारतीय यात्रा पर थॉमस वॉटर्स का पुस्तक, जि. १, पृ. २७१). ऐसी भी प्रसिद्धि है कि सायण के वेदभाष्य भी तांबे के पत्रों पर खुदवाये गये थे (मॅक्समूलर संपादित ऋग्वेद, जि. १, पृ. XVII).

२. आबू पर अचलगढ़ के जैन मंदिर में पीतल की बनी हुई ४ विशाल और ८ कुछ छोटी मूर्तियें स्थापित हैं जिनके आसनों पर ई. स. की १५ वीं और १६ वीं शताब्दी के लेख खुदे हुए हैं. अन्यत्र भी ऐसी मूर्तियां देखने में आती हैं परंतु इतनी एक साथ नहीं.

के लिये पीपल की लाख को, जो अन्य वृक्षों की लाख से उत्तम समझी जाती है, पीस कर मिट्टी की हंडिआ में रक्खे हुए जल में डाल कर उसे आग पर चढ़ाते हैं. फिर उसमें सुहागा और लोध पीस कर डालते हैं. उबलते उबलते जब लाख का रस पानी में यहां तक मिल जाता है कि काग़ज़ पर उससे गहरी लाल लकीर बनने लगती है तब उसे उतार कर छान लेते हैं. उसको अलता (अलक्तक) कहते हैं. फिर तिलों के तेल के दीपक के कज्जल को महीन कपड़े की पोटली में रख कर अलते में उसे फिराते जाते हैं जब तक कि उससे सुंदर काले अक्षर बनने न लग जावें. फिर उसको दवात (मसीभाजन) में भर लेते हैं. राजपूताने के पुस्तकलेखक अब भी इसी तरह पक्की स्याही बनाते हैं. संभव है कि ताड़पत्र के पुस्तक भी पहिले ऐसी ही स्याही से लिखे जाते हों.

कच्ची स्याही कज्जल, कत्था, बीजाबोर और गोंद को मिला कर बनाई जाती है परंतु पत्रे पर जल गिरने से स्याही फैल जाती है और चौमासे में पत्रे परस्पर चिपक जाते हैं इस लिये उसका उपयोग पुस्तक लिखने में नहीं किया जाता.

भूर्जपत्र (भोजपत्र) पर लिखने की स्याही बादाम के छिलकों के कोयलों को गोमूत्र में उबाल कर बनाई जाती थी[1]. भूर्जपत्र उष्ण हवा में जल्दी खराब हो जाते हैं परंतु जल में पड़े रहने से वे बिलकुल नहीं बिगड़ते इस लिये कश्मीरवाले जब मैले भूर्जपत्र के पुस्तकों को साफ करना चाहते हैं तब उनको जल में डाल देते हैं जिससे पत्रों एवं अक्षरों पर का मैल निकल कर वे फिर स्वच्छ हो जाते हैं और न स्याही हलकी पड़ती है और न फैलती है. भूर्जपत्र पर लिखे हुए पुस्तकों में कहीं अक्षर आदि अस्पष्ट हों तो ऐसा करने से वे भी स्पष्ट दीखने लग जाते हैं[2].

काली स्याही से लिखे हुए सब से पुराने अक्षर ई. स. पूर्व की तीसरी शताब्दी तक के मिले हैं[3].

---

१. बूलर की कश्मीर आदि के पुस्तकों की रिपोर्ट, पृ. ३०

२. द्वितीय राजतरंगिणी का कर्ता जोनराज अपने ही एक मुकद्दमे के विषय में लिखता है कि '[मेरे दादा] लोलराज ने किसी कारण से अपनी दस प्रस्थ भूमि में से एक प्रस्थ भूमि किसी को बेची और अपने नोनराज आदि बालक पुत्रों को यह कह कर उसी वर्ष वह मर गया. नोनराज आदि को असमर्थ देख कर भूमि खरीदनेवाले एक के बदले ज़बर्दस्ती से दसों प्रस्थ भोगते रहे और उसके लिये उन्होंने यह जाल बना लिया कि विक्रयपत्र (बैनामे) में लिखे हुए 'भूप्रस्थमेकं विक्रीतं' में 'म' के पूर्व रेखारूप से लगनेवाली 'ए' की मात्रा* को 'द' और 'म' को 'श'† बना दिया, जिससे विक्रयपत्र में 'भूप्रस्थमेकं' का 'भूप्रस्थदशकं' हो गया. मैंने यह मामला उस राजा (जैनोल्लाभदीन; ज़ैन-उल्-आबदीन) की राजसभा में पेश किया तो राजा ने भूर्जपत्र पर लिखे हुए विक्रयपत्र को मंगवा कर पढ़ा और उसे पानी में डाल दिया तो नये अक्षर धुल गये और पुराने ही रह गये जिससे 'भूप्रस्थमेकं' ही निकल आया. इस [न्याय] से राजा को कीर्ति, मुझको भूमि, जाल करनेवालों को अद्भुत दंड, प्रजा को सुख और दुष्टों को भय मिला' (जोनराजकृत राजतरंगिणी, श्लोक १०२५-३७) इससे यह पाया जाता है कि या तो कश्मीरवाले तीन पीढ़ी में ही पक्की स्याही बनाने की विधि भूल गये थे, या भूर्जपत्र पर की स्याही जितनी पुरानी हो उतने ही अक्षर दृढ हो जाते थे या अधिक संभव है कि पंडित लोलराज की पुस्तक लिखने की स्याही, जिससे विक्रयपत्र लिखा गया था, पक्की थी और दूसरी स्याही, जिससे जाल किया गया, कच्ची थी.

३. सांची के एक स्तूप में से पत्थर के दो गोल डिब्बे मिले हैं जिनमें सारिपुत्र और महामोगलान की हड्डियां निकली हैं. एक डिब्बे के ढकन पर 'सारिपुतस' खुदा है और भीतर उसके नाम का पहिला अक्षर 'सा' स्याही से लिखा हुआ है. दूसरे

---

* शारदा (कश्मीरी) एवं अन्य प्राचीन लिपियों में पहिले 'ए' की मात्रा का चिह्न छोटी या बड़ी खड़ी लकीर भी था जो व्यंजन के पहिले लगाया जाता था (देखो, लिपिपत्र २८ में 'शे'; २६ में 'दे'; ३० में दिये हुए अरिगांव के लेख के अक्षरों में 'ते').

† कश्मीरी लिपि में 'म' और 'श' में इतना ही अंतर है कि 'म' के ऊपर सिर की लकीर नहीं लगती और 'श' के लगती है (देखो, लिपिपत्र ३१), बाकी कोई भेद नहीं है.

### रंगीन स्याही.

रंगीन स्याहियों में लाल स्याही मुख्य है. वह दो तरह की होती है. एक तो अलता की और दूसरी हिंगलू की, जो उसको गोंद के पानी में घोल कर बनाई जाती है. हस्तलिखित वेद के पुस्तकों में स्वरों के चिह्न, और सब पुस्तकों के पत्रों पर की दाहिनी और बाईं ओर की हाशिये की दो दो खड़ी लकीरें अलता या हिंगलू से बनी हुई होती हैं. कभी कभी अध्याय की समाप्ति का अंश, एवं 'भगवानुवाच', 'ऋषिरुवाच' आदि वाक्य तथा विरामसूचक खड़ी लकीरें लाल स्याही से बनाई जाती हैं. ज्योतिषी लोग जन्मपत्र तथा वर्षफल के लंबे लंबे खरड़ों में खड़े हाशिये, आड़ी लकीरें तथा भिन्न भिन्न प्रकार की कुंडलियां लाल स्याही से ही बनाते हैं.

सूखे हरे रंग को गोंद के पानी में घोल कर हरी, जंगाल से जंगाली और हरिताल से पीली स्याही भी लेखक लोग बनाते हैं. कभी कभी पुस्तकों के अध्याय आदि समाप्ति के अंशों में वे इन रंगीन स्याहियों का उपयोग करते और विशेष कर जैन पुस्तकों में उनसे लिखे हुए अक्षर मिलते हैं. बहुधा सब पुस्तकलेखक जिन अक्षरों या शब्दों को काटना होता उनपर हरिताल फिरा देते अथवा स्याही से उनके चारों ओर कुंडल या ऊपर खड़ी लकीरें बना दिया करते थे.

---

### सोने और चांदी की स्याही

सोने और चांदी के वरकों को गोंद के पानी में घोट कर सुनहरी और रुपहरी स्याहियां बनाई जाती हैं. इन स्याहियों से लिखने के पहिले पत्रे सफेद हों तो उन्हें काले या लाल रंग से रंग लेते हैं. फिर कलम से उनपर लिख कर अकीक या कौड़े आदि से घोटते हैं तब अक्षर चमकीले निकल आते हैं. ऐसी स्याहियों का उपयोग विशेष कर चित्रकार लोग चित्रों में करते हैं तो भी श्रीमंत लोग प्राचीन काल से उनका उपयोग पुस्तकादि लिखवाने में कराते थे जिसके उदाहरण मिल आते हैं[1].

---

के ढक्कन पर 'महामोगलानस' खुदा है और भीतर 'म' अक्षर स्याही का लिखा हुआ है. सारिपुत्र और महामोगलान दोनों बुद्धदेव (शाक्य मुनि) के मुख्य शिष्य थे. सारिपुत्र का देहांत बुद्धदेव की मौजूदगी में हो गया था और महामोगलान का बुद्ध के निर्वाण के बाद हुआ था. यह स्तूप ई. स. पूर्व की तीसरी शताब्दी का बना हुआ माना जाता है (कनिंगहाम का 'भिलसा टोप्स', पृ. २९५-३०८). यदि ये डिब्बे उक्त स्तूप के बनने के समय नये बनाये जा कर उनमें वे हड्डियां रक्खी गई थीं ऐसा माना जावे तो ये स्याही से लिखे हुए अक्षर ई. स. पूर्व की तीसरी शताब्दी के होने चाहिये परंतु यदि यह माना जावे कि ये डिब्बे किसी अन्य स्तूप से निकाले जा कर सांची के स्तूप में रक्खे गये थे तो उक्त स्याही के अक्षरों के लिखे जाने का समय ई. स. पूर्व की पांचवीं शताब्दी होगा.

१. अजमेर के सेठ कल्याणमल ढढ्ढा के पुस्तकसंग्रह में बहुत सुंदर अक्षरों में लिखा हुआ 'कल्पसूत्र' है जिसका पहिला पत्रा सुवर्ण की स्याही से लिखा हुआ है. यह पुस्तक १७ वीं शताब्दी का लिखा हुआ प्रतीत होता है. सुवर्ण की स्याही से पूरे लिखे हुए दो जैन पुस्तकों का सिरोही राज्य के जैनपुस्तकसंग्रहों में होना विश्वस्त रीति से सुना गया है परंतु वे मेरे देखने में नहीं आये. वि. सं. १९२२ के करीब मेरे पिता ने उदयपुर के पंडित सदाशिव से एक छोटा पत्रा सोने की स्याही से और दूसरा चांदी की स्याही से लिखवाया, वे दोनों अब तक विद्यमान हैं और रंगीन कागज़ों पर लिखे हुए हैं. सोने की स्याही से लिखी हुई फारसी की एक किताब अलवर के राज्यपुस्तकालय में है ऐसा सुना जाता है. ऐसी ही फारसी की एक किताब सेठ कल्याणमल ढढ्ढा के यहां गिरवी रक्खी हुई है परंतु उसपर मुहर लगी हुई होने के कारण उसका नाम मालूम नहीं किया जा सका. सेठ कल्याणमल ढढ्ढा के यहां कई हस्तलिखित पुस्तकों के संग्रह की देशी छींट के पुट्ठे की एक पुरानी किताब है जिसमें 'यंत्रावचूरि' नामक पुस्तक १९ पत्रों (३८ पृष्ठ) पर चांदी की स्याही से बड़े ही सुंदर अक्षरों में लिखा हुआ है, जिसके प्रत्येक पृष्ठ के चारों तरफ के हाशिये रंगीन लकीरों से बनाये गये हैं. हाशियों पर जो इबारत लिखी है वही काली स्याही से है बाकी सब चांदी की स्याही से है. चांदी की स्याही से लिखा हुआ हिस्सा कागज को पहिले लाल या काला रंगने के बाद लिखा गया है. पुस्तक में संवत् नहीं है परंतु वह ई. स. की १५ वीं शताब्दी के आसपास का लिखा हुआ प्रतीत होता है. पत्रे इतने जीर्ण हो गये हैं कि हाथ देने से टूटते हैं. दो दो पृष्ठों के बीच रेशम के टुकडे रक्खे हैं वे भी बिलकुल जीर्णशीर्ण हो गये हैं.

## कलम.

विद्यार्थी लोग प्राचीन काल से ही लकड़ी के पाटों पर लकड़ी की गोल तीखे मुंह की कलम (वर्णक) से लिखते चले आते हैं. स्याही से पुस्तकें लिखने के लिये नड (बरू) या बांस की कलमें (लेखिनी) काम में आती हैं. अजंटा की गुफाओं में जो रंगों से लेख लिखे गये हैं वे महीन बालों की कलमों (वर्तिका) से लिखे गये होंगे. दक्षिणी शैली के ताड़पत्रों के अक्षर कुचरने के लिये लोहे की तीखे गोल मुख की कलम (शलाका) अब तक काम में आती है. कोई कोई ज्योतिषी जन्मपत्र और वर्षफल के खरड़ों के लंबे हाशिये तथा आड़ी लकीरें बनाने में लोहे की कलम को अब तक काम में लाते हैं, जिसका ऊपर का भाग गोल और नीचे का स्याही के परकार जैसा होता है.

---

## परकार.

ज्योतिषी लोग जन्मपत्र और वर्षफल में भिन्न भिन्न प्रकार की कुंडलियां बनाने में लोहे के बने हुए पुराने ढंग के परकार अब तक काम में लाते हैं. प्राचीन हस्तलिखित पुस्तकों में कभी कभी विषय की समाप्ति आदि पर स्याही से बने कमल[1] मिलते हैं वे परकारों से ही बनाये हुए हैं. वे इतने छोटे होते हैं कि उनके लिये जो परकार काम में आये होंगे वे बड़े सूक्ष्म मान के होने चाहियें.

---

## रेखापाटी.

कागज़ों पर लिखे जानेवाले पुस्तकों के पत्रों में पंक्तियां सीधी और समानांतर लाने के लिये लेखक लोग 'रेखापाटी' काम में लाते हैं. लकड़ी की पतली पाटी पर दोनों ओर डोरा लपेट कर डोरों की पंक्तियां समानांतर की जाती हैं. फिर एक ओर के सब डोरे एकत्र कर उनके मध्य में एक पतली तीन चार इंच लंबी लकड़ी डाल कर उसको घुमाते हैं जिससे दूसरी तरफ़ की डोरों की समानांतर पंक्तियां दृढ़ हो जाती हैं और इधर उधर हटती नहीं. कोई कोई, पाटी में लंबाई की तरफ़ के दोनों किनारों के पास, समानांतर छेद कर उनमें डोरा डालते हैं. इस प्रकार की पाटी को 'रेखापाटी' कहते हैं. कोई कोई उसे 'समासपाटी' भी कहते हैं. कितने एक जैन साधुओं के पास बड़ी सुंदर रेखापाटी देखने में आती हैं. वे कागज के मज़बूत पुट्ठे या कुट्टी की बनी हुई होती हैं और उनके दोनों ओर भिन्न अंतरवाली डोरों की समानांतर पंक्तियां पाटी के साथ रोग़न से चिपकी हुई होती हैं जो कभी हिल ही नहीं सकती. रेखापाटी पर कागज रख प्रत्येक पंक्ति पर अंगुली दबा कर चलाने से कागज़ की लंबाई में डोरों के निशान पड जाते हैं. इस प्रकार एक तरफ़ निशान हो जाने के बाद कागज़ को उलटा कर पहिले के निशानों के मध्य में उसी तरह निशान बना लिये जाते हैं. इससे दो पंक्तियों के बीच का अंतर दो अंशों में विभक्त हो जाता है जिनमें से ऊपर-वाले में अक्षर लिखे जाते हैं और नीचे का खाली छोड़ दिया जाता है जिससे हस्तलिखित पुस्तकों की पंक्तियां समानांतर होती हैं. ऐसे ही कागज़ की दाहिनी और बाईं ओर जितना हाशिया रखना हो उतना स्थान छोड़ कर एक एक खड़ी लकीर खींच ली जाती है जिसपर पीछे से लाल स्याही

---

१. मेमॉयर्स ऑफ दी एशिआटिक् सोसाइटी ऑफ बंगाल, जि. ५, प्लेट ३७ में ताड़पत्र पर लिखे हुए 'पंचरक्षा' नामक पुस्तक के एक पत्रे की जो प्रतिकृति छपी है उसमें दो कमल बने हुए हैं, एक १२ और दूसरा ६ पखड़ी का. वे कमल इतने छोटे और उनकी परिधि की वृत्तरेखाएं इतनी बारीक हैं कि जिस परकार से वे बनाये गये हैं उसकी बड़ी सूक्ष्मता का अनुमान भली भांति हो सकता है.

से हाशिये की दो दो लकीरें बनाई जाती हैं. ताड़पत्रों पर लिखी हुई पुस्तकों में पंक्तियां सीधी लाने के लिये पहिले उनपर काली या रंगीन स्याही की बहुत बारीक लकीरें[1] खींच ली जाती थीं अथवा लोहे की बारीक तीखे गोल मुंह की कलम से उनके निशान कर लिये जाते थे. भूर्जपत्रों पर भी ऐसा ही करते होंगे.

---

## कांबी ( रूल ).

इस समय स्याही की लकीरें खींचने के लिये गोल रूल का प्रचार हो गया है परंतु पहिले उसके लिये लकड़ी की गज़ ( कंबा ) जैसी चपटी पट्टी काम में आती थी जिसके ऊपर और नीचे का एक तरफ़ का किनारा बाहर निकला हुआ रहता था. उसके सहारे लकीरें खींची जाती थीं. ऐसी पट्टी को राजपूताने के लेखक 'कांबी' ( कंबा ) कहते हैं. वह रूल की अपेक्षा अच्छी होती है क्यों कि रूल पर जब स्याही लग जाती है तब यदि उसे पोंछ न लिया जावे तो घूमता हुआ रूल नीचे के कागज़ को बिगाड़ देता है परंतु कांबी का वह अंश जिसके साथ कलम सटी रहती है बाहर निकला हुआ होने से कागज़ को स्पर्श ही नहीं करता जिससे उसपर लगी हुई स्याही का दाग़ कागज पर कभी नहीं लगता. पुस्तकलेखक तथा ज्योतिषी लोग लकीरें खींचने के लिये पुरानी शैली से अब तक कांबी काम में लाते हैं.

---

१. ताड़पत्रों पर पंक्तियां सीधी और समानांतर लाने के लिये खींची हुई लकीरों के लिये देखो, मेमॉयर्स ऑफ दी एशिआटिक् सोसाइटी ऑफ् बंगाल, जि. ५, प्लेट ३६.

# परिशिष्ट.

## भारतीय संवत्[1].

---

भारतवर्ष के भिन्न भिन्न विभागों में समय समय पर भिन्न भिन्न संवत् चलते रहे जिनके प्रारंभ आदि का हाल जानना प्राचीन शोध के अभ्यासियों के लिये आवश्यक है, इस लिये उनका संक्षेप से विवेचन किया जाता है.

### १—सप्तर्षि[2] संवत्.

सप्तर्षि संवत् को लौकिककाल, लौकिक संवत्[3], शास्त्र संवत्[4], पहाड़ी संवत्[5] या कच्चा संवत्[6] भी कहते हैं. यह संवत २७०० वर्ष का कल्पित चक्र है जिसके विषय में यह मान लिया गया है कि सप्तर्षि नाम के सात तारे अश्विनी से रेवती पर्यंत २७ नक्षत्रों में से प्रत्येक पर क्रमशः सौ सौ वर्ष तक रहते हैं[7] २७०० वर्ष में एक चक्र पूरा हो कर दूसरे चक्र का प्रारंभ होता है. जहां जहां यह संवत् प्रचलित रहा या है वहां नक्षत्र का नाम नहीं लिखा जाता, केवल १ से १०० तक के वर्ष लिखे जाते हैं. १०० वर्ष पूरे होने पर शताब्दी का अंक छोड़ कर फिर एक से प्रारंभ करते हैं. कश्मीर के पंचांग[8] तथा कितने एक पुस्तकों[9] में कभी कभी प्रारंभ से भी वर्ष लिखे हुए मिलते हैं. कश्मीरवाले इस संवत् का प्रारंभ कलियुग

---

१. 'संवत्' शब्द 'संवत्सर' शब्द का संक्षिप्त रूप है जिसका अर्थ 'वर्ष' है. कभी कभी इसके और भी संक्षिप्त रूप 'संव', 'सं,' या 'सव' और 'स' (प्राकृत लेखों में) मिलते हैं. संवत् शब्द को कोई कोई विक्रम संवत् का ही सूचक मानते हैं परंतु वास्तव में ऐसा नहीं है. यह शब्द केवल 'वर्ष' का सूचक होने से विक्रम संवत्, गुप्त संवत् आदि प्रत्येक संवत् के लिये आता है और कभी कभी इसके पूर्व उक्त संवतों के नाम भी (विक्रम संवत्, वलभी संवत् आदि) लिखे मिलते हैं. इसके स्थान में वर्ष, अब्द, काल, शक आदि इसी अर्थवाले शब्दों का भी प्रयोग होता है.

२. सप्तर्षि नामक ७ तारों की कल्पित गति के साथ इसका संबंध माना गया है जिससे इसको 'सप्तर्षि संवत्' कहते हैं.

३. कश्मीर आदि में शताब्दियों के अंकों को छोड़ कर ऊपर के वर्षों के अंक लिखने का लोगों में प्रचार होने के कारण इसको 'लौकिक संवत्' या 'लौकिक काल' कहते हैं.

४. विद्वानों के शास्त्रसंबंधी ग्रंथों तथा ज्योतिःशास्त्र के पंचांगों में इसके लिखने का प्रचार होने से ही इसको शास्त्र संवत् कहते हों.

५. कश्मीर और पंजाब के पहाड़ी प्रदेश में प्रचलित होने से इसको पहाड़ी संवत् कहते हैं.

६. इस संवत् के लिखने में शताब्दियों को छोड़ कर ऊपर के ही वर्ष लिखे जाने से इसे कच्चा संवत् कहते हैं

७. एकैकस्मिन्नृक्षे शतं शतं ते (मुनयः) चरन्ति वर्षाणाम् (वाराही संहिता, अध्याय १३, श्लोक ४). सप्तर्षीणां तु यौ पूर्वौ दृश्येते उदितौ दिवि। तयोस्तु मध्ये नक्षत्रं दृश्यते तत्समं निशि॥ तेनैत ऋषयो युक्तास्तिष्ठंत्यब्दशतं नृणाम् (भागवत, स्कंध १२, अध्याय २, श्लोक २७–२८. विष्णुपुराण, अंश ४, अध्याय २४, श्लोक ५३-५४). पुराण और ज्योतिष के संहिताग्रंथों में सप्तर्षियों की इस प्रकार की गति लिखी है वह कल्पित है. 'सिद्धांततत्वविवेक' का कर्ता कमलाकर भट्ट भी ऐसी गति को स्वीकार नहीं करता (अद्यापि कैरपि नरैर्गतिरार्यवर्यैर्दृष्टा न यात्र कथिता किल संहितासु। तत्काव्यमेव हि पुराणवदत्र तज्ज्ञास्तेनैव तत्वविषयं गदितुं प्रवृत्ताः॥ (सिद्धांततत्वविवेक, भग्रहयुत्यधिकार, श्लोक ३२).

८. श्रीसप्तर्षिचारानुमतेन संवत् ४८६९ तथा च संवत् ६९ चैत्रशुति १ श्रीशाकाः १७१५ करणगताब्दा(ब्दाः): १०२८ दिनगणः ४१२०१० श्रीविक्रमादित्यसंवत् १८५० कल्पगताब्दा(ब्दाः): १९७२९४८८९४ शेषाब्दा(ब्दाः): २३४७०५११०६....कलेर्गतवर्षाणि ४८९४ शेषवर्षाणि ४२७१०६ (विक्रम संवत् १८५० का पंचांग, इं. एँ; जि. २०, पृ. १५०).

९. सप्तर्षिः(र्षि)संवत् ४९५१ आ[ा]श्व[यु]जकृष्णसप्तमी मंगलं(ल)वासरं(रे) (हस्तलिखित 'ध्वन्यालोक'; इं. एँ; जि. २०, पृ. १५१).

के २५ वर्ष पूरे होने पर[1] (२६ वें वर्ष से) मानते हैं परंतु पुराण तथा ज्योतिष के ग्रंथों में इस का प्रचार कलियुग के पहिले से होना माना गया है[2].

(अ). 'राजतरंगिणी' में कल्हण पंडित लिखता है कि 'इस समय लौकिक [संवत्] के २४ वें (वर्तमान) वर्ष में शक संवत् के १०७० वर्ष बीत चुके हैं[3]'. इस हिसाब से वर्तमान[4] लौकिक संवत् और गत शक संवत् के बीच का अंतर (१०७०-२४=) १०४६=४६ है. अर्थात् शताब्दी के अंकरहित सप्तर्षि संवत् में ४६ जोड़ने से शताब्दीरहित शक (गत), ८१ जोड़ने से चैत्रादि विक्रम (गत), २५ जोड़ने से कलियुग (गत) और २४ या २५ जोड़ने से ई. स. (वर्तमान) आता है.

(आ). चंबा से मिले हुए एक लेख में विक्रम संवत् (गत) १७१७, शक संवत् १५८२ (गत) और शास्त्र संवत् ३६ वैशाख वति (वदि)[5] १३ बुधवार[6] लिखा है. इससे भी वर्तमान शास्त्र संवत् और [गत] विक्रम संवत् (१७१७-३६=१६८१=८१) तथा शक संवत् (१५८२-३६=१५४६=४६) के बीच का अंतर ऊपर लिखे अनुसार ही आता है.

(इ). पूना के दक्षिण कॉलेज के पुस्तकालय में शारदा (कश्मीरी) लिपि का 'काशिकावृत्ति' पुस्तक है जिसमें गत विक्रम संवत् १७१७ और सप्तर्षि संवत् ३६ पौष वति (वदि)

---

१. कलेर्गतैः सायकनेत्र(२५)वर्षैः सप्तर्षिवर्यास्त्रिदिवं प्रयाताः । लोके हि संवत्सरपत्रिकायां सप्तर्षिमानं प्रवदन्ति सन्तः ॥ (डॉ. बूलर की कश्मीर की रिपोर्ट; पृ. ६०).

२. क; इं. ऐं; पृ. ४.

३. लौकिकाब्दे चतुर्विंशे शककालस्य सांप्रतम् । सप्तत्याभ्यधिकं यातं सहस्रं परिवत्सराः (राजतरंगिणी, तरंग १, श्लोक ५२).

४. सप्तर्षि संवत् के वर्ष वर्तमान और कलियुग, विक्रम तथा शक संवतों के वर्ष पंचांगों में गत लिखे रहते हैं. ता० १२ एप्रिल ई. स. १९१८ को जो चैत्रादि विक्रम संवत् १९७५ और शक संवत् १८४० प्रवेश हुआ उसको लोग वर्तमान मानते हैं. परंतु ज्योतिष के हिसाब से वह गत है, न कि वर्तमान. मद्रास इहाते के दक्षिणी विभाग में अवतक शक संवत् के वर्तमान वर्ष लिखे जाते हैं तो वहां का वर्ष बंबई इहाते तथा उत्तरी भारतवर्ष के पंचांगों के शक संवत् से एक वर्ष आगे रहता है.

५. 'शुदि' (सुदि) और 'बदि' या 'वदि' का अर्थ शुक्लपक्ष और बहुल (कृष्ण) पक्ष माना जाता है परंतु वास्तव में इन शब्दों का अर्थ 'शुक्लपक्ष का दिन' और 'बहुल (कृष्ण) पक्ष का दिन' है. ये स्वयं शब्द नहीं हैं किंतु दो दो शब्दों के संक्षिप्त रूपों के संकेत मात्र हैं जिनको मिला कर लिखने से ही उनकी शब्दों में गणना हो गई है. प्राचीन लेखों में संवत्सर (संवत्), ऋतु, पक्ष और दिन या तिथि ये सब कभी कभी संक्षेप से भी लिखे जाते थे. जैसे संवत्सर के संक्षिप्त रूप संवत्, संव, सं आदि मिलते हैं (देखो, ऊपर पृ. १५६, टि. १) वैसे ही ग्रीष्मः (प्राकृत में गिह्माण) का संक्षिप्तरूप 'ग्री', या 'गृ' और 'गि' (प्राकृत लेखों में); 'वर्षाः' का 'व'; 'हेमन्तः' का 'हे'; 'बहुलपक्ष' या 'बहुल' (कृष्ण) का 'ब'; 'शुक्लपक्ष' या 'शुक्ल' का 'शु'; 'दिवसे' का 'दि' और 'तिथि' का 'ति' मिलता है. 'बहुल' और 'दिवसे' के संक्षिप्त रूप 'ब' और 'दि' को मिला कर लिखने से 'बदि' और उससे 'वदि' (बवयोरैक्यम्) शब्द बन गया, ऐसे ही 'शुक्ल' के 'शु' और 'दिवसे' के 'दि' को साथ लिखने से 'शुदि' और उससे 'सुदि' ('श' के स्थान में 'स' लिखने से) बन गया. कश्मीरवाले 'दिवस' के स्थान में 'तिथि' शब्द का प्रयोग करते रहे जिससे उनके यहां बहुधा 'शुति' और 'वति' शब्द मिलते हैं. देहली के अशोक के स्तंभ पर अजमेर के चौहान राजा बीसलदेव (विग्रहराज) के तीन लेख खुदे हुए हैं जिनमें से दो संवत् १२२० वैशाख शुदि १५ के हैं. उन दोनों में 'शुति' खुदा है (संवत् १२२० वैशाखशुति १५. इं. ऐं; जि. १६, पृ. २१७-१८). व्याकरण के पिछले आचार्यों ने 'शुदि' और 'बदि' (वदि) शब्दों की उत्पत्ति न जान कर ही उनकी अव्ययों में गणना कर दी है. 'शुदि' या 'शुति' और 'बदि' या 'बति' (वति) के पीछे 'तिथि' शब्द (श्रावणशुदि पंचम्यां तिथौ) लिखना भी अशुद्ध है क्योंकि 'शुदि' और 'बदि' में तिथिसूचक 'दिवस' शब्द मौजूद है. केवल उपर्युक्त शब्दों के ही संक्षिप्त रूप लेखादि में मिलते हैं ऐसा ही नहीं किंतु अनेक दूसरे शब्दों के भी संक्षिप्त रूप मिलते हैं, जैसे कि 'ठकुर' का 'ठ°' 'महन्तम' का 'महं°', 'श्रेष्ठिन्' का 'श्रे°', 'ज्ञातीय' या 'ज्ञाति' का 'ज्ञा°', 'उत' (पुत्र का प्राकृत रूप) का 'उ°' (ऍ. इं; जि. ८, पृ. २१९-२२) आदि अनेक. ऐसे संक्षिप्त रूपों के साथ कहीं कुंडल (°) लगाया मिलता है और कहीं नहीं भी.

६. श्रीमन्नृपतिविक्रमादित्यसंवत्सरे १७१७ श्रीशालिवाहनशके १५८२ श्रीशास्त्रसंवत्सरे ३६ वैशाप(ख)वदि त्रयोदश्यां वु(बु)धवासरे मेषेर्कसंक्रान्तौ (इं. ऐं; जि. २०, पृ. १५२).

३ रवि वार और तिष्य (पुष्य) नक्षत्र लिखा है.[1] इससे भी सप्तर्षि और विक्रम संवत् के बीच का अंतर ऊपर लिखे अनुसार (१७१७–३६=१६८१=८१) ही आता है.

सप्तर्षि संवत् का प्रारंभ चैत्र शुक्ला १ से होना है और इसके महीने पूर्णिमांत हैं. इस संवत् के वर्ष बहुधा वर्तमान[2] ही लिखे जाते हैं. प्राचीन काल में इस संवत् का प्रचार कश्मीर और पंजाब में था परंतु अब कश्मीर तथा उसके आस पास के पहाड़ी इलाकों में ही, विशेष कर ज्योतिषियों में, रह गया है.

---

## २—कलियुग[3] संवत्

कलियुग संवत् को भारतयुद्ध संवत् और युधिष्ठिर संवत् भी कहते हैं. इस संवत् का विशेष उपयोग ज्योतिष के ग्रंथों तथा पंचांगों में होता है तो भी शिलालेखादि में भी कभी कभी इसमें दिये हुए वर्ष मिलते हैं[4]. इसका प्रारंभ ई. स. पूर्व ३१०२ तारीख १८ फरवरी के प्रातःकाल से माना जाता है. चैत्रादि विक्रम संवत् १९७५ (गत) और शक संवत् १८४० (गत) के पंचांग में गत कलि ५०१९ लिखा है. इस हिसाब से चैत्रादि गत विक्रम संवत् में (५०१९–१९७५=) ३०४४, गत शक संवत में (५०१९–१८४०=) ३१७९, और ई. स. में ३१०१ जोड़ने से गत कलियुग संवत् आता है

दक्षिण के चालुक्यवंशी राजा पुलकेशि (दूसरे) के समय के, एहोळे की पहाड़ी पर के जैन मंदिर के शिलालेख में भारतयुद्ध से ३७३५ और शक राजाओं (शक संवत्) के ५५६ वर्ष बीतने पर उक्त मंदिर का बनना बतलाया है[5]. उक्त लेख के अनुसार भारत के युद्ध (भारत-युद्ध संवत्) और शक संवत् के बीच का अंतर (३७३५–५५६=) ३१७९ वर्ष आता है ठीक यही अंतर कलियुग संवत् और शक संवत् के बीच होना ऊपर बतलाया गया है, अतएव उक्त लेख के अनुसार कलियुग संवत् और भारतयुद्ध संवत् एक ही हैं. भारत के युद्ध में विजय पाने से राजा युधिष्ठिर को राज्य मिला था जिससे इस संवत् को युधिष्ठिर संवत्[6] भी कहते हैं. पुराणों में कलियुग का

---

1. श्रीनृपविक्रमादित्यराज्यस्य गताब्दाः १७१७ श्रीसप्तर्षिमते संवत् ३६ पौ [व]दि ३ रवौ तिष्यनक्षत्रे (इं. ऍ; जि. २०, पृ. १५२).

2. कभी कभी गत वर्ष भी लिखे मिलते हैं, जैसे कि कय्यटरचित 'देवीशतक' की टीका के अंत में यह श्लोक है—

   वसुमुनिगगणोदधिसमकाले याते कलेस्तथा लोके ।
   
   द्वापञ्चाशे वर्षे रचितेयं भीमगुप्तनृपे ॥ (इं. ऍ; जि. २०, पृ. १५४)

यहां पर गत कलियुग संवत् ४०७८ और लौकिक संवत् ५२ दिया है जो गत है ('याते' दोनों के साथ लगता है) क्योंकि वर्तमान ५३ में ही गत कलियुग संवत् ४०७८ आता है. परंतु ऐसे उदाहरण बहुत कम मिलते हैं.

3. हिंदुओं की कालगणना के अनुसार कलियुग एक महायुग का १० वां अंश मात्र है. महायुग में ४ युग माने जाते हैं जिनको कृत, त्रेता, द्वापर और कलि कहते हैं. कलियुग ४३२००० वर्ष का, द्वापर उससे दुगुना अर्थात् ८६४००० वर्ष का, त्रेता तिगुना अर्थात् १२९६००० वर्ष का और कृत चौगुना अर्थात् १७२८००० वर्ष का माना जाता है. इस प्रकार एक महायुग, जिसको चतुर्युगी भी कहते हैं, कलियुग से १० गुना अर्थात् ४३२०००० वर्ष का माना जाता है. ऐसे ७१ महायुग का एक मन्वंतर कहलाता है. १४ मन्वंतर और ६ महायुग अर्थात् १००० महायुग (=४३२००००००० वर्ष) को एक कल्प या ब्रह्मा का दिन कहते हैं और उतने ही वर्षों की रात्री भी मानी गई है.

4. अष्टाचत्वारिंशदधिकत्रिशतो[त्त]रेषु चतुःसहस्रेषु कलियुगसंवत्सरेषु परावृत्तेषु सत्सु । स्वराज्यानुभवकाले पंचमे साधारणसंवत्सरे· (गोवा के कदंबवंशी राजा शिवचित्त [षष्ठदेव दूसरे] के समय के दानपत्र से. इं. ऍ; जि. १४, पृ. २९०).

5. त्रिंशत्सु त्रिसहस्रेषु भारतादाहवादितः [।] सप्ताब्दशतयुक्तेषु श(ग)तेष्वब्देषु पञ्चसु [॥] पञ्चाशत्सु कलौ काले षट्सु पञ्चशतासु च [।] समासु समतीतासु शकानामपि भूभुजाम् (ऍ. इं.; जि. ६, पृ. ७).

6. डॉ० कीलहॉर्न संगृहीत दक्षिण के लेखों की सूची, पृ. १६२, लेखसंख्या १०१७.

प्रारंभ कृष्ण के स्वर्गारोहण[1] से अर्थात् भारत के युद्ध के पीछे माना है परंतु उसको पिछले विद्वानों ने स्वीकार नहीं किया. वराहमिहिर लिखता है कि युधिष्ठिर के राज्यसमय सप्तर्षि मघा नक्षत्र पर थे और इस राजा का शककाल (संवत्) २५२६ वर्ष रहा[2] अर्थात् उसके संवत् के २५२६ वर्ष बीतने पर शक संवत् चला. इससे महाभारत के युद्ध का द्वापर के अंत में नहीं किंतु कलियुग संवत् के (३१७९–२५२६=) ६५३ वर्ष व्यतीत होने पर होना मानना पड़ता है. कल्हण पंडित कश्मीर के राजाओं के राज्यसमय के विषय में लिखते हुए कहता है कि 'द्वापर के अंत में भारत [युद्ध] हुआ इस दंतकथा से विमोहित हो कर कितने एक [विद्वानों] ने इन राजाओं का राज्यकाल ग़लत मान लिया है.......जब कलि के ६५३ वर्ष व्यतीत हुए तब कुरुपांडव हुए[3]' अर्थात् भारत का युद्ध हुआ. यह कथन वराहमिहिर के उपर्युक्त कथन के अनुसार ही है.

पुराणों में परीक्षित के जन्म[4] (महाभारत के युद्ध) से लगा कर महापद्म (नंद) के राज्याभिषेक तक १०५०[5] वर्ष होना भी लिखा मिलता है. महापद्म (नंद) के वंश का राज्य १०० वर्ष तक रहा जिसके पीछे मौर्य चंद्रगुप्त ने राज्य पाया. चंद्रगुप्त का राज्याभिषेक ई. स. पूर्व ३२१ के आसपास होना निश्चित है अतएव पुराणों के उपर्युक्त कथनानुसार भारत युद्ध का ई. स. पूर्व (३२१+१००+१०५०=) १४७१ के आस पास होना मानना पड़ता है. पुराणों में दी हुई भारत के युद्ध से लगा कर महापद्म (नंद) तक की वंशावलियों में मिलनेवाली राजाओं की संख्या[6] देखते हुए भी यह समय ठीक प्रतीत होता है.

---

१. यदैव भगवद्विष्णोरंशो यातो दिवं द्विज। वसुदेवकुलोद्भूतस्तदैव कलिरागतः (विष्णु पुराण, अंश ४, अध्याय २४, श्लोक ५५). विष्णुर्भगवतो भानुः कृष्णाख्योऽसौ दिवं गतः। तदा विशत्कलिर्लोकं पापे यद्रमते जनः (भागवत, स्कंध १२, अध्याय २, श्लोक २९.) महाभारत से पाया जाता है कि पांडवों ने विजयी होने के बाद १५ वर्ष तक तो राजा (धृतराष्ट्र) की आज्ञा के अनुसार सब कार्य किया. फिर भीम के वाग्बाण से खिन्न हो कर राजा विरक्त हुआ तब युधिष्ठिर स्वतंत्र राजा बना. फिर ३६ वें वर्ष कृष्ण और यादवों के स्वर्गवास की खबर आई तब परीक्षित को राज्यसिंहासन पर बिठला कर पांडवों ने द्रौपदी सहित महाप्रस्थान किया' (इं. ऐं; जि. ४०, पृ. १६३–६४). इस हिसाब से तो कृष्ण का स्वर्गारोहण, पांडवों का महाप्रस्थान, एवं पुराणों का कलियुग का प्रारंभ भारतयुद्ध से (१५+३६=) ५१ वर्ष बाद होना चाहिये.

२. आसन्मघासु मुनयः शासति पृथ्वीं युधिष्ठिरे नृपतौ। षड्द्विकपञ्चद्वियुतः शककालस्तस्य राज्यस्य (वाराही संहिता, सप्तर्षिचार, श्लोक ३).

३. भारतं द्वापरान्तेऽभूद्वार्तयेति विमोहिताः। केचिदेतां मृषा तेषां कालसङ्ख्यां प्रचक्रिरे ॥ ४९ ॥....॥ शतेषु षट्सु सार्द्धेषु त्र्यधिकेषु च भूतले। कलेर्गतेषु वर्षाणामभवन्कुरुपांडवाः ॥ ५१ ॥ (राजतरंगिणी, तरंग १).

४. भारत का युद्ध हुआ उस समय परीक्षित गर्भ में था इसलिये उसका जन्म भारत के युद्ध की समाप्ति से कुछ ही महीनों बाद हुआ होगा.

५. महापद्माभिषेकात्तु यावज्जन्म परीक्षितः। एवं वर्षसहस्रं तु ज्ञेयं पंचाशदुत्तरं (मत्स्यपुराण, अध्याय २७३, श्लोक ३६. वायुपुराण, अ. ९९, श्लो. ४१५. ब्रह्मांडपुराण, मध्यम भाग, उपोद्घात पाद ३, अ. ७४, श्लो. २२७). यावत्परीक्षितो जन्म यावन्नंदाभिषेचनम्। एतद्वर्षसहस्रं तु ज्ञेयं पंचदशोत्तरं (विष्णुपुराण, अंश ४, अ. २४, श्लो. ३२). आरभ्य भवतो जन्म यावन्नंदाभिषेचनम्। एतद्वर्षसहस्रं तु शतं पंचदशोत्तरम् (भागवत, स्कंध १२, अ. २, श्लो. २६). इस प्रकार परीक्षित के जन्म से लगा कर महापद्म (नंद) के राज्याभिषेक तक के वर्षों की संख्या मत्स्य, वायु और ब्रह्मांडपुराण में १०५०, विष्णु में १०१५ और भागवत में १११५ दी है. अधिकतर पुराणों में १०५० ही है जिसको हमने स्वीकार किया है.

६. चंद्रवंशी अजमीढ के पुत्र ऋक्ष का वंशज और जरासंध का पुत्र सहदेव भारत के युद्ध में मारा गया. फिर उसका पुत्र (या उत्तराधिकारी) सोमाधि (सोमापि) गिरिव्रज का राजा हुआ जिसके पीछे २१ और राजा हुए. ये २२* राजा बृहद्रथवंशी कहलाये. इस वंश के अंतिम राजा रिपुंजय को मार कर उसके मंत्री शुनक (पुलिक) ने अपने पुत्र प्रद्योत को राजा बनाया. प्रद्योत के वंश में ५ राजा हुए जिनके पीछे शिशुनाग वंश के १० राजा हुए. जिनमें से १०वें राजा महनंदी का

---

* ब्रह्मांडपुराण में बृहद्रथवंशी राजाओं की संख्या २२ और मत्स्य तथा वायु में ३२ दी है. विष्णु और भागवत में संख्या नहीं दी. किसी पुराण में २२ से अधिक राजाओं की नामावली नहीं मिलती इसीसे हमने बृहद्रथवंशी राजाओं की संख्या २२ मानी है.

भारत युद्ध के समयसंबंधी ऊपर उद्धृत किये हुए भिन्न भिन्न मतों पर से यही कहा जा सकता है कि पहिले के कितने एक लेखकों ने कलियुग संवत् और भारतयुद्ध संवत् को एक माना है परंतु भारत का युद्ध कलियुग के प्रारंभ में नहीं हुआ.

---

३—वीरनिर्वाण संवत.

जैनों के अंतिम तीर्थंकर महावीर (वीर, वर्द्धमान) के निर्वाण (मोक्ष) से जो संवत् माना जाता है उसको 'वीरनिर्वाण संवत्' कहते हैं. उसका प्रचार बहुधा जैन ग्रंथों में मिलता है तो भी कभी कभी उसमें दिये हुए वर्ष शिलालेखों में भी मिल आते हैं.

(अ) श्वेतांबर मेरुतुंगसूरि ने अपने 'विचारश्रेणि' नामक पुस्तक में वीरनिर्वाण संवत् और विक्रम संवत् के बीच का अंतर ४७० दिया है[1]. इस हिसाब से विक्रम संवत् में ४७०, शक संवत् में ६०५ और ई. स. में ५२७ मिलाने से वीरनिर्वाण संवत् आता है.

(आ) श्वेतांबर अंबदेव उपाध्याय के शिष्य नेमिचंद्राचार्य रचित 'महावीरचरियं' नामक प्राकृत काव्य में लिखा है कि 'मेरे (महावीर के) निर्वाण से ६०५ वर्ष और ५ महीने बीतने पर शक राजा उत्पन्न होगा[2]. इससे भी वीरनिर्वाण संवत् और शक संवत् के बीच ठीक वही अंतर आता है जो ऊपर लिखा गया है.

(इ) दिगंबर संप्रदाय के नेमिचंद्र रचित 'त्रिलोकसार' नामक पुस्तक में भी वीरनिर्वाण से ६०५ वर्ष और ५ महीने बाद शक राजा का होना लिखा है[3]. इससे पाया जाता है कि दिगंबर संप्रदाय के जैनों में भी पहिले वीरनिर्वाण और शक संवत् के बीच ६०५ वर्ष का अंतर होना स्वीकार किया जाता था जैसा कि श्वेतांबर संप्रदायवाले मानते हैं, परंतु 'त्रिलोकसार' के टीकाकार माधवचंद्र ने त्रिलोकसार में लिखे हुए 'शक' राजा को भूल से 'विक्रम[4]' मान लिया जिससे कितने एक पिछले दिगंबर जैन लेखकों ने विक्रम संवत् से ६०५[5] (शक संवत् से ७४०) वर्ष पूर्व वीरनिर्वाण होना मान लिया जो ठीक नहीं है. दिगंबर जैन लेखकों ने कहीं शक संवत् से ४६१, कहीं ६७८५ और कहीं १४७९३[6] वर्ष पूर्व वीरनिर्वाण होना भी लिखा है परंतु ये मत स्वीकार योग्य नहीं हैं.

---

पुत्र महापद्म (नंद) था. इस गणना के अनुसार महाभारत के युद्ध से लगा कर महापद्म की गद्दीनशीनी तक ३७ राजा होते हैं जिनके लिये १०५० वर्ष का समय कम नहीं किंतु अधिक ही है क्योंकि औसत हिसाब से प्रत्येक राजा का राजत्वकाल २८ वर्ष से कुछ अधिक ही आता है.

१. विक्कमरज्जारंभा परउ सिरिवीरनिव्वुई भणिया। सुन्न मुणिवेअजुत्तो विक्कमकालउ जिणकालो ॥ विक्रमकालाज्जिनस्य वीरस्य कालो जिनकालः शून्यमुनिवेदयुक्तः चत्वारिशतानि सप्तत्यधिकवर्षाणि श्रीमहावीरविक्रमादित्ययोरंतरमित्यर्थः (विचारश्रेणि). यह पुस्तक ई. स. १३१० के आस पास बना था.

२. छहिं वासाणसएहिं पंचहिं वासेहिं पंचमासेहिं। मम निव्वणगयस्स उ उप्पज्जिस्सइ सगो राया॥ (महावीरचरियं). यह पुस्तक वि. सं. ११४१ (ई. स. १०८४) में बना था.

३. पणछस्सयवस्सं पणमासजुदं गमिअ वीरनिव्वुइदो सगराजो० (त्रिलोकसार, श्लो. ८४८). यह पुस्तक वि. सं. की ११ वीं शताब्दी में बना था. हरिवंशपुराण में भी वीरनिर्वाण से ६०५ वर्ष बीतने पर शक राजा का होना लिखा है और मेघनंदि के श्रावकाचार में भी ऐसा ही लिखा है (इं. पें; जि. १२ पृ. २२).

४. श्रीवीरनाथनिर्वृत्तेः सकाशात् पञ्चोत्तरषट्छतवर्षाणि पञ्चमासयुतानि गत्वा पश्चात् विक्रमाङ्कशकराजोऽजायत (त्रिलोकसार के उपर्युक्त श्लोक की टीका).

५. दिगंबर जैनों के प्रसिद्ध तीर्थस्थान श्रवणबेलगोला के एक लेख में वर्धमान (वीर) निर्वाण संवत् २४९३ में विक्रम संवत् १८८८ और शक संवत् १७५२ होना लिखा है जिसमें वीरनिर्वाण संवत् और विक्रम संवत् का अंतर ६०५ आता है (इं. पें; जि. २५, पृ. ३४६). इस अशुद्धि का कारण माधवचंद्र की अशुद्ध गणना का अनुसरण करना ही हो.

६. वीरजिणे सिद्धिगदे चउसदइगिसट्ठिवासपरिमाणे। कालंमि अदिक्कंते उप्पण्णो एत्थ सगराओ॥ अहवा वीरे सिद्धे सहस्सणवकंमि सग(त)सयब्भहिये। पणासीदिंमि यतीदे पणमासे सगणिओ जादा (पाठान्तर)॥ चोद्दससहस्समग(त)सयतेणउदीवासकालविच्छेदे। वीरेसर-

४—बुद्धनिर्वाण संवत्.

बौद्धों में बुद्ध (शाक्यमुनि) के निर्वाण से जो संवत् माना जाता है उसको 'बुद्धनिर्वाण संवत्' कहते हैं. यह बौद्ध ग्रंथों में लिखा मिलता है और कभी कभी शिलालेखों[१] में भी. बुद्ध का निर्वाण किस वर्ष में हुआ इसका यथार्थ निर्णय अब तक नहीं हुआ. सीलोन[२] (सिंहलद्वीप, लंका), ब्रह्मा और स्याम में बुद्ध का निर्वाण ई. स. से ५४४ वर्ष पूर्व होना माना जाता है और ऐसा ही आसाम के राजगुरु मानते हैं[३]. चीनवाले ई. स. पूर्व ६३८ में उसका होना मानते हैं.[४] चीनी यात्री फाहिआन ने, जो ई. स. ४०० में यहां आया था, लिखा है कि इस समय तक निर्वाण से १४६७ वर्ष व्यतीत हुए हैं[५]. इससे बुद्ध के निर्वाण का समय ई. स. पूर्व (१४६७-४००=) १०६७ के आस पास मानना पड़ता है. चीनी यात्री हुएन्त्संग ने निर्वाण से १०० वें वर्ष में राजा अशोक (ई. स. पूर्व २६९ से २२७ तक) का राज्य दूर दूर फैलना बतलाया है[५] जिससे निर्वाणकाल ई. स. पूर्व की चौथी शताब्दी के बीच आता है. डॉ. बूलर ने ई. स. पूर्व ४८३-२ और ४७२-१ के बीच[६], प्रॉफेसर कर्न[७] ने ई. स. पूर्व ३८८ में, फर्गसन[७] ने ४८१ में, जनरल कनिंगहाम् ने[८] ४७८ में, मॅक्समूलर[९] ने ४७७ में, पंडित भगवानलाल इंद्रजी ने[१०] ६३८ में (गया के लेख के आधार पर), मिस् डफ़ने[११] ४७७ में, डॉ. बार्नेट ने[१२] ४८३ में, डॉ. फ्लीट ने[१३] ४८२ में और वी. ए. स्मिथ[१४] ने ई. स. पूर्व ४८७ या ४८६ में निर्वाण होना अनुमान किया है. बुद्धनिर्वाण संवत्वाले अधिक लेख न मिलने तथा विद्वानों में इसके प्रारंभ के विषय में मतभेद होने पर भी अभी तो इसका प्रारंभ ई. स. पूर्व ४८७ के आस पास होना स्वीकार करना ठीक जचता है, परंतु वही निश्चित है ऐसा नहीं कहा जा सकता.

---

५—मौर्य संवत्.

उदयगिरि (उड़ीसे में कटक के निकट) की हाथी गुंफा में जैन राजा खारवेल (महामेघवाहन) का एक लेख है जो मौर्य संवत् (मुरियकाल) १६५ का है[१५]. उक्त लेख को छोड़ कर और कहीं

---

सिद्धीवो उप्पएणो सगणिओ अहवा (पाठान्तरं) ॥ (त्रिलोकप्रज्ञप्ति—देखो 'जैनहितैषी मासिक पत्र', भाग १३, अंक १२, दिसंबर १९१७, पृ. ५३३).

१. भगवति परिनिर्वृते सम्वत् १८१३ कार्तिकवदि १ बुधे (गया का लेख. इं. ऍ; जि. १०, पृ. ३४३).

२. कॉर्पस् इन्स्क्रिप्शनम् इंडिकेरम् (जनरल् कनिंगहाम संपादित), जि. १, भूमिका, पृ. ३.

३. प्रि; ऍ; जि. २, यूसफुल् टेबल्स, पृ. १६५. ४. बी; बु. रे. वे. व; जि. १ की भूमिका, पृ. ७५.

५. बी; बु. रे. वे. व; जि. १, पृ. १५०. ६. इं. ऍ; जि. ६, पृ. १५४. ७. साइक्लोपीडिआ ऑफ़ इंडिआ, जि. १, पृ. ४९२

८. कॉर्पस् इन्स्क्रिप्शनम् इंडिकेरम् जि. १ की भूमिका, पृ. ६. ९. मॅ; हि. ए. सं. लि; पृ. २९८.

१०. इं. ऍ; जि. १०, पृ. ३४६. ११. ड; क्रॉ. इं; पृ. ६.

१२. बा; ऍ. इं; पृ. ३७. १३. ज. रॉ. ए. सो; ई. स. १९०६, पृ. ६६७.

१४. स्मि; अ. हि. इं; पृ. ४७ (तीसरा संस्करण).

१५. पनंतरियसठिवससते राजमुरियकाले वोछिने च चोयठअगसतिकुतरियं (पंडित भगवानलाल इंद्रजी संपादित 'दी हाथी गुंफा ऍंड थ्री अदर इन्स्क्रिप्शन्स्'). डॉक्टर स्टेन कॉनो ने ई. स. १९०५-६ की आर्किआलाजिकल सर्वे की रिपोर्ट में लिखा है कि 'इस वर्ष कलिंग के राजा खारवेल के प्रसिद्ध हाथी गुंफा के लेख की नक्ल (प्रतिकृति) तय्यार की गई... यह लेख मौर्य संवत् १६५ का है' (पृ. १६६). उक्त पुस्तक की समालोचना करते हुए डॉक्टर फ्लीट ने उक्त लेख के संवत् संबंधी अंश के विषय में लिखा कि 'उक्त लेख में कोई संवत् नहीं है किंतु वह यह बतलाता है कि खारवेल ने कुछ मूल पुस्तक और ६४ वें अध्याय अथवा [जैनों के] सात अंगों के किसी अन्य विभाग का पुनरुद्धार किया, जो मौर्य काल से उच्छिन्न हो रहा था' (ज. रॉ. ए. सो; ई. स. १९१०, पृ. २४३-४४). डॉ. फ्लीट के इस कथनानुसार प्रॉ. लूडर (ऍ. इं; जि. १०; ब्राह्मी लेखों की सूची. पृ. १६१) और वी. ए. स्मिथ ने (स्मि; अ. हि. इं; पृ. २०७, टि. २) उक्त लेख में कोई संवत् न होना मान लिया है, परंतु थोड़े ही समय पूर्व पश्चिमी भारत के आर्किआलॉजिकल् विभाग के विद्वान सुपरिंटेंडेंट राखालदास बॅनर्जी ने उक्त लेख को फिर प्रसिद्ध करने के लिये उसकी प्रतिकृति तय्यार कर पढ़ा है. उनके कथन से पाया गया कि उसमें मौर्य संवत् १६५ होना निर्विवाद है. ऐसी दशा में डा. फ्लीट आदि का कथन ठीक नहीं कहा जा सकता.

इस संवत् का उल्लेख[1] नहीं मिलता. नंद वंश को नष्ट कर राजा चंद्रगुप्त ने ई. स. पूर्व ३२१ के आस पास मौर्य राज्य की स्थापना की थी अत एव अनुमान होता है कि यह संवत् उसी घटना से चला हो. यदि यह अनुमान ठीक हो तो इस संवत् का प्रारंभ ई. स. पूर्व ३२१ के आस पास होना चाहिये.

---

## ६—सेल्युकिडि संवत्.

ई. स. पूर्व ३२३ में यूनान के बादशाह सिकंदर (अलेक्ज़ँडर) का देहांत होने पर उसके सेनापति राज्य के लिये आपस में लड़ते रहे. अंत में तीन राज्य मक्दूनिआ (मसिडोनिआ, ग्रीस में), मिसर और सीरिआ (बाबीलन्) कायम हुए. सीरिआ का स्वामी सेल्युकस् निकाटॉर बना जिसके अधीन बाक्ट्रिआ आदि एशिआ के पूर्वी देश भी रहे. सेल्युकस् के राज्य पाने के समय अर्थात् ता. १ अक्टोबर ई. स. पूर्व ३१२ से उसका संवत् (सन्) चला जो बाक्ट्रिआ में भी प्रचलित हुआ. हिंदुस्तान के काबुल तथा पंजाब आदि हिस्सों पर बाक्ट्रिआ के ग्रीकों (यूनानियों) का आधिपत्य होने के बाद उक्त संवत् का प्रचार भारतवर्ष के उन हिस्सों में कुछ कुछ हुआ हो यह संभव है. यद्यपि अब तक कोई ऐसा लेख नहीं मिला कि जिसमें इस संवत् का लिखा जाना निश्चयात्मक माना जा सके तो भी इस संवत् के साथ लिखे जानेवाले मसीडोनिअन् (यूनानी) महीने[2] शक तथा कुशन वंशियों के समय के कितने एक खरोष्ठी लेखों में मिल आते हैं. जिन लेखों में ये विदेशी महीने मिले हैं वे विदेशियों के खुदवाये हुए हैं. उनमें दिये हुए वर्ष किस संवत् के हैं इसका अब तक ठीक निर्णय नहीं हुआ तो भी संभव है कि जो लोग विदेशी मसीडोनिअन् (यूनानी) महीने लिखते थे वे संवत् भी विदेशी ही लिखते होंगे चाहे वह सेल्युकिडि (शताब्दियों के अंकरहित), पार्थिअन्[3] या कोई अन्य (शक) संवत् हो

---

## ७—विक्रम संवत्.

विक्रम संवत् को मालव संवत् (मालव काल[4]) भी कहते हैं. इसके संबंध में यह प्रसिद्धि चली आती है कि मालवा के राजा विक्रम या विक्रमादित्य ने शकों का पराजय कर अपने नाम का संवत् चलाया. धौलपुर से मिले हुए चाहमान (चौहान) चंडमहासेन के विक्रम संवत् ८९८ (ई. स. ८४१)

---

१. लोरिअन् तंगाई (स्वात ज़िले में) से मिली हुई बुद्ध की मूर्ति के आसन पर खुदे हुए सं. ३१८ के खरोष्ठी लेख (स ३१८ प्रोठवदस दि २७....आ. स. रि; ई. स. १९०३-४, पृ. २५१) तथा हश्तनगर (पुष्कलावती) से मिली हुई बुद्ध की (अपने शिष्यों सहित) मूर्ति के आसन पर खुदे सं. ३८४ (सं ३८४ प्रोठवदस मसस दिवसंमि पंचमि ५—ऍ. इं; जि. १२, पृ. ३०२) के लेख में दिया हुआ संवत् कौनसा है यह अनिश्चित है. संभव है कि उनका संवत् मौर्य संवत् हो.

२. मसीडोनिअन् महीनों के नाम क्रमशः हाइपरबेरेटिअस् (Hyperberetæus), डिअस् (Dius), ऍपेलिअस् (Apellæus), ऑडिनिअस् (Audynæus), पेरिटिअस् (Peritius), डिस्ट्रस् (Dystrus), ज़ँथिकस् (Xanthicus), आर्टेमिसिअस् (Artemisius), डेसिअस् (Dæsius), पनेमस् (Panemus), लोअस् (Lous) और गॉर्पिअस् (Gorpiæus) हैं. इनमें से पहिला हाइपरबेरेटिअस अंग्रेज़ी ऑक्टोबर के और अंतिम गॉर्पिअस् सेप्टेंबर के स्थानापन्न है. अब तक इन मॅसीडोनिअन् महीनों में से ४ महीने—ऍपेलिअस् (क; इ. ई; पृ. ४१), आर्टेमिसिअस् (हुविष्क के समय के सं. ५१ के वर्डक से मिले हुए पात्र पर के लेख में; ऍ. इं; जि. ११, पृ. २१०), डेसिअस् (दइसिक. कनिष्क के समय के सं. ११ के सुएविहार के ताम्रलेख में; इं. ऍ; जि. १०, पृ. ३२६; जि. ११, पृ. १२८) और पनेमस् (क्षत्रप पतिक के तक्षशिला से मिले हुए सं. ७८ के ताम्रलेख में; ऍ. इं; जि. ४, पृ. ५५)—लेखों में मिले हैं.

३. पार्थिअन् संवत् का प्रारंभ ई. स. पूर्व २४७ के मध्य के आस पास होना माना जाता है (क; इं ई; पृ. ४६).

४. मालकालाच्छरदां षट्त्रिंशत्संयुतेष्वतीतेषु नवमु शतेषु (ग्यारिसपुर का लेख; क; आ. स. रि; जि. १०, प्लेट ११).

के शिलालेख में पहिले पहिल[1] इस संवत् के साथ विक्रम का नाम जुड़ा हुआ मिलता है[2]. उसके पहिले के अब तक के मिले हुए लेखों में विक्रम का नाम तो नहीं मिलता किंतु संवत् नीचे लिखे अनुसार भिन्न भिन्न रीति से दिया हुआ मिलता है—

( १ ) मंदसौर से मिले हुए नरवर्मन् के समय के लेख में—'श्रीर्म्मालवगणाम्नाते प्रशस्ते कृतसंज्ञिते [।] एकषष्ट्यधिके प्राप्ते समाशतचतुष्टये [॥] प्रावृक्का(ट्का)ले शुभे प्राप्ते'[3], अर्थात् 'मालवगण के प्रचलित किये हुए प्रशस्त कृत संज्ञावाले ४६१ वें वर्ष के लगने पर वर्षा ऋतु में'.

( २ ) राजपूताना म्यूज़िअम् ( अजमेर ) में रक्खे हुए नगरी ( मध्यमिका, उदयपुर राज्य में ) के शिलालेख में—'कृतेषु चतुर्षु वर्षशतेष्वेकाशीत्युत्तरेष्वस्यां मालवपूर्व्वायां [४००] ८० १ कार्त्तिकशुक्लपञ्चम्याम्', अर्थात् 'कृत [ नामक ] ४८१ [वें] वर्ष ( संवत् ) में इस मालवपूर्वा कार्तिक शुक्ला पंचमी के दिन'

( ३ ) मंदसौर से मिले हुए कुमारगुप्त ( प्रथम ) के समय के शिलालेख में—'मालवानां गणस्थित्या याते शतचतुष्टये । त्रिनवत्यधिकेऽब्दानामृ(मृ)तौ सेव्यघनस्तने ॥ सहस्यमासशुक्लस्य प्रशस्तेऽह्नि त्रयोदशे'[4], अर्थात् 'मालवों के गण ( जाति ) की स्थिति से ४९३ वर्ष बीतने पर पौष शुक्ल १३ को.

( ४ ) मंदसौर से मिले हुए यशोधर्मन् ( विष्णुवर्द्धन् ) के समय के शिलालेख में—'पञ्चसु शतेषु शरदां यातेष्वेकान्नवतिसहितेषु । मालवगणस्थितिवशात्कालज्ञानाय लिखितेषु'[5] अर्थात् 'मालव गण ( जाति ) की स्थिति के वश से कालज्ञान के लिये लिखे हुए ५८९ वर्षों के बीतने पर'.

( ५ ) कोटा के पास के कणस्वा के शिव मंदिर में लगे हुए शिलालेख में—'संवत्सरशतैर्यातैः सपंचनवत्यर्ग्गलैः [ । ] सप्तभिर्म्मालवेशानां'[6], अर्थात् 'मालवा या मालव जाति के राजाओं (राजा)[7] के ७९५ वर्ष बीतने पर'

इन सब अवतरणों से यही पाया जाता है कि—

( अ ) मालव गण ( जाति ) अथवा मालव ( मालवा ) के राज्य या राजा की स्वतंत्र स्थापना के समय से इस संवत् का प्रारंभ होता था.

( आ ) अवतरण १ और २ में दिये हुए वर्षों की संज्ञा 'कृत'[8] भी थी.

---

१. धिनिकि गांव ( काठिआवाड़ ) से मिले हुए दानपत्र में विक्रम संवत् ७९४ कार्तिक कृष्णा अमावास्या, आदित्यवार, ज्येष्ठा नक्षत्र और सूर्यग्रहण लिखा है ( इं. ऐं; जि. १२, पृ. १५५ ) परंतु उक्त तिथि को आदित्यवार, ज्येष्ठा नक्षत्र और सूर्यग्रहण न होने, और उसकी लिपि इतनी प्राचीन न होने से डॉ. फ्लीट और कीलहॉर्न ने उसको जाली ठहराया है.

२. वसु नव [अ]ष्टौ वर्षा गतस्य कालस्य विक्रमाख्यस्य [।] वैशाखस्य सिताया(यां) रविवारयुतद्वितीयायां (इं. ऐं; जि. १९, पृ. ३५.)

३. ऍ. इं; जि. १२, पृ. ३२०.

४. फ्ली; गु. इं; पृ. ८३. ५. फ्ली; गु. इं; पृ. १५४. ६. इं. ऐं; जि. १९, पृ. ५९.

७. मैनालगढ़ ( उदयपुर राज्य में ) से मिले हुए अजमेर के चौहान राजा पृथ्वीराज ( पृथ्वीभट ) के समय के लेख के संवत् १२२६ को मालवा के राजा का संवत् कहा है ( मालवेशगतवत्सर(रैः) शतैः द्वादशैश्च षड्(ड्)विंशपूर्वकैः ) ( ज. ए. सो; बंगा. जि. ५५, भाग १, पृ. ४६ ).

८. संवत् के साथ 'कृत' शब्द अब तक केवल ४ शिलालेखों में मिला है. डॉ. फ्लीट ने इसका अर्थ 'गत' अर्थात् गुज़रे हुए [ वर्ष ] अनुमान किया था परंतु गंगधार के शिलालेख में 'कृतेषु' और 'यातेषु' (=गत) दोनों शब्द होने से उस अनुमान को ठीक न माना. मंदसौर के लेख में 'कृतसंज्ञिते' लिखा है ( देखो, ऊपर अवतरण १ ) उसमें 'कृत' वर्ष का नाम होना पाया जाता है. जैसे प्राचीन लेखों में १२ वर्ष ( महाचैत्रादि ) और ६० वर्ष ( प्रभवादि ) के दो भिन्न भिन्न बार्हस्पत्यमान ( चक्र ) मिलते हैं वैसे ही वैदिक काल में ४ वर्ष का एक युगमान ( चक्र ) भी था ( देखो, आर. शामशास्त्री का 'गवामयन' पृ. ३, १२८ ). इस युगमान के वर्षों के नाम वैदिक काल के जुए के पासों की नांईं ( देखो, ऊपर पृ. १९ और उसी के टिप्पण ३-५ ) कृत, त्रेता, द्वापर और कलि थे, और उनकी रीति के विषय में यह अनुमान होता है कि जिस गत वर्ष में ४ का भाग देने से कुछ न बचे उस वर्ष की 'कृत', ३ बचे उसकी 'त्रेता', २ बचे उसकी 'द्वापर' और १ बचे उसकी 'कलि' संज्ञा होती हो. जैनों के 'भगवतीसूत्र' में युगमान का ऐसा ही उल्लेख मिलता है. उसमें लिखा है कि युग चार हैं कयजुम्म ( कृत ), त्र्योज ( त्रेता ), दावरजुम्म ( द्वापर ) और कलिजुग ( कलि ). जिस संख्या

(इ) इसकी मासपक्षयुत तिथिगणना भी 'मालवपूर्वा', अर्थात् मालवे (या मालवों) की गणना[1] के अनुसार की, कहलाती थी.

जयपुर राज्य के नगर (कर्कोटक नगर) से कुछ सिक्के ऐसे मिले हैं जिन पर 'मालवाना(नां) जय(यः)'[2] लेख होना बतलाया जाता है. उनकी लिपि ई. स. पूर्व २५० से लगा कर ई. स. २५० के बीच की अर्थात् विक्रम संवत् के प्रारंभ के आस पास की मानी गई है. इन सिक्कों से अनुमान होता है कि मालव जाति के लोगों ने जय प्राप्त करके उसकी यादगार में ये सिक्के चलाये हों. समुद्रगुप्त ने मालव जाति को अपने अधीन किया था[3]. इससे तो यह अनुमान होता है कि मालवों का उपर्युक्त विजय गुप्तों से पूर्व ही हुआ था. यह भी संभव है कि मालव जाति के लोगों ने अवंति देश को जीत कर अपना राज्य वहां जमाया हो और उसीसे वह देश पीछे से मालव (मालवा) कहलाया हो एवं वहां पर मालव जाति का राज्य स्थिर होने के समय से प्रचलित होने के कारण यह संवत् 'मालवकाल' या 'मालव संवत्' कहलाया हो.

कुछ विद्वानों का मत यह है कि इस संवत् का नाम वास्तव में 'मालव संवत्' ही था परंतु पीछे से गुप्त वंश के राजा चंद्रगुप्त (दूसरे) का, जिसके बिरुद 'विक्रम' और 'विक्रमादित्य' आदि[4] मिलते हैं, नाम इस संवत् के साथ जुड़ जाने से इसका नाम 'विक्रम संवत्' हो गया हो. यह कल्पना तभी ठीक कही जा सकती है जब इतिहास से यह सिद्ध हो जावे कि चंद्रगुप्त (दूसरे) के पहिले विक्रम नाम का कोई प्रसिद्ध राजा नहीं हुआ, परंतु हाल (सातवाहन, शालिवाहन) की 'गाथासप्तशति' से यह पाया जाता है कि उस पुस्तक के संगृहीत होने के पूर्व विक्रम नामका प्रसिद्ध राजा हुआ था[5]. हाल का समय ई. स.

---

में ४ का भाग देने से ४ बचे (अर्थात् कुछ न बचे) उसका नाम कृत, ३ बचे उसका त्रेता, २ बचे उसका द्वापर और १ बचे उसका कलि है'*. यह युगमान जिन ४ लेखों में 'कृत' संज्ञा का प्रयोग हुआ है नीचे लिखे अनुसार ठीक घट जाता है—

(१) विजयमंदिरगढ़ (बयाना) के लेख के वर्ष ४२८ † को गत ‡ मान कर ४ का भाग देने से कुछ नहीं बचता इससे उसका नाम 'कृत' हुआ.

(२) मंदसौर के वर्ष ४६१ को वर्तमान ('प्राप्ते') कहा ही है इस लिये गत वर्ष ४६० है जो 'कृत' ही है.

(३) गंगधार (झालावाड़ राज्य में) के लेख § के वर्ष ४८० को गत ही लिखा है जिससे वह 'कृत' ही है.

(४) नगरी के लेख के वर्ष ४८१ को वर्तमान मानें तो गत ४८० होता है जो 'कृत' ही है.

ऐसी दशा में यह कहा जा सकता है कि मालवा और राजपूताने में कृतादि युगगणना की प्राचीन शैली का प्रचार ई. स. की पांचवीं शताब्दी के पूर्वार्द्ध तक बना हुआ था.

[1] संभव है कि मालव की गणना चैत्रादि पूर्णिमांत हो.

[2] क; आ. स. रि; जि. ६, पृ. १८२.

[3] फ्ली; गु. ई; पृ. ८.

[4] चंद्रगुप्त (दूसरे) के सिक्कों पर एक तरफ़ उस राजा के नामवाले लेख और दूसरी ओर 'श्रीविक्रमः', 'विक्रमादित्यः', सिंहविक्रमः', 'अजितविक्रमः' आदि उसीके बिरुदसूचक लेख हैं (जॉन ऐलन संपादित, गुप्तों के सिक्कों की सूचि.)

[5] संवाहणसुहरसतोसिएण देन्तेण तुह करे लक्खं । चलणेण विक्कमाइच्चचरिअं अणुसिक्खिअं तिस्सा (गाथा ४६४, वेबर का संस्करण) इस गाथा में विक्रमादित्य की दानशीलता की प्रशंसा है.

---

* कतिणं भंते जुम्मा पराणत्ता ? गोयम चत्तारि जुम्मा पराणत्ता । तं जहा । कयजुम्मे तेयोजे दावरजुम्मे कालिनुगे । से केणट्ठेणं भंते ? एवं उच्चाये जाव कालिनुगे. गोयम । जेणं रासी चयुक्केणं अवहारेणं अवहरिमाणे चयुपज्जवसिये से त कयजुम्मे । जेणं रासी चयुक्केणं अवहारेणं अवहरिमाणे तिपज्जवसिये से तं तेयोजे । जेणं रासी चयुक्केणं अवहारेणं अवहरिमाणे दुपज्जवसिये से तं दावरजुम्मे । जेणं रासी चयुक्केणं अवहारेणं अवहरिमाणे एकपज्जवसिये से तं कालिनुगे । से तेणट्ठेणं गोयम (१३७१-७२, भगवती सूत्र. 'गवामयन' पृ. ७२).

† कृतेषु चतुर्षु वर्षशतेष्वष्टाविंशेषु ४०० २० ८ फाल्गुण(न)बहुलस्य पञ्चदश्यामेतस्यां पूर्व्वायां (फ्ली; गु. ई; पृ. २५३).

‡ शिलालेखादि में विक्रम संवत् के वर्ष बहुधा गत लिखे जाते हैं (ऐ. ई; जि. १, पृ. ४०६) वर्तमान बहुत कम. जब कभी वर्तमान वर्ष लिखा जाता है तब एक वर्ष अधिक लिखा रहता है.

§ यातेषु चतुर्षु क्रि(कृ)तेषु शतेषु सौम्ये(म्यै)ष्वा(ष्टा)शीतसोत्तरपदेष्विह वत्स[रेषु] । शुक्ले त्रयोदशदिने भुवि कार्त्तिकस्य मासस्य सर्व्वजनचित्तसुखावहस्य ॥ (फ्ली; गु. ई; पृ. ७४).

की दूसरी शताब्दी[1] से इधर का नहीं माना जा सकता. ऐसी दशा में यही मानना पड़ता है कि या

---

१. 'गाथासप्तशति' के अंत में सातवाहन को कुंतल देश का राजा, प्रतिष्ठान (पैठण) नगर का अधीश, शतकर्ण (शातकर्णि) उपनामवाला, द्वीपिकर्ण का पुत्र, मलयवती का पति और हालादि उपनामवाला लिखा है (प्रॉ. पीटर्सन की ई. स. १८८४-८६ तक की रिपोर्ट, पृ. ३४६). शिलालेखों में आंध्र (आंध्रभृत्य) वंश के लिये सातवाहन नाम का प्रयोग मिलता है. नानाघाट के लेख में उक्त वंश के मूल पुरुष सिमुक को सातवाहन कहा है और उक्तवंश के राज्य का अंत ई. स. २२५ के आस पास होना (स्मि; अ. हि. इं; पृ. २१८ के पास का नक्शा) माना जाता है. ऐसी दशा में 'गाथासप्तशति' का समय उक्त सन् से पूर्व का ही होना चाहिये. देवदत्त रामकृष्ण भंडारकर ने विक्रम संवत्संबंधी अपने लेख में 'गाथासप्तशति' के राजा विक्रम के विषय में लिखते हुए उक्त पुस्तक के रचनाकाल के संबंध में लिखा है कि 'क्या गाथासप्तशति वास्तव में उतना पुराना ग्रंथ है जितना कि माना जाता है?......बाण के हर्षचरित के प्रारंभ के १३ वें श्लोक में सातवाहन के द्वारा गीतों के 'कोश' के बनाये जाने का उल्लेख अवश्य है परंतु इस 'कोश' को हाल की सप्तशति मानने के लिये कोई कारण नहीं है जैसा कि प्रॉ. वेबर ने अच्छी तरह बतलाया है. उसी पुस्तक में मिलनेवाले प्रमाण उसकी रचना का समय बहुत पीछे का होना बतलाते हैं. यहां पर केवल दो बातों का विचार किया जाता है. एक तो उस (पुस्तक) में कृष्ण और राधिका का (१।८६) और दूसरा मंगलवार (३।६१) का उल्लेख है. राधिका का सब से पुराना उल्लेख जो मुझे मिल सका वह पंचतंत्र में है जो ई. स. की पांचवीं शताब्दी का बना हुआ है. ऐसे ही तिथियों के साथ या सामान्य व्यवहार में वार लिखने की रीति ६ वीं शताब्दी से प्रचलित हुई, यद्यपि उसका सब से पुराना उदाहरण बुधगुप्त के ई. स. ४८४ के एरण के लेख में मिलता है. यदि हम गाथासप्तशति के हाल का समय छठी शताब्दी का प्रारंभ मानें तो अधिक अनुचित न होगा' (आर. जी. भंडारकर कॉमेमॅरेशन वॉल्यम, पृ. १८८-८६). हम उक्त विद्वान् के इस कथन से सर्वथा सहमत नहीं हो सकते क्योंकि बाणभट्ट सातवाहन के जिस सुभाषितरूपी उज्वलरत्नों के कोश (संग्रह, खज़ाने) की प्रशंसा करता है (अविनाशिनमग्राम्यमकरोत्सातवाहनः। विशुद्धजातिभिः कोशं रत्नैरिव सुभाषितैः ॥ १३) वह 'गाथासप्तशति' ही है, जिसमें सुभाषित रूपी रत्नों का ही संग्रह है. यह कोई प्रमाण नहीं कि प्रॉ. वेबर ने उसे गाथासप्तशति नहीं माना इस लिये वह उससे भिन्न पुस्तक होना चाहिये. वेबर ने ऐसी ऐसी कई प्रमाणशून्य कल्पनाएं की हैं जो अब मानी नहीं जातीं. प्रसिद्ध विद्वान् डॉक्टर सर् रामकृष्ण गोपाल भंडारकर ने भी वेबर के उक्त कथन के विरुद्ध बाणभट्ट के उपर्युक्त श्लोक का संबंध हाल की सप्तशति से होना ही माना है (बंब. गे; जि. १, भा. २, पृ. १७१). ऐसा ही डॉ० फ्लीट ने (ज. रॉ. ए. सो; ई. स. १६१६, पृ. ८२०) और 'प्रबंधचिंतामणि' के कर्ता मेरुतुंग ने माना है (प्रबंधचिंतामणि, पृ. २६). पांचवीं शताब्दी के बने हुए 'पंचतंत्र' में कृष्ण और राधिका का उल्लेख होना तो उलटा यह सिद्ध करता है कि उस समय कृष्ण और राधिका की कथा लोगों में भलीभांति प्रसिद्ध थी अर्थात् उक्त समय के पहिले से चली आती थी. यदि ऐसा न होता तो पंचतंत्र का कर्ता उसका उल्लेख ही कैसे करता? ऐसे ही तिथियों के साथ या सामान्य व्यवहार में वार लिखने की रीति का ६ वीं शताब्दी में प्रचलित होना बतलाना भी ठीक नहीं हो सकता, क्यों कि कच्छ राज्य के अंधौ गांव से मिले हुए क्षत्रप रुद्रदामन् के समय के [शक] संवत् ५२ (ई. स. १३०) के ४ लेखों में से एक लेख में 'गुरुवार' लिखा है (वर्षे द्विपंचाशे ५० २ फागुणबहुलस द्वितीया वौ २ गुरुवास[रे] सिंहलपुतस ओपशतस गोत्रस० स्वर्गीय आचार्य वल्लभजी हरिदत्त की तय्यार की हुई उक्त लेख की छाप से) जिससे सिद्ध है कि ई. स. की दूसरी शताब्दी में वार लिखने की रीति परंपरागत प्रचलित थी. राधिका और बुधवार के उल्लेख से ही 'गाथासप्तशति' का छठी शताब्दी में बनना किसी प्रकार सिद्ध नहीं हो सकता. डॉ. सर् रामकृष्ण गोपाल भंडारकर ने भी गाथासप्तशति के कर्ता हाल को आंध्रभृत्य वंश के राजाओं में से एक माना है (बंब. गॅ; जि. १, भा. २, पृ. १७१) जिससे भी उसका आंध्रभृत्य (सातवाहन) वंशियों के राजत्वकाल में अर्थात् ई. स. की पहिली या दूसरी शताब्दी में बनना मानना पड़ता है.

केवल 'गाथासप्तशति' से ही चंद्रगुप्त (दूसरे) से पूर्व के राजा विक्रम का पता लगता है इतना ही नहीं किंतु राजा सातवाहन (हाल) के समय के महाकवि गुणाढ्य रचित पैशाची (कश्मीर तरफ़ की प्राकृत) भाषा के 'बृहत्कथा' नामक ग्रंथ से भी. जिसकी प्रशंसा बाणभट्ट ने अपने हर्षचरित के प्रारंभ के १७ वें श्लोक (समुद्दीपितकंदर्पा कृतगौरीप्रसाधना। हरलीलेव नो कस्य विस्मयाय बृहत्कथा) में की है. वह पुस्तक अब तक नहीं मिला परंतु उसके संस्कृत अनुवाद रूपी सोमदेव भट्ट के 'कथासरित्सागर' में उज्जैन के राजा विक्रमसिंह (लंबक ६, तरंग १), पाटलीपुत्र के राजा विक्रमतुंग (लंबक ७, तरंग १) आदि विक्रम नाम के राजाओं की कई कथाएं मिलती हैं. इस पुस्तक को भी वेबर ने ई. स. की छठी शताब्दी का माना है परंतु डॉ. सर रामकृष्ण गोपाल भंडारकर ने उपर्युक्त सातवाहन के समय का अर्थात् ई. स. की पहिली या दूसरी शताब्दी का माना है (बंब. गॅ; जि. १ भा. २, पृ. १७०-७१) और काव्यमाला के विद्वान् संपादक स्वर्गीय महामहोपाध्याय पं. दुर्गाप्रसाद और पांडुरंग परब ने उसका ई. स. की पहिली शताब्दी में बनना बतलाया है इतना ही नहीं किंतु वेबर के माने हुए उसके समय के विषय में लिखा है कि "वेबर पंडित 'हिस्टरी ऑव् संस्कृत लिटरेचर' नामक पुस्तक में गुणाढ्य का ई. स. की छठी शताब्दी में होना बतलाता है और दशकुमारचरित के रचयिता आचार्य दंडी का भी छठी शताब्दी में होना स्वीकार करता है. किंतु आचार्य दंडी काव्यदर्श में 'भूतभाषामयीं प्राहुरद्भुतार्थां बृहत्कथाम्' में 'प्राहुः' पद से बृहत्कथा का अपने से बहुत

तो विक्रम[१], जिसका नाम इस संवत् के साथ जुड़ा है, मालव जाति का मुखिया या राजा हो, अथवा चंद्रगुप्त ( दूसरे ) से पहिले का उससे भिन्न कोई राजा हो.

विक्रम संवत् का प्रारंभ कलियुग संवत् के ( ५०१९–१९७५= ) ३०४४ वर्ष व्यतीत होने पर माना जाता है जिससे इसका गत वर्ष १ कलियुग संवत् ३०४५ के बराबर होता है. इस संवत् में से ५७ या ५६ घटाने से ईसवी सन् और १३५ घटाने से शक संवत् आता है. इसका प्रारंभ उत्तरी हिंदुस्तान में चैत्र शुक्ला १ से और दक्षिण में कार्तिक शुक्ला १ से होता है जिससे उत्तरी ( चैत्रादि ) विक्रम संवत् दक्षिणी ( कार्तिकादि[२] ) विक्रम संवत् से ७ महीने पहिले प्रारंभ होता है. उत्तरी हिंदुस्तान में महीनों का प्रारंभ कृष्णा १ से और अंत शुक्ला १५ को होता है, परंतु दक्षिण में महीनों का प्रारंभ शुक्ला १ से और अंत कृष्णा अमावास्या को होता है. इस लिये उत्तरी विक्रम संवत् के महीने पूर्णिमांत और दक्षिणी के अमांत ( दर्शांत ) कहलाते हैं. शुक्ल पक्ष तो उत्तरी और दक्षिणी हिंदुस्तान में एक ही होता है परंतु उत्तरी हिंदुस्तान का कृष्ण पक्ष दक्षिणी से १ महीना पहिले रहता है अर्थात् जिस पक्ष को हम उत्तरी हिंदुस्तानवाले वैशाख कृष्ण कहते हैं उसीको दक्षिणवाले चैत्र कृष्ण लिखते हैं. काठिआवाड़, गुजरात तथा राजपुताने के कुछ अंश में विक्रम[३] संवत् का प्रारंभ आषाढ शुक्ला १ ( अमांत ) से भी होता था जिससे उसको

---

प्राचीन होना प्रकट करता है. इस लिये दंडी और गुणाढ्य दोनों छठी शताब्दी में हुए ऐसा वेबर पंडित ने किस आधार पर माना यह मालूम नहीं होता. अथवा प्रायः यूरोपिअन् विद्वानों का यह स्वभाव ही है कि भारतवर्ष के प्राचीनतम ग्रंथों एवं उनके रचयिताओं को अर्वाचीन सिद्ध करने का जहां तक हो सके वे यत्न करते हैं और उनका प्राचीनत्व सिद्ध करने का दृढ प्रमाण मिल भी जावे तो उसको 'प्रक्षिप्त' कह कर अपने को जो अनुकूल हो उसीको आगे करते हैं ( अर्थात् ठीक बतलाते हैं ) ( बंबई के निर्णयसागर प्रेस का छपा हुआ 'कथासरित्सागर', तीसरा संस्करण, भूमिका, पृ. १ )

१. 'ज्योतिर्विदाभरण' का कर्त्ता कालिदास नामक ज्योतिषी उक्त पुस्तक के २२ वें अध्याय में अपने को उज्जैन के राजा विक्रम का मित्र ( श्लोक १९ ) और 'रघुवंश' आदि तीन काव्यों का कर्ता बतला कर ( श्लो. २० ) गत कलियुग संवत् ३०६८ ( वि. सं. २४ ) के वैशाख में उक्त पुस्तक का प्रारंभ और कार्तिक में उसकी समाप्ति होना ( श्लो. २१ ) लिखता है. उसमें विक्रम के विषय में यह भी लिखा है कि 'उसकी सभा में शंकु, वररुचि, मणि, अंशु, जिष्णु, त्रिलोचन, हरि, घटखर्पर और अमरसिंह आदि कवि ( श्लो. ८ ); सत्य, वराहमिहिर, श्रुतसेन, बादरायण, मणित्थ और कुमारसिंह आदि ज्योतिषी थे ( श्लो. ९ ). धन्वन्तरि, क्षपणक, अमरसिंह, शंकु, वेतालभट्ट, घटखर्पर, कालिदास, वराहमिहिर और वररुचि ये नव विक्रम की सभा के रत्न थे. उसके पास ३०००००००० पैदल, १००००००००० सवार, २४३०० हाथी और ४००००० नाव थीं ( श्लो. १२ ). उसने ९५ शक राजाओं को मार कर अपना शक अर्थात् संवत् चलाया ( श्लो. १३ ) और रूम देश के शक राजा को जीत कर उज्जैन में लाया परंतु फिर उसको छोड़ दिया' ( श्लो. १७ ). यह सारा कथन मनघडंत ही है क्यों कि 'ज्योतिर्विदाभरण' की कविता मामूली है और रघुवंश आदि के कर्ता कविशिरोमणि कालिदास की अलौकिक सुंदरतावाली कविता के आगे तुच्छ है. ऐसे ही गत कलियुग संवत् ३०६८ ( वि. सं. २४ ) में उक्त पुस्तक की रचना करने का कथन भी कृत्रिम ही है क्यों कि उसी पुस्तक में अयनांश निकालने के लिये यह नियम दिया है कि 'शक संवत् में से ४४५ घटाकर शेष में ६० का भाग देने से अयनांश आते हैं' ( शाकः शराम्भोधियुगोनितो हृतो मानं खतर्कैरयनांशकाः स्मृताः ।१।१८ ). विक्रम संवत् के १३५ वर्ष बीतने पर शक संवत् चला था अत एव यदि वह पुस्तक वि. सं. २४ में बना होता तो उसमें शक संवत् का नाम भी नहीं होना चाहिये था. वास्तव में वह पुस्तक श. सं. ११६४ ( वि. सं. १२९९=ई. स. १२४२ ) के आसपास का बना हुआ है ( देखो, शंकर बालकृष्ण दीक्षित का 'भारतीय ज्योतिःशास्त्र', पृ. ४७६ ). ऐसी दशा में उक्त पुस्तक का विक्रमसंबंधी सारा कथन कल्पित ही मानना पड़ता है.

२. वास्तव में विक्रम संवत् का प्रारंभ कार्तिक शुक्ला १ से और शक संवत् का चैत्र शुक्ला १ से है. उत्तरी हिंदुस्तान के भी पंचांग शक संवत् के आधार पर बनने से उनमें वर्ष चैत्र शुक्ला १ से प्रारंभ होता है, जिससे वहांवालों ने पीछे से विक्रम संवत् का प्रारंभ चैत्र शुक्ला १ से भी मानना शुरू कर दिया हो. उत्तरी भारत के लेखों में संवत् दोनों तरह से ( कार्तिकादि और चैत्रादि ) मिल आते हैं. ई. स. की १२ वीं शताब्दी तक के लेखों में कार्तिकादि संवत् अधिक परंतु १३ वीं से १६वीं शताब्दी तक के लेखों में चैत्रादि अधिक मिलते हैं ( इं. ऐं; जि. २०, पृ. ३९९ ).

३. 'पृथ्वीराजरासे' में दिये हुए कितनी एक घटनाओं के अशुद्ध संवतों का ठीक होना सिद्ध करने की खींचतान में स्वर्गीय पंडित मोहनलाल विष्णुलाल पंड्या ने पृथ्वीराज के जन्म संवत् संबंधी दोहे ( एकादस सै पंच दह विक्रम साक अनंद । तिहि रिपु जय पुर हरन कौं भय प्रिथिराज नरिंद । मोहनलाल विष्णुलाल पंड्या संपादित 'पृथ्वीराजरासा' आदिपर्व, पृ. १२८ ), के 'अनंद' शब्द पर से 'अनंद विक्रम शक' ( संवत् ) की कल्पना कर लिखा है कि 'विक्रम साक अनन्द को

'आषाढादि'[1] संवत्' कहते थे राजपुताने के उदयपुर आदि राज्यों में राजकीय विक्रम संवत् अब श्रावण कृष्णा (पूर्णिमांत) से प्रारंभ होता है.

---

## ८—शक संवत्.

शक संवत् के प्रारंभ के विषय में ऐसी प्रसिद्धि है कि दक्षिण के प्रतिष्ठानपुर (पैठण) के राजा शालिवाहन (सातवाहन, हाल) ने यह संवत् चलाया कोई इसका प्रारंभ शालिवाहन के जन्म से[2] मानते हैं. जिनप्रभसूरि अपने 'कल्पप्रदीप'[3] नामक पुस्तक में लिखता है कि प्रतिष्ठानपुर (पैठण) में रहनेवाले एक विदेशी ब्राह्मण की विधवा बहिन से सातवाहन (शालिवाहन) नामक पुत्र उत्पन्न हुआ. उसने उज्जैन के राजा विक्रम को परास्त किया. जिसके पीछे उसने प्रतिष्ठानपुर का राजा बन कर तापी नदी तक का देश अपने अधीन किया और वहां पर अपना संवत् प्रचलित किया[4].

---

क्रम से अनन्द विक्रम शाक अथवा विक्रम अनंद साक करके उसका अर्थ करो कि नव-रहित विक्रम का शक अथवा विक्रम का नव-रहित शक अर्थात् १००−९=९० । ९१ अर्थात् विक्रम का वह शक कि जो उसके राज्य के वर्ष ९० । ९१ से प्रारंभ हुआ है । यहां थोड़ी सी और उत्पेक्षा (?) करके यह भी समझ लीजिये कि हमारे देश के ज्योतिषी लोग जो सैकड़ों वर्षों से यह कहते चले आते हैं और आज भी वृद्ध लोग कहते हैं कि विक्रम के दो संवत् थे कि जिनमें से एक तो अब तक प्रचलित है और दूसरा कुछ समय तक प्रचलित रह अब अप्रचलित हो गया है.........अतएव विदित हो कि विक्रम के दो संवत् हैं। एक तो सनन्द जो आज कल प्रचलित है और दूसरा अनन्द जो इस महाकाव्य में प्रयोग में आया है' (पृथ्वीराजरासा, आदि पर्व, पृ. १३९). पं. मोहनलाल पंड्या का यह सारा कथन सर्वथा स्वीकार योग्य नहीं है क्योंकि रासे के 'अनंद' शब्द का अर्थ 'आनंददायक' या 'शुभ' ही है जैसा कि भाषा के अन्य काव्यों में मिलता है*. उसको वास्तविक अर्थ में न ले कर 'विक्रम के राज्य के ९० वें या ९१ वे वर्ष से चलनेवाला अनंद विक्रम संवत्' अर्थ निकालना हठधर्मी से खाली नहीं है. ज्योतिषियों ने विक्रम के दो संवतों का होना कभी नहीं माना और न किसी वृद्ध पुरुष को ऐसा कहते हुए सुना. पं. मोहनलाल की यह कल्पना भी ठीक वैसी ही है जैसी कि 'राजप्रशस्ति' में खुदे हुए 'भाषारासापुस्तकेस्य' के 'भावनगर प्राचीनशोधसंग्रह' में छपे हुए अशुद्ध पाठ 'भीषारासापुस्तकेस्य' पर से 'भीखारासा' नामक ऐतिहासिक पुस्तक की सृष्टि खड़ी कर दी गई. पं. मोहनलाल पंड्या के इस मनघडंत कथन के आधार पर डॉ. ग्रीअर्सन (स्मि; अ. हि. इं; पृ. ४९, टिप्पण २), वी. ए. स्मिथ (स्मि; अ. हि. इं; पृ. ३८७, टिप्पण २) और डॉ. बार्नेट ने (बा; एँ. इं; पृ. ६५) 'अनंद विक्रम संवत्' का ई. स. ३३ से चलना माना है परंतु हम उसे स्वीकार नहीं कर सकते क्योंकि राजपुताने में विक्रम के दो संवतों का होना कभी माना नहीं गया, न वहां से मिले हुए शिलालेखों, दानपत्रों, हस्तलिखित पुस्तकों, भाटों तथा चारणों के लिखे हुए भाषा कविता के ग्रंथों या ख्यातों में कहीं भी अनंद विक्रम संवत् का उल्लेख मिलता है, न 'पृथ्वीराजरासे' के उपर्युक्त दोहे में 'अनंद विक्रम संवत्' की कल्पना पाई जाती है और न 'पृथ्वीराजविजय' महाकाव्य से, जो चौहानों के इतिहास का प्राचीन और प्रामाणिक पुस्तक है, वि. सं. १२२० (ई. स. ११६३) के पूर्व पृथ्वीराज का जन्म होना माना जा सकता है.

१. आषाढादि विक्रम संवत् शिलालेखों तथा पुस्तकों में मिलता है. अड़ालिज (अहमदाबाद से १२ मील पर) की बावड़ी के लेख में 'श्रीमन्नृपविक्रमसमयातीता(त)आषाढादिसंवत् १५५५ वर्षे शाके १४२०....माघमासे पंचम्यां तिथौ बुधवासरे' (इं. ऐं; जि. १८, पृ. २५१). डुंगरपुर राज्य के डेसां गांव के पास के शिवमंदिर के लेख में—'श्रीमनृ(न्नृ)पविक्रमार्क(र्क)राज्यसमयातीतसंवत् १६ आंषाढादि २३ वर्षे शाके १४८८ प्रवर्तमाने । युवाख्यनाम्नि संवत्सरे....वैशाखमासे । कृष्णपक्षे । प्रतिपति(त्ति)था । गुरुवासरे.' डुंगरपुर राज्य से मिले हुए कई शिलालेखों में 'आषाढादि' संवत् लिखा मिलता है. 'प्रभासक्षेत्रतीर्थयात्राक्रम' नामक पुस्तक के अंत में—'संवत् १५ आंषाढादि ३४ वरषे (वर्षे) श्रावणशुदि ५ बू(भौ)मे'—लिखा मिला है (इं. ऐं; जि. १८, पृ. २५१)

२. त्र्यंकेन्द्र(१४९३)प्रमिते वर्षे शालिवाहनजन्मतः । कृतस्तपसि मार्तंडोऽयमलं जयदूद्रतः (मुहूर्तमार्तंड, अलंकार, श्लोक ३).

३. यह पुस्तक ई. स. १३०० के आस पास बना था. ४. ज. ए. सो. बंब; जि. १०, पृ. १३२-३३.

---

* गगन पाणि पुनि द्वीप ससि (१७२०) हिम रुत मंगसर मास । शुक्ल पक्ष तेरस दिने बुध वासर दिन जाम ॥ २९६ ॥ मरदानो अरु महा बली अवरंग शाह नरिंद । तासु राज महिं हरखसूं रच्यो शास्त्र अनंद ॥ २९७ ॥ (पद्मराग के शिष्य रामचंद्र रचित 'रामविनोद' नामक पुस्तक).

अल्बेरूनी लिखता है कि 'विक्रमादित्य ने शक राजा को परास्त कर यह संवत् चलाया'[१]. इस प्रकार इसके प्रचलित किये जाने के विषय में भिन्न भिन्न मत हैं.

पहिले पहिल यह संवत् काठिआवाड़ तथा कच्छ से मिले हुए पश्चिमी क्षत्रपों के [शक] संवत् ५२ से १४३ तक के शिलालेखों[२] में तथा उन्हीं के सिक्कों में, जो [शक] संवत् १०० (ई. स. १७८) के आस पास से लगा कर ३१० (ई. स. ३८८) से कुछ पीछे तक के हैं, मिलता है. उक्त शिलालेखों में केवल 'वर्षे' (=संवत्सरे) लिखा मिलता है, 'शक' आदि कोई नाम 'वर्षे' (संवत्) के साथ जुड़ा हुआ नहीं है, और सिक्कों में तो अंक ही मिलते हैं ('वर्षे' भी नहीं.)

संस्कृत साहित्य में इस संवत् के साथ 'शक' नाम जुड़ा हुआ (=शककाल) पहिले पहिल[३] वराहमिहिर की 'पंचसिद्धांतिका' में शक संवत् ४२७[४] (ई. स. ५०५) के संबंध में मिलता है, और शक संवत् ५०० (ई. स. ५७८) से लगा कर १२६२ (ई. स. १३४०) तक के शिलालेखों और दानपत्रों में 'शकनृपतिराज्याभिषेकसंवत्सर'[५], 'शकनृपतिसंवत्सर'[६], 'शकनृपसंवत्सर'[७], शकनृपकाल'[८], शकसंवत्'[९], 'शकवर्ष'[१०], 'शककाल'[११], 'शककालसंवत्सर'[१२], 'शक'[१३] और 'शाक'[१४] शब्दों का प्रयोग इस संवत् के वास्ते किया हुआ मिलता है जिससे पाया जाता है कि ई. स. ५०० के आस पास से लगा कर शक संवत् १२६२ (ई. स. १३४०) तक तो यह संवत् किसी शक राजा के राज्याभिषेक से चला हुआ या किसी शक राजा अथवा शकों का चलाया हुआ माना जाता था और उस समय तक शालिवाहन का नाम इसके साथ नहीं जुड़ा था.

---

१. सा; अ. इं; जि २, पृ. ६.

२. राज्ञो चष्टनस ष्समोतिकपुत्रस राज्ञो रुद्रदामस जयदामपुत्रस वर्षे द्विपंचाशे ५२ २ फागुणबहुलस द्वितीय वी २ मदनेन सिहलपुत्रेण० कच्छराज्य के अंधौ गांव से मिले हुए क्षत्रपों के लेखों की स्वर्गीय आचार्य वल्लभजी हरिदत्त की तय्यार की हुई छापों पर से. राज्ञो महाक्षत्रपस्य गुरुभिरभ्यस्तनाम्नो वर्षे द्विसततितमे ७० २ (महाक्षत्रप रुद्रदामन् के गिरनार के पास के अशोक के लेखवाले चटान पर के लेख से. ऍ. इं; जि. ८, पृ. ४२).

३. सिंहसूरिरचित 'लोकविभाग' नामक संस्कृत जैन ग्रंथ में उक्त पुस्तक का शकाब्द (शक संवत्) ३८० में बनना लिखा है (संवत्सरे तु द्वाविंशे कांचीशसिंहवर्म्मणः । अशीत्यग्रे शकाब्दानां सिद्धमेतच्छतत्रये ॥ (लोकविभाग नामक ११ वें प्रकरण के अंत की प्रशस्ति, श्लोक ४) परंतु यह मूल ग्रंथ नहीं किंतु सर्वनंदि नामक मुनि के बनाये हुए प्राकृत ग्रंथ का परिवर्द्धित संस्कृत अनुवाद है और ई. स. की ग्यारहवीं शताब्दी के पीछे का बना हुआ है क्यों कि इसमें यतिवृषभरचित 'त्रिलोक्यविज्ञप्ति,' राष्ट्रकूट राजा अमोघवर्ष के समय के अर्थात् ई. स. की ९ वीं शताब्दी के बने हुए 'उत्तरपुराण' तथा ई. स. की ११ वीं शताब्दी के आस पास के बने हुए नेमिचंद्ररचित 'त्रिलोकसार' से भी श्लोक उद्धृत किये हुए मिलते हैं. संभव है कि सर्वनंदि का मूल प्राकृत ग्रंथ शक संवत् ३८० में बना हो, परंतु उसमें इस संवत् के साथ 'शक' नाम जुड़ा हुआ था या नहीं इसका जब तक मूल ग्रंथ न मिल आवे तब तक निश्चय नहीं हो सकता. ऐसी दशा में ११ वीं शताब्दी के पीछे के बने हुए 'लोकविभाग' के 'शकाब्द' को शक संवत् का सब से प्राचीन उल्लेख नहीं कह सकते.

४. सप्ताश्विवेदसंख्यं शककालमपास्य चैत्रशुक्लादौ (पंचसिद्धांतिका १।८. देखो, ऊपर पृ. ११६. टिप्पण *.

५. शकनृपतिराज्याभिषेकसंवत्सरेष्वतिक्रांतेषु पञ्चसु शतेषु (इं. ऍ; जि. १०, पृ. ५८ के पास का प्लेट).

६. शकनृपतिसंवत्सरेषु चतुस्त्रिंशाधिकेषु पञ्चस्वतीतेषु भाद्रपदामावास्यायां सूर्य्यग्रहणनिमित्तं (इं. ऍ; जि. ६, पृ ७३).

७. शकनृपसंवत्सरेषु शरशिखिमुनिषु व्यतीतेषु जे(ज्ये)ष्ठमासशुक्लपक्षदशम्यां पुष्यनक्षत्रे चंद्रवारे (इं. ऍ; जि. १२, पृ. १६).

८. शकनृपकालातीतसंवत्सरस(श)तेषु सप्तसु(सु) जे(षो)डशोत्तरेषु वैशाखब(ब)हुलामावास्यामादित्यग्रहणपर्व्वणि (ऍ. इं; जि. ३, पृ १०६).

९. शकसंवत् ८३२ वैशाखशुद्धपौर्णमास्यां महावैशाख्यां (ऍ. इं; जि. १, पृ. ५६).

१०. एकादशोत्तरषट्छतेषु शकवर्षेष्वतीतेषु....कार्त्तिकपौर्णमास्यां (इं. ऍ; जि. ६, पृ. ८६).

११. सप्तस(श)त्या नवत्या च समायुक्तेसु(षु) सप्तसु [।] स(श)ककाळे(ले) श्व(ष्व)तीतेषु मन्मथाह्वयवत्सरे (ज. ए. सो. बंब. जि. १०, पृ. १६५).

१२. पंचसप्तत्यधिकशककालसंवत्सरशतषट्के व्यतीते संवत(त्) ६७५....माघमासरथसप्तम्यां (इं. ऍ; जि. ११, पृ. ११२).

१३. शक ११५७ मन्मथसंवत्सरे श्रावणबहुल ३० गुरौ (की; लि. इं. स. इं; पृ. ६३, लेखसंख्या ३४८).

१४. शाके ११२८ प्रभवसंवत्सरे श्रावणमासे पौर्णमास्यां (ऍ. इं; जि. १, पृ. ३४३).

इस संवत् के साथ जुड़ा हुआ शालिवाहन ( सातवाहन ) का नाम संस्कृत साहित्य में ई. स. की १४वीं शताब्दी के प्रारंभ[1] के आस पास से और शिलालेखादि में पहिले पहिल हरिहर गांव से मिले हुए विजयनगर के यादव राजा बुक्कराय ( प्रथम ) के शक संवत् १२७६ ( ई. स. १३५४ ) के दानपत्र[2] में मिलता है; जिसके पीछे शालिवाहन का नाम लिखने का प्रचार बढ़ता गया. विद्वान् राजा सातवाहन ( शालिवाहन ) का नाम 'गाथासप्तशती' और 'बृहत्कथा' से साक्षरवर्ग में प्रचलित था अत एव संभव है कि ई. स. की १४ वीं शताब्दी के आस पास दक्षिण के विद्वानों ने उत्तरी हिंदुस्तान में चलनेवाले संवत् के साथ जुड़े हुए राजा विक्रम के नाम का अनुकरण कर अपने यहां चलनेवाले 'शक' ( शक संवत् ) के साथ दक्षिण के राजा शालिवाहन ( सातवाहन, हाल ) का नाम जोड़ कर 'नृपशालिवाहनशक'[3], 'शालिवाहनशक,[4] 'शालिवाहनशकवर्ष,[5] 'शालिवाहनशकाब्द'[6] आदि से इस संवत् का परिचय देना प्रारंभ किया हो.

शालिवाहन, सातवाहन नाम का रूपांतर[7] मात्र है और सातवाहन ( पुराणों के 'आंध्रभृत्य' ) वंश के राजाओं का राज्य दक्षिण पर ई. स. पूर्व की दूसरी शताब्दी से ई. स. २२५ के आस पास तक रहा था, उनकी राजधानियों में से एक प्रतिष्ठान नगर ( पैठण, गोदावरी पर ) भी थी और उनमें सातवाहन ( शातकर्णि, हाल ) राजा बहुत प्रसिद्ध भी था अतएव संभव है कि दक्षिण के विद्वानों ने उसीका नाम इस संवत् के साथ जोड़ा हो, परंतु यह निश्चित है कि सातवाहनवंशियों में से किसीने यह संवत् नहीं चलाया क्यों कि उनके शिलालेखों में यह संवत् नहीं मिलता किंतु भिन्न भिन्न राजाओं के राज्यवर्ष ( सन् जुलूस ) ही मिलते हैं और सातवाहन वंश का राज्य अस्त होने के पीछे अनुमान ११०० वर्ष तक शालिवाहन का नाम इस संवत् के साथ नहीं जुड़ा था. इस लिये यही मानना उचित होगा कि यह संवत् शक जाति के किसी विदेशी राजा या शक जाति का चलाया हुआ है.

यह संवत् किस विदेशी राजा ने चलाया इस विषय में भिन्न भिन्न विद्वानों ने भिन्न भिन्न अटकलें लगाई हैं. कोई तुरुष्क ( तुर्क, कुशन ) वंश के राजा कनिष्क को, कोई क्षत्रप नहपान को,

---

१. देखो, ऊपर पृ. १७० और टिप्पण ३, ४.

२. नृपशालिवाहनशक १२७६ ( की; लि. इं. स. इं; पृ. ७८, लेखसंख्या ४५५). इससे पूर्व के थाणा से मिले हुए देवगिरि के यादव राजा रामचंद्र के समय के शक संवत् १२१२ ( ई. स. १२९० ) के दानपत्र की छपी हुई प्रति में ( की; लि. इं. स. इं; पृ. ६७, लेखसंख्या ३७६ ) में 'शालिवाहनशके १२१२' छपा है परंतु डॉ. फ्लीट का कथन है कि उक्त ताम्रपत्र का अब पता नहीं है और न उसकी कोई प्रतिकृति प्रसिद्धि में आई और जैसे थाना से मिले हुए ई. स. १२७२ के दानपत्र में शालिवाहन का नाम न होने पर भी नक्ल में जोड़ दिया गया वैसा ही इसमें भी हुआ होगा ( ज. रॉ. ए. सो; ई. स. १९१६, पृ. ८१३ ). ऐसी दशा में उक्त ताम्रपत्र को शालिवाहन के नामवाला सब से पहिला लेख मान नहीं सकते.

३. देखो, इसी पृष्ठ का टि. २.

४. शालिवाहनशक १४७९ ( इं. ऍ; जि. १०, पृ. ६४ ).

५. शालिवाहनशकवर्ष १४३०........माघशु १४ ( ऍ. इं; जि. १, ३६६ ).

६. शकाब्दे शालिवाहस्य सहस्रेण चतुःशतैः । चतुस्त्रिंशत्समैर्युक्ते संख्याते गणितक्रमात् ॥ श्रीमुखीवत्सरे श्लाघ्ये माघे चासितपक्षके । शिवरात्रा महातिथ्यां पुं(पु)ण्यकाले शुभे दिने ( ज. ए. सो; बंब. जि. १२, पृ. ३८४ ).

७. सातवाहन=सालवाहन=शालिवाहन. 'शालो हाले मत्स्यभेदे'; हालः सातवाहनपार्थिवे ( हैम अनेकार्थकोश ). सालाहणम्मि हालो ( देशीनाममाला, वर्ग ८, श्लोक ६६ ). शालिवाहन, शालवाहन, सालवाहण, सालवाहन, सालाहण, सातवाहन, हालेत्येकस्य नामानि ( प्रबंधचिन्तामणि, पृ. २८ का टिप्पण ). गाथासप्तशती के अंत के गद्यभाग में सातवाहन राजा को शातकर्ण ( शातकर्णि ) भी कहा है ( डॉ. पीटर्सन की ई. स. १८८४-८६ की रिपोर्ट, पृ. ३४६ ). पुराणों में मिलनेवाली आंध्रभृत्य ( सातवाहन ) वंश के राजाओं की नामावली में शातकर्णि, शातकर्ण, यज्ञश्रीशातकर्णि, कुंतलशातकर्ण आदि नाम मिलते हैं. वात्स्यायन के 'कामसूत्र' में शातकर्णि सातवाहन का कर्तरी ( कैंची ) से महादेवी मलयवती को मारना लिखा है-कर्तर्या कुंतलः शातकर्णिः शातवाहनो महादेवीं मलयवतीं [ जघान ] ( निर्णयसागर प्रेस का छपा हुआ 'कामसूत्र', पृ. १४५ ). नासिक से मिले हुए वासिष्ठीपुत्र पुळुमायि के लेख में उसके पिता गौतमीपुत्र शातकर्णि का शक, यवन और पह्लवों को नष्ट करना तथा खखरात वंश ( अर्थात् क्षत्रप नहपान के वंश ) को निरवशेष करना लिखा है ( ऍ. इं; जि. ८, पृ. ६० ). उसी लेख से यह भी पाया जाता है कि उसके अधीन दूर दूर के देश थे. गौतमीपुत्र शातकर्णि सातवाहन वंश में प्रबल राजा हुआ था अतएव संभव है कि शक संवत् के साथ जो शालिवाहन ( सातवाहन ) का नाम जुड़ा है वह उसीका सूचक हो और 'गाथासप्तशती', 'बृहत्कथा', तथा 'कामसूत्र' का सातवाहन भी वही हो.

कोई शक राजा वेननस् को और कोई शक राजा अय (अज़=Azes) को इसका प्रवर्तक मानते हैं परंतु ये सब अनुमान ही हैं, निश्चित रूप से इसके प्रचारक का नाम अब तक ज्ञात नहीं हुआ.

गत शक संवत् में ३१७९ जोड़ने से कलियुग संवत्, १३५ जोड़ने से गत चैत्रादि विक्रम संवत् और ७८ (अंत के करीब तीन महीनों में ७९) जोड़ने से ई. स. आता है. यह संवत् बहुधा सारे दक्षिण में (तिन्नेवेल्लि और मलबार प्रदेशों को छोड़ कर) प्रचलित है. उत्तरी हिंदुस्तान में पंचांग, जन्मपत्र और वर्षफल आदि में विक्रम संवत् के साथ यह भी लिखा जाता है और वहां के शिलालेखादि में भी कभी कभी इसके वर्ष लिखे मिलते हैं. इसका प्रारंभ चैत्र शुक्ला १ से होता है. इसके महीने उत्तरी हिंदुस्तान में पूर्णिमांत, और दक्षिण में अमांत माने जाते हैं. दक्षिण के जिन हिस्सों में सौर मान का प्रचार है वहां इसका प्रारंभ मेष संक्रांति से होता है. करण ग्रंथों के आधार पर पंचांग बनानेवाले सारे भारतवर्ष के ज्योतिषी इसी संवत् का आश्रय लेते हैं. पंचांगों में इसके वर्ष गत ही लिखे रहते हैं. शिलालेख और दानपत्रों में भी विशेष कर गत वर्ष ही लिखे मिलते हैं वर्तमान वर्ष कम.

---

### ६—कलचुरि संवत्.

कलचुरि[१] संवत् को 'चेदि संवत्[२]' और 'त्रैकूटक संवत्[३]' भी कहते हैं. यह संवत् किस राजा ने चलाया इसका कुछ भी पता नहीं चलता. डॉ. भगवानलाल इंद्रजी ने महाक्षत्रप ईश्वरदत्त को[४] और डॉ. फ्लीट ने अभीर ईश्वरदत्त या उसके पिता शिवदत्त[५] को इसका प्रवर्तक बतलाया है. रमेशचंद्र मजुमदार ने इसको कुशन (तुर्क) वंशी राजा कनिष्क का चलाया हुआ[६] मान कर कनिष्क, वासिष्क, हुविष्क और वासुदेव के लेखों में मिलनेवाले वर्षों का कलचुरि संवत् का होना अनुमान किया है. परंतु ये सब अटकलें ही हैं और इनके लिये कोई निश्चित प्रमाण नहीं है.

यह संवत् दक्षिणी गुजरात, कोंकण एवं मध्यप्रदेश के लेखादि में मिलता है. ये लेख गुजरात आदि के चालुक्य, गुर्जर, सेंद्रक, कलचुरि और त्रैकूटक वंशियों के एवं चेदि देश (मध्यप्रदेश के उत्तरी हिस्से) पर राज्य करनेवाले कलचुरि (हैहय) वंशी राजाओं के हैं. इस संवत्वाले अधिकतर लेख कलचुरियों (हैहयों) के मिलते हैं और उन्हींमें इसका नाम 'कलचुरि' या 'चेदि' संवत् लिखा मिलता है जिससे यह भी संभव है कि यह संवत् उक्त वंश के किसी राजा ने चलाया हो.

त्रिपुरी के कलचुरि राजा नरसिंहदेव के दो लेखों में कलचुरि संवत् ६०७[७] और ६०९[८] और तीसरे में विक्रम संवत् १२१६[९] मिलने से स्पष्ट है कि कलचुरि संवत् ६०९, विक्रम संवत् १२१६ के निकट होना चाहिये. इससे विक्रम संवत् और कलचुरि संवत् के बीच का अंतर (१२१६–६०९=) ३०७ के लगभग आता है. डॉ. कीलहॉर्न ने कलचुरि संवत्वाले शिलालेख और दानपत्रों के महीने, तिथि और वार आदि को गणित से जांच कर ई. स. २४९ तारीख २६ ऑगस्ट अर्थात् वि. सं. ३०६

---

१. कालचुरिसंवत्सरे ८९३ राजश्रीमत्पृथ्वीदेव[राज्ये] (इं. ऐं; जि. २०, पृ. ८४). कालचुरिसंवत्सरे ९१० राजश्रीमत्पृथ्वीदेवविजयराज्ये (क; आ. स. रि; जि. १७, प्लेट २०).

२. नवस(श)तयुगला[ब्दा]धिक्यगे चेदिदिष्टे ज[न]पदमवतीमं श्रीगयाकर्णदेवे. । प्रतिपदि शुचिमासश्वेतपक्षेर्कवारे शिवशरणसमीपे स्थापितेयं प्रशस्तिः ॥ (इं. ऐं; जि. १८, पृ. २११). चेदिसंवत् ९३३ (इं. ऐं; जि. २२, पृ. ८२).

३. त्रैकूटकानां प्रवर्द्धमानराज्यसंव्वत्सरशतद्वये पञ्चचत्वारिंशदुत्तरे (केवटेंपल्स ऑफ् वेस्टर्न इंडिआ, पृ. ५८ और प्लेट).

४. ज. रॉ. ए. सो; ई. स. १९०५, पृ. ५६६. डॉ. भगवानलाल इंद्रजी ने नासिक के लेखवाले अभीर ईश्वरसेन और महाक्षत्रप ईश्वरदत्त को, जिसके केवल पहिले और दूसरे राज्यवर्ष के सिक्के मिलते हैं, एक ही माना था

५. ज. रॉ. ए. सो; ई. स. १९०५, पृ. ५६८.

६. इं. ऐं; जि. ४६, पृ. २६९–७०.

७. ऍ. इं; जि. २, पृ. १०–१३.

८. इं. ऐं; जि. १८, पृ. २१२–१३.

९. इं. ऐं; जि. १८, पृ. २१५.

आश्विन शुक्ला ११[1] से इसका प्रारंभ होना निश्चय किया है जिससे वर्तमान चेदि संवत् में २४८-४९[2] जोड़ने से ईसवी सन्, और ३०५-६ जोड़ने से गत चैत्रादि विक्रम संवत् आता है. इस संवत्वाला सब से पहिला लेख कलचुरि संवत् २४५[3] (ई. स. ४९४) का और अंतिम ९५८[4] (ई. स. १२०७) का मिला है, जिसके पीछे यह संवत् अस्त हो गया. इसके वर्ष बहुधा वर्तमान[5] लिखे मिलते हैं.

---

## १०—गुप्त संवत्.

इस संवत् के लिये शिलालेखादि में 'गुप्तकाल', 'गुप्तवर्ष'[6] आदि शब्द लिखे मिलते हैं जिससे पाया जाता है कि यह संवत् गुप्तवंशी किसी राजा ने चलाया हो. इस विषय का लिखित प्रमाण तो अब तक नहीं मिला, परंतु समुद्रगुप्त के अलाहाबाद के लेख में गुप्त वंश के पहिले दो राजाओं (गुप्त और घटोत्कच) के नामों के साथ केवल 'महाराज'[7] बिरुद और घटोत्कच के पुत्र चंद्रगुप्त (पहिले) के नाम के साथ 'महाराजाधिराज' बिरुद लिखा रहने तथा चंद्रगुप्त (प्रथम) के पौत्र और समुद्रगुप्त के पुत्र चंद्रगुप्त (दूसरे) के समय के गुप्त सं. ८२[8] से ९३[9] तक के शिलालेखों[10] के मिलने से विद्वानों का यह अनुमान है कि गुप्तवंश में पहिले पहिल चंद्रगुप्त (पहिला) प्रतापी राजा हुआ हो और उसके राज्य पाने के समय से यह संवत् चला हो. गुप्तों के पीछे काठिआवाड़ में वलभी के

---

१. इं. ऍ; जि. १७, पृ. २१५. ऍ. इं; जि. २. पृ. २९९.

२. आश्विन शुक्ला १ से लगा कर माघ के प्रारंभ के आसपास तक अर्थात् जनवरी मास के लगने से पहिले के कुछ महीनों में ही ई. स. और वर्तमान कलचुरि संवत् का अंतर २४८ रहता है बाकी अधिकतर महीनों में २४९ रहता है.

३. कन्हेरी से मिला हुआ ताम्रपत्र (केवटेंपल्स ऑफ् वेस्टर्न इंडिआ, पृ. ५८).

४. क; आ. स. रि; जि. २१, पृ. १०२, प्लेट २७.

५. इं. ऍ; जि. १७, पृ. २१५, टिप्पण ५.

६. संवत्सराणामधिके शते तु त्रिंशद्भिरन्यैरपि षड्भिरेव । रात्रौ दिने प्रौष्ठपदस्य षष्ठ गुप्तप्रकाले गणनां विधाय ॥........वर्षशतेष्टात्रिंशे गुप्तानां काल....(गिरनार के पास के अशोक के लेखवाले चटान पर खुदे हुए स्कंदगुप्त के समय के लेख से. फ्ली; गु. इं; पृ. ६०, ६१). मोरबी (काठिआवाड़ में) से मिले हुए गुप्त संवत् ५८५ के दानपत्र में 'पंचाशीत्या युतेतीते समानां शतपंचके । गौप्ते ददावदो नृपः सोपरागेर्कमंडले' (इं. ऍ; जि. २, पृ. २५८). वर्षशते गुप्तानां सचतुःपंचाशदुत्तरे भूमिम् । शासति कुमारगुप्ते मासे ज्येष्ठे द्वितीयायाम् (सारनाथ से मिली हुई बुद्ध की मूर्ति के आसन पर का लेख. अं. कॉ. वॉ; पृ. २०३). गुप्तानां समतिक्रांते सप्तपंचाशदुत्तरे । शते समानां पृथिवीं बुधगुप्ते प्रशासति (सारनाथ से मिली हुई बुद्ध की मूर्ति के आसन पर का लेख. अं. कॉ. वॉ; पृ. २०३). परिव्राजक महाराज हस्तिन् के गुप्त संवत् १९१ के दानपत्र में 'एकनवत्युत्तरेब्दशते गुप्तनृपराज्यभुक्तौ श्रीमति प्रवर्द्धमानमहाचैत्रसंब(व)त्सरे माघमासबहुलपक्षतृतीयायाम्' (फ्ली; गु. इं; पृ. १०७) लिखा मिलता है, और अल्बेरुनी अपने मूल अरबी पुस्तक में गुबत्काल, या 'गुबितकाल' (=गुप्तकाल) ही लिखता है (फ्ली; गु. इं; भूमिका, पृ. २९, ३०).

७. 'बिरुद 'महाराज' का प्रयोग सामंत के लिये होता था. मेवाड़ के गुहिल राजा अपराजित के समय के वि. सं. ७१८ के लेख में उसको 'राजा' और उसके सेनापति वराहसिंह को 'महाराज' लिखा है (ऍ. इं; जि. ४, पृ. ३१), परंतु कन्नौज के प्रतिहारों के दानपत्रों में यही बिरुद उन प्रबल स्वतंत्र राजाओं के नामों के साथ लगा हुआ भी मिलता है (इं. ऍ; जि. १५. पृ. ११२, १४०; ऍ. इं; जि. ५, पृ. २११-१२).

८. फ्ली; गु. इं; पृ. २५.

९. फ्ली; गु. इं; पृ. ३१-३२.

१०. चंद्रगुप्त (दूसरे) का सब से पिछला शिलालेख गुप्त संवत् ९३ का और उसके पुत्र कुमारगुप्त (पहिले) का सब से पहिला शिलालेख गुप्त संवत् ९६ का मिला है, जिससे चंद्रगुप्त (दूसरे) के राज्य की समाप्ति गुप्त संवत् ९५ के आसपास होनी चाहिये. गुप्त संवत् का प्रारंभ चंद्रगुप्त (पहिले) के राज्य पाने के समय से मानने से उन तीन राजाओं (चंद्रगुप्त, समुद्रगुप्त और चंद्रगुप्त दूसरे) का राजत्वकाल करीब ९५ वर्ष मानना पड़ता है जो सरसरी तौर से देखनेवालों को अधिक प्रतीत होगा परंतु तीन राजाओं के लिये यह समय अधिक नहीं है क्यों कि अकबर, जहांगीर और शाहजहां इन तीन बादशाहों का राजत्वकाल १०२ (ई. स. १५५६-१६५८) वर्ष होता है.

राज्य का उदय हुआ जिसके अस्त होने के पीछे वहांवालों ने गुप्त संवत् का ही नाम 'वलभी संवत्[1]' रक्खा.

अल्बेरुनी लिखता है कि 'वलभीपुर के राजा वलभ[2] के नाम से उसका संवत् वलभी संवत् कहलाया. यह संवत् शक संवत् के २४१ वर्ष पीछे शुरू हुआ है. शक संवत् में से ६ का घन और ५ का वर्ग ( २१६+२५=२४१ ) घटाने से वलभी संवत् रह जाता है. गुप्तकाल के विषय में लोगों का कथन है कि गुप्त लोग दुष्ट [ और ] पराक्रमी थे और उनके नष्ट होने पर भी लोग उनका संवत् लिखते रहे. अनुमान होता है कि वलभ उन ( गुप्तों ) में से अंतिम था क्यों कि वलभी संवत् की नांई गुप्त संवत् का प्रारंभ भी शक काल से २४१ वर्ष पीछे होता है. श्रीहर्ष संवत् १४८८, विक्रम संवत् १०८८, शककाल ९५३ और वलभी तथा गुप्तकाल ७१२ ये सब परस्पर समान हैं'[3]. इससे विक्रम संवत् और गुप्तकाल का अंतर (१०८८−७१२=) ३७६ आता है अर्थात् गुप्त संवत् में ३७६ मिलाने से चैत्रादि विक्रम संवत्, २४१ मिलाने से शक संवत् और ३१९-२० मिलाने से ई. स. आता है.

गुजरात के चौलुक्य अर्जुनदेव के समय के वेरावल ( काठिआवाड़ में ) के एक शिलालेख में रसूल महंमद संवत् ( हिजरी सन् ) ६६२, विक्रम संवत् १३२०, वलभी संवत् ९४५ और सिंह संवत् १५१ आषाढ़ कृष्णा १३ रविवार लिखा है[4]. इस लेख के अनुसार विक्रम संवत् और वलभी ( गुप्त ) संवत् के बीच का अंतर ( १३२०−९४५= ) ३७५ आता है परंतु यह लेख काठिआवाड़ का होने के कारण इसका विक्रम संवत् १३२० कार्तिकादि[5] है जो चैत्रादि १३२१ होता है जिससे चैत्रादि विक्रम संवत् और गुप्त ( वलभी ) संवत् का अंतर ३७६ ही आता है जैसा कि ऊपर लिखा गया है. चैत्रादि पूर्णिमांत विक्रम संवत् और गुप्त ( वलभी ) संवत् का अंतर सर्वदा ३७६ वर्ष का और कार्तिकादि अमांत विक्रम संवत् और गुप्त ( वलभी ) संवत् का अंतर चैत्रशुक्ला १ से आश्विन कृष्णा अमावास्या तक ३७५ वर्ष का और कार्तिक शुक्ला १ से फाल्गुन कृष्णा अमावास्या तक ३७६ वर्ष का रहता है.

गुप्त संवत् का प्रारंभ चैत्र शुक्ला १ से और महीने पूर्णिमांत हैं. इस संवत् के वर्ष बहुधा गत लिखे मिलते हैं और जहां वर्तमान लिखा रहता है वहां एक वर्ष अधिक[6] रहता है.

---

१. काठिआवाड़ में गुप्त संवत् के स्थान में 'वलभी संवत्' लिखे जाने का पहिला उदाहरण ऊना गांव ( जूनागढ़ राज्य में ) से मिले हुए कन्नौज के प्रतिहार राजा महेंद्रपाल के चालुक्यवंशी सामंत बलवर्मन् के वलभी संवत् ५७४ ( ई. स. ८९४ ) माघ शुद्ध ६ के दानपत्र में मिलता है ( ऍ. इं; जि. ९, पृ. ६ )

२. अल्बेरुनी ने 'वलभी संवत्' को वलभीपुर के राजा वलभ का चलाया हुआ माना है और उक्त राजा को गुप्त वंश का अंतिम राजा बतलाया है परंतु ये दोनों कथन ठीक नहीं है क्योंकि उक्त संवत् के साथ जुड़ा हुआ 'वलभी' नाम उक्त नगर का सूचक है न कि वहां के राजा का, और न गुप्त वंश का अंतिम राजा वलभ था. संभव है कि गुप्त संवत् के प्रारंभ से ७०० से अधिक वर्ष पीछे के लेखक अल्बेरुनी को 'वलभी संवत्' कहलाने का ठीक ठीक हाल मालूम न होने के कारण उसने ऐसा लिख दिया हो अथवा उसको लोगों ने ऐसा ही कहा हो.

३. सा; अ. इं; जि. २, पृ. ७. फ्ली; गु. इं; भूमिका, पृ. ३०−३१.

४. रसूलमहंमदसंवत् ६६२ तथा श्रीनृप[वि]क्रमसं १३२० तथा श्रीमद्वलभीसं ९४५ तथा श्रीसिंहसं १५१ वर्षे आषाढवदि १३ रवौ ( इं. ऍ; जि. ११, पृ. २४२ ).

५. वेरावल के उक्त लेख के विक्रम संवत् को कार्तिकादि मानने का यह भी कारण है कि उसमें लिखा हुआ हिजरी सन् ६६२ चैत्रादि विक्रम संवत् १३२० मार्गशीर्ष शुक्ला २ को प्रारंभ हुआ था, अतएव हि. स. ६६२ में जो आषाढ़ मास आया वह चैत्रादि वि. सं. १३२१ ( कार्तिकादि १३२० ) का ही था.

६. खेड़ा से मिले हुए वलभी के राजा धरसेन ( चौथे ) के गुप्त संवत् ३३० के दानपत्र में उक्त संवत् में मार्गशिर मास अधिक होना लिखा है ( सं. ३०० ३० द्विमार्ग्गशिरशु २. इं. ऍ. जि. १५, पृ. ३४० ). गत गुप्त संवत् ३३० गत विक्रम संवत् ( ३३०+३७६= ) ७०६ के मुताबिक होता है गत विक्रम संवत् ७०६ में कोई अधिक मास नहीं था परंतु वि. स. ७०५ में मध्यम मान से मार्गशिर मास अधिक आता है इस लिये उक्त ताम्रपत्र का गुप्त संवत् ३३० वर्तमान ( ३२९ गत ) होना चाहिये.

पहिले यह संवत् नेपाल से काठिआवाड़ तक चलता था. इसका अंतिम लेख वलभी ( गुप्त ) संवत् ६४५ ( ई. स. १२६४ ) का मिला है जिसके पीछे इसका प्रचार बिलकुल ही उठ गया.

---

## ११—गांगेय संवत्.

कलिंगनगर ( मुखलिंगं, मद्रास इहाते के गंजाम ज़िले में पर्लाकिमेडी से २० मील पर ) के गंगावंशी राजाओं के कितने एक दानपत्रों में 'गांगेय संवत्'[1] लिखा मिलता है. यह संवत् गंगावंश के किसी राजा ने चलाया होगा परंतु इसके चलानेवाले का कुछ भी पता नहीं चलता. गंगावंशियों के दानपत्रों में केवल संवत्, मास, पक्ष और तिथि ( या सौर दिन ) दिये हुए होने तथा वार किसी में न होने से इस संवत् के प्रारंभ का ठीक ठीक निश्चय नहीं हो सकता.

मद्रास इहाते के गोदावरी ज़िले से मिले हुए महाराज प्रभाकरवर्द्धन के पुत्र राजा पृथ्वीमूल के राज्यवर्ष ( सन् जुलूस ) २५वें के दानपत्र में लिखा है कि 'मैंने मितवर्मन् के प्रिय पुत्र इंद्राधिराज की, जिसने अन्य राजाओं के साथ रह कर इंद्रभट्टारक को उखाड़ने में विजय पाकर विशुद्ध यश प्राप्त किया था, प्रार्थना से चूयिपाक नामक गांव ब्राह्मणों को दान किया'[2]. यदि उक्त दानपत्र का इंद्रभट्टारक उक्त नाम का वेंगी देश का पूर्वी चालुक्य ( सोलंकी ) राजा हो, जैसा कि डॉ. फ्लीट नें अनुमान किया है[3], तो उस घटना का समय ई. स. ६६३ होना चाहिये, क्यों कि उक्त सन् में वेंगीदेश के चालुक्य राजा जयसिंह का देहांत होने पर उसका छोटा भाई इंद्रभट्टारक उसका उत्तराधिकारी हुआ था[4] और केवल ७ दिन राज्य करने पाया था. ऐसे ही यदि इंद्राधिराज को वेंगीदेश के पड़ोस के कलिंगनगर का गंगावंशी राजा इंद्रवर्मन् ( राजसिंह ), जिसके दानपत्र [ गांगेय ] संवत् ८७ और ९१ के मिले हैं, अनुमान करें, जैसा कि डॉ. फ्लीट ने माना है[5], तो गांगेय संवत् ८७ ई. स. ६६३[6] के लगभग होना चाहिये. परंतु इंद्रभट्टारक के साथ के युद्ध के समय तक इंद्राधिराज ने राज्य पाया हो

---

१. गाङ्गेयवङ्स(वंश)संवछ(त्स)रशतत्रयेकपञ्चास(श)तु ( कलिंग के गंगावंशी राजा सत्यवर्मदेव के गांगेय संवत् ३५१ के दानपत्र से. इं. ऍ; जि. १४, पृ. १२ ). गाङ्गेयवङ्श(वंश)प्रवर्धमानविजयराज्यसंवछरसतातृशि चतुरोतरा ( °संवत्सरशतानि त्रीणि चतुरुत्तराणि ) ( गंगावंशी महाराज राजेंद्रवर्मन् के पुत्र अनंतवर्मदेव के गांगेय संवत् ३०४ के दानपत्र से. ऍ. इं; जि. ३, पृ. १८ ).

२. ज. ए. सो. बंब; जि. १६, पृ. ११६–१७.

३. इं. ऍ; जि. १३, पृ. १२०.

४. गौ; सो. प्रा. इ; भाग, १, पृ. १४२.

५. इं. ऍ; जि. १३, पृ. १२०.

६. डॉ० बार्नेट ने ई. स. ५९० से गांगेय संवत् का चलना माना है ( बा; ऍ. इं; पृ. ६५ ) परंतु उसके लिये कोई प्रमाण नहीं दिया. वैसा मानने के लिये कोई प्रमाण अब तक न मिलने से मैंने डॉ. बार्नेट को लिखा कि 'आपने ई. स. ५९० से गांगेय संवत् का चलना जिस आधार पर माना है वह कृपा कर मुझे सूचित कीजिये.' इसके उत्तर में उक्त विद्वान् ने अपने ता० २ एप्रिल ई. स. १९१८ के पत्र में लिखा कि 'एन्साइक्लोपीडिआ ब्रिटॅनिका में छपे हुए डॉ. फ्लीट के 'हिंदु क्रॉनॉलॉजी' ( हिंदुओं की कालगणना ) नामक लेख के आधार पर यह लिखा गया है'. डॉ० फ्लीट ने अपने उक्त लेख में लिखा है कि 'लेखों में जो भिन्न भिन्न वृत्तान्त मिलते हैं उनसे गंगावंशी राजाओं की उत्पत्ति पश्चिमी भारत में होना पाया जाता है और उनके संवत् का प्रारंभ ई. स. ५९० से होना माना जा सकता है जब कि सत्याश्रय-ध्रुवराज-इंद्रवर्मन् ने, जो गंगावंश के पहिले राजा राजसिंह-इंद्रवर्मन् का पूर्वपुरुष और संभवतः उसका दादा था, चालुक्य राजा कीर्तिवर्मन् ( पहिले ) के अधीन कोंकण प्रदेश में शासन करना प्रारंभ किया था' ( ए. ब्रि; जि. १३, पृ. ४९६; ११ वां संस्करण ). डॉ. फ्लीट का उपर्युक्त कथन भी ठीक नहीं माना जा सकता क्यों कि उसका सारा आधार सत्याश्रय-ध्रुवराज-इंद्रवर्मन् के गोवा से मिले हुए दानपत्र पर ही है, जिसका सारांश यह है कि 'रेवती द्वीप में रहनेवाले चार ज़िलों के अधिपति ( शासक ) बप्पूरवंशी सत्याश्रय-ध्रुवराज-इंद्रवर्मन् ने पृथ्वीवल्लभ महाराज ( चालुक्य राजा मंगलीश्वर ) की आज्ञा से विजयराज्यसंवत्सर २० वें अर्थात् शककाल ५३२ माघ सुदि १५ के दिन खेटाहार देश का कारेल्लिका गांव शिवार्य को दान किया' ( ज. ए. सो. बंब; जि. १०, पृ. ३६५ ). प्रथम तो इस दानपत्र से सत्याश्रय-ध्रुवराज-इंद्रवर्मन् का गंगावंशी होना ही पाया नहीं जाता क्यों कि वह अपने को बप्पूरवंशी लिखता है और बप्पूरवंश तथा गंगावंश

ऐसा पाया नहीं जाता. इस लिये उपर्युक्त ई. स. ६६३ की घटना गांगेय संवत् ८७ से कुछ पूर्व की होनी चाहिये. यदि ऊपर के दोनों अनुमान ठीक हों तो गांगेय संवत् का प्रारंभ ई. स. ( ६६३-८७ = ) ५७६ से कुछ पूर्व अर्थात् ई. स. ५७० के आस पास होना चाहिये, परंतु जब तक अन्य प्रमाणों से इस संवत् के प्रारंभ का ठीक निर्णय न हो तब तक हमारा अनुमान किया हुआ इस संवत् के प्रारंभ का यह सन् भी अनिश्चित ही समझना चाहिये.

गांगेय संवत्वाले दानपत्रों में सबसे पहिला गांगेय संवत् ८७ का और सबसे पिछला ३५१ का है. यह संवत् ३५० वर्ष से कुछ अधिक समय तक प्रचलित रह कर अस्त हो गया.

---

### १२—हर्ष संवत्.

यह संवत् थानेश्वर के बैसवंशी राजा हर्ष ( श्रीहर्ष, हर्षवर्द्धन, शीलादित्य ) के राज्यसिंहासन पर बैठने के समय से चला हुआ माना जाता है परंतु किसी लेख में इस संवत् के साथ हर्ष का नाम जुड़ा हुआ अब तक नहीं मिला. स्वयं राजा हर्ष के दोनों दानपत्रों में भी केवल 'संवत्' ही लिखा है[1].

अल्बेरूनी लिखता है कि 'मैंने कश्मीर के एक पंचांग में पढ़ा है कि श्रीहर्ष विक्रमादित्य से ६६४ वर्ष पीछे हुआ'[2]. यदि अल्बेरूनी के इस कथन का अर्थ ऐसा समझा जावे कि विक्रम संवत् ६६४ से हर्ष संवत् का प्रारंभ हुआ है तो हर्ष संवत् में ६६३ जोड़ने से विक्रम संवत् तथा ६०६-७ जोड़ने से ईसवी सन् होगा.

नेपाल के राजा अंशुवर्मन् के लेख में संवत् ३४ प्रथम पौष शुक्ला २ लिखा है[3]. संभव है कि उक्त लेख का संवत् हर्ष संवत् हो. कैंब्रिज के प्रॉफेसर ऍडम्स और विएना के डॉक्टर ग्राम ने हर्ष संवत् ० = ई. स. ६०६ ( वि. सं. ६६३ ) मान कर गणित किया तो 'ब्रह्मसिद्धांत' के अनुसार ई. स. ६४० अर्थात् वि. सं ६९७ में पौष मास अधिक आता है[4]. इससे भी वि. सं. और हर्ष संवत् के बीच का अंतर ( ६९७-३४= ) ६६३ तथा ई. स. और हर्ष संवत् का अंतर ६०६ आता है जैसा कि ऊपर बतलाया गया है. यह संवत् बहुधा संयुक्त प्रदेश तथा नेपाल में करीब ३०० वर्ष प्रचलित रह कर अस्त हो गया.

अल्बेरूनी ने विक्रम संवत् १०८८ के मुताबिक जिस श्रीहर्ष संवत् १४८८ का होना लिखा है ( देखो, ऊपर पृ. १७५ ) वह इस हर्ष संवत् से भिन्न होना चाहिये परंतु उसका प्रचलित होना किसी शिलालेख, दानपत्र या पुस्तक से पाया नहीं जाता.

---

का एक होना अब तक कहीं लिखा नहीं मिला. दूसरी आपत्ति यह है कि उक्त दानपत्र में लिखे हुए राज्यवर्ष २० वें को डॉ. फ्लीट ने उक्त सामंत का राज्यवर्ष मानकर उसके राज्य ( शासन ) का प्रारंभ शक संवत् ( ५३२-२०= ) ५१२ अर्थात् ई. स. ५९० में होना स्थिर कर वहीं से गांगेय संवत् का प्रारंभ मान लिया है, परंतु रेवती द्वीप मंगलीश्वर ने ही विजय किया था ( गौ; सो. प्रा. इ; पृ. २३ ) इस लिये उक्त दानपत्र का राज्यवर्ष उक्त सामंत का नहीं किंतु उसके स्वामी मंगलीश्वर का ही होना चाहिये जैसा कि डॉ० सर रामकृष्ण गोपाल भंडारकर का मानना है. तीसरी बात यह है कि उक्त सामंत का कोंकण से गंजाम ज़िले में जाकर नवीन राज्य स्थापित करना मानने के लिये भी कोई प्रमाण नहीं मिलता. ऐसी दशा में डॉ. फ्लीट का गांगेय संवत्संबंधी कथन स्वीकार नहीं किया जा सकता.

१. बंसखेड़ा से मिले हुए राजा हर्ष के दान पत्र में 'संवत् २० २ (=२२) कार्ति[क]वदि १' ( एँ. इं; जि ४, पृ. २११ ) और मधुबन से मिले हुए दानपत्र में 'संवत् २० ५ (=२५) मार्गशीर्षवदि ६' ( एँ. इं; जि. १. पृ. ७२ ) लिखा है.

२. सा; अ. इं; जि. २, पृ. ५.

३. संवत् ३० ४ ( =३४ ) प्रथमपौषशुक्लद्वितीयायाम् ( की; लि. इं. नॉ, इं; पृ. ७३, लेखसंख्या ५३० ).

४. इं. एँ; जि. १५, पृ. ३३८.

## १३—भाटिक ( भट्टिक ) संवत्

भाटिक ( भट्टिक ) संवत् जैसलमेर के दो शिलालेखों में मिला है. भट्टि या भाटिक ( भाटी ) नामक राजा जैसलमेर के राजाओं का प्रसिद्ध पूर्वज था जिसके नाम से उसके वंशज भाटी कहलाये. यह संवत् राजा भट्टिक ( भाटी ) का चलाया हुआ होना चाहिये[1]. जैसलमेर के लक्ष्मीनारायण के मंदिर के शिलालेख में, जो वहां के राजा वैरिसिंह के समय का है, वि. सं. १४९४ और भाटिक संवत् ८१३ लिखा है[2] जिससे वि. सं. और भाटिक संवत का अंतर ( १४९४-८१३= ) ६८१ आता है. वहीं के महादेव के मंदिर के लेख में, जो रावल भीमसिंह के समय का है, वि. सं. १६७३, शक संवत् १५३८ और भाटिक संवत् ९९३ मार्गशीर्ष मास लिखा है[3]. इस हिसाब से वि. सं. और भाटिक संवत के बीच का अंतर ( १६७३-९९३= ) ६८० आता है. इन दोनों लेखों से पाया जाता है कि भाटिक संवत् में ६८०-८१ मिलाने से विक्रम संवत् और ६२३-२४ मिलाने से ई. स. आता है.

अभी तक जैसलमेर राज्य के प्राचीन लेखों की खोज बिलकुल नहीं हुई जिससे यह पाया नहीं जाता कि कब से कब तक इस संवत् का प्रचार रहा.

---

## १४—कोल्लम् ( कोलंब ) संवत्.

इस संवत् को संस्कृत लेखों में कोलंब[4] संवत् ( वर्ष ) और तामिळ में 'कोल्लम् आंडु' ( कोल्लम्=पश्चिमी, और आंडु=वर्ष ) अर्थात् पश्चिमी [ भारत का ] संवत् लिखा है. यह संवत् किसने और किस घटना की यादगार में चलाया इस विषय में कुछ भी लिखा हुआ नहीं मिलता. इसके वर्षों को कभी 'कोल्लम् वर्ष' और कभी 'कोल्लम के उद्भव से वर्ष' लिखते हैं, जिससे अनुमान होता है कि भारत के पश्चिमी तट पर के मलबार प्रदेश के कोल्लम् ( क्विलोन, ट्रावनकोर राज्य

---

१. बारहट रामनाथ रत्नू ने अपने 'इतिहास राजस्थान' में भाटीजी ( भट्टिक, भाटी ) का समय वि. सं. ३३६–३५२ दिया है ( पृ. २२२ ) जो सर्वथा मानने योग्य नहीं है. ऐसे ही भाटीजी और देवराज के बीच के राजाओं की नामावली एवं देवराज का समय वि. सं. ९०४ से १०३० लिखा है ( पृ. २३८ ) वह भी ठीक नहीं है, क्यों कि जोधपुर से मिले हुए प्रतिहार बाउक के वि. सं. ८९४ के लेख से पाया जाता है कि भट्टिक ( भाटी ) देवराज को बाउक के पांचवें पूर्वपुरुष शीलुक ने परास्त किया था ( की; लि. इं. नॉ. इं; पृ. ४७, लेखसंख्या ३३० ). बाउक वि. सं. ८९४ में विद्यमान था. यदि बाउक से शीलुक तक ( शीलुक, झोट, भिल्लादित्य, कक्क और बाउक ) प्रत्येक राजा का राजत्वकाल औसत हिसाब से २० वर्ष माना जावे तो शीलुक का वि. सं. ८१४ के आस पास विद्यमान होना स्थिर होता है और उसी समय भट्टिक ( भाटी ) देवराज भी विद्यमान होना चाहिये. देवराज का ७ वां पूर्वपुरुष भट्टिक ( भाटी ) था ( भाटी, मंगलराव, मजमराव, केहर, तनो या तनुजी, विजयराज और देवराज–मेजर अर्सेकिन् का जैसलमेर का गॅजेटिअर, पृ. ९–१०, और टेबल संख्या ५ ). यदि इन राजाओं का राज्यसमय भी औसत हिसाब से २० वर्ष माना जावे तो भट्टिक ( भाटी ) की गद्दीनशीनी का समय वि. सं. ६८० के करीब आ जाता है. इस लिये भाटिक ( भट्टिक ) संवत् को राजा भट्टिक का चलाया हुआ मानने में कोई बाधा नहीं है, चाहे वह उक्त राजा के राज्याभिषेक से चला हो वा उस राजा ने अपने समय की किसी अन्य घटना की यादगार में चलाया हो.

२. संवत् श्रीविक्रमार्कसमयातीतसंवत् १४९४ वर्षे भाटिके संवत् ८१३ प्रवतमाने महामांगल्य........चंद्रे ( प्रॉ. श्रीधर आर. भंडारकर की संस्कृत पुस्तकों की तलाश की ई. स. १९०४–५ और १९०५–६ की रिपोर्ट, पृ. ९५ ).

३. स्वस्ति श्रीनृपविक्रमादिता(त्य)समयाताः(तीत)संवत् १६७३ रामाश्वभूपतौ वर्षे शाके १५३८ वसुरामशरैके प्रवत्तमन(र्तमाने) भाटिक ९९३ माग्र(र्ग)शिर....( उपर्युक्त रिपोर्ट, पृ. ९८ ).

४. श्रीमत्कोलंबवर्षे भवति गुणमणिश्रेणिरादित्यवर्मा वञ्चीपालो ( इं. एँ; जि. २, पृ. ३६० ).

में ) नामक प्राचीन नगर से[1], जिसको संस्कृत लेखक 'कोलंबपत्तन' लिखते हैं, संबंध रखनेवाली किसी घटना से यह संवत् चला हो[2]. मलबार के लोग इस को 'परशुराम का संवत्' कहते हैं तथा १००० वर्ष का चक्र, अर्थात् १००० वर्ष पूरे होने पर वर्ष फिर १ से प्रारंभ होना, मानते हैं और वर्तमान चक्र को चौथा चक्र बतलाते हैं परंतु ई. स. १८२५ में इस संवत् या चक्र के १००० वर्ष पूरे हो जाने पर फिर उन्होंने १ से वर्ष लिखना शुरू नहीं किया किंतु १००० से आगे लिखते चले जा रहे हैं जिससे

---

१. कोल्लम् ( किलोन ) एक प्राचीन नगर और बंदरगाह है. दक्षिणी भारत के पश्चिमी तट पर का व्यापार का प्रसिद्ध स्थान होने के कारण पहिले मिसर, यूरप, अरब, चीन आदि के व्यापारी वहां माल खरीदने को आया करते थे. ई. स. की ७वीं शताब्दी के नेस्टोरिअन् पादरी जेसुजबस ने किलोन का उल्लेख किया है. ई. स. ८५१ के अरब लेखक ने 'कोल्लम-मल्ल' नाम से इसका उल्लेख किया है ( इंपीरिअल् गॅज़ेटियर ऑफ् इंडिआ, जि. २१, पृ. २२ ).

२. बंबई गॅज़ेटिअर, जि. १, भाग १, पृ. १८३, टिप्पण १.

३. बर्नेल लिखता है कि 'इस संवत् का ई. स. ८२४ के सेप्टेंबर से प्रारंभ हुआ है. ऐसा माना जाता है कि यह कोल्लम ( किलोन ) की स्थापना की यादगार में चला है' ( ब; सा. इं. पे; पृ. ७३ ), परंतु कोल्लम् शहर ई. स. ८२४ से बहुत पुराना है और ई. स. की ७ वीं शताब्दी का लेखक उसका उल्लेख करता है ( देखो, इसी पृष्ठ का टिप्पण १ ) इस लिये ई. स. ८२४ में उसका बसाया जाना और उसकी यादगार में इस संवत् का चलाया जाना माना नहीं जा सकता. ट्रावनकोर राज्य के आर्किआलॉजिकल् सर्वे के सुपरिंटेंडेंट टी. ए. गोपीनाथ राव का अनुमान है कि ई. स. ८२५ में मरुवान् सपीर ईशो नामक ईसाई व्यौपारी दूसरे ईसाइयों के साथ कोल्लम् में आया हो और उसकी यादगार में वहां के राजा ने यह संवत् चलाया हो......[ उस समय ] सारा मलबार देश वस्तुतः एक ही राजा के अधीन था और यदि उसने आज्ञा दी हो कि मरुवान् सपीर ईशो के जहाज़ से कोल्लम् में उतरने के दिन से लोग अब [ नया ] संवत् गिना करें तो सारे मलेनाडु ( मलबार ) के, जिसका वह शासक था, लोगों ने अवश्य उसे शिरोधार्य किया होगा' ( ट्रा. आ. सी; जि. २, पृ. ७९. ७८-७९; और ता० ८ फरवरी ई. स. १९१८ के पत्र के साथ गोपीनाथ राव का मेरे पास भेजा हुआ कोल्लम् संवत् का वृत्तान्त ). गोपीनाथ राव का यह कथन भी ठीक नहीं कहा जा सकता. उक्त कथन का सारा दारमदार कोट्टयं के ईसाइयों के पास से मिले हुए वट्टेळुत्तु लिपि के ताम्रलेख हैं जिनसे पाया जाता है कि मरुवान् सपीर ईशो ने कोल्लम में तिरिस्सापल्लि ( ईसाइयों का गिरजा ) बनाया और [ मलबार के राजा ] स्थाणुरवि के राज्यसमय उसकी तरफ़ के वहां के शासक अय्यंडिगळ् तिरुवडि ने राजमंत्री विजयराघवदेवर आदि की सलाह से उस गिरजे को कुछ भूमि दी और उसकी सहायता के लिये वहां के कुछ कुटुंब भी उसके अधीन कर कुछ अधिकार भी दिये. उक्त ताम्रलेखों में कोई संवत् नहीं है केवल राजा के राज्यवर्ष हैं. गोपीनाथ राव ने उनकी लिपि को ई. स. ८६० और ८७० के बीच की अनुमान कर उसीपर से ई. स. ८२५ में मरुवान् सपीर ईशो के कोल्लम् में आने, स्थाणुरवि के समय उसकी अवस्था ७० या ७५ वर्ष की होने और उसके कोल्लम् आने की यादगार में मलबार के राजा के कोल्लम् संवत् चलाने की कल्पना कर डाली परंतु न तो ई. स. ८२५ में मरुवान् सपीर ईशो के कोल्लम् में आने का प्रमाण है और न ई. स. ८६० और ८७० के बीच स्थाणुरवि के विद्यमान होने का कोई सबूत है. तिल्लैस्थानम् के लेख में स्थाणुरवि और राजकेसरीवर्मन् के नाम हैं परंतु राजकेसरीवर्मन् को उक्त नाम का पहिला चोलवंशी राजा मानने के लिये भी कोई प्रमाण नहीं है. चोलवंश में उस नाम के कई राजा हुए हैं. किसी लेख या ताम्रपत्र में कोई निश्चित संवत् न होने की दशा में उसकी लिपि के आधार पर उसका कोई निश्चित समय मान लेना सर्वथा भ्रम ही है क्यों कि उसमें पचीस पचास ही नहीं किंतु सौ दो सौ या उससे भी अधिक वर्षों की भूल होना बहुत संभव है. जैसे कि कोट्टयम् से ही मिले हुए वट्टेळुत्तु और मलयाळम् लिपि के वीरराघव के दानपत्र को बर्नेल ने ई. स. ७७४ का अनुमान किया था परंतु तामिळ आदि दक्षिण की भाषाओं और वहां की प्राचीन लिपियों के प्रसिद्ध विद्वान् राय बहादुर वी. वेंकय्या ने उसी ताम्रपत्र का समय सप्रमाण ई. स. की १४ वीं शताब्दी बतलाया है ( एँ. इं; जि. ४, पृ. २९३ ). कोई ऐसा भी कहते हैं कि मलबार के राजा चेरुमान् पेरुमाल ने अपना देश छोड़ कर मक्के को प्रस्थान किया तब से यह संवत् चला हो. 'तुहफ़तुल्मजाहिदीन' नामक पुस्तक का कर्ता उसका हिजरी सन् २०० ( ई. स. ८१५-१६ ) में मुसलमान होना बतलाता है. अरब के किनारे के ज़फ़हार नामक स्थान में एक कब्र है जिसको मलबार के अब्दुर्रहमान स्मामिरी की कब्र बतलाते हैं और ऐसा भी कहते हैं कि उसपर के लेख में चेरुमान् का हिजरी सन् २०२ में वहां पहुंचना और २१६ में मरना लिखा है ( इं. ऐं; जि. ११, पृ. ११६. डः; कॉ. इं; पृ. ७४ ), परंतु मलबार गॅज़ेटिअर का कर्ता मि. इन्नेस लिखता है कि उक्त लेख का होना कभी प्रमाणित नहीं हुआ ( मलबार गॅज़ेटिअर, पृ. ४१ ). मलबार में तो यह प्रसिद्धि है कि चेरुमान् बौद्ध हो गया था ( गोपीनाथ राव का भेजा हुआ कोल्लम् संवत् का वृत्तांत ), इस लिये चेरुमान् के मुसलमान हो जाने की बात पर विश्वास नहीं होता और यदि ऐसा हुआ हो तो भी उस घटना से इस संवत् का चलना माना नहीं जा सकता क्यों कि कोई हिंदू राजा मुसलमान हो जावे तो उसकी प्रजा और उसके कुटुंबी उसे बहुत ही घृणा की दृष्टि से देखेंगे और उसकी यादगार स्थिर करने की कभी चेष्टा न

इस संवत् को १००० वर्ष का चक्र मान नहीं सकते. वीर रवि रविवर्मन् के त्रिवंद्रम् से मिले हुए शिलालेख में कलियुग संवत् ४७०२ (वर्तमान=गत ४७०१) और कोल्लम् संवत् ७७६ दोनों लिखे हुए हैं[1] जिससे भी यही पाया जाता है कि गत कलियुग संवत् और कोल्लम संवत् के बीच का अंतर (४७०१–७७६=) ३९२५ है.

डॉ. कीलहॉर्न ने कोल्लम् संवत्वाले कई शिलालेखों में दिये हुए संवत्, संक्रांति, वार आदि को गणित से जांच कर कोल्लम् संवत् में ८२४-२५ मिलाने से ई. स. होना निश्चय किया है (ई. एँ; जि. २५, पृ. ५४) और दीवान बहादुर एल. डी. स्वामिकन्नु पिल्ले ने ई. स. में से ८२५ घटाने से कोल्लम् संवत् का बनना माना है (इंडिअन् क्रॉनॉलॉजी, पृ. ४३).

यह संवत् मलबार से कन्याकुमारी तक और तिन्नेवेल्लि ज़िले में अब तक प्रचलित है. उत्तरी मलबार में इसका प्रारंभ कन्या संक्रांति (सौर आश्विन) से और दक्षिणी मलबार तथा तिन्नेवेल्लि ज़िले में सिंह संक्रांति (सौर भाद्रपद) से होता है. इसका वर्ष सौर है और मलबार में महीनों के नाम संक्रांतियों के नाम ही हैं; परंतु तिन्नेवेल्लि ज़िले में उनके नाम चैत्रादि महीनों के लौकिक रूप से हैं (चैत्र को 'शित्तिरै' या 'चित्तिरै' कहते हैं). वहां का सौर चैत्र मलबार-वालों का 'मेष' है. इस संवत् के वर्ष बहुधा वर्तमान ही लिखे जाते हैं. इस संवत्वाला सब से पुराना लेख कोल्लम् संवत् १४९[2] का मिला है.

---

## १५—नेवार (नेपाल) संवत्.

डॉ. भगवानलाल इंद्रजी को नेपाल से जो वंशावली मिली उससे पाया जाता है कि दूसरे ठाकुरी वंश के राजा अभयमल्ल के पुत्र जयदेवमल्ल[3] ने नेवार संवत् चलाया. उसने कांति-पुर और ललितपट्टन पर राज्य किया और उसके छोटे भाई आनंदमल्ल ने भक्तपुर (भाटगांव) बसाया और वह वहीं रहा. इन दोनों भाइयों के समय कर्णाटकवंश को स्थापित करनेवाले नान्य-देव ने दक्षिण से आकर नेपाल संवत् ९ या शक संवत् ८११ श्रावण शुदि ७ को समग्र देश (नेपाल)

---

करेंगे. कोई कोई ऐसा भी मानते हैं कि शंकराचार्य के स्वर्गवास से यह संवत् चला है (गोपीनाथ राव का भेजा हुआ कोल्लम् संवत् का वृत्तांत). यदि शंकराचार्य का जन्म ई. स. ७८८ (विक्रम संवत् ८४५=कलियुग संवत् ३८८९*) में और देहांत ३८ वर्ष की अवस्था में (केरलोत्पत्ति के अनुसार) माना जावे तो उनका देहांत ई. स. (७८८+३८=) ८२६ में होना स्थिर होता है. यह समय कोल्लम् संवत् के प्रारंभ के निकट आ जाता है परंतु ऐसा मानने के लिये मलबारवालों की जनश्रुति के सिवाय कोई अन्य प्रमाण नहीं है. ऐसी दशा में यही कह सकते हैं कि यह संवत् किसने किस घटना की याद-गार में चलाया यह अब तक अनिश्चित ही है.

1. ट्रा. आ. सी; जि. २, पृ. २८. 2. ऍ. इं; जि. ९, पृ. २३४.

3. डॉ. भगवानलाल इंद्रजी को मिली हुई नेपाल की वंशावली में जयदेवमल्ल का नेवार (नेपाल) संवत् चलाना लिखा है परंतु जनरल् कनिंगहाम् लिखता है कि राजा राघवदेव ने ई. स. ८८० में नेपाल में यह संवत् प्रचलित किया (क; इं. ई; पृ. ७४). राघवदेव का नाम डॉ. भगवानलाल इंद्रजी की वंशावली तथा नेपाल के इतिहास के अंग्रेज़ी पुस्तकों में नहीं मिलता परंतु नेपाल के राजा जयस्थितिमल्ल (ई. स. १३८०–१३९४) के समय की लिखी हुई वंशावली की पुस्तक में जो प्रॉ. सेसिल बेंडाल को नेपाल से मिला, उक्त राजा का नाम मिलता है और नेपाल से मिले हुए हस्तलिखित संस्कृत पुस्तकों के अंत में मिलनेवाले वहां के राजाओं के नाम और संवतों को देखते हुए राघवदेव का यह संवत् चलाना अधिक

---

* शंकराचार्यप्रादुर्भावस्तु विक्रमार्कसमयादतीते पंचचत्वारिंशदधिकाष्टशतीमिते संवत्सरे केरलदेशे कालपीग्रामे.... । तथा च संप्रदायविद आहुः । निधिनागेभवह्न्यब्दे विभवे मासि माधवे । शुक्ले तिथौ दशम्यां तु शंकरार्योदयः स्मृतः ॥ इति ३८८९ । ....तथा च शंकरमंदारसौरभे नीलकंठभट्टा अपि एवमाहुः । प्रासूत तिष्यशरदाम् अतियातवत्याम् एकादशाधिकशतोनचतुःसहस्र्याम् । ३८८९ । (यज्ञेश्वर शास्त्री का 'आर्यविद्यासुधाकर' पृ. २२६, २२७).

विजय कर दोनों मल्लों ( जयदेवमल्ल और आनंदमल्ल ) को तिरहुत की तरफ़ निकाल दिया[1]. इस कथन के अनुसार शक संवत् और नेवार संवत् के बीच का अंतर ( ८११-६= ) ८०२ और विक्रम संवत् तथा नेवार संवत् के बीच का अंतर ( ९४६-९= ) ९३७ आता है.

नेपाल से मिले हुए दामोदर भट्ट रचित 'नवरत्नम्' नामक पुस्तक के अंत में शक संवत् १६०७ मार्गशिर वदि अष्टमी, मघा नक्षत्र, सोमवार और नेपाल संवत् ८०६ लिखा है[2]. इसके अनुसार शक संवत् और नेपाल संवत् के बीच का अंतर ( १६०७-८०६= ) ८०१ आता है.

डॉ. कीलहॉर्न ने नेपाल के शिलालेखों और पुस्तकों में इस संवत् के साथ दिये हुए मास, पक्ष, तिथि, वार, नक्षत्र आदि को गणित से जांच कर ई. स. ८७९ तारीख २० अक्टोबर अर्थात् चैत्रादि वि. सं. ९३६ कार्तिक शुक्ला १ से इस संवत् का प्रारंभ होना निश्चय किया है[3]. इससे गत नेपाल संवत् में ८७८-७९ जोड़ने से ई. स., और ९३५-३६ जोड़ने से वि. सं. होता है. इसके महीने अमांत हैं और वर्ष बहुधा गत लिखे मिलते हैं. यह संवत् नेपाल में प्रचलित था परंतु जब से नेपाल पर गोर्खों का राज्य हुआ ( ई. स. १७६८ ) तब से राजकीय लिखापढ़ी में इस संवत् के स्थान पर शक संवत् प्रचलित हो गया है परंतु पुस्तकलेखक आदि अब तक इसको काम में लाते हैं.

---

### १६—चालुक्य विक्रम संवत्.

कल्याणपुर ( कल्याणी, निज़ाम राज्य में ) के चालुक्य ( सोलंकी ) राजा विक्रमादित्य ( छठे ) ने अपने राज्य में शक संवत् को मिटा कर उसके स्थान में अपने नाम का संवत् चलाया. मालवे के प्रसिद्ध विक्रमादित्य के संवत् से भिन्न बतलाने के लिये शिलालेखादि में इसका नाम 'चालुक्य विक्रमकाल'[4] या 'चालुक्य विक्रमवर्ष'[5] मिलता है. कभी इसके लिये 'वीरविक्रमकाल'[6], 'विक्रमकाल'[7] और 'विक्रमवर्ष'[8] भी लिखा मिलता है. यह संवत् उक्त राजा के राज्याभिषेक के वर्ष से चला हुआ माना जाता है.

चालुक्य राजा विक्रमादित्य ( छठे ) के समय के येवूर गांव से मिले हुए शिलालेख में चालुक्य विक्रमवर्ष दूसरा, पिंगल संवत्सर, श्रावण शुक्ला १५ रवि वार चंद्रग्रहण लिखा है[9]. बार्हस्पत्यमान का पिंगल संवत्सर दक्षिणी गणना के अनुसार शक संवत् ९९९ था अत एव गत शक संवत् और वर्तमान चालुक्य विक्रम संवत् के बीच का अंतर ( ९९९-२= ) ९९७, गत विक्रम संवत् और

---

संभव प्रतीत होता है. राघवदेव ठाकुरी वंश ( प्रथम ) के राजा जयदेव का पूर्वज होना चाहिये. डॉ० भगवानलाल इंद्रजी को मिली हुई वंशावली में जयदेवमल्ल का ई. स. ८८० में विद्यमान होना लिखा है परंतु उसका ठीक समय ई. स. १२५२ और १२६० के बीच होना चाहिये.

१. इं. ऍ; जि. १३, पृ. ४१४. नेपाल में पहिले गुप्त संवत् और उसके पीछे हर्ष संवत् चलता था. जिसके बाद नेवार ( नेपाल ) संवत् चला.

२. कशे ( शके ) १६०७ मार्गशिरवदि अष्टमी मघानक्षत्रे सोमदिने........नेपाल संवत् ८०६ ( ह; कॅ. पा; पृ. १६५ ).

३. इं. ऍ; जि. १७, पृ. २४६.

४. श्रीमच्चाळुक्यविक्रमकालद १२नेय प्रभवसंवत्सरद० ( ज. ए. सो. बंब; जि. १०, पृ. २६० ). इस शिलालेख की भाषा कनड़ी है.

५. श्रीमच्चाळुक्यविक्रमवर्षद २नेय पिंगलसंवत्सरद० ( इं. ऍ; जि. ८, पृ. २० ).

६. श्रीवीरविक्रमकाळ(ल)नामधेयसंवत्सरैकविंशतिप्रमितेष्वतीतेषु वर्त्तमानधातुसंवत्सरे० (ज. ए. सो. बंब; जि. १०, पृ. १६७).

७. श्रीविक्रु(क्र)मकालसंवत्सरेषु षट्सु अतीतेषु सप्तमे दुंदुभिसंवत्सरे प्रवर्त्तमाने० ( ऍ. इं; जि. ३, पृ. ३०८ ).

८. गिरिभवलोचन३७प्रमितविक्रमवर्षजनन्दनाख्यवत्सर० ( की; लि. इं. स. इं; पृ. ३८, लेखसंख्या २१२ ).

९. इं. ऍ. जि. ८. पृ. २० ( देखो इसी पृष्ठ का टिप्पण ५ ).

वर्तमान चालुक्य विक्रम संवत् का अंतर ११३२ तथा ई. स. और वर्तमान चालुक्य विक्रम संवत् का अंतर १०७५-७६ आता है अर्थात् वर्तमान चालुक्य विक्रम संवत् में १०७५-७६ मिलाने से ई. स. बनता है.

कुर्तकोटि से मिले हुए लेख में चालुक्य विक्रमवर्ष ७ दुंदुभि संवत्सर पौष शुक्ला ३ रवि वार उत्तरायण संक्रांति और व्यतीपात लिखा है[1]. दक्षिणी बार्हस्पत्य गणना के अनुसार दुंदुभि संवत्सर शक सं. १००४ था; इससे भी गत शक संवत् और वर्तमान चालुक्य विक्रम संवत् का अंतर (१००४–७ =) ९९७ आता है जैसा कि ऊपर बतलाया गया है.

इस संवत् का प्रारंभ चैत्रशुक्ला १ से माना जाता है. यह संवत् अनुमान १०० वर्ष चल कर अस्त हो गया. इसका सब से पिछला लेख चालुक्य विक्रम संवत् ९४[2] का मिला है.

---

### १७—सिंह संवत्.

यह संवत् किसने चलाया यह अब तक निश्चित रूप से मालूम नहीं हुआ. कर्नल जेम्स टॉड ने इसका नाम 'शिवसिंह संवत्' लिखा है और इसको दीव बेट (काठिआवाड़ के दक्षिण में) के गोहिलों का चलाया हुआ बतलाया है[3]. इससे तो इस संवत् का प्रवर्तक गोहिल शिवसिंह मानना पड़ता है. भावनगर के भूतपूर्व दीवान विजयशंकर गौरीशंकर ओझा ने लिखा है कि 'श्रीसिंह का नाम पोरबंदर के एक लेख में मिल आता है जिसमें उसको सौराष्ट्र का मंडलेश्वर लिखा है, परंतु पीछे से उसने अधिक प्रबल हो कर विक्रम संवत् ११७० (ई. स. १११४) से अपने नाम का संवत् चलाया हो ऐसा मालूम होता है'[4]; परंतु पोरबंदर का वह लेख अब तक प्रसिद्धि में नहीं आया जिससे मंडलेश्वर सिंह के विषय में कुछ भी कहा नहीं जा सकता.

डॉ. भगवानलाल इंद्रजी का कथन है कि 'संभवतः ई. स. १११३–१११४ (वि. सं. ११६९-७०) में [चौलुक्य] जयसिंह (सिद्धराज) ने सोरठ (दक्षिणी काठिआवाड़) के [राजा] खेंगार को विजय कर अपने विजय की यादगार में यह संवत् चलाया हो'[5]. परंतु यह कथन भी स्वीकार नहीं किया जा सकता क्यों कि प्रथम तो ई. स. १११३-१४ में ही जयसिंह के खेंगार को विजय करने का कोई प्रमाण नहीं है. दूसरी आपत्ति यह है कि यदि जयसिंह ने यह संवत् चलाया होता तो इसका नाम 'जयसिंह संवत्' होना चाहिये था न कि सिंह संवत् क्यों कि संवतों के साथ उनके प्रवर्तकों के पूरे नाम ही जुड़े रहते हैं. तीसरी बात यह है कि यदि यह संवत् जयसिंह ने चलाया होता तो इसकी प्रवृत्ति के पीछे के उसके एवं उसके वंशजों के शिलालेखों तथा दानपत्रों में मुख्य संवत् यही होना चाहिये था परंतु ऐसा न होना यही बतलाता है कि यह संवत् जयसिंह का चलाया हुआ नहीं है. काठिआवाड़ से बाहर इस संवत् का कहीं प्रचार न[6] होना भी यही साबित करता है कि यह संवत् काठिआवाड़ के सिंह नाम के किसी राजा ने

---

१. इं. ऐं; जि. २२, पृ. १०९. २. इं. ऐं; जि. ८, पृ. ९७-८.

३. कर्नल जेम्स टॉड का 'ट्रॅवल्स इन् वेस्टर्न इंडिआ', पृ. ५०६ और टिप्पण †.

४. 'भावनगर प्राचीन शोध संग्रह,' भाग १, पृ. ४-५ (गुजराती); अंग्रेज़ी अनुवाद, पृ. २-३.

५. बंब. गॅ; जि. १, भाग १, पृ. १७६.

६. गुजरात के चौलुक्य (सोलंकी) राजा भीमदेव के दानपत्र में, जिसमें कच्छ मंडल (कच्छ राज्य) के सहसचाण गांव की कुछ भूमि दान करने का उल्लेख है, केवल 'संवत् ९३' लिखा है जिसको उसके संपादक डॉ. फ्लीट ने सिंह संवत् अनुमान कर उक्त दानपत्र को विक्रम संवत् १२६२ या १२६३ का माना और चौलुक्य भीमदेव (दूसरे) का, जिसने वि. सं. १२३५ से १२९८ तक राज्य किया था, ठहरा दिया (इं. ऐं; जि. १८, पृ. १०८-९); परंतु ऐसा करने में उक्त विद्वान् ने धोखा खाया है क्योंकि न तो वह दानपत्र भीमदेव (दूसरे) का है और न उसका संवत् ९३ सिंह संवत् है जैसा कि माना गया है. वास्तव में वह दानपत्र चौलुक्य (सोलंकी) भीमदेव (पहिले) का है और उसका संवत् वि. सं. १०९३ है परंतु शताब्दियों के अंक

चलाया होगा जिसका नाम इसके साथ जुड़ा हुआ है और जैसा कि विजयशंकर गौरीशंकर ओझा का अनुमान है.

मांगरोल की सोढडी वाव (वावडी) के लेख में विक्रम संवत् १२०२ और सिंह संवत् ३२ आश्विन वदि १३ सोम वार लिखा है[1] जिससे विक्रम संवत् और सिंह संवत् के बीच का अंतर (१२०२–३२=) ११७० आता है. इस हिसाब से ई. स. में से १११३-१४ घटाने से सिंह संवत् होगा.

चौलुक्य राजा भीमदेव (दूसरे) के दानपत्र में वि. सं. १२६६ और सिंह संवत् ९६ मार्गशिर शुदि १४ गुरु वार[2] लिखा है. इसमें भी वि. सं. और सिंह संवत् के बीच का अंतर (१२६६–९६=) ११७० आता है जैसा कि ऊपर बतलाया गया है.

चौलुक्य अर्जुनदेव के समय के उपर्युक्त वेरावल के ४ संवत्वाले शिलालेख में वि. सं. १३२० और सिंह संवत् १५१ आषाढ कृष्णा १३[3] लिखा है. उक्त लेख का विक्रम संवत् १३२०

---

(१०) छोड़ कर केवल ऊपर के ही अंक लिखे गये हैं. ऐसा मानने का कारण यह है कि उक्त दानपत्र के छपने से १२ वर्ष पहिले डॉ. बूलर ने चौलुक्य भीमदेव (पहिले) का वि. सं. १०८६ कार्तिक शुदि १५ का दानपत्र प्रसिद्ध किया (इं. एँ; जि. ६, पृ. १९३-४) जिसमें उसका लेखक कायस्थ कांचन का पुत्र वटेश्वर और दूतक महासांधिविग्रहिक चंडशर्मा होना लिखा है. डॉ. फ्लीट के प्रसिद्ध किये हुए संवत् ९३वाले दानपत्र का लेखक भी वही कायस्थ कांचन का पुत्र वटेश्वर और दूतक वही महासांधिविग्रहिक चंडशर्मा है इस लिये ये दोनों दानपत्र एक ही राजा के हैं यह निश्चित है. ऐसी दशा में डॉ. फ्लीटवाले दानपत्र का संवत् ९३ विक्रम संवत् १०९३ ही है न कि १२६२ या १२६३. शिलालेख और दानपत्रों के संवतों में कभी कभी शताब्दियों के अंकों को छोड़ कर केवल ऊपर के ही अंक दिये हुए मिलते हैं जो विद्वानों को चक्कर में डाल देते हैं.

देवदत्त रामकृष्ण भंडारकर ने कोटा राज्य के अटू नामक स्थान से मिले हुए महाराजाधिराज जयसिंह के लेख में 'संवत् १४' खुदा हुआ होने से लिखा है कि 'यदि यह जयसिंह चौलुक्य सिद्धराज जयसिंह है और संवत् १४ उसका चलाया हुआ संवत् [अर्थात् सिंह संवत्, जिसको जयसिंह का चलाया हुआ मान लिया है] है तो उस [लेख] का समय ई. स. ११२८ [वि. सं. ११८५] आता है. उक्त लेख का जयसिंह कोई दूसरा जयसिंह हो सकता है परंतु वह उक्त नाम के चौलुक्य राजा से पहिले का नहीं हो सकता क्यों कि अक्षरों पर से उक्त लेख का [ई. स. की] १२ वीं शताब्दी से पहिले का होना पाया नहीं जाता' (प्रो. रि. आ. स. वे. इं; ई. स. १९०४-५, पृ, ४८). अटू के लेख का संवत् भी सिंह संवत् १४ नहीं किंतु वि. सं. १३१४ होना चाहिये जिसमें भी शताब्दियों के अंक छोड़ दिये गये हैं. वह लेख या तो मालवे के महाराजाधिराज जयसिंह दूसरे (जयतुगिदेव) का, जिसके समय का राहटगढ़ का लेख वि. सं. १३१२ भाद्रपद सुदि ७ (की; लि. इं. नॉ. इं; पृ. ३१, लेखसंख्या २२३) का मिला है, या उसके छोटे भाई जयवर्मन् का, जिसका दानपत्र वि. सं. १३१७ का मिला है (एँ. इं; जि. ९, पृ. १२०-२३), होना चाहिये. कोटा और झालावाड़ के इलाके पहिले मालवे के परमारों के अधीन थे जिनके लेख ई. स. की ११ वीं से १३ वीं शताब्दी के वहां पर मिलते हैं. ऐसे ही उक्त विद्वान् ने जोधपुर राज्य के सेवाड़ी गांव से मिले हुए कटुराज के समय के एक लेख का संवत् ३१ पढ़ा है और उसको सिंह संवत् मान कर विक्रम संवत् १२०० में कटुराज का नाडोल का राजा होना माना है तथा उक्त कटुराज को चाहमान (चौहान) अश्वराज (आशाराज) का पुत्र कटुकराज बतलाया है (एँ. इं; जि. ११, पृ. ३४ ६६). वह लेख बहुत बिगड़ी हुई दशा में है इस लिये उसके शुद्ध पढ़े जाने के विषय में हमें शंका ही है. यदि उसका संवत् वास्तव में ३१ हो तो भी वह सिंह संवत् नहीं किंतु वि. सं. १२३१ होना चाहिये. क्यों कि नाडोल के चौहान के लेखों में कहीं सिंह संवत् नहीं है. अश्वराज के पुत्र कटुकराज के सेवाड़ी के दूसरे लेख में वि. सं. ११७२ (एँ. इं; जि. ११, पृ. ३१-३२) ही लिखा है और वि. सं. ११८९ से १२०१ तक के कई शिलालेख चौहान राजा रायपाल के समय के नाडोल और नारलाई से मिले हैं (एँ. इं; जि. ११, पृ. ३४-४३.) जिनसे पाया जाता है कि वि. सं. ११८९ से १२०२ तक नाडोल का राजा रायपाल था न कि कटुराज. ऐसी दशा में सिंह संवत् ३१ (वि. सं. १२००) में कटुराज का नाडोल का राजा होना संभव नहीं हो सकता. काठिआवाड़ से संबंध न रखनेवाले लेखों में सिंह संवत् मानने की चेष्टा करने के केवल उपर्युक्त तीन ही उदाहरण अब तक मिले हैं जिनमें से एक में भी सिंह संवत् नहीं किंतु शताब्दियों के अंकरहित वि. सं. के ही वर्ष हैं.

१. श्रीमद्विक्रमसंवत् १२०२ तथा श्रीसिंहसंवत् ३२ आश्विनवदि १३ सोमे (भावनगर प्राचीन शोध संग्रह, भाग १, पृ. ७).

२. श्रीविक्रमसंवत् १२६६ वर्षे श्रीसिंहसंवत् ९६ वर्षे लौकि० मार्ग्ग शुदि १४ गुरा० (इं. एँ; जि. १८, पृ. ११२).

३. देखो, ऊपर पृ. १७५ और उसीका टिप्पण ४.

कार्तिकादि[1] है इस लिये चैत्रादि और आषाढादि १३२१ होगा जिससे विक्रम संवत् और सिंह संवत् के बीच का अंतर ( १३२१–१५१= ) ११७० ही आता है.

इस संवत्वाले थोड़े से शिलालेख काठिआवाड़ से ही मिले हैं और चौलुक्य भीमदेव ( दूसरे ) के उपर्युक्त वि. सं. १२६६ के दानपत्र में विक्रम संवत् के साथ सिंह संवत् दिया है जिसका कारण यही है कि वह दानपत्र काठिआवाड़ में दान की हुई भूमि के संबंध का है. इस संवत् का प्रारंभ आषाढ़ शुक्ला १ ( अमांत ) से है और इसका सब से पिछला लेख सिंह संवत् १५१ का मिला है.

---

## १८—लक्ष्मणसेन संवत्.

यह संवत् बंगाल के सेनवंशी राजा बल्लालसेन के पुत्र लक्ष्मणसेन के राज्याभिषेक ( जन्म )[2] से चला हुआ माना जाता है,

---

१. देखो, ऊपर पृ. १७५ और उसी का टिप्पण ५.

२. ई. स. ११६८-६६ के आसपास (इं. ऐं., जि. १६, पृ. ७) देहली के ग़ुलाम सुलतान कुतबुद्दीन ऐबक के समय बख्तिआर खिलजी ने नदिआ पर चढ़ाई कर उसे ले लिया और वहां का राजा लक्ष्मणसेन भाग गया. इस चढ़ाई का वृत्तांत मिनहाज़ उस्सिराज (जन्म ई. स. ११६३—देहांत ई. स १२६५ के पीछे) ने 'तबक़ात-इ-नासिरी' नामक इतिहास के पुस्तक में इस तरह लिखा है कि 'राय लखमणिआ ( लक्ष्मणसेन ) गर्भ में था उस वक़्त उसका पिता मर गया था. उसकी माता का देहांत प्रसववेदना से हुआ और लखमणिआ जन्मते ही गद्दी पर बिठलाया गया. उसने ८० वर्ष राज्य किया' (तबकात-इ-नासिरी का अंग्रेज़ी अनुवाद, मेजर रावर्टी का किया हुआ; पृ. ५५५). लक्ष्मणसेन संवत् का प्रारंभ ई. स. ११९९ में हुआ जैसा कि आगे लिखा गया है, इस लिये बख्तिआर खिलजी की लक्ष्मणसेन पर की नदिआ की चढ़ाई लक्ष्मणसेन संवत् ( ११९८–१११९= ) ८० में हुई, जब कि लक्ष्मणसेन की उम्र ८० वर्ष की थी और उतने ही वर्ष उसको राज्य करते हुए थे.

'लघुभारत' नामक संस्कृत पुस्तक में लिखा है कि परंपरागत जनश्रुति से यह प्रवाद सुनने में आता है कि बल्लाल (बल्लालसेन, लक्ष्मणसेन का पिता) मिथिला की चढ़ाई में मर गया. जब ऐसा संवाद फैला उसी समय विक्रमपुर में लक्ष्मण का जन्म हुआ' (प्रवादः श्रूयते चात्र पारम्परीणवार्त्तया । मिथिले युद्धयात्रायां बल्लालोभून्मृतध्वनिः ॥ तदानीं विक्रमपुरे लक्ष्मणो जातवानसौ । लघुभारत, खण्ड २; ज. ए. सो. बंगा; ई. स. १८९६). यह कथन मिनहाज की सुनी हुई बात से मिलता जुलता ही है परंतु इससे पाया जाता है कि लक्ष्मणसेन का जन्म हुआ उस समय बल्लालसेन के मिथिला में मर जाने की खाली अफ़वाह ही उड़ी थी. संभव है कि इस अफ़वाह के उड़ने से विक्रमपुर में लक्ष्मणसेन गद्दी पर बिठला दिया गया हो और उसके जन्म की खबर पाने पर बल्लालसेन ने मिथिला में रहते समय पुत्रजन्म की खुशी में यह संवत् चलाया हो. बल्लालसेन ने शक संवत् १०९१ ( ई. स. ११६९ ) में 'दानसागर' नामक ग्रंथ रचा ( निखिलचक्रतिलकश्रीमद्बल्लालसेनेन । पूर्णे शशिनवदशमिते शकवर्षे दानसागरो रचितः ॥ दानसागर; ज. ए. सो. बंगा; ई. स. १८९६, भाग १, पृ. २३ ). डॉ. राजेंद्रलाल मित्र ने बंगाल के सेनवंशी राजाओं के समय का निर्णय करने में दानसागर की सहायता ली और उसकी रचना का श्लोक भी टिप्पण में उद्धृत किया ( पूर्णे शशिनवदशमिते शकाब्दे—ज. ए. सो. बंगा; ई. स. १८६५, पृ. १३७ ) परंतु उसका अनुवाद करने में ग़लती की और शक संवत् १०९१ के स्थानपर १०१९ ( ई. स. १०९७ ) लिख कर बल्लालसेन का समय ई. स. १०५६ से ११०६ तक मान लिया जो ठीक नहीं है.

बल्लालसेनरचित 'अद्भुतसागर' नामक बड़े ग्रंथ के प्रारंभ की भूमिका में लिखा है कि 'गौडेंद्र ( बल्लालसेन ) ने शक संवत् १०९० (ई. स. ११६८) में 'अद्भुतसागर' का प्रारंभ किया परंतु उसके समाप्त होने के पूर्व ही उसने अपने पुत्र (लक्ष्मणसेन) को राज्यसिंहासन पर बिठलाया और अपने ग्रंथ को पूर्ण करने का भार उस पर डाला. फिर गंगा में अपने दान के जल के प्रवाह से यमुना का संगम बना कर अपनी स्त्री सहित स्वर्ग को गया ( अर्थात् डूब मरा ) और लक्ष्मणसेन के उद्योग से 'अद्भुतसागर' पूर्ण हुआ' ( शाके खनवखेन्द्वब्दे आरेभेऽद्भुतसागरं । गौडेन्द्रकुञ्जरालानस्तम्भबाहुर्महीपतिः ॥ ग्रन्थेऽस्मिन्नसमाप्त एव तनयं साम्राज्यरक्षामहादीक्षापर्वणि दीक्षणान्निजकृते निष्पत्तिमभ्यर्थ्य सः । नानादानचिताम्बुसंचलनतः सूर्यात्मजासंगमं गङ्गायां विरचय्य निर्जरपुरं भार्यानुयातो गतः ॥ श्रीमल्लक्ष्मणसेनभूपतिरतिश्लाघ्यो यदुद्योगतो निष्पन्नोऽद्भुतसागरः कृतिरसौ बल्लालभूमीभुजः । अद्भुतसागर ). यदि लक्ष्मणसेन के जन्मसमय ( ई. स. १११९ में ) बल्लालसेन की अवस्था २० वर्ष की मानें तो अद्भुतसागर के प्रारंभ के

अबुलफ़ज़ल् ने 'अकबरनामे' में तारीख इलाही के प्रसंग में लिखा है कि 'बंग (बंगाल) में लछमनसेन (लक्ष्मणसेन) के राज्य के प्रारंभ से संवत् गिना जाता है. उस समय से अब तक ४६५ वर्ष हुए हैं. गुजरात और दक्षिण में शालिवाहन का संवत् है जिसके इस समय १५०६ और मालवा तथा देहली आदि में विक्रम का संवत् चलता है जिसके १६४१ वर्ष व्यतीत हुए[1] हैं'. इससे शक संवत् और लक्ष्मणसेन संवत् के बीच का अंतर (१५०६–४६५=) १०४१ आता है.

डॉ. राजेंद्रलाल मित्र को मिले हुए 'स्मृतितत्त्वामृत' नामक हस्तलिखित पुस्तक के अंत में 'ल. सं. ५०५ शाके १५४६' लिखा है[2]. इससे भी शक संवत् और लक्ष्मणसेन संवत् के बीच का अंतर (१५४६–५०५=) १०४१ आता है जैसा कि अबुलफ़ज़ल् ने लिखा है.

नेपाल से मिले हुए 'नरपतिजयचर्या टीका' (स्वरोदयदीपिका) नामक हस्तलिखित पुस्तक के अंत में शाके १५३६ ल सं ४६४ लिखा है[3]. यदि यह शक संवत् वर्तमान माना जावे तो गत १५३५ होगा. इससे भी शक संवत् और लक्ष्मणसेन संवत् के बीच का अंतर अबुलफ़ज़ल् के लिखे अनुसार ही आता है.

उपर्युक्त तीनों प्रमाणों के आधार पर शक संवत् और लक्ष्मणसेन संवत् के बीच का अंतर १०४१ होता है, परंतु तिरहुत के राजा शिवसिंहदेव के दानपत्र में, जो जाली है, ल. सं. २९३ श्रावण सुदि ७ गुरु वार लिख अंत में सन् ८०७ (? ८०१) संवत् १४५५ शाके १३२१ लिखा है[4], जिससे शक संवत् और लक्ष्मणसेन संवत् के बीच का अंतर (१३२१–२९३=) १०२८ आता है.

'द्विजपत्रिका' की तारीख १५ मार्च ई. स. १८९३ की संख्या में लिखा है कि 'बल्लालसेन के पीछे उनके बेटे लक्ष्मणसेन ने शक संवत् १०२८ में बंगाल के सिंहासन पर बैठ कर अपना नया शक

---

समय उसकी अवस्था ६७ वर्ष होनी चाहिये. ऐसी दशा में प्रारंभ किए हुए बड़े ग्रंथ को समाप्त करने की शक्ति उसमें न रही हो जिससे राजपूतों की रीति के अनुसार बिस्तर में मरना पसंद न कर पूर्ण वृद्धावस्था में धीरता के साथ आत्मघात करना पसंद किया हो यह संभव है (गौ; सो. प्रा. इ; भाग १, पृ. ६५, टिप्पण *). उपर्युक्त दोनों ग्रंथों की रचना के श्लोकों से तो यही पाया जाता है कि ई. स. ११६९ के पीछे तक बल्लालसेन जीवित था जिसके पीछे लक्ष्मणसेन ने स्वतंत्रतापूर्वक राज्य किया हो.

राखालदास बेनर्जी ने 'लक्ष्मणसेन' नामक लेख में (ज. ए. सो. बंगा; ई. स. १९१३, पृ. २७१–९०) यह सिद्ध करने की कोशिश की है कि 'लक्ष्मणसेन का राज्य ई. स. ११७० के पूर्व ही समाप्त हो चुका था, बख्तिआर खिलजी की नदिआ की चढ़ाई के समय वहां का राजा लक्ष्मणसेन न था, 'दानसागर' और 'अद्भुतसागर' की रचना के संवत् विषयक जो श्लोक मिलते हैं वे पिछले क्षेपक होने चाहियें, तथा 'अद्भुतसागर' की रचना के संवत् संबंधी श्लोक तो केवल एक ही प्रति में, जो डॉ. रामकृष्ण गोपाल भंडारकर को मिली, मिलते हैं.' उनके कथन का मुख्य आधार गया से मिले हुए दो शिलालेख हैं जिन में से पहिले के अंत में—'श्रीमल्लक्ष्मणसेनस्यातीतराज्ये सं ५१ भाद्रदिने २९' (ऍ. इं; जि. १२. पृ. २९) और दूसरे के अंत में—'श्रीमल्लक्ष्मणसेनदेवपादानामतीतराज्ये सं ७४ वैशाखवदि १२ गुरौ' (ऍ. इं; जि. १२. पृ. ३०) लिखा है. इनमें से पहिले लेख के 'अतीतराज्ये' पद से लक्ष्मणसेन संवत् ५१ (ई. स. ११७०) से पूर्व लक्ष्मणसेन का राज्य 'अतीत' (समाप्त) हो चुका यह मान कर बख्तिआर खिलजी की चढ़ाई के समय अर्थात् ११९९ (१२०० माना है) में लक्ष्मणसेन का विद्यमान न होना बतलाया है परंतु हम उक्त कथन से सहमत नहीं हो सकते क्यों कि नदिआ की चढ़ाई मिन्हाज उस्सिराज की जीवित-दशा की घटना थी, उक्त चढ़ाई के पीछे वह बंगाल में रहा था और बख्तिआर खिलजी के साथ रहने वालों से उसने वह हाल सुना था ऐसा वह लिखता है. ऐसे ही 'दानसागर' और 'अद्भुतसागर' में मिलनेवाले उनकी रचना के समय संबंधी श्लोकों को क्षेपक नहीं कह सकते. अद्भुतसागर की एक ही प्रति में वे श्लोक मिलते हैं ऐसा हो नहीं किंतु राजपूताने में उसकी तीन प्रति देखने में आईं उन सब में वे श्लोक हैं. ऐसी दशा में बल्लालसेन का शक संवत् १०९१ (ई. स. ११६९) के पीछे तक जीवित रहना पाया जाता है. गया के लेखों के 'अतीतराज्ये सं' को 'अतीतराज्यसं' (जैसा कि राखालदास बेनर्जी के उक्त लेख में छपा है, पृ. २७१, २७२) पढना और 'अतीत' को 'राज्यसंवत्' का विशेषण मान कर 'गतराज्यवर्ष' अर्थ करना ही उचित है. तब वे लेख लक्ष्मणसेन के राजत्वकाल के ही माने जा सकते हैं.

१. ज. ए. सो. बंगा; जि. ५७, भाग १, पृ. १-२.

२. नोटिसिज़ ऑफ संस्कृत मॅनुस्क्रिप्ट्स, जि. ६, पृ. १३

३. इ; कॅ. पा; पृ. १०९.

४. इं. ऍ; जि. १४. पृ. १९०, १९१.

चलाया. यह बहुत दिन तक चलता रहा और अब सिर्फ मिथिला में कहीं कहीं लिखा जाता है.'

ई. स. १७७८ में डॉ. राजेंद्रलाल मित्र ने लिखा कि 'तिरहुत के पंडित इसका प्रारंभ माघ शुक्ला १ से मानते हैं. इसका प्रारंभ ई. स. ११०६ के जनवरी (वि. सं. ११६२=श. सं. १०२७) में होना चाहिये[१].'

इन पिछले तीनों अवतरणों के अनुसार शक संवत् और लक्ष्मणसेन संवत् के बीच का अंतर १०२८ या उसके करीब आता है. मिथिला देश के पंचांगों में विक्रम, शक और लक्ष्मणसेन संवत् तीनों लिखे जाते हैं परंतु उनमें शक संवत् और लक्ष्मणसेन संवत् के बीच का अंतर एकसा नहीं मिलता किंतु लक्ष्मणसेन संवत् १ शक संवत् १०२६-२७, १०२७-२८, १०२९-३० और १०३०-३१ के मुताबिक आता है[२].

डॉ. कीलहॉर्न ने एक शिलालेख और पांच हस्तलिखित पुस्तकों में लक्ष्मणसेन संवत् के साथ दिये हुए मास, पक्ष, तिथि और वार को गणित से जांच कर देखा तो मालूम हुआ कि गत शक संवत् १०२८ मार्गशिर सुदि १ (ई. स. ११०६ तारीख २६ अक्टोबर) को इस संवत् का पहिला दिन अर्थात् प्रारंभ मान कर गणित किया जावे तो उन ६ में से ५ तिथियों के वार ठीक मिलते हैं[३] परंतु गत शक संवत् १०४१ अमांत कार्तिक शुक्ला १ (ई. स. १११९ तारीख ७ अक्टोबर) को इस संवत् का पहिला दिन मान कर गणित किया जावे तो छओं तिथियों के वार मिल जाते हैं[४]. ऐसी दशा में अबुलफ़ज़ल का कथन ही ठीक है. इस हिसाब से लक्ष्मणसेन संवत् में १०४०-४१ जोड़ने से गत शक संवत्, ११७५-७६ जोड़ने से गत चैत्रादि विक्रम संवत् और १११८-१९ जोड़ने से ईसवी सन् होगा.

यह संवत् पहिले बंगाल, बिहार और मिथिला में प्रचलित था और अब मिथिला में इसका कुछ कुछ प्रचार है, जहां इसका प्रारंभ माघ शुक्ला १ से माना जाता है.

---

## १९—पुडुवेप्पु संवत्.

ई. स. १३४१ में कोचीन के उत्तर में एक टापू (१३ मील लंबा और १ मील चौड़ा) समुद्र में से निकल आया, जिसे 'वीपीन' कहते हैं, उसकी यादगार में वहां पर एक नया संवत् चला जिसको पुडुवेप्पु (पुडु=नई; वेप=आबादी; मलयाळम् भाषा में) कहते हैं[५]. कोचीन राज्य और डच ईस्ट इंडिआ कंपनी के बीच जो संधि हुई वह तांबे के ५ पत्रों पर खुदी हुई मिली है जिसमें पुडुवेप्पु संवत् ३२२; १४ मीनम् (मीन संक्रांति का १४ वां दिन=ई. स. १६६३ तारीख २२ मार्च) लिखा है[६]. यह संवत् कोचीन राज्य में कुछ कुछ चलता रहा परंतु अब उसका प्रचार पाया नहीं जाता.

---

## २०—राज्याभिषेक संवत्.

राज्याभिषेक संवत्, जिसको दक्षिणी लोग 'राज्याभिषेक शक' या 'राजशक' कहते हैं, मराठा राज्य के संस्थापक प्रसिद्ध शिवाजी के राज्याभिषेक के दिन अर्थात् गत शक संवत् १५९६ (गत चैत्रादि वि. सं. १७३१) आनंद संवत्सर ज्येष्ठ शुक्ला १३ (तारीख ६ जून ई. स. १६७४) से

---

१. ज. ए; सो. बंगा; जि. ४७, भाग १, पृ. ३९८.

२. क; इं. ई; पृ. ७९.

३. इं. ऍ; जि. १९, पृ. ५.

४. इं. ऍ; जि. १९, पृ. ६.

५. ट्रा. आ. सी; जि. १, पृ. २८-२९.

६. ट्रा. आ. सी; जि. १, पृ. २९.

चला था. इसका वर्ष ज्येष्ठ शुक्ला १३ से पलटता था और वर्तमान ही लिखा जाता था. इसका प्रचार मराठों के राज्य में रहा परंतु अब यह लिखा नहीं जाता.

---

## २१—बार्हस्पत्य संवत्सर ( १२ वर्ष का ).

यह बार्हस्पत्य संवत्सर १२ वर्ष का चक्र है और इसका संबंध बृहस्पति की गति से है. इसके वर्षों के नाम कार्त्तिकादि १२ महीनों के अनुसार हैं परंतु कभी कभी महीनों के नाम के पहिले 'महा' लगाया जाता है जैसे कि 'महाचैत्र', 'महावैशाख' आदि.

सूर्य समीप आने से बृहस्पति अस्त हो कर जब सूर्य उससे आगे निकल जाता है तब (२५ से ३१ दिन के बाद) जिस नक्षत्र पर फिर वह (बृहस्पति) उदय होता है उस नक्षत्र के अनुसार संवत्सर (वर्ष) का नाम नीचे लिखे क्रम से रक्खा जाता है—

कृत्तिका या रोहिणी पर उदय हो तो महाकार्त्तिक (कार्त्तिक); मृगशिर या आर्द्रा पर महामार्गशीर्ष ( मार्गशीर्ष ); पुनर्वसु या पुष्य पर महापौष; आश्लेषा या मघा पर माहमाघ; पूर्वाफाल्गुनी, उत्तराफाल्गुनी या हस्त पर महाफाल्गुन; चित्रा या स्वाति पर महाचैत्र; विशाखा या अनुराधा पर महावैशाख; ज्येष्ठा या मूल पर महाज्येष्ठ; पूर्वाषाढा या उत्तराषाढा पर महाआषाढ; श्रवण या धनिष्ठा पर महाश्रावण; शतभिषा, पूर्वाभाद्रपदा या उत्तराभाद्रपदा पर महाभाद्रपद और रेवती, अश्विनी या भरणी पर उदय हो तो महाआश्वयुज ( आश्विन ) संवत्सर कहलाता है[१]. इस चक्र में १२ वर्षों में एक संवत्सर क्षय[२] हो जाता है. प्राचीन शिलालेख और दानपत्रों में बार्हस्पत्य संवत्सर दिये हुए मिलते हैं,[३] जो सब ई. स. की ७ वीं शताब्दी के पूर्व के हैं. उसके पीछे इस का प्रचार सामान्य व्यवहार से उठ गया और केवल पंचांगों में वर्ष का नाम[४] बतलाने में ही रह गया जो अब तक चला जाता है.

---

## २२—बार्हस्पत्य संवत्सर ( ६० वर्ष का ).

यह बार्हस्पत्य संवत्सर ६० वर्ष का चक्र है. इसमें वर्षों की संख्या नहीं किंतु १ से ६० तक के नियत नाम ही लिखे जाते हैं. मध्यम मान से बृहस्पति के एक राशि पर रहने के समय को 'बार्हस्पत्य संवत्सर' (वर्ष) कहते हैं[५] जो ३६१ दिन, २ घड़ी और ५ पल का होता है, और सौर

---

१. नक्षत्रेण सहोदयमुपगच्छति येन देवपतिमन्त्री । तत्संज्ञं वक्तव्यं वर्ष मासक्रमेणैव ॥ वर्षाणि कार्त्तिकादीन्याग्नेयाद्भद्वयानुयोगीनि । क्रमशस्त्रिभं तु पञ्चममुपान्त्यमन्त्यं च यद्वर्षम् ॥ ( वाराही संहिता; अध्याय ८, श्लोक १–२ ).

२. १२ सौर वर्षों में ११ बार गुरु अस्त होकर फिर उदय होता है इसलिये १२ वर्ष में एक बार्हस्पत्य संवत्सर क्षय हो जाता है. जैसे कि पं. श्रीधर शिवलाल के वि. सं. १९६५ के पंचांग में 'वर्षनाम पौष' लिखा है परंतु १९६६ के पंचांग में 'वर्षनाम फाल्गुन' लिखा है जिससे माघ ( महामाघ ) संवत्सर क्षय हो गया.

३. भरतपुर राज्य के कोट नामक गांव से मिले हुए शिलालेख में 'महाचैत्र' संवत्सर ( रि. रा. म्यु. अ; ई. स. १९१६-१७, पृ. २ ), परिव्राजक महाराज हस्तिन् के गुप्त संवत् १६३ ( ई. स. ४८२–८३ ) के दानपत्र में 'महाआश्वयुज' संवत्सर ( त्रिषष्ट्युत्तरेब्दशते गुप्तनृपराज्यभुक्तौ महाश्वयुजसंवत्स(त्स)रे चैत्रमासशुक्लपक्षद्वितीयायाम्—क्ली; गु. इं; पृ. १०२ ) और कदंबवंशी राजा मृगेशवर्मन् के राज्यवर्ष तीसरे के दानपत्र में 'पौष' संवत्सर—श्रीमृगेशवर्म्मा आत्मनः राज्यस्य तृतीये वर्षे पौषे संवत्सरे कार्त्तिकमासबहुलपक्षे दशम्यां तिथौ ( इं. एँ; जि. ७, पृ. ३५ ) आदि.

४. पं. श्रीधर शिवलाल के वि. सं. १९७४ के पंचांग में 'वर्षनाम आश्विन' और १९७५ के पंचांग में 'वर्षनाम कार्त्तिक' लिखा है. ये वर्षनाम १२ बरसवाले बार्हस्पत्य संवत्सर के ही हैं.

५. बृहस्पतेर्मध्यमराशिभोगात्संवत्सरं सांहितिका वदन्ति ( भास्कराचार्य का 'सिद्धांतशिरोमणि' १ । ३० ).

वर्ष ३६५ दिन, १५ घड़ी, ३१ पल और ३० विपल का होता है, अतएव बार्हस्पत्य संवत्सर सौर वर्ष से ४ दिन, १३ घड़ी और २६ पल के करीब छोटा होता है जिससे प्रति ८५ वर्ष में एक संवत्सर क्षय हो जाता है. इस चक्र के ६० वर्षों के नाम ये हैं—

१ प्रभव, २ विभव, ३ शुक्ल, ४ प्रमोद, ५ प्रजापति, ६ अंगिरा, ७ श्रीमुख, ८ भाव, ९ युवा, १० धाता, ११ ईश्वर, १२ बहुधान्य, १३ प्रमाथी, १४ विक्रम, १५ वृष, १६ चित्रभानु, १७ सुभानु, १८ तारण, १९ पार्थिव, २० व्यय, २१ सर्वजित्, २२ सर्वधारी, २३ विरोधी, २४ विकृति, २५ खर, २६ नंदन, २७ विजय, २८ जय, २९ मन्मथ, ३० दुर्मुख, ३१ हेमलंब, ३२ विलंबी, ३३ विकारी, ३४ शार्वरी, ३५ प्लव, ३६ शुभकृत्, ३७ शोभन, ३८ क्रोधी, ३९ विश्वावसु, ४० पराभव, ४१ प्लवंग, ४२ कीलक, ४३ सौम्य, ४४ साधारण, ४५ विरोधकृत्, ४६ परिधावी, ४७ प्रमादी, ४८ आनंद, ४९ राक्षस, ५० अनल, ५१ पिंगल, ५२ कालयुक्त, ५३ सिद्धार्थी, ५४ रौद्र, ५५ दुर्मति, ५६ दुंदुभि, ५७ रुधिरोद्गारी ५८ रक्ताक्ष, ५९ क्रोधन और ६० क्षय.

वराहमिहिर ने कलियुग का पहिला वर्ष विजय संवत्सर माना है परंतु 'ज्योतिषतत्व' के क्तर्ता ने प्रभव माना है. उत्तरी हिंदुस्तान में इस संवत्सर का प्रारंभ बृहस्पति के राशि बदलने से माना जाता है परंतु व्यवहार में चैत्र शुक्ला १ से ही उसका प्रारंभ गिना जाता है. उत्तरी विक्रम संवत् १९७५ के पंचांग में 'प्रमोद' संवत्सर लिखा है जो वर्ष भर माना जायगा, परंतु उसी पंचांग में यह भी लिखा है कि मेषार्क के समय (चैत्र शुक्ला २ को) उसके १० मास, १९ दिन, ४२ घड़ी और १५ पल व्यतीत हो चुके थे और १ मास, १३ दिन, १७ घड़ी और ४५ पल बाकी रहे हैं[१].

वराहमिहिर के मत से उत्तरी बार्हस्पत्य संवत्सर का नाम मालूम करने का नियम यह है—

इष्ट गत शक संवत् को ११ से गुणो, गुणनफल को चौगुना कर उसमें ८५८९ जोड़ दो, फिर योग में ३७५० का भाग देने से जो फल आवे उसको इष्ट शक संवत् में जोड़ दो, फिर योग में ६० का भाग देने से जो शेष रहे वह प्रभवादि क्रम से गत संवत्सर की संख्या होगी[२].

दक्षिण में बार्हस्पत्य संवत्सर लिखा जाता है परंतु वहां इसका बृहस्पति की गति से कोई संबंध नहीं है. वहांवाले इस बार्हस्पत्य संवत्सर को सौर वर्ष के बराबर मानते हैं जिससे उनके यहां कभी संवत्सर क्षय नहीं माना जाता. कलियुग का पहिला वर्ष प्रमाथी संवत्सर मान कर प्रति-वर्ष चैत्रशुक्ला १ से क्रमशः नवीन संवत्सर लिखा जाता है.

दक्षिणी बार्हस्पत्य संवत्सर का नाम मालूम करने का नियम नीचे अनुसार है—

इष्ट गत शक संवत् में १२ जोड़ कर ६० का भाग देने से जो शेष रहे वह प्रभवादि वर्तमान संवत्सर होगा; अथवा गत इष्ट कलियुग संवत् में १२ जोड़ कर ६० का भाग देने से जो शेष रहे वह प्रभवादि गत संवत्सर होगा[३].

---

१. अथ चैत्रादौ नर्मदोत्तरभागे बार्हस्पत्यमानेन प्रभवादिषष्ट्यब्दानां मध्ये ब्रह्मविंशतिकायां चतुर्थः प्रमोदनामा संवत्सरः प्रवर्तते तस्य मेषार्क[प्रवेश]समये गतमासादिः १० । १९ । ४२ । १५ भोग्यमासादिः १ । १३ । १७ । ४५ (भूंधालाल ज्योतिषरत्न का बनाया हुआ राजपूताना पंचांग वि. सं. १९७५ का).

२. गतानि वर्षाणि शकेन्द्रकालाद्धतानि रुद्रैर्गणयेच्चतुर्भिः । नवाष्टपंचाष्टयुतानि कृत्वा विभाजयेच्छून्यशरागरामैः । फलेन युक्तं शकभूपकालं संशोध्य षष्ट्या.......शेषाः क्रमशः समाः स्युः (वाराही संहिता, अध्याय ८, श्लोक २०-२१).

उदाहरण—विक्रम संवत् १९७५ में बार्हस्पत्य संवत्सर कौनसा होगा?

गत वि. सं. १९७५=गत शक संवत् (१९७५-१३५=) १८४०. १८४०×११=२०२४०, २०२४०×४=८०९६०, ८०९६०+८५८९=८९५४८, ८९५४९ ÷ ३७५०=२३ $\frac{३२९९}{३७५०}$, १८४०+२३=१८६३; $\frac{१८६३}{६०}$=३१, शेष ३, जो गत संवत्सर है. इसलिये वर्तमान संवत्सर =४ अर्थात् प्रमोद.

३. प्रमाथी प्रथमं वर्षं कल्पादौ ब्रह्मणा स्मृतं । तदादि षष्टिहृच्छाके शेषं चांद्रोऽत्र वत्सरः ॥ व्यावहारिकसंज्ञोऽयं कालः स्मृत्यादिकर्मसु । योज्यः सर्वत्र तत्रापि जैवो वा नर्मदोत्तरे (पैतामहसिद्धांत).

उत्तरी हिंदुस्तान के शिलालेखादि में बार्हस्पत्य संवत्सर लिखे जाने के उदाहरण बहुत ही कम मिलते हैं परंतु दक्षिण में इसका प्रचार अधिकता के साथ मिलता है. लेखादि में इसका सबसे पहिला उदाहरण दक्षिण के चालुक्य (सोलंकी) राजा मंगलेश (ई. स. ५६१-६१०) के समय के बादामी (महाकूट) के स्तंभ पर के लेख में मिलता है जिसमें 'सिद्धार्थ' संवत्सर लिखा है[1].

---

### २३—ग्रहपरिवृत्ति संवत्सर.

ग्रहपरिवृत्ति संवत्सर ६० वर्ष का चक्र है जिसके ६० वर्ष पूरे होने पर फिर वर्ष १ से लिखना शुरू करते हैं. इसका प्रचार बहुधा मद्रास इहाते के मदुरा ज़िले में है इसका प्रारंभ वर्तमान कलियुग संवत् ३०७६ (ई. स. पूर्व २४) से होना बतलाते हैं. वर्तमान कलियुग संवत् में ७२ जोड़ कर ६० का भाग देने से जो बचे वह उक्त चक्र का वर्तमान वर्ष होता है; अथवा वर्तमान शक संवत् में ११ जोड़ कर ६० का भाग देने से जो बचे वह वर्तमान संवत्सर होता है. इसमें सप्तर्षि संवत् की नांई वर्षों की संख्या ही लिखी जाती है.

---

### २४—सौर वर्ष.

सूर्य के मेष से मीन तक १२ राशियों के भोग के समय को सौर वर्ष कहते हैं. सौर वर्ष बहुधा ३६५ दिन, १५ घड़ी, ३१ पल और ३० विपल का माना जाता है[2] (इसमें कुछ कुछ मत भेद भी है). सौर वर्ष के १२ हिस्से किये जाते हैं जिनको सौर मास कहते हैं. सूर्य के एक राशि से दूसरी में प्रवेश को संक्रांति (मेष से मीन तक) कहते हैं. हिंदुओं के पंचांगों में मास, पक्ष और तिथि आदि की गणना तो चांद्र है परंतु संक्रांतियों का हिसाब सौर है. बंगाल, पंजाब आदि उत्तर के पहाड़ी प्रदेशों तथा दक्षिण के उन हिस्सों में, जहां कोल्लम् संवत् का प्रचार है, बहुधा सौर वर्ष ही व्यवहार में आता है. कहीं महीनों के नाम संक्रांतियों के नाम ही हैं और कहीं चैत्रादि नामों का प्रचार है. जहां चैत्रादि का व्यवहार है वहां मेष को वैशाख, वृष को ज्येष्ठ आदि कहते हैं. सौर मान के मासों में १ से २६, ३०, ३१ या ३२ तक दिनों का ही व्यवहार होता है, तिथियों का नहीं. बंगालवाले संक्रांति के दूसरे दिन से पहिला दिन गिनते हैं और पंजाब आदि उत्तरी प्रदेशों में यदि संक्रांति का प्रवेश दिन में हो तो उसी दिन को और रात्रि में हो तो दूसरे दिन को पहिला दिन (जैसे मेषार्कभुक्तदिन १, मेषगते १, मेषप्रविष्टे १) मानते हैं.

---

### २५—चांद्र वर्ष.

दो चांद्र पक्ष का एक चांद्र मास होता है. उत्तरी हिंदुस्तान में कृष्णा १ से शुक्ला १५ तक (पूर्णिमांत) और नर्मदा से दक्षिण में शुक्ला १ से अमावास्या तक (अमांत[3]) एक चांद्र मास माना

---

उदाहरण—शक संवत् १८४० में बार्हस्पत्य संवत्सर कौनसा होगा?

१८४०+१२=१८५२, $\frac{१८५२}{६०}$=३०, शेष ५२; इसलिये वर्तमान संवत्सर ५२ वां कालयुक्त. गत शक संवत् १८४०=गत कलियुग संवत् (१८४०+३१७६=) ५०१६, ५०१६+१२=५०३१, $\frac{५०३१}{६०}$=८३, शेष ५१ गत संवत्सर; इस लिये वर्तमान=५२ वां कालयुक्त संवत्सर.

१. उत्तरोत्तरप्रवर्द्धमानराज्य·······वर्षे प्रवर्त्तमाने सिद्धार्थे वैशाखपौर्णमास्याम् (ई. एँ; जि. १६, पृ. १८ के पास का प्लेट).

२. मूल सूर्यसिद्धांत के अनुसार (पंचसिद्धांतिका).

३. मूल गणना अमांत हो ऐसा प्रतीत होता है. उत्तरी भारतवालों के वर्ष का एवं अधिमास का प्रारंभ शुक्ला १ से होना तथा अमावास्या के लिये ३० का अंक लिखना यही बतलाता है कि पहिले मास भी वर्ष की तरह शुक्ला १ से प्रारंभ हो कर अमावस्या को समाप्त होता होगा.

जाता है. ऐसे १२ चांद्र मास का एक चांद्र वर्ष कहलाता है. चांद्र वर्ष ३५४ दिन, २२ घड़ी, १ पल और २४ विपल के करीब होता है[1]. हिंदुओं के पंचांगों में मास, पक्ष, तिथि आदि चांद्र मान से ही हैं. चांद्र वर्ष सौर वर्ष से १० दिन, ५३ घड़ी, ३० पल और ६ विपल छोटा होता है. सौर मान और चांद्र मान में करीब ३२ महीनों में १ महीने का अंतर पड़ जाता है. हिंदुओं के यहां शुद्ध चांद्र वर्ष नहीं किंतु चांद्रसौर है और चांद्र मासों तथा ऋतुओं का संबंध बना रखने तथा चांद्र को सौर मान से मिलाने के लिये ही जिस चांद्र मास में कोई संक्रांति न हो उसको अधिक (मल) मास और जिस चांद्र मास में दो संक्रांति हों उसको क्षय मास मानने की रीति निकाली है. हिंदूमात्र के श्राद्ध, व्रत आदि धर्म कार्य तिथियों के हिसाब से ही होते हैं इस लिये बंगाल आदि में जहां जहां सौर वर्ष का प्रचार है वहां भी धर्मकार्यों के लिये चांद्र मान की तिथियों आदि का व्यवहार करना ही पड़ता है. इसीसे वहां के पंचांगों में सौर दिनों के साथ चांद्र मास, पक्ष, तिथियां आदि भी लिखी रहती हैं.

---

## २६—हिजरी सन्.

हिजरी सन् का प्रारंभ मुसल्मान धर्म के प्रवर्तक पैग़ंबर मुहम्मद साहब के मक्के से भाग कर मदीने को कूच करने के दिन से माना जाता है. अरबी में 'हिजर' धातु का अर्थ 'अलग होना', 'छोड़ना' आदि है इसी लिये इस सन् को हिजरी सन् कहते हैं. प्रारंभ से ही इस सन् का प्रचार नहीं हुआ किंतु मुसल्मान होनेवालों में पहिले पैग़ंबर के कामों के नामों से वर्ष बतलाये जाते थे जैसे कि पहिले वर्ष को 'यज़न' अर्थात् 'आज्ञा' (मक्के से मदीना जाने की) का वर्ष, दूसरे को हुक्म का वर्ष (उस वर्ष में मुसल्मान न होनेवालों से लड़ने का हुक्म होना माना जाता है) आदि. ख़लीफा उमर (ई. स. ६३४ से ६४४ तक) के समय यमन के हाकिम अबूमूसा अशअरी ने ख़लीफा को अर्ज़ी भेजी कि दरगाह से (श्रीमान् के यहां से) शाबान् महीने की लिखी हुई लिखावटें आई हैं परंतु उनसे यह मालूम नहीं होता कि कौनसा (किस वर्ष का) शाबान है? इस पर ख़लीफा ने कोई सन् नियत करने के लिये विद्वानों की संमति ली और अंत में यह निश्चय हुआ कि पैग़ंबर के मक्का छोड़ने के समय से (अर्थात् तारीख़ १५ जुलाई ई. स. ६२२=वि. सं. ६७९ श्रावण शुक्ला २ की शाम से) इस सन् का प्रारंभ माना जावे[2]. यह निश्चय हि. स. १७ में होना माना जाता है[3].

हिजरी सन् का वर्ष शुद्ध चांद्र वर्ष है. इसके प्रत्येक मास का प्रारंभ चंद्रदर्शन (हिंदुओं के प्रत्येक मास की शुक्ला २) से होता है और दूसरे चंद्रदर्शन तक मास माना जाता है. प्रत्येक तारीख़ सायंकाल से प्रारंभ हो कर दूसरे दिन के सायंकाल तक मानी जाती है. इसके १२ महीनों के नाम ये हैं—

१ मुहर्रम्, २ सफ़र, ३ रबीउल् अव्वल, ४ रबीउल् आख़िर या रबी उस्सानी, ५ जमादिउल् अव्वल, ६ जमादिउल् आख़िर या जमादि उस्सानी, ७ रजब, ८ शाबान, ९ रमज़ान, १० शव्वाल, ११ ज़िल्काद और १२ ज़िलहिज्ज. चांद्र मास २९ दिन, ३१ घड़ी, ५० पल और ७ विपल के करीब होने से चांद्र वर्ष सौर वर्ष से १० दिन, ५३ घड़ी, ३० पल और ६ विपल के करीब कम होता है. तारीख़ १५ जुलाई ई. स. १९२२ (वि. सं. १९७९ श्रावण कृष्णा ६) की शाम को इस सन् को प्रारंभ हुए १३०० सौर वर्ष होंगे. उस समय हिजरी सन् १३४० तारीख़ २० ज़िल्काद का प्रारंभ होगा अत एव १३०० सौर वर्षों में ३९ चांद्र वर्ष, १० महीने और १९ दिन बढ़ गये. इस हिसाब से १०० सौर वर्ष में ३ चांद्र वर्ष २४ दिन और ९ घड़ी बढ़ जाती हैं. ऐसी दशा में ईसवी सन् (या विक्रम संवत्) और हिजरी सन् का कोई निश्चित अंतर नहीं रहता. उसका निश्चय गणित से ही होता है.

---

१. सूर्यसिद्धांत के अनुसार. २. नवलकिशोर प्रेस (लखनउ) की छपी हुई 'आईन अकबरी' दफ़्तर १, पृ. ३३७.

३. 'गयासुल्लुगात' में 'अजायबउल्बुल्दान' के हवाले से हिजरी सन् १७ में यह निर्णय होना लिखा है (नवलकिशोर प्रेस का छपा, 'गयासुल्लुगात', पृ. ३२४).

हिंदुस्तान में मुसलमानों का अधिकार होने पर इस सन् का प्रचार इस देश में हुआ और कभी कभी संस्कृत लेखों में भी यह सन् मिल आता है[1]. इसका सब से पहिला उदाहरण महमूद गज़नवी के महमूदपुर (लाहोर) के सिक्कों पर के दूसरी ओर के संस्कृत लेखों में मिलता है[2] जो हिजरी सन् ४१८ और ४१९ (ई. स. १०२७ और १०२८) के हैं.

---

## २७—शाहूर सन्.

शाहूर सन् को 'सूर सन्' और 'अरबी सन्' भी कहते हैं. 'शाहूर सन्' नाम की उत्पत्ति का ठीक पता नहीं लगता परंतु अनुमान है कि अरबी भाषा में महीने को 'शह्र' कहते हैं और उस का बहुवचन 'शुहूर' होता है जिसपर से 'शाहूर' शब्द की उत्पत्ति हुई हो. यह सन् हिजरी सन् का प्रकारांतर मात्र है. हिजरी सन् के चांद्र मास इसमें सौर माने गये हैं जिससे इस सन् का वर्ष सौर वर्ष के बराबर होता है और इसमें ऋतुओं और महीनों का संबंध बना रहता है. इस सन् में ५९९-६०० मिलाने से ई. स. और ६५६-५७ मिलाने से वि. सं. बनता है. इससे पाया जाता है कि तारीख १ मुहर्रम् हिजरी सन् ७४५ (ई. स. १३४४ तारीख १५ मई=वि. सं. १४०१ ज्येष्ठ शुक्ला २) से, जब कि सूर्य मृगशिर नक्षत्र पर आया था, इसका प्रारंभ हुआ है. इसका नया वर्ष सूर्य के मृगशिर नक्षत्र पर आने के (मृगे रविः) दिन से बैठता है जिससे इसके वर्ष को 'मृग साल' भी कहते हैं. इसके महीनों के नाम हिजरी सन् के महीनों के अनुसार ही हैं. यह सन् किसने चलाया इसका ठीक ठीक पता नहीं चलता परंतु संभव है कि देहली के सुलतान मुहम्मद तुग़लक़ (ई. स. १३२५-१३५१) ने, जिसने अपनी राजधानी देहली से उठा कर देवगिरि (दौलताबाद) में स्थिर करने का उद्योग किया था, दोनों फसलों (रबी और खरीफ़) का हासिल नियत महीनों में लिये जाने के लिये इसे दक्षिण में चलाया हो[3] जैसे कि पीछे से अकबर बादशाह ने अपने राज्य में फसली सन् चलाया. इस सन् के वर्ष अंकों में नहीं किंतु अंक सूचक अरबी शब्दों[4] में ही लिखे जाते हैं. मरहटों के राज्य में इस सन् का प्रचार रहा परंतु अब तो इसका नाममात्र रह गया है और मराठी पंचांगों में ही इसका उल्लेख मिलता है[5].

---

१. देखो, ऊपर पृ. १७५ और उसीका टिप्पण ४.

२. ऍडवर्ड् थॉमस रचित 'क्रॉनिकल्स ऑफ् दी पठान किंग्ज़् आफ् देहली', पृ. ४८.

३. ग्रँट डफ रचित 'हिस्टरी ऑफ दी मरहट्टाज़' जि. १, पृ. ४०, टिप्पण; *; ई. स. १८६३ का संस्करण.

४. इस सन् के वर्ष लिखने में नीचे लिखे अनुसार अंकों के स्थान में उनके सूचक अरबी शब्दों का प्रयोग किया जाता है. मराठी में अरबी शब्दों के रूप कुछ कुछ बिगड़ गये हैं जो ( ) चिह्न के भीतर जे. टी. मोलेस्वर्थ के मराठी-अंग्रेज़ी कोश के अनुसार दिये गये हैं. १=अहद् (अहदे, इहदे); २=अस्ना (इसने); ३=सलासह् (सल्लास); ४=अरबा; ५=खम्सा (खम्मस); ६=सित्ता (सित ?=सित्त); ७=सबा (सब्बा); ८=समानिआ (सम्मान); ९=तसआ (तिस्सा); १०=अशर; ११=अहद अशर; १२=अस्ना (इसने) अशर; १३=सलासह् (सल्लास) अशर; १४ अरबा अशर; २०=अशरीन्; ३०=सलासीन् (सल्लासीन); ४०=अरबईन्; ५०=खम्सीन्; ६०=सित्तीन् (सित्तैन); ७०=सबीन् (सब्बैन); ८०=समानीन् (सम्मानीन); ९०=तिसईन् (तिस्सैन); १००=माया (मया); २००=मअतीन (मयातैन); ३००=सलास माया (सल्लास मया); ४००=अरबा माया; १०००=अलफ् (अलफ); १००००=अशर् अलफ्. इन अंक सूचक शब्दों के लिखने में पहिले शब्द से इकाई, दूसरे से दहाई, तीसरे से सैंकड़ा और चौथे से हज़ार बतलाये जाते हैं जैसे कि १३१३ के लिये 'सलासो अशर सल्लास माया व अलफ्'.

५. ज्योतिषपरिषद् के नियमानुसार रामचंद्र पांडुरंग शास्त्री मोघे वसईकर के तय्यार किये हुए शक संवत् १८४० (चैत्रादि वि. सं. १९७५) के मराठी पंचांग में वैशाख कृष्णा १२ (अमांत=पूर्णिमांत ज्येष्ठ कृष्णा १३) शुक्रवार को 'मृगार्क' लिखा है और साथ में फसली सन १३२८ अर्बी सन १३१९ सूरसैन 'तिसा अशर सल्लासें मया व अल्लफ' लिखा है (तिसा=९; अशर=१०; सल्लासें मया=३००; व=और; अल्लफ=१०००. ये सब अंक मिलाने से १३१९ होते हैं).

